का दर्शन जिज्ञासा का विषय नहीं । यह कर्म और ज्ञान का विषय है ।

निर्धारण से ज्ञान लाभ होता है। निर्धारण का अर्थ है धारणा बनाना मोक्ष-प्राप्ति का निश्चय निर्धारण करता है। ज्ञान है ब्रह्म (त्रिविध ब्रह्म) का। परन्तु समाधि कर्म का रूप है।

ज्ञान-प्राप्ति में श्रुति (वेद-ज्ञान) सहायक है, बाधक नही ।

ज्ञान के कई रूप और कई स्तर है। अतः जिस-जिस स्तर तक और रूप की प्राप्ति होती है, वहाँ तक बन्धन टूटते चले जाते हैं।

नास्तिक युक्ति उपस्थित करता है कि आत्मा के लिंग, शरीर में ही उपलब्ध होते हैं। अतः शरीर न रहने पर आत्मा भी नहीं रहना। कारण यह कि लिंग नही रहते। सूत्रकार इसका उत्तर युक्ति से ही देता है। वह कहता है कि शरीर रहते ही लिंग समाप्त हो जाते हैं। अतः लिंग और लिंगी शरीर नही।

और भी युक्ति दी है। शरीर में अङ्ग असम्बद्ध हैं, परन्तु एक की वेदना दूसरे अंग में पहुँचती है। यह इस कारण कि पूर्ण शरीर में चेतना का एक केन्द्रीय स्रोत है। शरीर में मन्त्रणा देने वाला एक ही है।

जैसे किसी बड़े कार्य में कोई प्रधान व्यक्ति सम्पूर्ण कार्य की देख-रेख करता है वैसे ही जीवात्मा शरीर के पूर्ण कार्य में समन्वय करता है। वैसे तो शरीर के भिन्न-भिन्न अंग भिन्न-भिन्न कार्य करते कहे जाते हैं, परन्तु यह शब्दों का भेद ही है। कार्य करने वाला एक ही है। इसमें युक्ति यह है कि पूर्ण शरीर के कार्य एक ही हित के अर्थ होते हैं।

जैसी कामना होती है वैसी पूर्ण होती है। यह शरीर के समुच्चय कार्य से पूर्ण होती है। इस पर भी एक अंग सब काम नहीं कर सकता। शरीर बनने के समय ऐसी योजना नहीं थी। इसी कारण अंगों में परस्पर आश्रय का भाव रहता है।

यह ऐसे है जैसे कि शासन में होता है। सब कर्मचारी शासन के लिये कार्य करते है। (सब अंगों का सामान्य धर्म है कि वे पूर्ण शरीर को चालू रखें।) इस पर भी एक कर्मचारी पूर्ण शासन का कार्य नही कर सकता। सब एक के आश्रय होते हैं।

शरीर के अंग परस्पर सहभाव और आश्रय रखते हैं, परन्तु जीवात्मा और शरीर में सहभाव नहीं। दोनों भिन्न-भिन्न स्तर के पदार्थ हैं।

## चतुर्थ पाद

इसके आगे मोक्ष प्राप्ति में कर्म की सहायता का वर्णन है। जैमिनि ऋषि का साक्ष्य दिया है। कहा है कि जैसे यज्ञ कर्म में शेष कर्म आवश्यक अंग है वैसे ही मोक्ष-प्राप्ति में पुरुषार्थवाद है। मुमुक्षों का आचरण देखने से भी ऐसा ही प्रतीत होता है। यहाँ अभिप्राय जनकादि से है। वेद के प्रमाण से भी ऐसा प्रतीत होता है। ज्ञान और कर्म समान आरंभण वाले हैं। समान आरम्भण का विधान (नियम) है। लोक-व्यवहार में भी ऐसा ही पता चलता है। सबसे अधिक बात संसार में दिखाई देने की है कि बिना पुरुषार्थ के कुछ भी नही होता। ज्ञान भी प्राप्त नहीं होता।

सूत्रकार का मत है कि ज्ञान और कर्म मोक्ष-प्राप्ति में समान स्तर के है। इस पर भी इनकी समानता सब क्षेत्रों में नहीं। कहीं एक अधिक है तो कहीं दूसरा अधिक है। इनकी तुलना प्रतिशत के हिसाब से आँकी जा सकती है।

अध्ययन मात्र (ज्ञान प्राप्त करना मात्र) से मोक्ष नही मिल सकता।

अपने-अपने वर्ण तथा आश्रम के विशेष कर्म करने ही चाहियें। ये मोक्ष-प्राप्ति में साधक हैं। स्तुति की भी मोक्ष-प्राप्ति के लिये अनुमति है।

कुछ एक मुमुक्षु इच्छानुसार कर्म करते हैं। कई एक हैं जो साधन न होने से विवश हो कर्म करते हैं। कुछ एक (वर्णाश्रम के) कर्मों का मर्दन करते हैं।

ऊर्ध्व रेताओं को भी कर्म की आवश्यकता रहती है। जैमिनि ऋषि के अनुसार कर्म करने से मना करना निन्दनीय है। हाँ, कर्म विधि अनुसार करना चाहिये।

केवल स्तुति से भी काम नहीं चल सकता। स्तुति का अर्थ ज्ञान प्राप्ति है। कर्म साथ होगा तो स्तुति का लाभ हो सकेगा। स्तुति का भाव-अर्थात् अर्थ समझना चाहिये। तब स्तुति अथवा आध्यात्मिक कथाओं से परिप्लावित हो जाने मात्र से कुछ लाभ नहीं। इनका अर्थ समझकर उस पर आचरण करने से सिद्धि में सहायता मिलती है। कथा और स्तुति दोनों के अर्थ और उद्देश्य समान होने से लाभ होता है।

इसी प्रकार होम में अग्नि तथा आहुति इत्यादि का कुछ प्रभाव नहीं। इसके साथ मन्त्रोच्चारण और उन मन्त्रों का अर्थ भी ज्ञात होना चाहिये।

यज्ञ में सबकी आवश्यकता रहती है। अग्नीन्धनादि की, मन्त्रोच्चारण की, मन्त्रों के अर्थ जानने की और उन मन्त्रों के अनुरूप आचरण की। इससे मोक्ष की प्राप्ति होती है।

शम दम इत्यादि (अंगों सहित) होना चाहिये।

प्राण संकट में हों तो सब प्रकार का अन्न लिया जा सकता है। इसमें किसी प्रकार की सीमा नहीं।

आश्रम कर्मों में भी आपत्ति नहीं। ये शास्त्रानुसार कर्म हैं। ये भी मोक्ष-प्राप्ति में सहायक हैं।

शास्त्र और युक्ति दोनों इस बात का समर्थन करते हैं।

मोक्ष-प्राप्ति में स्तुति, हवन-यज्ञ, आश्रम कर्म को सहायक माना है। साथ ही कह दिया है कि अन्य कर्म भी जो इसके अतिरिक्त हैं, वे भी सहायक हो सकते हैं। अतिरिक्त का अभिप्राय है ज्ञान प्राप्ति में किये गए कर्म और यज्ञ रूप (निष्काम भाव से किये गए) कर्म भी मोक्ष-प्राप्ति में सहायक होते हैं।

यज्ञ रूप और ज्ञान द्वारा किये गए कर्मों से मोक्ष प्राप्ति परमात्मा की विशेष कृपा का फल होता है। ये आश्रम धर्मों से अधिक समर्थ हैं।

जिस भी कर्म में प्रवृत्त हों, उसे छोड़ देना ठीक नहीं। यह ऐसा ही है जैसे कि भोजन के विषय में छूट दी गयी है। अर्थात् कर्म का व्रत भंग अथवा भोजन में अनियम आपद्काल में ही होना चाहिये।

व्रत भंग करने वाले का बहिष्कार होना चाहिये। प्रायश्चित होने तक बहिष्कार रहना चाहिये और प्रायश्चित हो जाने पर बहिष्कार बन्द हो जाना चाहिये।

कर्म करने वाले यजमान को कर्म का फल मिलता है। ऋत्विक् को दक्षिणा मिल जाती है। इस कारण उसका यज्ञ कर्म के फल में भाग नहीं है। तीसरा, जो यज्ञ में निष्काम भाव से कार्य करता है, वह भी यजमान की भाँति फल का भागी होता है।

गृहस्थ आश्रम तो पूर्ण जीवन का उपसंहार है। अतः यह सब प्रकार का फल देने वाला है। गृहस्थ आश्रम निवासियों का कार्य मुनियों (मौन रह-कर यज्ञ कर्म करने वाले) की भाँति है।

यदि प्रतिबन्ध (आपत्तिजनक कर्म) न हो तो मोक्ष एक जन्म में भी प्राप्त हो सकता है। अतः यह नियम नहीं कि इतने जन्मों में ही मुक्ति प्राप्त हो सकती है।

# तृतीय अध्याय

## प्रथम पाद

### तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तःप्रश्ननिरूपणाभ्याम्॥१॥

तदन्तरप्रतिपत्तौ + रंहति + संपरिष्वक्तः + प्रश्ननिरूपणाभ्याम् ।

**इसके उपरान्त** (दूसरा शरीर) **प्राप्त होने पर** (जीवात्मा) **रंहति**=**जाता है।** (सूक्ष्म शरीर से) **सम्परिष्वक्तः**=**लिपटा हुआ। प्रश्ननिरूपणाभ्याम्**=**विचार-विनिमय से** (पता चलता है)।

पूर्व अध्याय में प्राणी के शरीर का वर्णन किया है। मूल प्रकृति में विकार उत्पन्न होने से शरीर बनता है। जीवात्मा उस शरीर के हृदय की गुहा में रहता है। वह पूर्ण शरीर में व्यापक नहीं होता। हृदय की गुहा में रहता हुआ अपने कर्मचारियों (इन्द्रियादि) से शरीर में काम करता है। जीवात्मा ज्ञान इन्द्रियों को और कर्मेन्द्रियों को तथा अनैच्छिक कार्य करने वाले अंगों को प्राणों से चलाता है। प्राण की गतियाँ शरीर में सात हैं। यह सब पिछले अध्याय में वर्णन कर चुके हैं।

अब इस (तृतीय) अध्याय में जीवात्मा के एक शरीर से दूसरे शरीर में जाने की बात लिखी है।

सूत्रकार कहता है कि जीवात्मा (सूक्ष्म शरीर में) लिपटा हुआ नये शरीर में जाता है। प्रश्न-निरूपण का अर्थ है प्रश्नोत्तरों द्वारा अर्थात् विचार-विनिमय से पता चलता है।

उपनिषदों में कई स्थल ऐसे मिलते हैं जहाँ प्रश्नोत्तरों से विभिन्न विषयों को समझाया गया है।

कदाचित् सूत्रकार का उन उपनिषद् वाक्यों की ओर संकेत नहीं है। कारण यह कि उपनिषदों में जहाँ भी प्रश्नोत्तर आये हैं, वहाँ वचन मात्र है, युक्ति नहीं है।

यहाँ सूत्रकार अपने पक्ष को युक्ति से सिद्ध करता चला आ रहा है। अतः यहाँ भी वही प्रक्रिया समझनी चाहिये।

युक्ति इस प्रकार है कि जब शरीर मृत्यु को प्राप्त हो जाता है तो उसमें

उपस्थित प्राण भी क्या उसके साथ समाप्त हो जाते हैं ? यदि समाप्त न होते तो हृदय इत्यादि की गति और ज्ञानेन्द्रियों के कार्य वैसे ही चलते रहते जैसे जीवित शरीर मे चलते थे। वे नहीं चलते। कारण यह कि प्राण शरीर को छोड़, मन एवं जीवात्मा में चले जाते हैं।

स्थूल शरीर तो समाप्त हो जाता है। इसके प्राण इसमें नहीं रहते, परन्तु जीवात्मा समाप्त नहीं होता। वह किस शक्ति से मृत शरीर को छोड़कर अन्यत्र जाता है ? यह संशय उत्पन्न होता है।

ईश्वर की शक्ति उसे बहाकर मृत शरीर से नवीन शरीर में ले जाती है। यह ईश्वर की शक्ति प्राण ही है, परन्तु प्राण बिना शरीर के कार्य नहीं करता।

इस कारण यह मानना पड़ता है कि जीवात्मा के साथ एक सूक्ष्म शरीर रहता है जो इतना सूक्ष्म होता है कि वह दृश्यमान नहीं, परन्तु वह भौतिक है और प्राण उसमें टिके हुए उसको और उसमें लिपटे जीवात्मा को नवीन शरीर में ले जाते हैं।

इस यात्रा (अर्थात् एक शरीर से दूसरे शरीर में जाने) का वर्णन बृहदारण्यक उपनिषद् (४-४-१,२) में मिलता है। उपनिषद् का कथन है कि प्राण ही उसके साथ जाता है।

इसी प्रकार का एक उद्धरण छान्दोग्य उपनिषद् (५-९-२) में भी वर्णित है। वहाँ लिखा है—

**स जातो यावदायुषं जीवति तं प्रेतं दिष्टमितोऽग्नय एव हरन्ति यत एवेतो यतः संभूतो भवति।**

अर्थात्—वह उत्पन्न हुआ। जब तक (नियत) आयु होती है, जीवित रहता है। उसके मरने पर निर्दिष्ट स्थान पर अग्नियाँ (प्राण) ही ले जाती हैं। जिसकी प्रेरणा से यहाँ (पहले शरीर में) आया था, जिससे उत्पन्न हुआ था (उसी की शक्ति से चला जाता है)।

सूत्रकार का यह कहना है कि इस (वर्तमान शरीर) के उपरान्त दूसरा शरीर नियत हो जाने पर जीवात्मा सूक्ष्म शरीर में लिपटा हुआ दूसरे शरीर में जाता है।

अतः युक्ति से (प्रश्ननिरूपणाभ्याम्) अथवा उपनिषद् प्रमाण से ऐसा पता चलता है।

---

## त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात् ॥२॥

त्र्यात्मकत्वात्+तु+भूयस्त्वात् ।

**त्र्यात्मकत्वात्=तीन रूप (भूतों) वाला होने से । तु=तो । भूयस्त्वात् =अधिक होने से ।**

इस सूत्र में सूक्ष्म शरीर की बनावट प्रकट की है। स्थूल शरीर की बनावट में पाँच भूतों का संयोग होता है। इस सूक्ष्म शरीर में तीन भूतों के संयोग का वर्णन है। दो भूत कार्य से बाहर होते हैं।

वैसे तो स्थूल शरीर में भी आकाश भूत केवल माध्यम (medium) का ही कार्य करता है। वह इसमें भी उतना ही कार्य करता है जितना स्थूल शरीर मे। स्थूल शरीर के शेष चार भूतों—वायु, अग्नि, जल और पृथिवी—में से पृथिवी इस सूक्ष्म शरीर में नहीं होती। केवल वायु, अग्नि और जल ही होते हैं। 'भूयस्त्वात्' का अभिप्राय है तीन से अधिक। इसका अर्थ यह बनता है कि तीन रूप हैं सूक्ष्म शरीर में और अधिक भी है; अर्थात् चौथा रूप (आकाश) भी विद्यमान है। आकाश तो स्थूल शरीर में भी है और उसी रूप में इसमें भी है।

इन तीनों में भी जल ही विशेष होता है। जल से अभिप्राय पीने का जल (water) नहीं, वरन् कुछ ऐसे द्रव्य जो जलीय होते हैं। जलीय उन द्रव्यों को कहते हैं जो तरलता (liquid) का गुण रखते हैं।

सूक्ष्म शरीर अधिकांश किसी जलीय पदार्थ का बना होता है। उसमें वायु तत्त्व भी होता है और अग्नि तत्त्व (प्राण) भी होता है।

यह जीवित कोषिका की भाँति का शरीर होगा, परन्तु उसमें कोषिका की दीवार भी जलीय ही होगी, किसी ठोस पदार्थ की नहीं होगी।

एक कोषिका (unicellular) जन्तु तो एक सामान्य दूरबीन से देखा जा सकता है, परन्तु सूक्ष्म शरीर, जीवात्मा सहित, जो एक स्थूल शरीर से निकल कर दूसरे स्थूल शरीर में जाता है, उसे अभी तीक्ष्ण से तीक्ष्ण दूरबीन से भी देखा नहीं गया। इसमें कारण है पृथिवी भूत का अभाव।

वस्तुओं के रूप पृथिवी अंश के कारण होते हैं। अभिप्राय यह कि रूप ठोस अंश से बनता है। रूप पृथिवी का गुण नहीं। इस पर भी रूप में स्थिरता पृथिवी के कारण ही आती है और रूप ही आँखों से देखा जाता है; क्योंकि सूक्ष्म शरीर दृश्यमान नहीं। इस कारण इसमें पृथिवी अंश का अभाव समझ में आता है।

इस सूक्ष्म शरीर के तीन भूतों में कुछ भाष्यकार अग्नि, जल और पृथिवी तीन भूत मानते हैं। वे वायु का अभाव मानते हैं। हमने पृथिवी भूत

का अभाव माना है ।

इन दोनों पक्षों में प्रमाण नहीं है । अपने पक्ष में युक्ति हमने दे दी है ।

यह कहा जाता है कि रूस की एक प्रयोगशाला में मुर्गी के अण्डे को, जब मुर्गी प्रसव करती है, तबसे एटॉमिक माइक्रोस्कोप के नीचे रखकर देखा जा रहा है, परन्तु किस समय उसमें जीवन शक्ति आती है, पता नही चला ।

नर और मदीन कोषाणु तो मिलते देखे गये हैं, परन्तु मुर्गी का बच्चा (चूजा) किस समय बनता है, दिखायी नहीं दिया । इसका अर्थ यह निकलता है कि सूक्ष्म शरीर, जिसमें जीवात्मा लिपटा हुआ चला आता है, देखा नही जा सका । अतः यही मानना पड़ेगा कि वह अति सूक्ष्म होता है । एक कोषिका जन्तु से भी बहुत छोटा ।

वर्तमान विज्ञान शास्त्र-वेत्ता प्राणी के शरीर निर्माण में इकाई की खोज में कोषाणु, जिसे कोषिका कहा जाता है, से कहीं अधिक बारीकी में पहुँच गये हैं । कोषाणु में केन्द्रिका (nucleus) होता है । केन्द्रिका में क्रोमोज़ोम्स (chromosomes) होते हैं । एक केन्द्रिका में कई क्रोमोज़ोम्स होते हैं । भिन्न-भिन्न जन्तु में इनकी संख्या भिन्न-भिन्न होती है । ये तागे के टुकड़ों की भाँति परस्पर लिपटे रहते हैं ।

प्रत्येक क्रोमोज़ोम्स एक पेड़ की छाल की भाँति होता है जिस पर फलों के गुच्छों की भाँति गोलाकार जीन (gene) लगे रहते हैं । मनुष्य के एक क्रोमोज़ोम पर ये कई हजार की संख्या में होते हैं । अतः मनुष्य के एक केन्द्रिका के सब क्रोमोज़ोम पर कई लाख जीन होते हैं । एक जीन को शरीर की इकाई माना जाता है ।

अब यह दावा किया जाता है कि जीवन शरीर की इस इकाई को निर्जीव रासायनिक पदार्थों से निर्माण किया जा सका है, परन्तु एक 'जीन' निर्जीव शरीर की एक इकाई है अथवा जीवित प्राणी की इकाई है अभी कहा नहीं जा सकता । क्या वह प्राणी का सूक्ष्म शरीर है ? हमारा विचार है कि नहीं । सूक्ष्म शरीर इससे भी छोटा है । पृथिवी अंश न होने से वह जीन की भाँति दृश्यमान नहीं हो सकता । शरीर की इकाई के लिये कदाचित् इससे भी सूक्ष्मता की ओर जाना पड़ेगा ।

---

## प्राणगतेश्च ।।३।।

प्राणगतेः + च ।

**और प्राण की गति से ।**

और प्राण की गति से (सूक्ष्म शरीर एक स्थूल शरीर को छोड़कर दूसरे स्थूल शरीर में जाता है)।

अभिप्राय यह है कि जाने की गति प्राण से ही प्राप्त होती है। हमने प्रथम सूत्रार्थ को स्पष्ट करते हुए लिखा है कि सूक्ष्म शरीर प्राण की शक्ति से ही मृत शरीर को छोड़ता है और दूसरे शरीर तक प्राण की गति से जाता है। वास्तव में सूक्ष्म शरीर का अस्तित्व ही इस घटना से सिद्ध होता है कि आत्मा मृत शव को छोड़कर जाता है। जाता है प्राण के साथ और प्राण बिना किसी शरीर के आश्रय के रह नहीं सकता।

इस क्रिया का स्पष्ट वर्णन बृहदारण्यक उपनिषद् में मिलता है। वहाँ लिखा है—

**...तस्य हैतस्य हृदयस्याग्रं प्रद्योतते, तेन प्रद्योतेनैष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वान्येभ्यो वा शरीरदेशेभ्यः तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति सविज्ञानो भवति सविज्ञानमेवान्ववक्रामति। तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते पूर्वप्रज्ञा च ॥**

(४-४-२)

पूर्वांश में यह लिखा है कि जब शरीरान्त होता है तो शरीर के सब प्राण जीवात्मा में जाकर एकत्रित हो जाते हैं। इससे आगे पूर्व का उद्धरण है। अर्थात्—तब इस (छूटने वाले शरीर के) हृदय का अग्र भाग विशेष रूप से प्रकाशमान हो जाता है। उस प्रकाश से आत्मा, चक्षु, मूर्धा अथवा अन्य अवयवों से उत्क्रमण करता है। उस उत्क्रमण करते हुए के साथ प्राण भी (जो हृदय के अग्र भाग में एकत्रित हो गये थे) निकलते हैं। सब प्राण उत्क्रमण करते हैं। जा रहा आत्मा यदि ज्ञान सहित होता है, तो वह उत्क्रमण करता हुआ मुक्त हो जाता है। विद्या कर्म और पूर्व प्रज्ञा भी साथ ही जाती है।

यह सब कुछ इस कारण सम्भव होता है कि स्थूल शरीर के सातों प्राण शरीरान्त के समय जीवात्मा में आकर संचित हो जाते हैं।

सूत्रार्थ तो केवल मात्र इतना ही है कि सूक्ष्म शरीर प्राण की गति से उत्क्रमण करता है।

इस सूत्र का एक अन्य प्रकार से भी अर्थ किया जाता है। यह कहा जाता है कि प्राण भी गति करते हैं; अर्थात् जब जीवात्मा उत्क्रमण करता है तो प्राण अनुक्रमण करते हैं; वे साथ-साथ जाते हैं। इस प्रकार अर्थ करने वाले यह नहीं मानते कि सूक्ष्म शरीर प्राणों की सहायता से गति करता है।

परन्तु एक अन्य सूत्र है—

**सप्त गतेर्विशेषितत्वाच्च ॥** (ब्र० सू० २-४-५)

इसका अर्थ है कि विशेष गतियों के होने से (प्राण) सात प्रकार के हैं।

अर्थात् शरीर में सात प्रकार की गतियाँ हैं और गतियों की विशेषता से ही प्राण सात प्रकार के माने जाते हैं।

उक्त सूत्र के प्रकाश में ३-१-३ का अभिप्राय ऐसा ही है जैसा कि हमने ऊपर वर्णन किया है। 'प्राण की गति से'। क्या ? सूक्ष्म शरीर क्रमण करता है।

---

## अग्न्यादिगतिश्रुतेरिति चेन्न भाक्तत्वात् ।।४।।

अग्नि+आदि+गतिश्रुतेः+इति+चेत्+न+भाक्तत्वात्।

**अग्न्यादिगतिश्रुतेः=अग्नि आदि में गति से लय होने की बात श्रुति में कहे जाने से। यदि यह कहो तो यह ठीक नहीं। गौण होने से।**

क्या गौण होने से ? चक्षु आदि की अग्नि जो देह के साथ ही अग्नि में भस्म हो जाती है।

प्रत्येक इन्द्रिय में एक तो शरीर का अंग है। उस शरीर के अंग में शारीरिक गठन भी शक्ति से हुआ है। वह शक्ति अग्नि है और शरीर के साथ अग्नि में ही मिल जाती है।

वे पेशियाँ जिनमें प्राण रहते हैं, भी तो बनी हैं। बहुत से द्वयणुक, त्र्यणुक संगठित होने से वे बनती हैं। उनको संगठित करनेवाली शक्ति प्राण-शक्ति से गौण है। मुख्य शक्ति सात गतियों से जानी जाती है। पूर्व अध्याय में उन सात प्राणों की गतियों के विषय में लिखा है। वह उस शक्ति के विषय में नहीं जिससे शरीर का गठन हो रहा होता है।

वैसे तो यह गठन विघटनशील है और शरीरान्त होने के समय स्वयमेव टूट-फूटकर विकार को प्राप्त होने लगता है। इसे सड़ना (Putrefaction) कहते हैं, परन्तु इस शक्ति का भली भाँति विघटन अग्नि में ही जाकर होता है।

जो शरीर की कैमिस्ट्री (रासायनिक संघटन) को समझते हैं, वे जानते हैं कि शरीर जलकर ऐसे सामान्य पदार्थों में परिवर्तित हो जाता है जो पुनः सड़ते (putrid) नहीं। इसका अभिप्राय यही है कि शरीर में जो उच्च कोटि के संयुक्त पदार्थ (higher chemicals) बने होते हैं, वे विघटित होते हैं और उनके विघटन से जो शक्ति (अग्नि) निकलती है वह चिता की अग्नि में ही विलीन हो जाती है।

एक लकड़ी के (जो पेड़ के शरीर का अंग है) जलने पर उसके संयुक्त पदार्थ (chemical compounds) विघटित होते हैं और विघटित होते समय

उनमें से अग्नि निकलती है। वह उस अग्नि में मिल जाती है जिस अग्नि में वह जलायी जाती है। यही बात प्राणि-शरीर के अंग-प्रत्यंग की है। उसमें के संयुक्त पदार्थ प्रोटीन, स्टार्च, चर्बी इत्यादि भी किसी शक्ति से संगठित होते हैं। शास्त्र-कार उस शक्ति को भी अग्नि नाम से ही स्मरण करते हैं। वह ही अग्नि में मिलते हैं। परन्तु यह प्राण-शक्ति नहीं है। प्राण-शक्ति इससे भिन्न है। वह जीवात्मा के साथ सूक्ष्म शरीर का आश्रय लेकर नये स्थूल शरीर में जाती है।

शरीर के अंगों की अग्नि को सूत्रकार ने गौण कहा है। इस कारण सूत्र में कहा है कि अंग-प्रत्यंग के संघटन में रासायनिक शक्ति अग्नि में ही मिल जाती है। यह प्राण नहीं। यह गौण अग्नि है।

---

## प्रथमेऽश्रवणादिति चेन्न ता एव ह्युपपत्तेः ॥५॥

प्रथमे+अश्रवणात्+इति+चेत्+न+ता+एव+हि+उपपत्तेः।

**पहले में न सुने जाने से; यदि यह कहो तो ठीक नहीं। उत्पन्न होने से (अर्थात् सिद्ध होने से)।**

'पहले में' का अर्थ है कि प्रथम शरीर में। उस शरीर में जिसे जीवात्मा छोड़कर जाने वाला है। अश्रवण होने से। इन्द्रियों के कार्यों की ओर संकेत करने के लिये केवल श्रवण लिख दिया है। अभिप्राय यह है कि पहले शरीर में (प्रायः) जीवनान्त होने से पूर्व इन्द्रियों के कार्य समाप्त हो जाते हैं। सुनना, देखना इत्यादि बन्द हो जाता है। यह कहा जा सकता है कि इन्द्रियों के प्राण शरीर को छोड़ गये, जीवात्मा तो अभी भी शरीर में है। इससे यह कहा जा सकता है कि प्राण जीवात्मा में केन्द्रित नहीं होते और आत्मा के साथ नहीं जाते।

सूत्रकार कहता है कि यदि यह कहो तो ठीक नहीं। क्योंकि पूर्व में वर्णन अर्थात् सिद्ध किया जा चुका है।

यही सिद्ध किया जा चुका है कि प्राण जीवात्मा में एकत्रित हो जाते हैं; अर्थात् इन्द्रियों में नहीं रहते। यही कारण है कि कभी-कभी मरने से पूर्व शरीर मृत प्रायः हो जाता है।

इस सूत्र का अर्थ और भाष्य अन्य सूत्रकारों ने कुछ ऐसे ढंग से किया है कि जिससे कुछ भी समझ आने योग्य बात पता नहीं चलती। भाष्यकारों की अयुक्तता का भास इस ओर इससे पहले सूत्र के भाष्य साथ-साथ पढ़ने से पता चलता है। ऐसा प्रतीत होता है कि उनको संसार का वास्तविक ज्ञान नहीं। इस कारण वे मनगढ़न्त अर्थ करने लगते हैं।

प्रायः भाष्यकार सूत्र का अर्थ करते समय इस बात की खोज में रहते प्रतीत होते हैं कि सूत्र का कम-से-कम एक शब्द किसी उपनिषद् वाक्य में आ जाये। शंकराचार्य ने इस दिशा में बहुत दौड़-धूप की है परन्तु इस दौड़-धूप में सूत्रों के असंगत अर्थ ही लगा सके है। कई उदाहरण हम पूर्व अध्यायों में दे चुके है।

सूत्र (३-१-४) को देखें। सूत्र में अग्नि शब्द आया है। हम वहाँ अर्थ इस प्रकार कर आये हैं। हमने लिखा है कि चक्षु, कर्ण इत्यादि शरीर के अंग तो शरीर के साथ भस्म हो जाते है। उन अंगों में भी अग्नि होती है। शरीर जलाने पर इन अंगों का मांस, मज्जा इत्यादि भी जलते हैं और इनके जलने से निकली अग्नि चिता की अग्नि में मिल जाती है।

यह एक सामान्य बात है। जिस किसी ने शव को चिता पर जलते देखा है, जानता है। सूत्रकार ने कहा है कि प्राण चिता की अग्नि में नहीं जलते। प्राण आत्मा के साथ चले जाते हैं। अंगों की अग्नि जो चिता की अग्नि में मिल जाती है, वह गौण होती है। प्राण भी अग्नि का स्वरूप है। वह उस गौण अग्नि से पृथक् है। अग्नि का अर्थ शक्ति से है।

परन्तु यह भेद मानते हुए भी स्वामी शंकराचार्य ऐसा लिखते हैं जैसे कि वे शरीर के जलने से किसी प्रकार की अग्नि निकलती नहीं देख रहे।

आप इसी (३-१-४) सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

**...वागादीनामग्न्यादिगतिश्रुतिर्गौणी, लोमसु केशेषु चादर्शनात्। "ओषधीर्लोमानि वनस्पतीन्केशाः" (बृ० ३-२-१३) इति ही तत्राम्नायते। नहि लोमानि केशाश्चोत्प्लुत्यौषधीर्वनस्पतींश्चगच्छन्तीति संभवति। नच जीवस्य प्राणोपाधिप्रत्याख्याने गमनमवकल्प्यते। नापि प्राणैर्विना देहान्तर उपभोग उपपद्यते।**

इसका अर्थ है—वाक् आदि इन्द्रियों की अग्नि आदि गति श्रुति में गौण कही है। कारण कि लोम और केशों में ऐसा देखने में नहीं आता। 'ओषधी-र्लोमानि' (बृ० ३-२-१३) ऐसी वहाँ श्रुति है। लोम और केश कूदकर ओषधि और वनस्पति को प्राप्त होते हैं, ऐसा सम्भव नहीं। इसलिये जीव का प्राण उपाधि के परित्याग करने पर गमन नहीं हो सका और न ही प्राणों के बिना दूसरे शरीर में उपभोग सम्भव है।

स्वामीजी ने बात ठीक लिखी है और उपनिषद् वाक्य के अर्थ को ग्रहण नहीं किया। इस पर भी आप सूत्रार्थ समझे प्रतीत नहीं होते।

उपनिषद् में भी ठीक लिखा है, परन्तु वहाँ वाक्, चक्षु आदि अंगों के भस्म होने की बात लिखी है, चक्षु आदि में प्राण की बात नहीं। कारण यह कि लोम केश इत्यादि में प्राण नहीं होते। परन्तु भस्म वह भी होते हैं। उनके भस्म होने पर, उपनिषद्कार का कहना है कि उनके अंश ओषधियों में चले जाते हैं। यह ठीक है अथवा अशुद्ध है, यहाँ विचारणीय नहीं। विचारणीय यह है कि यहाँ

लोमादि की भांति चक्षु आदि शरीर के अंगों का वर्णन है। उनमें प्राण का वर्णन नहीं।

स्वामीजी इसे समझे नहीं। यदि समझे होते तो अगले सूत्र (ब्र० सू० ३-१-५) का भाष्य करते हुए चिता की अग्नि को छोड़कर विषयान्तर न लिखने लग जाते।

वर्तमान सूत्र (३-१-५) का भाष्य करते हुए आप लिखते हैं—

**स्यादेतत् —कथं पुनः 'पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति' (छा० ५-३-३) इत्येतन्निर्धारयितुं पार्यते ? यावता नैव प्रथमेऽग्नावपां श्रवणमस्ति। इह हि द्युलोकप्रभृतयः पञ्चाग्नयः पञ्चानामाहुतीनामाधारत्वेनाधीताः, तेषां च प्रमुखे 'असौ वाव लोको गौतमाग्निः' (छा० ५-४-१) इत्युपन्यस्य 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति' (छा० ५-४-२) इति।**

इसका अर्थ इस प्रकार है—

यह शंका होती है—जब प्रथम अग्नि में आपः का श्रवण नहीं तो पञ्चम्यामा० (छा० ५-३-३) यह अवधारण किस प्रकार हो सकता है ? क्योंकि यहाँ द्युलोकादि पाँच अग्नियाँ पाँच आहुतियाँ आधार रूप से अधीन हैं। उसमें से प्रथम में 'असौ वाव' (छा० ५-४-१) ऐसा उपन्यास कर 'तस्मिन्नेतस्मिन्न०' (छा० ५-४-१) श्रद्धा से डाली जाती है।

सूत्रकार वर्णन कर रहा है। क्या वर्णन कर रहा है ? प्राणों का जीवात्मा के साथ अगले शरीर में जाने का विषय। और स्वामी जी द्युलोक की पाँच अग्नियों में प्रथम दूसरी इत्यादि ले रहे हैं।

इसी कारण हमने लिखा है कि स्वामीजी न तो ब्रह्म सूत्रों के भाव को समझे हैं और न ही उपनिषद् वाक्यों को। दोनों परस्पर असम्बद्ध हैं। यह सब दोष इस कारण है कि स्वामीजी विषय का पूर्वापर देखते नहीं और धड़ाधड़ उपनिषदों के उद्धरण देने लगते हैं। स्वामीजी के भाष्य की पद्धति अशुद्ध है और अर्थ अनेक स्थलों पर इतने अशुद्ध हुए हैं कि इस शास्त्र को विकृत करने का बहुत बड़ा दोष हो गया है।

विस्मय की बात यह है कि श्री उदयवीर शास्त्री और स्वामी ब्रह्म मुनि भी अपने भाष्यों में स्वामीजी का प्रायः अनुकरण करने लगते हैं।

इन विद्वान मनीषियों को भी क्यों यह समझ नहीं आया कि दर्शन-शास्त्र उपनिषदों के पिछ-लग्गू नहीं ? हम यह मानते हैं कि आर्य जीवन मीमांसा उपनिषदों में भी लिखी है, परन्तु सूत्रार्थ पृथक् करके फिर यह देखना चाहिये कि ये उपनिषद् के किस मन्त्र से सम्बन्ध रखते हैं।

देखिये, स्वामी ब्रह्म मुनिजी इस सूत्र का अर्थ क्या करते हैं। वह इस सूत्र में लिखते हैं—

(प्रथमे—अश्रवणात्—इति—चेत्) प्रथम उत्कृष्ट-द्युलोक नामक अग्नि में सूक्ष्म देह कहे जाने वाले अपः—सूक्ष्म जलों का श्रवण नहीं है। 'असौ वाव लोको गौतमाग्निः—तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति' (छा० ५-४-१,२) इस वचन में आपः (जलों) का श्रवण पाठ नहीं है, किन्तु 'श्रद्धा' शब्द है कि द्युलोक अग्नि में देव श्रद्धा को होमते हैं।

अब तनिक श्री उदयवीर शास्त्रीजी के भाष्य को भी देख लें तो पता चलेगा कि उन्होंने भी आँखें मूँदकर शंकराचार्य जी का ही अनुकरण किया है।

आप लिखते हैं—'(प्रथमे) पहले में (अश्रवणात्) न सुने जाने से (इतिचेत्) ऐसा यदि कहो तो (वह ठीक)। (न) नहीं। (ताः) वे (एव) ही (हि) क्योंकि (उपपतेः) उपपन्न—सिद्ध होने से। प्रथम आहुति स्तर में 'आपस्' का श्रवण नहीं है। यह कहना ठीक नहीं। क्योंकि वहाँ प्रथम आहुति से वे 'आपस्' ही सिद्ध होते हैं।

'छान्दो० (५-४-१, २) के पंचाग्नि विद्या प्रसंग में द्युलोक आदि पाँच अग्नियों की कल्पना कर उनमें होम्य द्रव्य रूप से श्रद्धा आदि का निर्देश किया है। 'असौ वाव लोको गौतमाग्नि—

'राजा प्रवाहण ने आरुणि गौतम को कहा—हे गौतम। यह लोक (द्युलोक) अग्नि है।—'

यह तो स्पष्ट ही है कि सब मिथ्या दिशा 'प्रथमे' शब्द से आरम्भ हुई है। इस पाद में इससे पूर्व के चारों सूत्रों को पढ़ने से प्रथमे का अर्थ प्रथम शरीर में ही है। यहाँ पञ्चाग्नियों का और द्युलोक तथा 'आपस्' श्रद्धा आदि कहाँ से आ गये?

वास्तव में ये शब्द छान्दोग्य उपनिषद् (५-४-१, २) में हैं और क्योंकि शंकराचार्यजी ने इस सूत्र में इस उपनिषद् का उद्धरण दिया है, इस कारण ये शब्द सूत्र में घुसेड़ देने चाहियें।

अति खेद का विषय है कि दर्शनशास्त्र के ग्रन्थ का भाष्य करते हुए अन्धाधुन्ध उस व्यक्ति के भाष्य का अनुकरण किया जाता है जो अध्यात्म विषय में युक्ति करना पाप मानता है।

आइये, तनिक देखें कि छान्दो० ५-४-१,२ में क्या लिखा है और उसका जीवात्मा के शरीर बदलने के साथ किसी प्रकार का सम्बन्ध है भी अथवा नहीं?

छान्दो० ५-४-१,२ मन्त्र इस प्रकार हैं—

**असौ वाव लोको गौतमाग्निस्तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चिश्चन्द्रमा अङ्गारा नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गा ॥१॥**

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति तस्या आहुतेः सोमो राजा संभवति ॥२॥

इसका अर्थ है—

हे गौतम ! वह लोक ही अग्नि है। उस अग्नि की समिधा सूर्य है। उस अग्नि का धुआँ सूर्य की किरणें हैं। दिन ज्वाला है, चन्द्रमा अङ्गार है और नक्षत्र चिनगारियाँ हैं।

और इस अग्नि में देवगण श्रद्धा का हवन करते हैं। उस हवन से सोम-राजा की उत्पत्ति होती है।

हमारा यह निश्चित मत है कि इस उपनिषद् में न तो सूत्र का विषय वर्णन किया है और न ही सूत्र का प्रसंग उसमें है। दोनों में किंचित् मात्र भी सामञ्जस्य नहीं।

ऐसा प्रतीत होता है कि स्वामी शंकराचार्य की भाषा की उत्कृष्टता और क्लिष्टता ने बड़े-बड़े विद्वानों को भ्रम में डाल रखा है।

इस सूत्र का अर्थ यही बनता है कि प्रथम शरीर में श्रवणादि इन्द्रियाँ कार्य करना छोड़ देती हैं। तो वे कहाँ चली जाती हैं? जो तो गोलक (tissues) हैं, वे चिता की अग्नि में भस्म हो जाते हैं और जलने से अपनी अग्नि भी चिता की अग्नि में सम्मिलित कर देते हैं। परन्तु यह अग्नि गौण है। प्राण पृथक हैं। वे हृदय के अग्र भाग में संचित होकर प्रकाशमान जीवात्मा को सूक्ष्म शरीर से लिपटे हुए नवीन शरीर में ले जाते हैं।

---

## अश्रुतत्वादिति चेन्नेष्टादिकारिणां प्रतीतेः ॥६॥

अश्रुतत्वात्+इति+चेत्+न+इष्टादिकारिणाम्+प्रतीतेः।

**अश्रुतत्वात्=न सुना जाने से। इति चेत्=यदि यह कहो। न=तो ठीक नहीं। इष्टादिकारिणाम्=इष्टादि कर्म करनेवालों की गति। प्रतीतेः=प्रतीत होने से।**

श्रुत सब इन्द्रियों के कर्मों का संकेत करता है। अर्थात् सुनना, देखना, सूँघना आदि न होने से।

कहाँ न होने से ? मृत देह में। यदि यह कहो कि प्राण नहीं रहे तो वह ठीक नहीं।

यदि ऐसा मानेंगे तो इष्टादि कर्म करने वाले उस सूक्ष्म देह से चन्द्रादि लोकों में जाकर सुख भोग नहीं कर सकेंगे।

शब्द है 'न इष्टादि कारिणाम् प्रतीतेः' श्रेष्ठ कर्म करने वालों को अन्य लोकों में कुछ भी 'प्रतीत' नहीं होगा। प्रतीत का अर्थ है इन्द्रियों के भोग।

जब हम यह मानते हैं कि इस लोक मे यज्ञ-यागादि कर्म करने से जीवात्मा चन्द्रादि लोकों को प्राप्त होते हैं तो वे प्राण जीवात्मा को लेकर ही वहाँ जाते हैं और वहाँ के भोगों का अनुभव कराते हैं।

---

## भाक्तं वानात्मवित्त्वात्तथा हि दर्शयति ॥७॥

भाक्तं + व + अनात्मवित्त्वात् + तथा + हि + दर्शयति।

**भाक्तं = गौण। वा = तो। अनात्मवित्त्वात् = आत्म ज्ञानी न होने से। तथा = वैसा।। हि = निश्चय से। दर्शयति = दिखलाता है।**

ऊपर के सूत्र में लिखा है कि श्रेष्ठ कर्मों के करनेवाले स्वर्गलोक को प्राप्त होते हैं। वे सूक्ष्म शरीर में वहाँ जाते हैं और प्राण रखने के कारण वहाँ सुख का अनुभव करते हैं।

इस सूत्र में यह लिखा है कि उन जीवात्माओं का स्वर्ग लोक में जाना गौण (समाप्त हो जानेवाला) है। कारण यह कि वहाँ जानेवाले जीवात्मा अनात्मवादी अर्थात् ब्रह्म ज्ञान से अनभिज्ञ होते हैं। ब्रह्म ज्ञानी मोक्ष प्राप्त करते हैं।

ऐसा उपनिषदों में भी लिखा है कि स्वर्ग लोक में गयी जीवात्मायें देवताओं की भोग-सामग्री होती हैं। अर्थात् उनके शुभ कर्म धीरे-धीरे समाप्त होते जाते हैं। जब वे सब समाप्त हो जाते हैं तब वे पुनः कर्मयोनि (मनुष्य जीवन) में आते हैं।

सूत्र का अर्थ इस प्रकार बनता है कि आत्मा ज्ञानी न होने से वह (इष्टादि कर्म करने वालों की गति) गौण है (अर्थात् छोटी है) ऐसा शास्त्र में दिखलाया गया है।

---

## कृतात्ययेऽनुशयवान्दृष्टस्मृतिभ्यां यथेतमनेवं च ॥८॥

कृतात्यये + अनुशयवान् + दृष्टस्मृतिभ्याम् + यथेतम् + अनेवम् + च।

**कृतात्यये = किये गये कर्म के फल के समाप्त हो जाने पर। अनु-**

**शयवान्**=संचित कर्म संस्कारों से युक्त होकर। **दृष्टस्मृतिभ्याम्=कर्म और उनकी स्मृति अर्थात् संस्कारों से। यथेतम्**=**जैसे गया था वैसा ही आता है। अनेवम्**=ऐसा नहीं भी। **अभिप्राय यह कि अन्य प्रकार से (भी)।**

इस सूत्र का भावार्थ यह बनता है कि जिन शुभ कर्मों से स्वर्ग प्राप्त हुआ था, उनका कर्म फल समाप्त हो जाने पर संचित कर्मों के संस्कारों से युक्त और उनकी स्मृति से प्रेरित जीवात्मा जैसे वहाँ गया था उसी अथवा किसी अन्य मार्ग (अथवा ढंग) से लौट आता है। यहाँ अभिप्राय मार्ग से भी है और ढंग से भी है; अर्थात् सूक्ष्म शरीर से लिपटा हुआ।

'अनेवम्' (अर्थात् वैसा नहीं भी) लिखा है। इसका अभिप्राय यह है कि जाने के ढंग के अतिरिक्त मार्ग भी है। यह भी कहा जाता है कि चन्द्रादि लोक से वह ब्रह्म लोक में भी जा सकता है। अतः वहाँ पर जाने का मार्ग भी दूसरा होगा और सूक्ष्म शरीर भी नहीं होगा। अतः स्वर्ग से लौटने पर अन्य प्रकार से भी लौटना हो सकता है।

सूत्र में शब्द है 'दृष्टस्मृतिभ्याम्'। इसका अर्थ कई भाष्यकार करते हैं कि श्रुति और स्मृति से। शब्द के यह अर्थ भी ठीक हैं, परन्तु प्रसंग के साथ हमारे अर्थ अधिक संगत हैं। हमने अर्थ किये हैं कर्म और उनकी स्मृति से प्रेरित होकर। कर्म की स्मृति का अर्थ है संस्कार। अतः अर्थ बनते हैं कर्म और कर्मों के संस्कारों से प्रेरित वे आते हैं।

'दृष्ट' कर्मों को कहते हैं और अदृष्ट कर्म फल को कहते हैं। कर्म फल तो स्वर्ग में भोग लिए जाते हैं। अतः कर्म और उनकी स्मृति ही रह जाती है और उनसे प्रेरित ही जीवात्मा ब्रह्म लोक को जाता है अथवा इस मर्त्य लोक को वापस आता है।

जहाँ तक मार्ग का सम्बन्ध है, यह सूत्र में तो नहीं लिखा। यहाँ केवल 'यथेतमनेवं' लिखा है। परन्तु इसकी विस्तृत व्याख्या छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-१,२,३,४,५,६) में लिखी है। सूत्रकार इससे सहमत प्रतीत नहीं होता।[1]

उपनिषद् का भावार्थ इस प्रकार है—

वे जो वन में श्रद्धा और तप से उपासना करते हैं, अर्चि (ज्योति) में जाते हैं। ज्योति से दिन (के प्रकाश) में। दिन से शुक्ल पक्ष से उत्तरायण में ॥१॥

उत्तरायण से संवत्सर को। संवत्सर से आदित्य को और आदित्य से चन्द्रमा को। चन्द्रमा से विद्युत को प्राप्त होते हैं। वहाँ एक अमानव पुरुष है, वह उन्हें ब्रह्म को प्राप्त करा देता है। यह देवयान मार्ग है ॥२॥

जो नगरों में रहते हुए इष्ट पूर्ति और दान कर्म करते हैं, वे धूम (वत्)

---

**१. देखें सूत्र-भाष्य ३-१-२४**

हो जाते हैं। धूम से रात्रि को, रात्रि से कृष्ण पक्ष को और कृष्ण पक्ष से दक्षिणायन को।

ये लोग संवत्सर को प्राप्त नहीं होते ॥३॥

ये मासों (दक्षिणायन) से पितृलोक, पितृलोक से आकाश को और आकाश से चन्द्रलोक को प्राप्त होते हैं। ये सोम राज हैं। ये देवों का अन्न होते हैं। देवों से खाये जाते हैं (इनके कर्म फल कालादि देवताओं से क्षीण होते जाते हैं। अर्थात् कर्म फल भोग से समाप्त होते जाते हैं) ॥४॥

कर्मों के क्षय होने तक यहाँ रहकर वे फिर इसी मार्ग से जिस प्रकार गये थे उसी प्रकार लौटते हैं। आकाश को प्राप्त होते हैं। आकाश से वायु को, वायु से धूम को और धूम से अभ्र को ॥५॥

अभ्र मेघ हो जाते हैं। मेघ बरसता है। (इह व्रीहियवा ओषधि-वनस्पतयस्तिलमाषा) तब वह (वर्षा से) धान, जौ, औषधि, वनस्पति, तिल और उड़द आदि होकर उत्पन्न होता हैं। इस प्रकार यह निश्चय ही कठिनाई से निकलने का स्थान है। जो जो अन्न खाता है, जो वीर्य सिंचन करता है; वह रूपवान हो यहाँ उत्पन्न होता है ॥६॥

इस प्रकार उपनिषद् में जीवात्माओं के स्वर्ग लोक को जाने का तथा वहाँ से लौटने का मार्ग लिखा है। सूत्रकार ने ऐसा कुछ नहीं लिखा।

सूत्र में तो केवल इतना लिखा है कि जिस मार्ग से जाता है उसी से अथवा अन्य मार्ग से लौट आता है। जिसने तो ब्रह्म लोक में जाना होता है; अर्थात् जो आत्मा ज्ञानवान् है, वह उत्तरायण के मार्ग से जाता है और (इस मार्ग से) नहीं लौटता है। उसका मार्ग उपनिषद् मत से लिख दिया है।

यहाँ हमने उपनिषद् का उद्धरण इस कारण दिया है कि इसमें मार्ग आने और जाने का स्पष्ट रूप में लिखा है। इसका यह अभिप्राय नहीं कि हम इस मार्ग को युक्तियुक्त मानते हैं। परन्तु विषयान्तर होने से हम यहाँ उस पर विवेचना नहीं कर रहे। इसके लिये देखे सूत्र ३-१-२४ का भाष्य। इस सूत्र में तो केवल जाने और आने की बात लिखी है।

---

## चरणादिति चेन्नोपलक्षणार्थेति कार्ष्णाजिनिः ॥९॥

चरणात्+इति+चेत्+न+उपलक्षणार्था+इति+कार्ष्णाजिनिः।

**आचरण से यदि यह कहो (तो ठीक) नहीं। उपलक्षण के लिए है यह।**

यदि यह कहो कि (पुनः जन्म होता है) आचरण अर्थात् कर्मों से तो

यह ठीक नहीं। उपलक्षण के निमित्त पूर्व के सूत्र में कहा है। ऐसा कार्ष्णाजिनि ऋषि का भी मत है।

इससे पहले सूत्र में शब्द आया है 'अनुशयवान्'। इसका अर्थ होता है—शेष बचे हुए से युक्त होकर।

वर्तमान सूत्र में यह कहा है कि वह अनुशय शब्द उपलक्षण मात्र प्रयोग किया है। उपलक्षण का अभिप्राय है कि कर्म के लक्षण के रूप में। कर्म का लक्षण कर्म के संस्कार होते हैं।

अभिप्राय यह कि जब प्राणी स्वर्ग लोक, विद्युत लोक अथवा चन्द्र लोक में चला जाता है तो वहाँ कर्म फल भोगता है। कर्म क्षीण हो जाते हैं; केवल कर्मों के संस्कार रह जाते हैं। उन संस्कारों को ही उपलक्षण कहा है।

इन संस्कारों से खिंचता हुआ और 'दृष्टस्मृतिभ्याम्'—कर्मों और कर्मों की स्मृति से, जीवात्मा इस लोक में आकर उचित जन्म पाता है। पूर्व जीवन में जैसे कर्म किये थे, वैसा ही जन्म मिलता है।

हमने पूर्व सूत्र के भाष्य में यह लिखा है कि स्वर्गलोक में जीवात्मा कर्म नहीं करता, केवल ज्ञानेन्द्रियों से भोग ही करता है। अतः न तो वहाँ कर्म होते हैं और न ही वहाँ से लौटने के समय किसी प्रकार के कर्म शेष होते हैं। केवल पूर्व कर्म-योनि के कर्म और उनके संस्कार होते हैं कर्म-फल समाप्त हो चुके होते हैं।

---

## आनर्थक्यमिति चेन्न तदपेक्षत्वात् ॥१०॥

आनर्थक्यम्+इति+चेत्+न+तदपेक्षत्वात् ॥

**आनर्थक्यम्=अकारण** है।

अनुशयवान् का अर्थ शेष कर्म के स्थान शेष संस्कारों वाला करना अकारण है। यह ऊपर के अर्थ पर आपत्ति की गयी है। पूर्व सूत्र में शब्द है 'दृष्टस्मृतिभ्याम्'। द्विवचन है। इस कारण अर्थ किये हैं दृष्ट और संस्कार। इस सूत्र में यह कहा है कि स्मृत (संस्कारों) को बीच में ले आना अकारण है।

सूत्रकार कहता है कि यह अकारण नहीं।

इति चेत्=यदि यह कहो तो।

न=ठीक नहीं। तदपेक्षत्वात्=कारण यह कि संस्कारों पर भी तो कर्मों की अपेक्षा होती है। बिना कर्म के संस्कार नहीं हो सकते और जैसे कर्म होंगे, वैसे संस्कार होंगे।

पूर्व पक्ष यह है कि संस्कारों की बात अकारण है। सूत्रकार कहता है कि कर्मों का प्रभाव ही संस्कार होते हैं। अतः दोनों में अन्तर नहीं।

---

## सुकृतदुष्कृते एवेति तु बादरिः ॥११॥

सुकृतदुष्कृते+एव+इति+तु बादरिः।

**शुभ कर्म और पाप कर्म ही तो है। यह बादरि ऋषि का कहना है।**

धर्म और अधर्म के अतिरिक्त अन्य कोई कर्म नहीं। भगवद् गीता में भी यह लिखा है कि कर्म और विकर्म ही दो प्रकार के कर्म हैं। अकर्म तो कर्म विहीनता है।

**कर्मण्यकर्म यः पश्येदकर्मणि च कर्म यः।**
**स बुद्धिमान्मनुष्येषु स युक्तः कृत्स्नकर्मकृत् ॥**

(भा० गी० ४-१८)

अर्थात्—जो कर्म में अकर्म देखता है और अकर्म में कर्म देखता है, वह यथार्थ बात देखता है। वही मनुष्यों में बुद्धिमान है। वह योगी है और उसके सब कर्म फल युक्त होते हैं।

यही बात इस सूत्र में कही है। वह यह कि सुकृत और दुष्कृत ही तो होते हैं, अन्य कुछ नहीं। इनके संस्कार ही अच्छे-बुरे जन्म में कारण हैं।

---

## अनिष्टादिकारिणामपि च श्रुतम् ॥१२॥

अनिष्टादिकारिणाम्+अपि+श्रुतम्+च।

**अनिष्टादिकारिणाम्=अनिष्ट आदि कर्म करने वाले। अपि=भी (स्वर्ग को जाते हैं) ऐसा सुना जाता है।**

कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् में ये शब्द आये हैं—

**ये वै के चास्माल्लोकात् प्रयन्ति चन्द्रमसमेव ते सर्वे गच्छन्ति।**

यहाँ सर्वे शब्द से भले-बुरे सबका अर्थ निकलता है। सूत्रकार कहता है कि यह ठीक है, परन्तु वह इस प्रकार है। अगले सूत्र में देखिये।

---

## संयमने त्वनुभूयेतरेषामारोहावरोहौ तद्गतिदर्शनात् ॥१३॥

संयमने + तु + अनुभूय + इतरेषाम् + आरोहावरोहौ + तद् + गति दर्शनात् ।

**संयमने = नियन्त्रण वाले लोक में ।**

इसे यम लोक भी कहते हैं। हम इसका अर्थ यह लेते है कि उन योनियों में जहाँ जीवात्मा के सब कर्म परवश हो जाते हैं उसकी अपनी इच्छा से कुछ नहीं होता। जैसे कुत्ता, सूअर एवं अन्य इतर जन्तु। ऐसे लोक में भी।

**अनुभूय = अनुभव करके। अर्थात् फल भोग कर। इतरेषां = दूसरों का अर्थात् पाप-कर्म करने वालों का। आरोहावरोहौ + उतरना-चढ़ना, दोनों अर्थात् निम्न कोटि की योनियों में जाना तथा ऊपर आना, दोनों होते हैं।**

यह हम ऐसे प्राणियों की गति से देखते हैं।

इसका अर्थ यह है कि सूत्रकार ने ऊपर के सूत्र में दिये कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् के प्रमाण को ठीक स्वीकार नहीं किया। वह कहता है कि नहीं। जो पाप-कर्म करने वाले हैं वे भी आरोह-अवरोह अर्थात् ऊँची और नीची योनियों में आते-जाते अनुभव किये जाते हैं, परन्तु यह उनकी गति यम लोक में ही होती है। हमने यम लोक के अर्थ बताये हैं। वह लोक जहाँ जीवात्मायें कर्म फल भोगने में पराधीन हैं और कर्म करने में भी स्वतन्त्र नहीं।

---

## स्मरन्ति च ॥१४॥

**और ऐसा स्मृति ग्रन्थों में लिखा है।**

उसको स्मरण करने से पता चलता है कि अनिष्ट कर्म करने वाले यम लोक में विचरते हैं और यम लोक (परमात्मा से) नियन्त्रित लोक का नाम है।

स्मृति ग्रन्थ वे कहलाते हैं जो मनुष्य ने विचार कर लिखे हैं। इनमें उपनिषद्, पुराणादि ग्रंथ सब सम्मिलित हैं।

उपनिषदादि ग्रंथों को शंकरवादी वेदान्त और श्रुति भी कहते हैं। यह इस कारण कि ये श्रवण कराये गये हैं और वैदिक सिद्धान्तों की व्याख्या में लिखे गये हैं। हमारे विचार में स्मृति उन सब ग्रन्थों को कहते हैं जो विचार कर लिखे गये अथवा कहे गये हैं। सूत्रकार का आशय है कि उक्त बात इन ग्रन्थों में भी कही गयी है।

उदाहरण के रूप में—

**न साम्परायः प्रतिभाति बालं प्रमाद्यन्तं वित्तमोहेन मूढम् ।**
**अयं लोको नास्ति पर इति मानी पुनः पुनर्वशमापद्यते मे ॥**
(कठो० १-२-६)

जो लोग प्रमाद में फँसे हुए धन के मोह से मूढ़ हुए हैं, ऐसे मूर्खों के लिए परलोक (स्वर्ग लोक) नहीं है। वे इस लोक में ही मेरे (यम के) वश में बार-बार आते हैं।

इसका अर्थ यह है कि वे बार-बार निकृष्ट योनियों में जन्म लेकर नियन्त्रित जीवन व्यतीत करते हैं।

---

## अपि च सप्त ॥१५॥

**और सात (योनियाँ) भी हैं।**

पाप-कर्मों से मिलने वाली योनियों का वर्णन है। मनुष्य जन्म तो है ही; इसके अतिरिक्त सात प्रकार की इतर योनियाँ हैं।

योनियाँ तो अगणित हैं। यहाँ सात लिखी हैं। इसका अर्थ यह है कि सब इतर योनियों को सात श्रेणियों में बाँटा जा सकता है। ये श्रेणियाँ उनके मन और बुद्धि की मलिनता के अनुसार हैं। ये निम्न, निम्नतर एवं निम्नतम् हैं। इनके नाम भी उसी (मन, बुद्धि की मलिनता) के अनुसार ही माने हैं। इन श्रेणियों के नाम हैं—

(१) रौरव, (२) महारौरव, (३) वह्नि, (४) वैतरणी, (५) कुम्भीपाक, (६) तामिस्र, (७) अन्धतामिस्र।

---

## तत्रापि च तद्व्यापारादविरोधः ॥१६॥

तत्र+अपि+च+तत्+व्यापारात्+अविरोधः।

**और वहाँ भी तत् (परमात्मा का) नियन्त्रण होने से विरोध नहीं।**

तद्व्यापारात्=यम के व्यापार होने से। यम परमात्मा का ही नाम है जो सब पर नियन्त्रण रखता है। उसके इन इतर योनियों पर नियन्त्रण होने से संसार में किसी प्रकार का विरोध नहीं होता। सब अपने-अपने स्थान पर कार्य करते रहते हैं।

## विद्याकर्मणोरिति तु प्रकृतत्वात् ॥१७॥

विद्याकर्मणो+इति+तु+प्रकृतत्वात् ।

**विद्याकर्मणो का अर्थ है ज्ञानयुक्त कर्म करने वाले ।**

प्रकृत्वात्—का अर्थ है : स्वाभाविक रूप में ज्ञानयुक्त कर्म करते हैं। उनके लिए ही स्वर्ग लोक का अथवा मोक्ष का मार्ग है।

इस संसार मे ज्ञानयुक्त कर्म हैं और अज्ञानयुक्त कर्म हैं। अज्ञानयुक्त कर्म करने वालों के लिए तो इतर सात प्रकार की योनियाँ हैं, जिनमें जीवात्मा को बार-बार जन्म लेना पड़ता है। केवल ज्ञानयुक्त कर्म करनेवाले ही ऊपर के लोकों में जाते हैं। वहाँ बार-बार जन्म लेना नहीं पड़ता।

इसी बात को भगवद्गीता में इस प्रकार लिखा है—

**यस्य सर्वे समारम्भाः कामसंकल्पवर्जिताः ।**
**ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः ॥**

(भ० गी० ४-१९)

विद्वान लोग अपने कर्मों को ज्ञानाग्नि में दग्ध कर लेते हैं।

यही बात इस सूत्र में लिखी है कि ज्ञानयुक्त कर्म से ही जीवात्मा स्वाभाविक ढंग से उत्क्रमण करता है।

सकाम भाव से किये कर्मों से तो स्वर्ग की सिद्धि होती है। ज्ञान होने से मोक्ष मिलता है। दोनों मार्ग एक समान हैं। मार्ग के अन्त का भेद है।

---

## न तृतीये तथोपलब्धेः ॥१८॥

न+तृतीये+तथा+उपलब्धेः ।

**और तीसरे मार्ग में नहीं। ऐसा उपलब्धि प्रतीत होता है।**

इसका अभिप्राय है कि ऊपर जो ज्ञानयुक्त कर्म और सात इतर लोक कहे हैं, इन दो के अतिरिक्त तीसरी गति नहीं। यही उपलब्ध होता है।

उपलब्ध का अभिप्राय है कि युक्ति से यही समझ में आता है। यहाँ कुछ भाष्यकारों ने उपलब्धे का अर्थ शास्त्र में उपलब्ध होने का किया है। उनका कहना है कि छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-८) में तीसरा मार्ग लिखा है।

हमारा मत है कि वहाँ पर जो दो मार्ग देवयान और पितृ यान बताये हैं, वे दोनों ज्ञानयुक्त कर्म करनेवालों के लिये हैं। अन्तर केवल यह है कि जो निष्काम भाव से संसार से विरक्त होकर कार्य करते हैं, वे देवयान से

प्रकाशमान लोक को जाते है और जो ग्रामों में रहकर सकाम कर्म करते हैं वे पितृयान मार्ग से जाते है और शीघ्र ही इस लोक में लौट आते हैं। ये दोनों एक प्रकार के प्राणी माने गये है। ये दोनों मानव लोक से उत्क्रमण करते हैं।

दूसरे प्रकार के वे हैं जो इतर योनियों में जाते है और उनको ही छान्दोग्य (५-१०-८) में तीसरी योनि कहा है। सूत्रकार ने तो उन योनियों को अज्ञानयुक्त कर्म करने वाले कहा है। सूत्रकार ने तीसरा मार्ग नही माना। यही सूत्र का अर्थ बनता है।

सूत्र है—'न तृतीये'।

उपनिषद् में केवल तृतीय शब्द के आ जाने से वह इस सूत्र से सम्बन्धित नहीं माना जा सकता।

सूत्रकार ने प्रथम मार्ग का वर्णन सूत्र संख्या ३-१-६, ७, ८ में किया है।

सूत्रकार के विचार से जीवात्मा की दो गतियाँ हैं। दूसरी का वर्णन सूत्र संख्या ३-१-१२, १३ में किया है।

यहाँ हम श्री उदयवीर शास्त्री का मत लिख दें तो ठीक होगा।

आप लिखते हैं—

छान्दोग्य (५-१०-८) में जहाँ तृतीय मार्ग का वर्णन है, वहाँ यह स्पष्ट उपलब्ध होता है कि जिन आत्माओं की गति उक्त दोनों मार्गों (देवयान-पितृयान) से नही होती, उनके लिए वह तीसरा मार्ग है, जहाँ कृमि, कीट आदि क्षुद्र योनियों मे निरन्तर जन्मना मरना चलता रहता है। इष्ट आदि कर्म करने वालों को देह पात के अनन्तर चन्द्रलोक प्राप्त होता है; वहाँ उन कर्मों का फल भोगकर पुनः उनके मानव देह प्राप्ति में पाँचवीं आहुति का नियम उपनिषद् (छान्दोग्य ५-३-३) में बताया गया है।

इस लेख का अभिप्राय यह है कि सूत्रकार का यह कहना कि 'न तृतीये......' गलत है। क्योंकि उपनिषद् में तीसरा मार्ग लिखा है।

हमारा यह मत है कि श्री शास्त्रीजी ने सूत्रार्थ समझा ही नही। सूत्रकार का अर्थ यह नहीं कि निम्न योनियों का मार्ग है ही नहीं। सूत्रकार जीवात्माओं की गतियों का वर्णन कर रहा है, मार्गों का नहीं। यदि मार्गों के विचार से गणना करते तो तीन ठीक हैं, परन्तु गति की दिशा के विचार से उत्क्रमण और निम्न-क्रमण दो ही गति हैं। देवयान और पितृयान। दोनों मार्ग उत्क्रमण करनेवाले होने से एक ही होते हैं।

सूत्रकार का अर्थ वही है जो हमने अपनी उक्त विवेचना में बता दिया है। मनुष्य की जीवात्मा के लिये दो ही गतियाँ हैं। या तो वह उत्क्रमण करेगा अथवा निम्न-क्रमण।

सूत्रकार ऐसा ही समझता है, क्योंकि वह सूत्र (ब्र० सू० ३-१-२१) में कहता है संशोकज (इत्यादि) का होना 'तीन शब्द' का विरोध नही करता। अर्थात् विचाराधीन सूत्र (३-१-१८) में 'तीन नहीं' के विचार का इतर योनियों के होने से विरोध नहीं। इसका स्पष्ट अभिप्राय यह है कि दो गतियां का उल्लेख है। देवयान और पितृयान एक ही गति में लिये गये उत्क्रमण करने वाले हैं।

सूत्रकार ने गतियों (उत्क्रमण और निम्न क्रमण के विचार से) की गणना दो में की है और संशोकज निम्न क्रमण करने वालों में सम्मिलित किये हैं।

दूसरी बात श्री शास्त्री जी ने आहुतियों के विषय में लिखी है। पाँच आहुतियाँ हैं। होंगी। परन्तु इस सूत्र से उनका क्या सम्बन्ध है ? यह हम जानते हैं कि छान्दोग्य उपनिषद् ५-३-३, ४, ५, ६, ७ में अग्नियों के विषय में प्रश्न आया है और फिर छान्दोग्य० ५-४-१, २ में तथा छन्दोग्य० ५-५-१,२ छान्दोग्य० ५-६-१, २ छान्दोग्य० ५-७-१, २ और छान्दोग्य० ५-८-१,—२ में पंचाग्नियों का उल्लेख है। ये मनुष्य शरीर के बनने में साधन हैं, परन्तु हमारा निश्चित मत है कि इनसे शरीर बनने के दो मार्ग हैं अथवा तीन मार्ग हैं, का निर्णय नहीं होता। साथ ही यहाँ यह वर्णन नहीं किया गया कि ये अग्नियाँ इतर जीव-जन्तुओं के शरीर में कार्य नहीं करतीं।

पाँच अग्नियां ये हैं—(१) द्युलोक और उसकी अग्नि सूर्य द्वारा पृथिवी पर आती है। (२) पर्जन्य; यह वायु द्वारा ही पृथिवी पर कार्य करती है। (३) पृथिवी; यह संवत्सर द्वारा कार्य करती है। (४) पुरुष, वाक् एवं प्राण द्वारा कार्य करता है। (५) स्त्री, उपस्थ द्वारा कार्य करती है।

दोनों गतियों में जाने वाली आत्माओं के शरीर इन अग्नियों से बनते हैं।

ये पाँचों अग्नियाँ शरीर बनाने में कार्य करती हैं। इनका गतियों के साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं। गतियों का सम्बन्ध ज्ञान और कर्म से है। वास्तव में वेदान्त दर्शन के ये भाष्यकार सूत्रार्थ समझ नहीं सके। वे सब शंकराचार्य का अनुगमन कर रहे हैं। वे सूत्र का कोई शब्द जब किसी उपनिषद् वाक्य में आया दिखायी दिया और बस दोनों को सम्बन्धित समझ अर्थों को तोड़-मरोड़ कर एक-दूसरे के अनुकूल करने लगते हैं।

सूत्र का अर्थ है: तीसरी गति नहीं है। मनुष्य आत्मा के लिये या तो उत्क्रमण करने की गति है अथवा निम्न क्रमण की गति। इन दोनों गतियों का पूर्व के सूत्रों में उल्लेख आया है और यही वर्तमान सूत्र (३-१-१८) में बताया गया है।

---

## स्मर्यतेऽपि च लोके ॥१९॥

स्मर्यते+अपि+च+लोके ।

**लोक-व्यवहार में भी – स्मरण अर्थात् विचार कर कहा जाता है।**

क्या कहा जाता है ? जो ऊपर के सूत्र में कहा है। ऊपर के सूत्र में कहा है—'न तृतीये तथोपलब्धेः' युक्ति से अथवा देखने से तीसरी कोई गति नहीं। एक गति उनकी है जो 'विद्याकर्मणोरिति' अर्थात् ज्ञानयुक्त कर्म करते हैं। इष्ट पूर्ति में किये कर्म की भी यही गति है।

दूसरे वे हैं जो 'अनिष्टादिकारिणाम्' इष्ट रहित कर्म करते हैं। स्वार्थ तृप्ति के लिये किये कर्म इस श्रेणी में आते हैं। इनकी गति लिखी है **'संयमने त्वनुभूयेतरेषामारोहावरोहौ'**। (ब्र० सू० ३-१-१३)

तीसरी कोई गति नहीं।

वर्तमान सूत्र यह कहता है कि लोक-व्यवहार में भी हम देखें तो यही प्रतीत होता है। विचार करने से दो गतियाँ ही प्रतीत होती हैं।

---

## दर्शनाच्च ॥२०॥

दर्शनात्+च।

**और (लोक में) देखे जाने से।**

दैवी और आसुरी प्रवृत्तियाँ हैं। तीसरी प्रवृत्ति नहीं। इसी कारण तीसरी गति नहीं।

कई भाष्यकारों ने इन सूत्रों के भाष्य में एक तो आदि सृष्टि में होने वाले प्राणियों की ओर संकेत किया है और दूसरे पाँच आहुतियों की बात की है।

हमारा मत है कि ये दोनों बातें इन सूत्रों से असम्बद्ध है। उनको बीच में इस कारण लाना पड़ा है कि भाष्यकार आवश्यकता से अधिक सूत्रार्थों को उपनिषदों के साथ जोड़ रहे हैं।

उदाहरण के रूप में सूत्र ३-१-१८ के भाष्य में स्वामी शंकराचार्य जी लिखते हैं—

**न तृतीये स्थाने देहलाभाय पञ्चसंख्यानियम आहुतीनामादर्तव्यः। कुतः ? तथोपलब्धेः।......**

अर्थात् तृतीय मार्ग में देहलाभ के लिये आहुतियों की पाँच संख्या का

नियम मान्य नहीं है । किसलिये ? इसलिये कि यहाँ वैसे ही उपलब्धि होती है ।

यह बात स्वामी जी ने अप्रमाण कही है। देह तो सदैव और अन्य सब प्राणियों की पाँचों अग्नियों से बनती है। किस प्राणी की देह सूर्य, पर्जन्य, पृथिवी से अन्न, पुरुष से वीर्य और नारी के उपस्थ के बिना बनती है ?

यहाँ सूत्र में उपलब्धि का अर्थ नवीन देह की उपलब्धि लिया है। अर्थात् आहुतियाँ दिये बिना भी देह मिल जाती है । इसका युक्तियुक्त होना अथवा अयुक्तियुक्त होना तथा पाँच अग्नियों से क्या अभिप्राय है ? इसे छोड़ भी दें तब भी इसका प्रसंग के साथ मेल नहीं। कारण यह कि यहाँ इष्ट अथवा अनिष्ट कर्मों वाले के मरने के उपरान्त गति का वर्णन हो रहा है । उस गति के उपरान्त जन्म का उल्लेख नहीं है ।

उपनिषद् वाक्यों में इन आहुतियों का वर्णन है, परन्तु सूत्र उनसे स्वतंत्र हैं और ये दर्शन शास्त्र होने से सब युक्ति संगत बात ही करते हैं। प्रकरण के बाहर की बात इनमें नहीं है ।

अतः 'उपलब्धे' का अर्थ मरने के उपरांत देह प्राप्ति से जोड़ना अनुपयुक्त है।

हमने उपलब्धे का अर्थ किया है कि तृतीय गति प्राप्त नहीं है । ऐसा ही शास्त्र में उपलब्ध है अथवा युक्ति से उपलब्ध होता है । यही स्मृति से प्रमाणित है ।

---

## तृतीयशब्दावरोधः संशोकजस्य ।।२१।।

तृतीयशब्दावरोधः+संशोकजस्य ।

**संशोकजस्य=स्वेदज प्राणियों का । तृतीय शब्द से विरोध नहीं है ।**

तृतीय शब्द ऊपर एक सूत्र (३-१-१८) में भी आया है । वहाँ लिखा है कि तृतीय मार्ग में गति नहीं है। संशय करनेवाले ने यह कहा प्रतीत होता है कि संशोकज प्राणी (स्वेदज) उक्त वर्णित दो गतियों से पृथक् है। दो गतियों में एक तो बताया है 'विद्यांकर्मणोः' और दूसरी बताई है 'अनिष्टादिकारिणाम्' ।

संशयकर्ता कहता है कि संशोकज आदि इसी प्रकार उद्भिज तृतीय गतिवाले हैं ।

सूत्रकार का कहना है कि नहीं । दोनों में किसी प्रकार का विरोध नहीं है । अभिप्राय यह कि स्वेदज प्राणी (उद्भिज) द्वितीय गतिवाले ही हैं जिनके विषय में लिखा है—'संयमने त्वनुभूयेतरे……'।

इस सूत्र में तृतीय शब्द आया है। अतः ब्रह्म सूत्रों को उपनिषदों का अनुगामी माननेवाले तृतीय शब्द उपनिषदों में ढूंढने लगे है और ऐसा प्रतीत होता है कि छा० उप० ६-३-१ में तीन गणना मिल जाने से उन्होंने सुख का साँस लिया है और लगे हैं सूत्रार्थों को बिगाड़ने। इस उपनिषद् में लिखा है कि प्राणी की तीन योनियाँ हैं जीवज (जरायुज), अण्डज और उद्भिज। बस भाष्यकारों ने तुरन्त कह दिया कि संशोकज उद्भिजों में ही हैं। अतः यह सूत्र उद्भिजों के विषय में भी अवरोध प्रकट करता है।

हम सूत्र (३-१-१८) के भाष्य में बता चुके हैं कि सूत्रकार योनियों की बात नहीं बताता। योनियों का जीवात्मा की गतियों से सम्बन्ध नहीं। गतियाँ इससे भिन्न हैं।

हमारा मत है कि सूत्रकार देवयान और पितृयान मार्गों को एक ही प्रकार की गति मानता है। कारण यह है कि ये दोनों जीवात्मा को मनुष्य योनि से उत्क्रमण की ओर ले जानेवाली हैं। नीचे की ओर को जानेवाली दूसरी गति है। इनका स्थान यमलोक है।

---

## साभाव्यापत्तिरुपपत्तेः ॥२२॥

साभाव्यापत्तिः + उपपत्तः।

**साभाव्यापत्ति का अर्थ है सदृश अर्थात् समान स्थिति को प्राप्त होता है। उपपत्तेः का अभिप्राय है युक्ति से।**

यह बताया जा चुका है कि जीवात्मा का सूक्ष्म शरीर तीन महाभूतों का बना होता है। वायु, अग्नि और जल। इसमें पृथिवी का अंश नहीं होता। अतः जब प्राणी इस शरीर के साथ प्रकाशमय लोक को अथवा चन्द्र समान ज्योतिर्मय लोक को जाता है तो भिन्न-भिन्न मण्डलों में से होता हुआ जाता है।

उदाहरण के रूप में पितृ यान मार्ग को जानेवाला जीवात्मा धुएँ के समान हो जाता है। उससे रात्रि को, रात्रि से कृष्ण पक्ष की ओर, फिर चन्द्र समान ज्योतिर्मय हो जाता है। इसी प्रकार लौटने के समय होता है।

सूत्रकार का कहना है कि जिस भी स्थिति में उत्क्रमण करनेवाला जीव जाता है उसका वैसा ही भाव प्रतीत होने लगता है। शब्दों का अर्थ यह है कि वह उन वातावरणों में रहते हुए उनके भाव के सदृश प्रतीत होने लगता है। भाव के समान से अभिप्राय यह है कि वैसा ही हो गया प्रतीत होता है। वास्तव में यह धुआँ अथवा वायु, बादल इत्यादि नहीं हो जाता।

जीवात्मा तो अपना अस्तित्व बनाये रखता है, परन्तु जिस मण्डल में जाता है, उस जैसा ही प्रतीत होने लगता है। उसके सदृश हो जाता है। वास्तव में यह सूक्ष्म शरीर है जो समान भाववाला होता है। जीवात्मा वैसा नहीं होता जिस माध्यम में वह जाता है।

सूक्ष्म शरीर वैसा क्यों दिखायी देने लगता है जैसा वातावरण होता है ? यह इस कारण कि सूक्ष्म शरीर में पृथ्वी भूत न होने से यह पारदर्शक होता है और वह वैसा ही दृष्टिगत होता है जिस वातावरण में वह जाता है।

अतः सूत्र का भावार्थ है कि युक्ति से यह सिद्ध होता है कि जीवात्मा सूक्ष्म शरीर में जिस-जिस स्थान पर जाता है वैसा ही दृष्टिगत होने लगता है।

---

## नातिचिरेण विशेषात् ॥२३॥

न+अतिचिरेण+विशेषात्।

**अतिचिरेण=बहुत देर। न=नहीं (लगती)। विशेषात्=विशेषता से (उसके विशेष गुणों के कारण)।**

अभिप्राय यह कि जीवात्माओं को स्थूल शरीर से निकल वायु, आकाश, प्रकाशमय और विद्युतमय स्थलों में जाने तथा वहाँ से लौटने में देर नहीं लगती। यद्यपि मानव दृष्टि में इन स्थितियों से पृथ्वी का अन्तर बहुत बड़ा दिखायी देता है, परन्तु इन जीवात्माओं को जाने-आने में देर नहीं लगती। यही बात पितृयान मार्गवालों की है। जो इतर योनियों में जाते हैं उनके लिए भी यही व्यवस्था है।

उपनिषद् (छा० ५-१०-६) में जो मार्ग बताया है वह कठिन और समय लगनेवाला बताया है। ऐसा प्रतीत होता है कि सूत्रकार उपनिषद् वाक्य से सहमत नहीं। अथवा उपनिषद् वाक्य का भाव दूसरा है। इस विषय में श्री उदयवीर शास्त्री का कथन अगले सूत्र की व्याख्या में देंगे।

---

## अन्याधिष्ठितेषु पूर्ववदभिलापात् ॥२४॥

अन्याधिष्ठितेषु+पूर्ववत्+अभिलापात्॥

**अन्यों से अधिष्ठितों में। पहले के समान। कथन से।**

पूर्ववत् का अर्थ है कि जैसे पूर्व सूत्र में कहा है। अभिलापात् का अर्थ

है कहे जाने से।

'अन्यों से अधिष्ठितों में' का अभिप्राय है कि ऐसे शरीर में जिनमें दूसरी आत्मा अधिष्ठित है। अतः पूर्ण सूत्र का अभिप्राय यह बनता है कि पूर्व सूत्र में कहने से अर्थात् कहे अनुसार ऐसे स्थानों पर भी होता है जहाँ दूसरे जीवात्मा स्थित होते है। पहले सूत्र में कहा है कि जीवात्मा को जाने-आने में देर नहीं लगती।

दूसरे आत्मा कहाँ स्थित होते है ? इसमें हमारा अन्य भाष्यकारों से मतभेद है। अन्य भाष्यकारों ने अपने मत का आधार उपनिषद् बनाया है। परन्तु हमारा मत है कि सूत्रकार इस विषय में उपनिषद् से मतभेद रखता है।

इस मतभेद की बात तो आगे चलकर लिखेंगे। यहाँ पहले भाष्यकारों का मत लिख दें तो ठीक रहेगा।

पहले शंकराचार्य का मत लिखते हैं। इस सूत्र के भाष्य में आप कहते हैं—

**तस्मिन्नेवावरोहे प्रवर्षणानन्तरं पठ्यते—'त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इति जायन्ते' (छा० ५-१०-६) इति। तत्र संशयः—किमस्मिन्नवधौ स्थावरजात्यापन्नाः स्थावरसुखदुःखभाजोऽनुशयिनो भवन्त्याहोस्वित्क्षेत्रज्ञान्तराधिष्ठितेषु स्थावरशरीरेषु संश्लेषमात्रं गच्छन्तीति। किं तावत्प्राप्तम् ? स्थावरजात्यापन्नास्तत्सुखदुःखभाजोऽनुशयिनो भवन्तीति। कुत एतत् ? जनेर्मुख्यार्थत्वोपपत्तेः, स्थावरभावस्य च श्रुतिस्मृत्योरुपभोगस्थानत्वप्रसिद्धेः, पशुहिंसादियोगाच्चेष्टादेः कर्मजातस्यानिष्टफलत्वोपपत्तेः, तस्मान्मुख्यमेवेदमनुशयिनां व्रीह्यादिजन्म, श्वादिजन्मवत्। यथा श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वेति मुख्यमेवानुशयिनां श्वादिजन्म तत्सुखदुःखान्वितं भवति। एवं व्रीह्यादिजन्मापीति।**

अर्थात्—उसी अवरोह के विषय में प्रवर्षण-वृष्टि के अनन्तर पढ़ा जाता है—'त इह व्रीहि, यव, औषधि, वनस्पति'—तिल और उड़द रूप ही उत्पन्न होते हैं। (छा० ५-१०-६)। इस पर संशय होता है कि क्या अनुशयी जीव इस अवधि में स्थावर जाति प्राप्त हुए स्थावर के सुख, दुःख के भागी होते हैं अथवा अन्य जीवों से अधिष्ठित स्थावर शरीरों में केवल संश्लेष संसर्ग मात्र प्राप्त करते हैं। तब क्या प्राप्त होता है ? (पूर्व पक्षी) अनुशयी जीव स्थावर जाति को प्राप्त होते हुए उसके सुख, दुःख के भागी होते हैं। वह किससे ? इससे कि इसमें 'जन्' धातु का मुख्यार्थ उपपन्न होता है और स्थावर भाव श्रुति और स्मृति में उपभोग का स्थान रूप से प्रसिद्ध है, पशु हिंसादि के योग से इष्ट आदि कर्म समूह में अनिष्ट फलत्व उपपन्न होता है। इसलिए अनुशयी जीवों का यह व्रीहि आदि रूप से जन्म श्वानादि जन्म के समान मुख्य ही है। जैसे श्वयोनि, सूकर-

योनि अथवा चाण्डालयोनि; इस प्रकार अनुशयी जीवों का श्वानादि जन्म मुख्य ही है और उनके सुख-दुःख से अन्वित होते हैं, वैसे व्रीहि आदि जन्म भी।

यहां स्वामी जी ने सूत्र का अर्थ उपनिषद् के अनुसार करने के लिए उसमें मन गढ़न्त पूर्व पक्ष उपस्थित किया है।

मन गढ़न्त यह इस कारण है कि पूर्व सूत्र में जो 'नातिचिरेण' लिखा है, वह पितृयान अथवा देवयान मार्गों पर जानेवालों के लिए लिखा है और यह सूत्र भी उन्हीं उत्क्रमण करनेवाली आत्माओं के विषय में ही है।

अतः यह सूअर, श्वान, चाण्डालादि योनियों का उल्लेख अप्रासंगिक है।

उक्त उपनिषद् (छा० ५-१०-६) में संशय यह नहीं जो पूर्व पक्ष के नाम से उपस्थित किया गया है। वह संशय कुछ और है। वह हम आगे चलकर बतायेंगे। यहां हमें देखना चाहिए कि शंकराचार्य इसका क्या उत्तर देते हैं।

शंकराचार्य आगे लिखते हैं—

**एवं प्राप्ते ब्रूमः—अन्यैर्जीवैरधिष्ठितेषु व्रीह्यादिषु संसर्गमात्रमनुशयिनः प्रतिपद्यन्ते, न तत्सुखदुःखभाजो भवन्ति, पूर्ववत्। यथा वायुधूमादिभावोऽनुशयिनां तत्संश्लेषमात्रम्। एवं व्रीह्यादिभावोऽपि जातिस्थावरैः संश्लेषमात्रम्। कुत एतत्? तद्वदेवेहाप्यभिलापात्, कोऽभिलापस्य तद्वद्भावः? कर्मव्यापारमन्तरेण संकीर्तनम्।**

भावार्थ है—ऐसा प्राप्त होने पर हम कहते हैं, अनुशयी जीव अन्य जीवों से अधिष्ठित व्रीहि आदि में संसर्ग मात्र प्राप्त करते हैं, किन्तु उनके सुख-दुःख के भागी नहीं होते।

पूर्ववत्—आकाशादि भाव के समान। जैसे अनुशयी जीव का वायु धूमादि भाव उनके साथ केवल संसर्ग मात्र है, वैसे ही व्रीहि आदि भाव स्थावर जाति के साथ संसर्ग मात्र हैं।

श्री उदयवीर शास्त्री भी इस विषय में वैसा ही लिखते हैं जैसा कि शंकर लिख रहे हैं। आप लिखते हैं—

(अन्याधिष्ठितेषु) अन्य आत्माओं से अधिष्ठितों में (पूर्ववत्) पहले के समान (अभिलापात्) कथन से। अन्य आत्माओं में अधिष्ठित व्रीहि आदि में अनुशयी आत्माओं का संपर्क मात्र होता है, जैसे पहले कहे वायु आदि में; क्योंकि उपनिषद् में इस विषय पर समान कथन है।

श्री शास्त्री जी ने विना विचार किये शंकर का अनुकरण किया है। वास्तव में शंकराचार्य और शास्त्री जी भूल गये हैं कि वे ब्रह्म सूत्रों पर भाष्य लिख रहे हैं और उपनिषद् पर नहीं।

जब वर्तमान सू० (३-१-२४) में पूर्ववत् लिखा है तो किसी उपनिषद् के किसी पूर्व कथन से आशय नहीं, वरन् पूर्व सूत्र की ओर संकेत है।

ब्रह्म सूत्रों में किसी भी स्थान पर धुआँ व्रीहि इत्यादि में जीवात्मा के आने की बात नहीं लिखी।

सूत्र (ब्र० सू० ३-१-८) में केवल यह लिखा है कि वह जिस मार्ग से जाता है, उसी मार्ग से अथवा उसके अतिरिक्त मार्ग से आता है।

हमारा मत है कि सूत्रकार ने जाने-आने के विषय में अपना मत सूत्र (ब्र० सू० ३-१-२३) में बताया है। वह यह कि जीवात्मा में विशेषता के कारण उसका जाना-आना अविलम्ब होता है। शब्द है 'नातिचिरेण'—देर नहीं लगती। उपनिषद् द्वारा कथित मार्ग सरल नहीं और उसमें समय लगने का भी उल्लेख किया है। (छा० उपनिषद् ५-१०-५, ६)।

देखिये, उपनिषद् और ब्रह्म सूत्रों में मतभेद कहाँ-कहाँ है? उपनिषद् (५-१०-५) में लिखा है—

**तस्मिन्यावत्संपातमुषित्वाथैतमेवाध्वानं पुनर्निवर्तन्ते।** (छा० ५-१०-५)

इसका अर्थ है कर्मों का क्षय होने तक वहाँ रहकर जिस मार्ग से वहाँ (पितृ लोक में) गये थे उसी से लौटते हैं।

इसके विपरीत सूत्रकार कहता है—

**कृतात्ययेऽनुशयवान् दृष्टस्मृतिभ्यां यथेतमनेवं च।** (ब्र० सू० ३-१-८)

इसका अर्थ है कि किये हुए कर्म का फलोपभोग पूरा हो जाने पर कर्म और संस्कारों के प्रभाव से उस मार्ग से अथवा दूसरे मार्ग से (भी) लौटता है। अर्थात् आने के समय वह मार्ग नहीं भी हो सकता जिससे गया था।

एक अन्य मतभेद है। जहाँ उपनिषद् में लिखा है—

**अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते ते धूममभिसंभवन्ति धूमाद्रात्रिं राात्रेरपरपक्षमपरपक्षाद्यान्षड् दक्षिणैति मासाँस्तान्नैते संवत्सरमभिप्राप्नुवन्ति॥**

(छा० ५-१०-३)

अर्थात्—जो यह ग्रामों में (गृहस्थ लोग) इष्ट, पूर्त्त और दत्त ऐसी उपासना करते हैं, वे धूम को प्राप्त होते हैं; धूम से रात्रि को, रात्रि से कृष्ण पक्ष को तथा कृष्ण पक्ष से छः मास वाले दक्षिणायन को। ये लोग संवत्सर को प्राप्त नहीं होते।

उपनिषद् के अनुसार मनुष्य को मरण समय से पितृ लोक तक पहुंचने में कई मास लग जाते हैं, परन्तु सूत्रकार कहता है कि देर नहीं लगती।

इसी विषय में एक अन्य मतभेद है।

उपनिषद् में कहा गया है—

**अभ्रं भूत्वा मेघो भवति मेघो भूत्वा प्रवर्षति त इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयस्तिलमाषा इति जायन्तेऽतो वै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो यो ह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति॥**

(छा० ५-१०-६)

अर्थात्—वह अभ्र होकर मेघ होता है, मेघ होकर बरसता है। वह जीव धान, जौ, औषधि, वनस्पति, तिल और उड़द आदि होकर उत्पन्न होता है। इस प्रकार यह निष्क्रमण निश्चय ही अत्यन्त कष्ट प्रद है। उस अन्न का जो भक्षण करता है और जो जो वीर्य सिंचन करता है, तद्‌रूप ही वह जीव हो जाता है।

इसमें विशेष बात यह है कि जो प्रक्रिया जीवात्मा के इस संसार में लौटने की लिखी है, वह तो स्वर्ग प्राप्त जीवों के लिए अति 'दुर्निष्प्रपतरं' (कष्टप्रद) है।

इसके विपरीत सूत्रकार कहता है, 'नातिचिरेण विशेषात्।' (ब्र० सू० ३-१-२३) बहुत काल नहीं लगता।

उपनिषद् के अनुसार तो जीव बेचारा लुढ़कता, ठोकरें खाता, बादल से वर्षा, वर्षा से अन्न-वनस्पति में, वहाँ से कट-पिट, सुखाकर, पीसा जाकर, चूल्हे पर पकाया जाकर खाया जाता है और खाये अन्न से तुरन्त रेतस् नहीं बनता। रस, रक्त, माँस, मेद, अस्थि, मज्जा और अन्त में वीर्य। वहाँ से भी स्त्री के गर्भाशय में। बहुत अच्छा फल दिया है उपनिषदकार ने पुण्यकर्मों के करने वाले को पितृ लोक में जाने का।

इससे तो मनुष्य से मनुष्य का जन्म अधिक युक्तियुक्त समझ में आता है।

इस सब विचार के उपरान्त हमारा यह कहना है कि वर्तमान सूत्र (३-१-२४) में दो बातों में भाष्यकारों ने भूल की है। एक तो 'पूर्ववत्' के अर्थ उपनिषद् में जो जाने अथवा लौटने का मार्ग बताया है, उसको सूत्रकार का अभिप्राय समझ लिया है। सूत्र ग्रन्थ में तो पूर्व में है 'नातिचिरेण'। उपनिषद् वाला मार्ग तो सूत्रकार ने बताया नहीं; प्रत्युत उसके विपरीत ही संकेत किया है। इस कारण सूत्र में पूर्ववत् का स्पष्ट अभिप्राय है—जो पूर्वोक्त सूत्र में कहा है। उसकी भाँति। अन्याधिष्ठितेषु—दूसरे से अधिष्ठित शरीर में।

अर्थात्—दूसरे जीवात्मा के शरीर में जीवात्मा बहुत जल्दी चला जाता है जैसे पूर्व में कथन किया गया है।

यहाँ दूसरे से अधिष्ठित शरीर का अर्थ यव इत्यादि नहीं, वरन् माँ के शरीर में जाकर शरीर धारण करने से अभिप्राय है। अर्थात् एक शरीर से दूसरे शरीर में जाते समय अथवा पितृलोक से मर्त्यलोक में आने पर माँ के पेट में जाने में देर नहीं लगती। यह है इस सूत्र का अभिप्राय।

सूत्रकार ने उपनिषदकार के पितृलोक को आने-जाने के मार्ग को अस्वीकार किया है और अपना मत बताया है कि किये कर्मों के फल समाप्त होने

पर जीवात्मा इस मर्त्यलोक में अपने कर्मों के संस्कारों से जन्म लेने के लिए अविलम्ब माँ के पेट में आ जाता है।

---

## अशुद्धमिति चेन्न शब्दात् ॥२५॥

अशुद्धम्+इति+चेत्+न+शब्दात्।

**अशुद्ध है, यदि यह कहो तो नहीं, शब्द से।**

(जीवात्मा का माँ के पेट में जाना) अशुद्ध है। यदि यह कहो तो नहीं। शब्दार्थ से।

इसमें समझने की बात एक तो यह है कि अशुद्ध का क्या अर्थ है? अशुद्ध के शाब्दिक अर्थ अपवित्र हैं। कौन अपवित्र है? जीवात्मा अथवा गर्भ?

परन्तु भाष्यकारों ने इसका अर्थ अधर्मयुक्त किया है। अधर्मयुक्त उनके लिए जो उस अन्न को खाते हैं जिसमें उनके विचारानुसार जीवात्मा चला जाता है।

हम इसको इस प्रकार समझते हैं। जीवात्मा जब गर्भ में जाता है तो क्या वह वहाँ अशुद्ध हो जाता है? उस स्थान पर कई प्रकार के द्रव्य रहते हैं। सूत्रकार का कहना है कि नहीं। वहाँ किसी प्रकार से भी जीवात्मा के लिए अपवित्रता नहीं है।

अशुद्ध का अर्थ न धर्म-अधर्म है और न ही यह कष्ट, सुविधा से सम्बन्ध रखता है। इसका अर्थ शुद्ध-अशुद्ध से ही है।

शंकराचार्य जी इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

**यत्पुनरुक्तम्—पशुहिंसादियोगादशुद्धमाध्वरिकं कर्म, तस्यानिष्टमपि फलमवकल्पत इत्यतो मुख्यमेवानुशयिनां व्रीह्यादिजन्मास्तु, तत्र गौणी कल्पनाऽनर्थिकेति, तत्परिह्रियते। न, शास्त्रहेतुत्वाद्धर्माधर्मविज्ञानस्य।**

जो यह कहा गया है कि पशु हिंसादि योग से यज्ञ कर्म अशुद्ध है। उसका अनिष्ट फल भी हो सकता है। इससे अनुशयी जीवों का व्रीहि आदि जन्म मुख्य ही हो तो उसमें गौणी कल्पना अनर्थक होगी। इसका परिहार किया जाता है। नहीं, क्योंकि धर्म और अधर्म विज्ञान शास्त्र हेतुक हैं।

हमारा मत है कि सूत्रार्थ यह नहीं। इस कारण शंकराचार्य जी का यह सब कथन कल्पना मात्र है।

सूत्रार्थ यह है—(माँ के गर्भ में) अशुद्धि नहीं होती। शब्द हैं—'अशुद्ध है यदि यह कहो तो (जीवात्मा के लिए) नहीं। (अशुद्ध) शब्द के अर्थों में।'

## रेतःसिग्योगोऽथ ॥२६॥

रेतः सिग्योगः+अथ।

**रज वीर्य का संयोग होता है। जिससे प्राणी का शरीर बनता है।**

यहाँ इतना समझ लेना चाहिए कि यह शरीर निर्माण के विषय में ही लिखा है। अन्न से रज वीर्य बनता है और रज वीर्य के संयोग से शरीर बनता है।

इसे अगले सूत्र में स्पष्ट कर दिया है।

---

## योनेः शरीरम् ॥२७॥

योनेः+शरीरम्।

**योनेः=योनि के अनुसार। शरीरम्=शरीर बनता है।**

सूक्ष्म शरीर अति सूक्ष्म होता है। यह तो जीवात्मा के साथ ही जाता है। अतः इसका रज वीर्य के साथ सम्बन्ध नहीं। न ही जीवात्मा का इस वीर्य के साथ सम्बन्ध है।

रज वीर्य से स्थूल शरीर बनता है और वह योनि के अनुसार बनता है। अभिप्राय यह कि गधे की योनि में गधा और घोड़े की योनि में घोड़ा बनता है। इसी प्रकार अन्य प्राणियों की बात है।

सूक्ष्म शरीर का पहले अन्न में जाना स्वीकार करें, फिर कूट-पीसकर पकाकर खाने से पेट में जाने की बात करें। खाना भी सीधा गर्भाशय में नहीं जाता। आयुर्वेद का विधान है कि रस, रक्त, माँस, मेद, अस्थि से होकर रेतस् में जाता है और वहाँ रज वीर्य के मिलने से शरीर बनता है। यह सब प्रक्रिया उस जीवात्मा के लिए है जो चन्द्रलोक से आकाश इत्यादि से अविलम्ब आता है तो पेट में जाने के लिए इतना विलम्ब और अनिश्चितता अयुक्त है।

साथ ही अन्न के कितने ही दाने खाये जाते हैं और पुरुष-स्त्री के शीघ्रातिशीघ्र भी वर्ष में एक सन्तान होती है। क्या अन्य दानों में जीव नहीं होते अथवा होते हैं तो वे पुनः मल में निकल जाते हैं अथवा श्वास से बाहर चले जाते हैं ?

इस प्रकार का विधान किसी शास्त्र में न लिखा होने से यह प्रक्रिया नहीं है। यही हमारा मत है।

हमारा मत है कि अन्नादि से 'पुद्गल' गर्भाशय में बन जाता है और

जीव पीछे सीधा माँ के पेट में जाकर उस घर में रहने लगता है जो बनकर तैयार हुआ है।

शरीर का बनना अन्नादि से है। शरीर बन जाने के उपरान्त जीवात्मा उसमें जाता है।

यही भगवद्गीता में लिखा है—

शरीरं यदवाप्नोति यच्चाप्युत्क्रामतीश्वरः।
गृहीत्वैतानि संयाति वायुर्गन्धानिवाशयात्॥

(भ० गी० १५-८)

इसका अर्थ है—जैसे वायु में बसी हुई गन्ध बहकर एक मकान से दूसरे मकान में जाती है वैसे ही जीवात्मा पहले शरीर को त्यागकर उस शरीर में जाता है, जिसमें उसे जाना होता है।

# द्वितीय पाद

## सन्ध्ये सृष्टिराह हि ॥१॥

सन्ध्ये+सृष्टिः+ग्राह+हि ।

**सन्ध्ये=सन्धि काल में। सृष्टिः=रचना । ग्राह=कही जाती है। हि=निश्चय से ।**

इस अध्याय के प्रथम पाद में प्राणी के जन्म-मरण एवं जीवात्मा के शुभ कर्मों से पितृलोक अथवा देवलोक में जाने और (ग्रनिष्टादिकारिणाम्) बुरे कर्म करनेवालों के लिए इतर योनियों में बार-बार जन्म लेने की बात लिखी है।

उस पाद में यह भी बताया है कि जीवात्मा, योनि में शरीर बन जाने पर, उसमें ग्रा जाता है।

ग्रब इस पाद में शरीर में ग्राने पर क्या कुछ होता है, उसके विषय में लिखा है। भूतल पर मनुष्य की तीन ग्रवस्थायें लिखी हैं। एक जाग्रत ग्रवस्था, दूसरी सुषुप्ति ग्रवस्था और तीसरी इन दोनों ग्रवस्थाग्रों की सन्धि की ग्रवस्था। इस ग्रवस्था को स्वप्न ग्रवस्था कहते हैं। इसे सन्ध्य ग्रवस्था का नाम दिया है।

स्वप्नावस्था को न जागने, न सोने की ग्रवस्था कहते हैं। सूत्रकार कहता है कि इस ग्रवस्था में सृष्टि रचना होती कही जाती है, ग्रर्थात् मन कल्पना करता रहता है और वह कामनाग्रों का निर्माण करता है और उसके ग्रनुसार भिन्न-भिन्न पदार्थ, जीव-जन्तु, स्थान इत्यादि देखता, सुनता ग्रथवा ग्रनुभव करता है।

समस्या उपस्थित की गई है कि यह क्या है ? प्रथम सूत्र में इस समस्या को सूत्रकार उपस्थित मात्र करता है। वह कहता है कि—

'यह कहा जाता है कि सन्धि की ग्रवस्था में रचना होती है। यह तो सब जानते हैं कि स्वप्नावस्था में वास्तविक निर्माण नहीं होता, परन्तु इस ग्रवस्था में मनुष्य देखता, सुनता, सूँघता और स्पर्श तथा ग्रनुभव करता है। वह क्या है ?

सूत्रकार ग्रपना मत तो ग्रगले सूत्रों में लिखेगा, परन्तु कुछ ग्रन्य भाष्य-कारों ने इस विषय में कल्पना के घोड़े दौड़ाये हैं। ग्रतः हम इन भाष्यकारों के विचार लिख देना चाहते हैं।

शंकराचार्य इस सूत्र का भाष्य करते हुए लिखते हैं :

**अतिक्रान्ते पादे पञ्चाग्निविद्यामुदाहृत्य जीवस्य संसारगतिप्रभेदः प्रपञ्चितः। इदानीं तु तस्यैवावस्थाभेदः प्रपञ्च्यते। इदमामनन्ति— 'स यत्र प्रस्वपिति' (बृ० ४-३-९) इत्युपक्रम्य 'न तत्र रथा न रथयोगा न पन्थानो भवन्त्यथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' (बृ० ४-३-१०) इत्यादि। तत्र संशयः किं प्रबोध इव स्वप्नेऽपि पारमार्थिकी सृष्टिराहोस्विन्मायामयीति ?**

अर्थात् गत पाद में पंचाग्नि विद्या का उदाहरण देकर जीव की संसार गति का प्रभेद विस्तार से कहा गया है।

यह कहा जाता है 'स यत्र प्रस्वपिति' (वह जहाँ सोता है) (बृ० ४-३-९)। इस प्रकार उपक्रम कर 'न तत्र रथा···' (बृ० ४-३-१०) इत्यादि श्रुति कहती है। इसमें संशय होता है। क्या जागृत के समान स्वप्न में भी पारमार्थिक (व्यावहारिक) सृष्टि है अथवा मायामयी है ?

संशय की बात तो पीछे देखी जायेगी। प्रथम प्रश्न यह है कि सन्ध्या अवस्था से क्या अभिप्राय है ? यह स्वप्नावस्था है अथवा कोई अन्य अवस्था है ? सूत्रकार का आशय तो हमें आगे पता चलेगा, परन्तु श्री शंकराचार्य ने अपने उक्त लेख में बृहदारण्यक उपनिषद् का संकेत किया है।

साथ ही उनका उक्त संशय में उत्तर भी पढ़ लेना चाहिए। आप लिखते हैं—

**तत्र तावत्प्रतिपद्यते—संध्ये तथ्यरूपा सृष्टिरिति। संध्यमिति स्वप्नस्थानमाचष्टे, वेदे प्रयोगदर्शनात् 'संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्' (बृ० ४-३-९) इति। द्वयोर्लोकस्थानयोः प्रबोधसंप्रसादस्थानयोर्वा संधौ भवतीति संध्यम्। तस्मिन्संध्ये स्थाने तथ्यरूपैव सृष्टिर्भवितुमर्हति। कुतः ? यतः प्रमाणभूता श्रुतिरेवमाह—'अथ रथान्रथयोगान्पथः सृजते' (बृ० ४-३-१०) इत्यादि। 'स हि कर्ता' इति चोपसंहारादेवमेवावगम्यते ॥**

इसका अर्थ है—वहाँ इस प्रकार संशय निवारण करते हैं। स्वप्नावस्था में तथ्यरूप सृष्टि है। संध्य स्वप्नावस्था को कहते हैं, क्योंकि 'संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानम्' (बृ०उ० ४-३-९)। इस प्रकार श्रुति में प्रयोग देखने में आता है। दो लोक अर्थात् स्थानों अथवा प्रबोध तथा सुषुप्ति अवस्था की जो संधि में होता है, वह संध्य कही जाती है। उस संध्य स्थान में तथ्य रूप ही सृष्टि हो सकती है। कैसे ? इस प्रकार कि 'अथ रथान्रथ···' (बृ० ४-३-१०) इत्यादि प्रमाण-भूत श्रुति ऐसा कहती है। क्योंकि 'स हि कर्ता' और इस प्रकार के उपसंहार से यही अवगत होता है।

शंकराचार्य के इस वक्तव्य का अभिप्राय यह है कि स्वप्न अवस्था तृतीय

अवस्था में, यह जो कुछ दिखायी देता है; वह तथ्य है (सत्य है)।

इसमें वह युक्ति नहीं देते, वरन् उपनिषद् का प्रमाण देते हैं। उपनिषद् के प्रमाण हैं बृ० ४-३-६, १०।

स्वामी जी द्वारा किये गये उपर्युक्त संशय-निवारण से तो यह प्रतीत होता है कि स्वामी जी सन्ध्य अवस्था को जागृत (प्रबोध) और सुपुप्ति अवस्था के मध्य की अवस्था मानते हैं। परन्तु जो प्रमाण देते हैं वह मनुष्य की स्वप्नावस्था का नहीं है।

तनिक उपनिषद् के इन उदाहरणों को भी देख लें तो हमारी बात का अर्थ स्पष्ट हो जाएगा।

**तस्य वा एतस्य पुरुषस्य द्वे एव स्थाने भवत इदं च परलोकस्थानं च, सन्ध्यं तृतीयँ स्वप्नस्थानम्। तस्मिन्सन्ध्ये स्थाने तिष्ठन्नेते उभे स्थाने पश्यति, इदं च परलोकस्थानं च। अथ यथाक्रमोऽयं परलोकस्थाने भवति, तमाक्रममाक्रम्योभयान्पाप्मन आनन्दाँश्च पश्यति। स यत्र प्रस्वपित्यस्य लोकस्य सर्वावतो मात्रामपादाय, स्वयं विहृत्य, स्वयं निर्माय, स्वेन भासा, स्वेन ज्योतिषा, प्रस्वपिति। अत्रायं पुरुषः स्वयं ज्योतिर्भवति।।** (बृ० उ० ४-३-६)

इस उपनिषद् का अर्थ इस प्रकार है—

इस पुरुष के दो ही स्थान हैं। एक (इदं) यह जगत् और दूसरा परलोक। (सन्ध्यं) मध्य में तीसरा स्थान होता है। उस मध्य के स्थान में रहता हुआ (आत्मा) इन दोनों स्थानों को देखता है। इस (लोक) स्थान और परलोक स्थान को और यह (आत्मा) जिस (कर्म) क्रम वाला होकर परलोक स्थानवाला होता है, उस (कर्म) क्रम को लाँघकर पापों के फल और आनन्द, दोनों को देखता है। वह (आत्मा) जहाँ स्व स्वरूप में सो जाता है तब इस सर्ववितलोक की एक मात्रा (अंश) को प्राप्त कर स्वयं उससे निकल और (युक्ति) निर्माण की हुई शोभा से ज्योतिर्मय स्व-स्वरूप में सोया हुआ स्वयं ज्योतिर्मय हो जाता है।

इस उपनिषद् को पढ़ने से पता चलता है कि तीसरा सन्ध्य स्थान जागृत और सुपुप्ति के मध्य की स्वप्नावस्था नहीं है, वरन् वह परलोक और इस लोक के बीच का काल है। यहाँ मृत्यु काल के स्थान को सन्ध्य कहा गया है। इसी का नाम स्वप्न स्थान है। अर्थात् मृत्यु काल में जीवात्मा अपने पूर्व लोक और आगे आनेवाले लोक को देखता है। उपनिषद्कार कहता है कि उस समय वह अपने स्वरूप में लीन होता है।

शंकराचार्य अपने भाष्य में एक ओर तो लिखते हैं कि सन्ध्य अवस्था प्रबोध और सुपुप्ति अवस्था की संधि है और दूसरी ओर उपनिषद् का उदाहरण देते हैं जिसमें सन्ध्य स्थान जाग्रत और सुपुप्ति की संधि को नहीं कहा।

वहाँ इस लोक और परलोक की संधि को कहा है।

उपनिषद् में सन्ध्य 'स्वप्न स्थान' को तो कहा है, परन्तु यह स्वप्नावस्था नहीं। इसको जागृति और सुषुप्ति की सन्धि अवस्था नहीं कहा, वरन् इदं (यह जीवन) और परलोक (दूसरे जीवन) स्थान की सन्धि स्थान कहा है।

ऐसा प्रतीत होता है कि जब जीवात्मा एक लोक से दूसरे लोक में जाने लगता है तो वहाँ जो सन्धि स्थान है, उपनिषद्कार उसका वर्णन कर रहा है।

परन्तु न तो यह सूत्रकार का आशय है और न ही शंकराचार्य का। सूत्रकार ने तो प्रथम सूत्र में केवल समस्या रखी है और कहा है कि लोग कहते हैं कि सन्ध्य काल में सृष्टि होती है। इस कथन की व्याख्या अगले सूत्रों में की है।

परन्तु स्वामीजी ने अपने स्वभाववश तुरन्त उपनिषद् का उद्धरण दे दिया है (बृ० ४-३-९)।

विस्मय करने की बात यह है कि श्री उदयवीर शास्त्री ने भी बिना विचार किये इसी उपनिषद् का उद्धरण दिया है।

उपनिषद् का उद्धरण स्पष्ट कहता है कि—'द्वे एव स्थाने भवत इदं च परलोक स्थानं च, सन्ध्यं तृतीयँ् स्वप्नस्थानम्।'

जैसे उपनिषद् का (बृ० ४-३-९) उद्धरण इस सूत्र में गलत है वैसे ही यह (बृ० ४-३-१०) उद्धरण भी अशुद्ध है। न तो उसका सम्बन्ध सूत्र के विषय से है और न ही स्वामीजी अथवा श्री शास्त्री जी के सूत्रार्थों से मिलता है।

बृहदारण्यकोपनिषद् (४-३-१०) में तो परलोक की बात है, जहाँ जीवात्मा कुछ अंश में चैतन्य परमात्मा से मिला होता है। यदि इस उद्धरण को ध्यान से पढ़ा जाए तो पता चलेगा कि वहाँ परलोक स्थान (स्वर्ग) की बात हो रही है। उसमें इस जगत् के पदार्थ रथ, घोड़ा, राज-मार्ग इत्यादि कुछ नहीं होता, परन्तु जीवात्मा अपनी कल्पना से आनन्द मोद और प्रमोद की सृष्टि कर लेता है।

स्वामी जी ने और श्री उदयवीर शास्त्री ने सूत्रार्थ तो ठीक समझा है, परन्तु उपनिषद् का उद्धरण असंगत दिया है।

---

## निर्मातारं चैके पुत्रादयश्च ॥२॥

निर्मातारं+च+एके+पुत्रादयः+च।

**और कुछ एक (वहाँ) पुत्रादि भी निर्माण कर लेते हैं।**

कुछ एक स्वप्नावस्था में पुत्रादि भी बना लेते हैं।

एके का अर्थ कुछ भाष्यकार कुछ एक शाखावाले करते हैं। उदाहरण के रूप में शंकराचार्य इस सूत्र के भाष्य में इस प्रकार कहते हैं—

**अपि चैके शाखिनोऽस्मिन्नेव संध्ये स्थाने कामानां निर्मातारमात्मानमामनन्ति—'य एष सुप्तेषु जागर्ति कामं कामं पुरुषो निर्मिमाणः' (कठो० ५-८) इति ।**

अर्थात् कुछ एक शाखा वाले इस सन्ध्य स्थान में कामनाओं के निर्माता को पुरुष (जीवात्मा) मानते हैं। ऐसा कठोपनिषद् (५-८) में लिखा है।

यद्यपि कठोपनिषद् में भी सन्ध्य स्थान वह ही माना है जो सूत्रकार मानता है। यह वह सन्ध्य काल नहीं जो बृहदारण्यक (४-३-९) में वर्णित है। इस पर भी इस उदाहरण की कुछ आवश्यकता नहीं थी। सूत्रार्थ तो यह है कि कुछ एक के विचार से तो सन्ध्य स्थान (स्वप्नावस्था) में जीवात्मा पुत्रादि की कल्पना भी करने लगता है। कुछ एक से अभिप्राय कुछ एक मनुष्य ही हैं।

प्रथम सूत्र से इस सूत्र में कोई सैद्धान्तिक मतभेद नहीं है। न ही कोई नवीन बात कही है। पहली बात को ही विशेषता के साथ दोहरा दिया गया है। परन्तु शंकराचार्य और उदयवीर शास्त्रीजी ने उदाहरण परस्पर विरोधी दिये हैं। बृहदारण्यक उपनिषद् में सन्ध्य स्थान है इस लोक और परलोक के मध्य का स्थान और कठोपनिषद् में तो न सोये का वर्णन है, न जागे का, न इस लोक का और न परलोक का। यह मन्त्र परमात्मा के विषय में है।

सूत्रार्थ है कि इस सन्ध्य स्थान में जीवात्मा पुत्रादि की कल्पना भी करने लगता है; ऐसा कुछ लोग कहते हैं।

'एके' से कोई एक शास्त्र के स्थान 'कुछ एक के विचार से मानना' ठीक रहेगा।

कठोपनिषद् (५-८) इस प्रकार है :—

**य एष सुप्तेषु जागर्ति कामं कामं पुरुषो निर्मिमाणः तदेव शुक्रं तद्ब्रह्म तदेवामृतमुच्यते। तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन। एतद्वै तत् ॥**

जो यह सोये हुए में जागता है, कामना के योग्य जो होना चाहिये, उसको निर्माण कर रहा है। वही शुक्र है। वही ब्रह्म है। वही अमृत कहलाता है। सब लोक उसी में आश्रित हैं। उससे कोई बढ़कर नहीं है। यही ब्रह्म है। परमात्मा सदैव जागता रहता है। यह आशय है।

इस (कठो० ५-८) का सूत्र के साथ दूर का भी सम्बन्ध नहीं।

## मायामात्रं तु कात्स्न्र्येनानभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ॥३॥

मायामात्रं+तु+कात्स्न्र्येन+अनभिव्यक्तस्वरूपत्वात् ।

**मायामात्रं=कल्पना मात्र है। तु=तो। कात्स्न्र्येन=पूर्ण रूप से। अन-भिव्यक्तस्वरूपत्वात्=न प्रकट होनेवाले स्वरूपवाला होने से।**

यह तो कल्पना मात्र होता है (जो कुछ स्वप्न में दिखायी देता है)। वह सब कुछ अभिव्यक्त स्वरूप (प्रकट न) हो सकने से।

अभिव्यक्त का अर्थ है प्रकट हो सकना, अर्थात् जो कुछ देखा जाता है, वह स्वरूप से प्रकट नहीं हो सकता। अतः स्वप्नावस्था में जो कुछ देखा जाता है, वह कल्पना मात्र है।

इस सूत्र से यह स्पष्ट है कि प्रथम सूत्र में भी इस लोक में जाग्रत और सुषुप्ति अवस्था का वर्णन है; न कि लोक-परलोक के मध्य स्थान का। उपनिषद् में तो लोक-परलोक के मध्य स्थान की चर्चा है। यह बात इसके पूर्व मन्त्र (बृ० ४-३-८) के पढ़ने से और भी स्पष्ट हो जाती है। मन्त्र में लिखा है :—

(स वा अयं पुरुषो जायमानः) वह यह पुरुष जन्म लेते समय और फिर लिखा है (स उत्क्रामन्म्रियमाणः पाप्मनो विजहाति) तथा मरने पर उत्क्रमण करते समय पापों को त्याग देता है।

इसके आगे ही (बृ० ४-३-९ में) लिखा है कि पुरुष के दो ही स्थान हैं। यह लोक और परलोक। तीसरा इन दोनों लोकों का संधि स्थान अर्थात् स्वप्न स्थान है।

मरते समय किसी को क्या दिखायी देता है अथवा परलोक में क्या होता है, यह इस सूत्र के साथ सम्बन्ध नहीं रखता। यहाँ उससे इन सूत्रों की संगति नहीं।

सूत्रार्थ तो यह है कि स्वप्नावस्था में जो कुछ मनुष्य रचता है, वह माया-मय अर्थात् कल्पना है।

---

## सूचकश्च हि श्रुतेराचक्षते च तद्विदः ॥ ४ ॥

सूचकः+च+हि+श्रुतेः+आचक्षते+च+तद्विदः ।

**सूचकः=सूचक है अर्थात् बताता है। च=और। हि=क्योंकि। श्रुतेः=श्रुति से। आचक्षते=कहते हैं। च=और। तद्विदः=उसके (स्वप्न विद्या के) जाननेवाले।**

सूत्र का भाव है—और स्वप्न बताता है (भविष्य के विषय में) क्योंकि श्रुति और स्वप्न विद्या के जाननेवाला ऐसा कहते हैं।

स्वप्न में देखी बातें भविष्य की सूचक हैं। ऐसा श्रुति और स्वप्न के ज्ञाता कहते हैं।

यहाँ दो बातों पर विचार करने की आवश्यकता है। एक तो यह कि श्रुति का अर्थ वेद (संहिता) है अथवा उपनिषद्। जहाँ तक हमारा ज्ञान बताता है, इस प्रकार की बात कि स्वप्न में जो कुछ देखा जाता है वह किसी प्रकार के शुभ-अशुभ का सूचक होता है, वेद संहिताओं में नहीं लिखी। ऐसा उपनिषद् में संकेत अवश्य है।

इसका अर्थ यह है कि सूत्रकार उपनिषद् को भी श्रुति के नाम से सम्बोधन करता है।

दूसरा प्रश्न यह है कि क्या सूत्रकार स्वप्नों को किसी भविष्य में शुभ-अशुभ का सूचक मानता है?

इसमें हमारा मत यह है कि यदि सूत्रकार ऐसा मानता होता तो अपना मत लिखता।

सूत्रकार इन सूत्रों को तीन प्रकार से लिख रहा है। एक तो वह युक्ति और वक्तव्य देता है। दूसरे, वह अपने युक्ति आदि को कहता है कि ऐसा श्रुति अथवा स्मृति में भी लिखा है। तीसरे, वह अपने कहे मत का किसी अन्य ऋषि के मत से खण्डन-अथवा मण्डन करता है।

हमारा विचार है कि यह सूत्र इस तीसरी श्रेणी का ही है। जैसे अन्य ऋषियों के मत से पूर्णतः सहमति सूत्रकार की नहीं होती वैसे ही यहाँ श्रुति (उपनिषद्) से सूत्रकार की सहमति प्रतीत नहीं होती।

उपनिषद् में एक स्थान पर यह लिखा है :—

**तदेष श्लोकः। यदा कर्मसु काम्येषु स्त्रियं ँ् स्वप्नेषु पश्यति।**
**समृद्धिं तत्र जानीयात्तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने; तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने॥**

(छा० ५-२-८)

अर्थात्—काम्य कर्मों में स्वप्न में स्त्री को देखे तो उस स्वप्न दर्शन के होने पर कर्म में समृद्धि (सफलता) जाने।

सूत्रकार इसे ठीक मानता है अथवा नहीं, यह यहाँ स्पष्ट नहीं। उपनिषद् का ऐसा मत है। इतना ही इसका अभिप्राय है।

हम इस मन्त्र को ठीक नहीं मानते। यह (उपनिषद्) मन की कामना को व्यक्त करता है। जब मनुष्य किसी कामना से कोई यज्ञादि कार्य करता है और कामना मन पर आच्छादित हो जाती है तो स्वप्न की अर्द्ध चेतनावस्था में

ऐसे स्वप्न दिखायी दे जाने सम्भव हैं। परन्तु वे सत्य होंगे, निश्चय से नहीं कहा जा सकता।

अतः सूत्रार्थ इस प्रकार है :—

श्रुति (उपनिषद्) के जाननेवाले कहते है कि स्वप्न में जो कुछ देखा जाता है, वह भविष्य में शुभ-अशुभ का सूचक होता है।

यहाँ एक बात और कह दी जाये तो ठीक है। उपनिषद् के इस कथन के आरम्भ में लिखा है कि यह श्लोक है (अर्थात् मन्त्र नहीं है।)। इसका अर्थ हम यह समझे हैं कि उपनिषद्कार भी इसे अपना मत नहीं कहता। वह कहता है कि ऐसा श्लोक (कहावत) है।

कोश में श्लोक (शब्द) का अर्थ किंवदन्ति (श्रूयते इति श्लोकः) भी है।

---

## पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततो ह्यस्य बन्धविपर्ययौ ॥५॥

पराभिध्यानात्+तु+तिरोहितं+ततः+हि+अस्य+बन्धविपर्ययौ।

**पराभिध्यानात्=दूसरे के गहरे चिन्तन से। तु=तो। तिरोहितं=आच्छादित रहता है। अतः=इस कारण। हि=क्योंकि। अस्य=उसका। बन्धविपर्ययों=(विषयों से) बन्ध अथवा मोक्ष (रहता है)।**

सूत्रकार ने स्वप्नों के विषय में अपना मत इस सूत्र में बताया है :

एक सूत्र (ब्र० सू० ३-२-३) में सूत्रकार ने यह बताया है कि स्वप्न शुद्ध कल्पना ही होते हैं। उनमें वास्तविकता कुछ भी नहीं होती। इस सूत्र में सूत्र-कार और आगे चलता है और यह मत प्रकट करता है कि जिस बात का चिन्तन किया जाये, उसके संस्कार पुनः जाग्रत हो उठते हैं। यही स्वप्न होता है।

किसी वस्तु, पदार्थ, प्राणी अथवा स्थान के साथ बन्ध (सम्बन्ध) और विपर्यय (विच्छेद) की प्रतीती होने लगती है। वास्तव में इनका किसी के जीवन से अथवा अपने जीवन से कोई सम्बन्ध नहीं है।

पूर्व सूत्र के भाष्य में जो श्रुति में श्लोक का वर्णन किया है, उसका यहाँ सूत्रकार ने खण्डन ही किया है।

न तो स्वप्न में किसी वास्तविक बात का वर्णन होता है और न ही यह किसी शुभ-अशुभ का सूचक होता है। यह मनुष्य के अपने विचारों का ही प्रति-बिम्ब उसके मन पर होता है।

सूत्र का भावार्थ इस प्रकार है :—

किसी बात के गहरे चिन्तन से आच्छादित मन (स्वप्न) में मनुष्य उस बात से सम्बन्ध अथवा विपर्यय (सम्बन्ध विच्छेद) देखने लगता है।

## देहयोगाद्वा सोऽपि ॥६॥

देहयोगात्+वा+सः+अपि ।

**देहयोगात्=शरीर के सम्बन्ध से । वा=अथवा । सः=वह (स्वप्न) । अपि=भी ।**

स्वप्न देह के सम्बन्ध से भी होते हैं ।

स्वप्न संस्कारों से भी होते हैं ।

स्वप्न संस्कारों से होते हैं । देह के सम्पर्क से भी होते हैं ।

कभी सोये सोये किसी का हाथ छाती पर आ जाता है तो उसको भयानक स्वप्न दिखायी दे जाता है । भयानक स्वप्न का स्वरूप तो अन्य संस्कारों से होता है।इसी प्रकार से किसी का पांव सोये-सोये खाट से नीचे लटक जाता है और सो-सा जाता है तो पाँव कट जाने का स्वप्न आ जाता है ।

इन स्वप्नों का भी वस्तु स्थिति से सम्बन्ध नहीं होता ।

ब्रह्म मुनि इस सूत्र का अर्थ यह करते हैं कि स्वप्न देह के सम्बन्ध में ही होते हैं । अर्थ तो यह भी ठीक है । इस पर भी हमारा मत है कि हमारे अर्थ अधिक युक्तियुक्त हैं । कारण यह कि देहधारी मनुष्य का ही उल्लेख है । साथ ही पूर्व सूत्र में मन पर किसी विषय के आच्छादित होने से स्वप्न की बात लिखी है । अतः यहाँ मन पर किसी विषय से सम्बन्ध न रखने की बात कहनी स्वाभाविक प्रतीत होती है ।

हम सूत्र का भावार्थ यह समझते हैं कि देह (की अवस्था) के कारण भी स्वप्न होते हैं।

## तदभावो नाडीषु तच्छ्रुतेरात्मनि च ॥७॥

तद्+अभावः+नाडीषु+तच्छ्रुतेः+आत्मनि+च ।

**तद्=उस (स्वप्न अवस्था) का । अभावः=अभाव अर्थात् न होना । नाडीषु=नाड़ियों में । तच्छ्रुते=ऐसा श्रुति में आया है । आत्मनि=आत्मा में । च=और ।**

स्वप्न के अभाव की अवस्था में जीवात्मा नाड़ियों में चला जाता है (यह सुषुप्ति अवस्था का वर्णन है ।) और आत्मनि होता है, अर्थात् अपने आप में होता है । ऐसा श्रुति में लिखा है ।

विचारणीय यह है कि स्वप्न के अभाव की अवस्था या तो जाग्रत

अवस्था होती है अथवा सुषुप्ति अवस्था। स्वप्न के अभाव की अवस्था केवल सुषुप्ति अवस्था नहीं, जैसाकि अन्य भाष्यकारो ने स्वीकार कर लिया है।

दूसरी बात जो इस सूत्र में ध्यान देने योग्य है, वह है शब्द 'नाडीषु'। प्रश्न है नाड़ी शरीर विज्ञान मे किस अंग को कहते हैं? प्राय: सब भाष्यकारों ने इसका अर्थ स्नायुओं से किया है, परन्तु शब्द कोष में नाड़ी का अर्थ नाली (tube) के हैं, जिसमें सुराख हो। इससे नाडी का अर्थ रक्तवाहिनी धमनियों से लिया जा सकता है। स्नायु के तन्तु हैं जिनसे कर्मेन्द्रियाँ कार्य करती हैं अथवा ज्ञानेन्द्रियाँ बाह्य ज्ञान मन तक पहुँचाती हैं। इनको अंग्रेज़ी भाषा में 'nerve' कहते हैं। धमनियाँ दो प्रकार की हैं। एक तो शुद्ध रक्तवाहिनी हैं। इनको अंग्रेज़ी में 'arteries' कहते हैं। दूसरी अशुद्ध रक्तवाहिनी। इनको 'veins' कहते हैं।

भाष्यकार नाड़ी से स्नायु का अर्थ क्यों लेते हैं, यह स्पष्ट नहीं किया। सम्भवत: वे 'शरीर विज्ञान' से अनभिज्ञ हैं और उनको धमनी तथा स्नायु में अन्तर ज्ञात नहीं।

आत्मनि के अर्थ अपने में हो सकते हैं और परमात्मा में भी। हमारा मत है कि यहाँ नाडीषु का अर्थ 'धमनियों में' से है, स्नायुओं से नहीं। और 'आत्मनि' का अर्थ अपने में से ही है। सूत्रकार यह कहता है कि स्वप्न के अभाव की अवस्था में जीवात्मा नाड़ियों में रहता है और अपने में रहता है।

जैसा कि हम बता चुके हैं, स्वप्न के अभाव की दो अवस्थायें हैं। एक सुषुप्ति और दूसरी जाग्रत। अत: जीवात्मा के इन अवस्थाओं में रहने के दो स्थान बता दिए हैं। सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा धमनियों में रहता है अर्थात् रक्तवाहिनी नालियों (blood vessals) में रहता है और जागृत अवस्था में वह अपने में ही रहता है। नाड़ी का अर्थ आंते तथा बृक्क भी हैं। जीवात्मा का कार्य वहा भी होता रहता है।

सर्वथा वैज्ञानिक शब्दों में इस सूत्र का भाव यह बनता है कि सुषुप्ति अवस्था में पूर्ण शरीर में से चेतनता (ज्ञान अथवा कार्य करने की शक्ति) और गति विलुप्त हो जाती है। चेतना केवल फेफड़े, हृदय, शुद्ध और अशुद्ध रक्त-वाहिनी धमनियों में तथा आँतों और बृक्क में रह जाती है। यहाँ गति देखी जाती है। यह गति प्राण की है। श्रेष्ठ प्राण यहाँ कार्य करता है। यह वर्णन किया जा चुका है कि प्राण परमात्मा की शक्ति है। यह ईश्वर की शक्ति जीवात्मा के अधीन काम करती है। इस कारण यह माना जाता है कि सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा का कार्य धमनियों और फेफड़ों इत्यादि में चलता रहता है; यद्यपि शरीर के अन्य सब भागों में जीवात्मा का कार्य नहीं हो रहा होता।

अर्थात् जीवात्मा सुषुप्ति अवस्था में भी इन धमनियों इत्यादि में कार्य कर रहा होता है।

साथ ही यह अर्थ बनते हैं कि जाग्रत अवस्था में आत्मा अपने में स्थित होता है, अर्थात् अपने पूर्ण कार्य में स्थित होता है।

इस सूत्र के अपने अर्थों को सिद्ध करने के लिए भाष्यकारों ने उपनिषदों के ये उद्धरण दिए हैं। बृ० उ० २-१-१९, ४-३-२१, २-१-१७; छा० ६-८-१,२ तथा ६-९-२।

इनमें से एक दो उद्धरण ही हम अपने पाठकों के समक्ष रख रहे हैं। अन्य भी वैसे ही हैं। बृ० उ० २-१-१९ इस प्रकार है—

**अथ यदा सुषुप्तो भवति, यदा न कस्यचन वेद, हिता नाम नाड्यो द्वासप्ततिः सहस्राणि हृदयात्पुरीततमभिप्रतिष्ठन्ते; ताभिः प्रत्यवसृप्य पुरीतति शेते। स यथा कुमारो वा महाराजो वा महाब्राह्मणो वातिघ्नीमानन्दस्य गत्वा शयीतैवमेवैष एतच्छेते॥**

(बृ० उ० २-१-१९)

उपनिषद् का अर्थ इस प्रकार है—

अतः जब जीवात्मा सुषुप्ति में होता है और जब वह किसी को नहीं जानता, तब हिता नाम की बहत्तर सहस्र नाड़ियाँ हृदय (heart) से निकलकर शरीर में प्रतिष्ठित होती हैं। वहाँ (प्रत्यवसृप्य) (रक्त) बहाती हुई (पुरीतति) शरीर में (शेते) टिकी हैं। जैसे कोई कुमार, राजा अथवा ब्राह्मण अति दुःखनाशिनी महा आनन्द की अवस्था में पहुंच विश्राम करता है, वैसे ही जीवात्मा सुषुप्ति अवस्था में सोता है।

इस उपनिषद् से यह सिद्ध नहीं होता कि नाड़ियों से अभिप्राय स्नायु-मण्डल है। अधिक सम्भावना यही प्रतीत होती है कि उपनिषद्कार का वही भाव है जो हमने प्रकट किया है, अर्थात् नाड़ी से अभिप्राय रक्तवाहिनी नाड़ियाँ हैं और यहाँ हृदय से अभिप्राय रक्त संचालन स्थान (heart) है।

अब दूसरा उद्धरण लें। सूत्र के भाष्य में शंकराचार्यजी ने उद्धरण बृ० ४-३-२१ का दिया है। हम मन्त्र २० और २१ दोनों देना चाहते हैं। इससे बात अधिक स्पष्ट होगी। मन्त्र २० इस प्रकार है—

**ता वा अस्यैता हिता नाम नाड्यो यथा केशः सहस्रधा भिन्नस्तावताणिम्ना तिष्ठन्ति, शुक्लस्य नीलस्य पिङ्गलस्य हरितस्य लोहितस्य पूर्णा अथ यत्रैनं घ्नन्तीव जिनन्तीव हस्तीव विच्छाययति गर्तमिव पतति यदेव जाग्रद् भयं पश्यति तदत्राविद्यया मन्यतेऽथ यत्र देव इव राजेवाहमेवेदं सर्वोऽस्मीति मन्यते सोऽस्य परमो लोकः॥**

मन्त्र २१ इस प्रकार है:—

तद्वा अस्यैतदतिच्छन्दा अपहतपाप्माभ्॑रूपम्। तद्यथा प्रियया स्त्रिया संपरिष्वक्तो न बाह्यं किञ्चन वेद नान्तरम्। एवमेवायं पुरुषः प्राज्ञेनात्मना संपरिष्वतो न बाह्यं किंचन वेद नान्तरम्। तद्वा अस्यैतदाप्तकाममात्मकाममकाम्॑रूप्॑शोकान्तरम्॥

(बृ० उ०४ -३-२०, २१)

इनके अर्थ इस प्रकार हैं—

इस (शरीर) की वे हिता नाम नाड़ियाँ सहस्रों भागों में कटी हुई बाल की (कई बार काटे हुए सूक्ष्म बाल की) भाँति शरीर में टिकी हैं। वे सफेद, नीले रंग, पीले रंग, हरे रंग और लाल वर्ण के रस से पूर्ण हैं। अथ (यत्रैनं) इस स्वप्न अवस्था में देही को मानो मारती हैं, वश में करती हैं अथवा हाथी से भगायी जाती हैं अथवा गड्ढे में गिराती हैं। इस प्रकार जो कुछ भी जाग्रत अवस्था में भय इत्यादि देखता है; उन्हें इस स्वप्नावस्था में अविद्या से मानता है और समझता है कि मैं इसका देव हूँ, राजा हूँ अथवा सब कुछ हूँ। ऐसा मानता है कि इसका परम धाम है।

इस मन्त्र (बृ० उ० ४-३-२०) में तो स्पष्ट है कि नाड़ियाँ रक्तवाहिनी धमनियाँ ही हैं। शरीर में ये ही भिन्न-भिन्न रंगों में दिखायी देती हैं और इनमें ही लाल रंग का रस बहता है। उपनिषद् में नीले-पीले रंग इत्यादि भी लिखे हैं। शरीर विज्ञान के जाननेवाले मानते हैं कि शरीर में इन रंगों के रस भी हैं और वे नाड़ियों में बहते देखे जाते हैं।

अगले मन्त्र का अर्थ इस प्रकार है—

वह (सुषुप्ति अवस्था) इस (जीवात्मा) का काम रहित, पाप रहित और भय रहित रूप है। जैसे पुरुष को स्त्री से आलिंगन करते हुए बाहर अथवा भीतर का कुछ भी ज्ञान नहीं रहता; इसी प्रकार वह प्रज्ञात्मा (संपरिष्वक्तो) नीन्द में लिप्त हुआ बाहर-भीतर की बात भूल जाता है। वह आप्त काम, आत्म काम, अकाम और शोक शून्य रूप है।

इस मन्त्र में भी सुषुप्ति अवस्था का वर्णन किया गया है।

इसी प्रकार अन्य उद्धरण हैं। इनसे भी सूत्रार्थ वही प्रतीत होता है जो हमने ऊपर किया है। भाष्यकारों ने नाड़ी का अर्थ स्नायुमंडल से किया है। हम समझते हैं कि यह ठीक नहीं। दूसरी बात यह है कि अन्य भाष्यकार सूत्रार्थों और सूत्र के भावों पर इतना बल नहीं देते जितना कि उन्होंने उद्धरण देने पर दिया है। खैर, यह उनकी शैली है।

हमारा मत है कि सूत्रार्थ और उसका भाष्य उपनिषद् से स्वतंत्र रूप से होना चाहिए।

सूत्र का भाव यह है कि जीवात्मा की स्वप्नावस्था का उल्लेख ऊपर के सूत्रों

में करने के उपरान्त इस सूत्र में स्वप्न के अभाव की अवस्था का वर्णन किया है। ये दो अवस्थायें है। जाग्रत और सुषुप्ति। सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा नाड़ियों (रक्तवाहिनी संस्थान) में कार्य करता है और शरीर में अन्यत्र ऐसे सोता है, मानो उसे बाहर-भीतर की सुध नही रहती और जाग्रत अवस्था में वह अपने आप में रहता है। अपने आप में कैसे रहता है ? वह अगले सूत्र में वर्णन किया है।

---

## अतः प्रबोधोऽस्मात् ॥८॥

अतः + प्रबोधः + अस्मात्।

**इसलिये जागृति होती है, इस कारण से।**

पूर्व सूत्र में यह कहा है कि जीवात्मा एक अवस्था में नाड़ियों में होता है और एक अवस्था में अपने आप में। इससे (स्वप्नावस्था से) पृथक् अवस्था जागृति की होती है। यही इस सूत्र में वर्णित है।

'आत्मनि' (जो सूत्र ३-१-७ में कहा है) का अर्थ 'अपने आप में' होता है। अर्थात् वह 'जीवात्मा' भीतर और बाहर की बात जानने लगता है। जैसे बृ० उ० ४-३-२१ में लिखा है कि सुषुप्ति अवस्था में बाहर-भीतर की बात को नहीं जानता। उसके विपरीत 'आत्मनि' अवस्था में वह शरीर के बाहर और भीतर की बात को जानता है। इसी कारण इस अवस्था को प्रबोधः कहा है।

इस सूत्र के विषय में भी अन्य भाष्यकारों से हमारा मतभेद है। उदाहरण के रूप में शंकराचार्य जी इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

**यस्माच्चात्मैव सुप्तिस्थानमत एव च कारणान्नित्यवदेवास्मादात्मनः प्रबोधः स्वापाधिकारे शिष्यते—'कुत एतदागात्' (बृ० २-१-१६) इत्यस्य प्रश्नस्य प्रतिवचनावसरे 'यथाग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्त्येवमेवैतस्मादात्मनः सर्वे प्राणाः' (बृ० २-१-२०) इत्यादिना। 'सत आगम्य न विदुः सत आगच्छामहे' (छा० ६-२०-२) इति च।**

इसका अर्थ है—

और वह आत्मा का सुषुप्ति स्थान ही है। और इसी कारण से 'स्वाप' (स्वप्न) प्रकरण में कहा है 'कुत एतदागात्' (बृ० २-१-१६)। इस प्रश्न के प्रति वचन के अवसर में 'यथाग्ने' जैसे अग्नि से अनेक क्षुद्र चिनगारियाँ निकलती हैं वैसे ही इस आत्मा से समस्त प्राण (बृ० २-१-२०) इत्यादि श्रुति से। इस आत्मा से नित्य प्रति-दिन जीव के प्रबोध का उपदेश किया जाता है और

'सत आगम्य' (छा० ६-१०-२) यह सम्पूर्ण प्रजायें सत् में आने पर नहीं जानती कि हम सत् से आयी हैं।

शंकराचार्य जी के कथन का अभिप्राय यह है कि परमात्मा (आत्मा) ही सुषुप्ति स्थान है। अग्नि से चिनगारियाँ निकलने की भाँति प्राण शरीर में स्फुल्लिगित होते हैं। यह नित्य प्रतिदिन प्रबोध का उपदेश है। इसके लिये उन्होंने प्रमाण दिये हैं—बृ० उ० २-१-१६, २-१-२० और छा० उ० ६-१०-२।

हम उपनिषद् के प्रमाणों को आगे चलकर देखेंगे, परन्तु हम यहाँ यह बता देना चाहते हैं कि यदि यह मान लिया जाये कि जीवात्मा सुषुप्ति अवस्था में परमात्मा में सोता है तो फिर मोक्ष के लिये झगड़ा करने की क्या आवश्यकता? कोई औषधि (अफ़ीम इत्यादि) खाकर सो जाये और परमात्मा का सान्निध्य प्राप्त कर लिया जाये।

वास्तव में स्वामीजी ने इससे पहले के सूत्र अर्थ ठीक नहीं किये; इसी कारण इसके भी गलत अर्थ करने पड़ रहे हैं। स्वामी जी ने सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा के रहने (कार्य करने) का जो स्थान उपनिषद् के प्रमाण से बताया है, वह तो धमनियाँ हैं। परन्तु स्वयं वह मानते प्रतीत होते हैं कि नाड़ी स्नायु-मण्डल हैं, जिनका सम्बन्ध मन से रहता है और वहाँ जीवात्मा परमात्मा के सान्निध्य में रहता है। इसी कारण कह दिया है कि 'प्रबोधः' हो जाता है। अर्थात् सुषुप्ति अवस्था में परमात्मा की संगत से जीवात्मा प्रबुद्ध हो जाता है। यह अशुद्ध है; क्योंकि सोया हुआ मनुष्य जानता है कि ऐसी कोई बात नहीं होती।

इसी कारण हमारा यह कहना है कि इन दोनों सूत्रों के अर्थ इस प्रकार हैं। सातवें सूत्र का अर्थ है कि सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा का (नाड़ीषु) नाड़ियों में कार्य होता है। नाड़ी रक्त प्रवाहिनी नाली को कहते हैं और दूसरी अवस्था में जीवात्मा अपने में विद्यमान होता है और वर्तमान सूत्र में कहा है कि इस कारण यह प्रबोध है।

अब तनिक उपनिषदों के प्रमाण को भी देख लें। बृहदारण्यक २-१-१६ इस प्रकार है—

**स होवाचाजातशत्रुर्यत्रैष एतत्सुप्तोऽभूद्य एष विज्ञानमयः पुरुषः क्वैष तदाभूत्कुत एतदागादिति तदु ह न मेने गार्ग्यः ॥**

इसका अर्थ है—

उस अजातशत्रु ने कहा : जो जीवात्मा है वह सोये हुए अवस्था में कहाँ था और (जागने) पर कहाँ से आ गया? हे गार्ग्य! इसको जान नहीं सका।

यह प्रश्न है। उपनिषद्कार इस प्रश्न का उत्तर अगले मन्त्रों में देता

है। वह अजातशत्रु के मुख से ही कहलाया है। मन्त्र संख्या २-१-१७ में तो यह कहा है कि आत्मा सुषुप्ति अवस्था में (विज्ञानेन विज्ञानमादाय य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते) विज्ञान (बुद्धि) की सहायता से प्राणों के विज्ञान को खींचकर अपने में लेकर हृदय गुहा के आकाश में सोता है।

यहाँ यह नहीं लिखा कि वह परमात्मा में सोता है। जीवात्मा रहता है हृदय की गुहा में। वहाँ पर, परमात्मा भी सर्वव्यापक होने से सदा रहता है। अतः जीवात्मा जब जाग्रत अवस्था में होता है तब भी और जब सुषुप्ति में होता है तब भी हृदय की गुहा में रहता है। जैसा सम्बन्ध इसका परमात्मा के साथ जाग्रत में होता है वैसा ही इसका सम्बन्ध सुषुप्ति अवस्था में रहता है। अतः सूत्र का अर्थ यह नहीं हो सकता कि सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा (प्रबोधः) ज्ञानवान अवस्था में हो जाता है।

अभिप्राय यह है कि उपनिषद् (बृ० उ० २-१-१६,१७) स्वामीजी के कथन का समर्थन नहीं करता। स्वामीजी बृ० उ० २-१-२० का उद्धरण देते हैं। वहाँ भी यह नहीं लिखा कि इस अवस्था में जीवात्मा परमात्मा में होता है। (जागने के समय) जैसे अग्नि में से चिनगारियाँ निकल आती हैं, वैसे निकलता है। वहाँ तो इस प्रकार लिखा है कि जब मनुष्य जागता है तो जीवात्मा की अवस्था ऐसे होती है जैसे मकड़ी जाले को पकड़कर ऊपर चढ़ती है अथवा अग्नि से स्फुल्लिंग उठते हैं। क्या मकड़ी परमात्मा से ऊपर उठती है अथवा क्या जागया हुआ जीव चिनगारी है? वहाँ तो अर्थ है कि जैसे सुलगती आग जो सोयी हुई प्रतीत होती है, वह हवा लगने से चिनगारियाँ छोड़ने लगती है, वैसे जीवात्मा सोये हुए से जाग पड़ता है। प्राण परमात्मा की शक्ति है। वही जागने पर स्फुल्लिंग की भाँति बोध का परिचय देने लगता है। अर्थात् जीवात्मा प्राण का प्रयोग करने लगता है। परमात्मा में सोने का उल्लेख नहीं है।

परन्तु बात विचारणीय यह है कि सुषुप्ति अवस्था में आत्मा परमात्मा में सोता है क्या? न यह उपनिषद् से सिद्ध हुआ है और न ही यह सूत्रार्थ से प्रकट होता है।

इसी प्रकार छान्दो० ६-१०-२ की बात है। इस उपनिषद् का अर्थ है कि सब प्रजायें सत् से उत्पन्न होती हैं और फिर सत् में ही मिल जाती हैं। प्रजायें अज्ञानवश नहीं जानतीं कि वह सत् से उत्पन्न हुई हैं।

परन्तु यहाँ सत् का अर्थ परमात्मा नहीं है। यहाँ प्रजाओं का अर्थ जगत् की वस्तुएँ हैं। जैसे श्वेताश्वतर (४-५) में प्रकृति से बहुत सी प्रजाओं के बनने की बात लिखी है वैसे ही यहाँ (बृ० उ० ६-१०-२ में) बहुत सी प्रजाओं को सत् (प्रकृति) से उत्पन्न हुआ लिखा है।

यह हम पहले भी कई बार बता चुके हैं कि सत् के अर्थ अनित्य पदार्थ के

होते हैं और ये तीन हैं। प्रकृति भी एक है। इस उपनिषद् में (सत्) से प्रकृति का अभिप्राय है।

---

## स एव तु कर्मानुस्मृतिशब्दविधिभ्यः ॥६॥

स+एव+तु+कर्मानुस्मृतिशब्दविधिभ्यः।

**वह ही तो कर्म, अनुस्मृति शब्द और विधि से स्थित होता है।**

अर्थात—जो सोया हुआ था, वही जागता है। वह सोने से पहले के कर्मों को चलाता है। सोने से पहले की स्मृतियों को आगे स्मरण रखता है। वही शब्द का प्रयोग जो पहले करता था, वह अभी भी करता है और (व्यवहार) सोकर जागने के उपरान्त चलाता है जो सोने से पहले कर रहा था।

अतः कोई यह न समझ ले कि सोने के उपरान्त जागने पर कोई नयी आत्मा आ गयी है।

यों तो उपनिषद्कार भी यह नहीं कहते कि सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा का परमात्मा से किसी प्रकार का विशेष सम्बन्ध बन जाता है। सूत्रकार तो उपनिषद् वाक्यों से पृथक् कह रहा है कि जीवात्मा जाग्रत अवस्था में आता है तो यह अपने में स्थित हो जाता है और शरीर के बाहर की तथा शरीर के भीतर की क्रियाओं को जानने लगता है।

साथ ही यह कहा है कि सो जाने से उसके अपने अस्तित्व में अन्तर नहीं आता। यह वही होता है। कर्मों से, स्मृति से और विधि (व्यवहार) से यही पता चलता है।

---

## मुग्धेऽर्द्धसम्पत्तिः परिशेषात् ॥ १० ॥

मुग्धे+अर्द्धसम्पत्तिः+परिशेषात्।

**मुग्ध=मोह अथवा मूर्च्छा। अर्द्धसम्पत्ति=अर्द्ध सुषुप्ति अवस्था। परिशेषात्=परिशेष से अर्थात् विलक्षणता से।**

मूर्च्छावस्था अर्ध-सुषुप्ति अवस्था होती है। इसके प्रभाव सुषुप्ति से भिन्न देखे जाते हैं।

मूर्च्छा किसी रोग के कारण हो सकती है अथवा किसी बाहरी औषधि अथवा आघात के कारण भी होती है।

इसकी सुषुप्ति से विलक्षणता इस कारण है कि दोनों के प्रभाव में अन्तर होता है। सुषुप्ति में रोगी को आराम मिलता है, सुख मिलता है और थकावट दूर होती है। मूर्च्छा में ऐसा कुछ नहीं होता। इन प्रभावों के विपरीत प्रभाव भी होते हैं। मूर्च्छा के उपरान्त मनुष्य दुर्बलता को प्राप्त होता है।

---

## न स्थानतोऽपि परस्योभयलिङ्गं सर्वत्र हि ॥११॥

न + स्थानतः + अपि + परस्य + उभयलिङ्गम् + सर्वत्र + हि।

**स्थान (एक होने) से भी नहीं, दूसरे के दोनों लिङ्ग (सुषुप्ति और जाग्रत अवस्था)। क्योंकि वह सर्वत्र (व्यापक) है।**

इसका अभिप्राय यह है कि जीवात्मा जाग्रत और सुषुप्ति, दोनों अवस्थाओं में परमात्मा में स्थित है, क्योंकि परमात्मा सर्वत्र व्यापक है। अतः सब अवस्थाओं में जीवात्मा उसमें स्थित है। दोनों का स्थान एक होने से एक का दूसरे पर (दोनों अवस्थाओं में) प्रभाव नहीं होता। परमात्मा न सोता है, न ही जागता है। वह जैसा है सदा वैसा ही रहता है।

शंकराचार्यजी इस सूत्र पर भाष्य इस प्रकार करते हैं—

**येन ब्रह्मणा सुषुप्त्यादिषु जीव उपाध्युपशमात्संपद्यते तस्येदानीं स्वरूपं श्रुतिवशेन निर्धार्यते। सन्त्युभयलिङ्गाः श्रुतयो ब्रह्मविषयाः—'सर्वकर्मा सर्वकामः सर्वगन्धः सर्वरसः' (छा० ३-१४-२) इत्येवमाद्याः सविशेषलिङ्गाः। 'अस्थूलमनण्वह्रस्वमदीर्घम्' (बृ० ३-८-८) इत्येवमाद्याश्च निर्विशेषलिङ्गाः। किमासु श्रुतिषूभयलिंगं ब्रह्म प्रतिपत्तव्यमुतान्यतरलिङ्गम्? यदाप्यन्यतरलिङ्गं, तथापि किं सविशेषमुत निर्विशेषमिति मीमांस्यते। तत्रोभयलिङ्गश्रुत्यनुग्रहादुभयलिङ्गमेव ब्रह्मेत्येवं प्राप्ते ब्रूमः—न तावत्स्वत एव परस्य ब्रह्मण उभयलिङ्गत्वमुपपद्यते।**

सुषुप्ति आदि में उपाधि के उपशान्त होने से जीव जिस ब्रह्म के साथ सम्पन्न होता है, अब उसका स्वरूप श्रुति सामर्थ्य से निर्धारित किया जाना है। ब्रह्म विषयक श्रुतियाँ दो लिङ्ग वाली हैं। 'सर्व कर्मा०' (बृ० ३-१८-२) इत्यादि श्रुति निर्विशेषलिंगक हैं और 'अस्थूलमन' (बृ० ३-८-८) इत्यादि श्रुति निर्विशेष लिंगक हैं। क्या इन श्रुतियों में दोनों लिंगवाला ब्रह्म समझना चाहिए अथवा दोनों में एक लिंगवाला? यदि दोनों में एक लिंगवाला समझा जाये तो भी क्या वह सविशेष है अथवा निर्विशेष? ऐसा विचार किया जाता है। उसमें दोनों लिंगवाली श्रुतियों के अनुग्रह से दोनों लिंग वाला ब्रह्म समझना

चाहिये। यह कहा जाता है। इस पर इसका उत्तर है—'ऐसा प्राप्त होने पर हम कहते हैं—पर ब्रह्म का स्वतः उभयलिंगत्वा उत्पन्न नहीं होता।

इस भाष्य में दो संशय विशेष रूप में उठाये गये हैं। एक तो यह कि जीवात्मा की सुषुप्ति इत्यादि अवस्था उपाधिमात्र है। इन उपाधियों के शान्त होने पर जीव जिस ब्रह्म के साथ सम्पन्न होता है, उसका स्वरूप श्रुति अनुसार निर्धारित किया गया है।

अर्थात् पूर्व पक्ष वाला परमात्मा के भिन्न-भिन्न अंश को भिन्न-भिन्न लिंगवाला मानता है।

दूसरे प्रश्न के अनुसार पूर्व पक्षवाला परमात्मा के सविशेष और निर्विशेष दो प्रकार के लिंग मानता है। पूर्व पक्षवाला अपने कथन के प्रमाण में उपनिषद् के उद्धरण भी देता है।

स्वामीजी इस पूर्व पक्ष के उत्तर में ब्रह्मसूत्र का उक्त सूत्र मानते हैं। आप कहते हैं कि ब्रह्म स्वतः उभयलिंगवाला उपपन्न नहीं होता। जो उत्तर पक्ष यहाँ स्वामीजी ने लिखा है, वह ठीक है। परन्तु यह सूत्र इस बात को सिद्ध करने के लिए नहीं लिखा गया।

इस सूत्र में ब्रह्म का उभयलिंग (दो चिह्न) का सविशेष, निर्विशेष से अभिप्राय नहीं। यहाँ तो जीवात्मा का सुषुप्ति अथवा जाग्रत अवस्थाओं से अभिप्राय है।

किसी पदार्थ के व्यवहार को उस पदार्थ का लिंग माना जाता है। अतः जीवात्मा के सुषुप्ति अवस्था अथवा जाग्रत अवस्था के व्यवहार से परमात्मा के व्यवहार में अन्तर आ जाता है क्या? नहीं। सूत्रकार का ऐसा कहना है। जीवात्मा परमात्मा में स्थित है। इस स्थिति पर भी परमात्मा जीवात्मा की स्थिति से अप्रभावित, एक-रस रहता है।

---

## न भेदादिति चेन्न प्रत्येकमतद्वचनात् ॥१२॥

न+भेदात्+इति+चेत्+न+प्रत्येकम्+अतद्वचनात्।

**नहीं (स्थान) भेद से है यह। यदि (भेद) कहो तो ठीक नहीं। वह प्रत्येक में है। शास्त्र में ऐसा वचन न होने से है। शास्त्र में तो सब स्थान पर परमात्मा को विभु, एक-रस और एकरूप कहा है।**

कहीं-कहीं ऐसा लिखा है कि—

**यस्य भूमिः प्रमान्तरिक्षमुतोदरम्।** (अथर्व १०-७-३२)

जिसके चरण भूमि हैं और उदर अन्तरिक्ष है……

परन्तु सूत्रकार कहता है कि इस स्थान भेद से भी परमात्मा पृथक्-पृथक् नहीं। परमात्मा विभु है। यहाँ अलंकार रूप में लिखा गया है।

वास्तव मे सूत्र (३-२-११, १२) अद्वैतवादियों के मत का खण्डन करने के लिये लिखे गये हैं। अद्वैतवादी मानते है कि परमात्मा ही उपाधि भेद से जड़, प्रकृति अथवा अज्ञानी जीव हो जाता है।

स्वामी शंकराचार्य मानते हैं कि—

**तयोरन्योऽविद्याकामवासनाश्रयलिङ्गोपाधिर्विज्ञानात्मा पिप्पलं कर्मफलं सुखदुःखलक्षणं स्वादु अनेकविचित्रवेदनास्वादरूपमत्ति उपभुङ्क्तेऽविवेकतः। अनश्नन्नन्यो नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वभावः परमेश्वरोऽभिचाकशीति सर्वमपि पश्यन्नास्ते ॥**

(श्वेता० ४-६ शंक० भाष्य)

इसका अर्थ है—उनमें एक अविद्या काम और वासनाओं के आश्रय भूत लिंग देह रूप उपाधि वाला विज्ञानात्मा अविवेकवश उसके स्वादु-अनेक विचित्र वेदना रूप स्वादवाले पिप्पल सुख-दुःख रूप, कर्मफलों का भोक्ता है।

देह रूप उपाधिवाला (परमात्मा) को ही विज्ञानात्मा माना है।

इस सूत्र में लिखा है कि परमात्मा का भेद नहीं होता, उसके उभयलिंग भी नहीं। ऐसा न तो युक्ति-युक्त है और न ही शास्त्र में लिखा है।

उपाधि भेद का अर्थ है कि जिस स्थिति में विद्यमान हो उसके अनुसार गुणों में भेद पड़ जाना। सूत्रकार का मत है कि स्थिति भेद से जो गुण दिखायी देते हैं, वह परमात्मा में सब स्थितियों में समान एवं सदा विद्यमान रहते हैं। यह नहीं कि स्थिति में मान्यता आने से गुण विलुप्त हो जायें अथवा विपरीत गुण आ जायें।

---

## अपि चैवमेके ॥१३॥

अपि+च+एवम्+एके।

**और भी कई एक इसी प्रकार (कहते हैं)।**

"भेदात् इति" पूर्व सूत्र में कहे अनुसार लक्षण और व्यवहार में भेद से परमात्मा दिखायी देता है। ऐसा कई अन्य भी कहते हैं। हमने शंकर का मत बताया है। वेद में अलंकाररूप कहे गये का भी वर्णन किया है। इसी प्रकार अन्य भी हो सकते हैं। सूत्रकार कहता है कि ये सब अमान्य मत हैं। परमात्मा एक-रस और विभु है।

इसके प्रमाण शास्त्र में भी मिलते हैं। कठोपनिषद् में इस प्रकार लिखा है—

**मनसैवेदमाप्तव्यं नेह नानास्ति किंचन।**
**मृत्योः स मृत्युं गच्छति य इह नानेव पश्यति॥** (कठो० ४-११)

अर्थात्—वह (परमात्मा) तत्त्व, मन से ही प्राप्त करने योग्य है। इसमें नाना कुछ नहीं। जो मनुष्य इसमें नानात्व देखता है वह मृत्यु से मृत्यु को जाता है।

अभिप्राय यह है कि परमात्मा एक-रस है। सूत्रकार ने अपना मत इससे पूर्व के सूत्र में बता दिया है—'चेन्न प्रत्येकमतद्वचनात्।'

यदि यह (भेद की बात) कहो तो ठीक नहीं। वह प्रत्येक में है। अर्थात् सर्वव्यापक है। ऐसा कहा गया है।

---

## अरूपवदेव हि तत्प्रधानत्वात्॥१४॥

अरूपवत्+एव+हि+तत्प्रधानत्वात्।

**(परमात्मा) रूप रहित तत्त्वों की भाँति ही है। क्योंकि (अरूपता) उसका (एक) प्रधान गुण है।**

परमात्मा असीम है। रूपवाली वस्तुओं की सीमा होती है। परमात्मा का रूप मानेंगे तो उसका महान् होना नष्ट हो जायेगा।

यहाँ एक-दो उदाहरण दे दें तो ठीक होगा।

एक मन्त्र है—

**स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रण**··· (यजु० ४०-८)

इसमें परमात्मा को कायारहित कहा है।

**अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं।** (कठो० ३-१५)

वह (परमात्मा) न कहने, न स्पर्श योग्य है और रूपरहित तथा अव्यक्त है।

**दिव्यो ह्यमूर्तः पुरुषः**··· (मुण्डक० २-१-२)

परमात्मा दिव्य और मूर्त्ति रहित है।

जहाँ उसके देह तथा देहांगों का कथन है वहाँ अलंकार स्वरूप ही है। ऐसा ही इस मन्त्र में है—

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः।**
**ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्याँ शूद्रोऽअजायत॥** (यजु० ३१-११)

इसका मुख ब्राह्मण है, क्षत्रिय बाँहें। उरु वैश्य है और शूद्र पाँव हैं। ये अलंकार ही हैं।

---

## प्रकाशवच्चावैयर्थ्यात् ॥१५॥

प्रकाशवत्+च+अवैयर्थ्यात्।

**और प्रकाश की भाँति (वर्णन) न व्यर्थ होने से। अर्थात् उसका भी प्रयोजन है। वह अर्थयुक्त है।**

परमात्मा प्रकाशवत् है। प्रकाश का प्रयोजन यह है कि प्रकाश की सहायता से वस्तुओं के स्वरूप दिखायी देते हैं। इस पर भी प्रकाश का अपना रूप नहीं है। इसी प्रकार परमात्मा रूपवान् जगत् को बनाने वाला निमित्त कारण है, परन्तु वह स्वयमेव रूपवान् नहीं है।

अतः परमात्मा रूपरहित है।

---

## आह च तन्मात्रम् ॥१६॥

आह+च+तन्मात्रम्।

**और (शास्त्र) कहता है कि वह तन्मात्र है।**

यहाँ तन्मात्र शब्द के अर्थ ही विशेष जानने योग्य हैं। स्वामी शंकराचार्य तन्मात्र के अर्थ इस सूत्र में इस प्रकार करते हैं—

**आह च श्रुतिश्चैतन्यमात्रं विलक्षणरूपान्तररहितं निर्विशेषं ब्रह्म।**

अर्थात् यह श्रुति विलक्षण रूपान्तर से रहित चैतन्य मात्र निर्विशेष ब्रह्म को कहती है।

इसका अभिप्राय यह है कि तन्मात्र का अर्थ है तत+मात्रम्। वह (चैतन्य) मात्र है।

पूर्व सूत्र में परमात्मा को प्रकाशवत् कहा है। प्रकाश चेतनता का प्रतीक माना जाता है। इस कारण स्वामीजी ने इसे चेतन मात्र कहा है।

इस सूत्र के यह अर्थ भी हो सकते हैं, परन्तु हमारा मत इससे भिन्न है। परमात्मा चेतन तो है ही। ऐसा प्रकाशवान् ज्ञानयुक्त होने से कहा जा चुका है, परन्तु वह केवल चेतन ही नहीं है। इसके अतिरिक्त भी है। अतः

तन्मात्र के अर्थ चेतन मात्र नहीं।

हमारा विचार है कि यहाँ तन्मात्र से अर्थ इतना मात्र है कि वह अरूपवत् है; अर्थात् वह अव्यक्त है।

सूत्रार्थ इस प्रकार बनते हैं कि श्रुति ऐसा कहती है कि परमात्मा अव्यक्त मात्र है। मात्र शब्द का प्रयोग तो कथन पर बल देने के लिये ही है।

हम तन्मात्र को चैतन्य मात्र क्यों नहीं मानते? यह हम पहले बता चुके हैं कि परमात्मा सर्वशक्तिमान, सर्वज्ञ, सर्वव्यापक, जगत् कर्त्ता, भर्त्ता, प्रलय कर्त्ता इत्यादि भी है; अर्थात् वह सर्व गुण सम्पन्न है। इस कारण तन्मात्र का अर्थ केवल चेतन मात्र नहीं हो सकता। अतएव वह अव्यक्त मात्र भी नहीं। उसके अन्य गुण भी हैं। साथ ही चेतन जीवात्मा भी है।

शब्द तन्मात्र का प्रयोग रूपरहित प्रकट करने के लिए ही है। अव्यक्त पदार्थ ही रूप रहित होता है। पूर्व के दो सूत्र (३-२-१४, १५) रूप के विषय में हैं। वर्तमान सूत्र भी उसी शृंखला में है। अतः पूर्व सूत्रों के समर्थन में ही है। व्यापक परमात्मा के लिए ही आता है। अतः अरूपवत् के लिए तन्मात्र शब्द का प्रयोग प्रतीत होता है।

इस सूत्र में तन्मात्र से अभिप्राय केवल चेतन नहीं।

---

## दर्शयति चाथो अपि स्मर्यते ॥१७॥

दर्शयति+च+अथो+अपि+स्मर्यते।

**श्रुति दिखाती है और स्मृति में भी ऐसा कहा गया है।**

जो कुछ भी ऊपर परमात्मा के विषय में कहा है, वह स्मृतियों अर्थात् उपनिषद् ग्रन्थों में भी कहा गया है।

परमात्मा के विषय में क्या कहा है? पूर्व सूत्रों में कहे गये अनुसार परमात्मा एक रस, अभेद रहता है, यह रूपरहित है, यह प्रकाशस्वरूप है और यह अव्यक्त है।

उदाहरण तो अनेक हैं। यहाँ हम एक-दो ही दे रहे हैं।

**विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात्।**
**सं बाहुभ्यां धमति संपतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन्देव एकः॥**
**यो देवानां प्रभवश्चोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः।**
**हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं, स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु॥**

(श्वेता० ३-३, ४)

सम्पूर्ण विश्व में जिसके चक्षु हैं, अर्थात् जो सब कुछ देखता है। सम्पूर्ण विश्व में उसके मुख हैं अर्थात् वह सबको उपदेश देता है। सब ओर उसकी बाँहें हैं अर्थात् उसकी शक्ति सर्वत्र विराजमान है। उसकी बाँहें विश्व में व्याप्त हैं; अर्थात् सब लोकों को वह नियन्त्रण में रखता है और उसके पाँव सब ओर हैं; अर्थात् सब लोकों का आश्रय है।

वह अपनी दो भुजाओं से पशु-पक्षियों, मनुष्यादि को पैरों और पंखों से युक्त करता है और द्युलोक तथा भूलोक को उत्पन्न करता है। और एक है।

वह भगवान् जो देवों की उत्पत्ति करनेवाला है तथा उन्हें ऐश्वर्ययुक्त करने वाला है। वह विश्व का अधिपति है और पापियों को दण्ड देनेवाला है और सर्वत्र है। उसने पूर्व में हिरण्यगर्भ की रचना की। वह हमें शुभ बुद्धि से संयुक्त करे।

एक अन्य उदाहरण लीजिये—

**स एवाधस्तात् स उपरिष्टात्स पश्चात्स पुरस्तात्स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदँ सर्वमिति।...** (छान्दो० ७-२५-१)

वह ही नीचे है, ऊपर है, पीछे है और आगे है। वह दक्षिण को है, उत्तर को है और वह ही सर्वत्र विद्यमान है।

इस प्रकार परमात्मा केवल मात्र चेतन नहीं है। वह सर्वशक्तिमान्, सर्वव्यापक, सर्वस्रष्टा, सर्वभर्त्ता और प्रलयकर्त्ता है।

यही आशय है सूत्रकार का।

बात आरम्भ हुई थी मनुष्य की सुषुप्ति, जाग्रत और स्वप्नावस्था से। सूत्र में स्वप्नावस्था के अभाव में जीवात्मा के नाड़ियों में होने की बात आयी तो भाष्यकारों ने लिख दिया कि स्नायुमण्डल के मूल में (हृदय की गुहा में) वह जा बैठता है। साथ ही स्वप्नावस्था के अभाव में वह 'आत्मनि' स्थित होता है।

इस पर भाष्यकारों ने लिखा कि 'आत्मनि' के अर्थ परमात्मा ही हैं। इस पर संशय उठाया गया कि जीवात्मा जब सोता अथवा जगता है तो क्या परमात्मा भी जागता-सोता है ?

सूत्रकार का मत यह नहीं था। तदनन्तर भाष्यकारों ने 'प्रबोधस्यात्' का अर्थ कर दिया कि परमात्मा में बैठ ज्ञानवान हो जाता है। यह बात भी सूत्रकार के आशय अनुसार नहीं थी। इस सबका हम व्याख्या सहित खण्डन कर चुके हैं।

इस पर परमात्मा के विषय में सूत्रकार लिखने लगा तो उसमें उसे भाष्यकार ने सगुण, निर्गुण एवं विशेष्य, निर्विशेष्य बताना आरम्भ कर दिया। ऐसा भी सूत्रों में नहीं था।

इस प्रकार भाष्यकार अपने मनमाने मत को बलपूर्वक ब्रह्मसूत्रों के

प्रणेता के नाम पर लिख रहे हैं। सूत्रकार के भाव को हमने अपने मतानुसार लिख दिया है और युक्ति एवं प्रमाण से वही मत ठीक प्रतीत होता है।

---

## अत एव चोपमा सूर्यकादिवत् ॥१८॥

अतः + एव + च + उपमा + सूर्यकादिवत्।

**और इसलिए ही सूर्यादिवत् से इसका सादृश्य (बताया गया) है।**

परमात्मा प्रकाशस्वरूप है अर्थात् ज्ञानस्वरूप है। जैसे सूर्य अपने प्रकाश से जगत् को दृश्यमान कर देता है, वैसे ही परमात्मा अपना ज्ञान सबको देता है।

यहाँ परमात्मा को सूर्य नहीं कहा। सूर्यकादि की भाँति वह प्रकाश (ज्ञान) देनेवाला है। ऐसा ही वर्णन किया है। वैदिक परम्परानुसार वेद-ज्ञान परमात्मा का दिया हुआ ही है।

---

## अम्बुवदग्रहणात्तु न तथात्वम् ॥१९॥

अम्बुवत् + अग्रहणात् + तु + न + तथात्वम्।

**अम्बुवत् = जल में प्रतिबिम्ब की भाँति। अग्रहणात् = न लेने से। तु = तो। न = नहीं। तथात्वम् = वैसा होना।**

यदि हम परमात्मा की सर्वव्यापकता किसी पदार्थ में ऐसे लें जैसे जल में चन्द्र का प्रतिबिम्ब होता है तो, सूत्रकार कहता है, वैसा नहीं। यह ग्रहण करने योग्य नहीं।

अर्थात्—परमात्मा जगत् में वैसे व्यापक नहीं, जैसे चन्द्रमा का प्रतिबिम्ब जल-पात्र में होता है। प्रतिबिम्ब होने से चन्द्र जल-पात्र में नहीं आ जाता। परन्तु परमात्मा तो स्वतः प्रत्येक पदार्थ के भीतर और बाहर रहता है।

अतः सूत्रार्थ है कि यह इस प्रकार नहीं जैसे कि जल पात्र में चन्द्रमा का प्रतिबिम्ब होता है।

---

## वृद्धिह्रासभाक्त्वमन्तर्भावादुभयसामञ्जस्यादेवम् ॥२०॥

वृद्धि + ह्रासभाक्त्वम् + अन्तर्भावात् + उभयसामञ्जस्यात् + एवम्।

**वृद्धि ह्रास का गौण होना। अन्तर्यामी होना। दोनों में युक्तियुक्त**

**सम्बन्ध होने से—ऐसा है।**

परमात्मा ऐसे पदार्थों में भी रहता है जिनमें वृद्धि और ह्रास होता रहता है। इससे प्रश्न उपस्थित होता है कि क्या परमात्मा में भी वृद्धि-ह्रास होता रहता है ? सूत्रकार कहता है कि यह नहीं। वृद्धि-ह्रास गौण अर्थात् अस्थायी कार्य हैं और करने वाला अजर और अमर है। यहाँ गौण का अर्थ निम्नकोटि के कार्य हैं।

प्राणी जब अल्पायु होता है तो भी परमात्मा उसमें व्यापक होता है। समय व्यतीत होने पर युवा हो जाता है। परमात्मा तब भी उसके भीतर उपस्थित होता है। क्या परमात्मा भी शरीर के साथ वृद्धि पाता है ? यह प्रश्न है। अथवा जो कोई वस्तु टूटने लगती है अथवा उसमें ह्रास होने लगता है तो क्या परमात्मा उसके साथ ह्रास को प्राप्त होने लगता है ?

सूत्रकार का कहना है कि नहीं। ऐसा नहीं होता। परमात्मा तो नियमन करनेवाला है। अतः वस्तुओं के छोटा-बड़ा होने से वह छोटा-बड़ा नहीं होता।

---

## दर्शनाच्च ॥२१॥

दर्शनात्+च।

**और ऐसा देखने में आता है।**

नित्य वस्तुओं को छोटा-बड़ा होते देखा जाता है, परन्तु परमात्मा भी उसके साथ छोटा-बड़ा होने लगे तो या तो कुछ स्थान परमात्मा से रिक्त हो जायेगा अथवा किसी स्थान पर परमात्मा घना (concentrated) हो जायेगा। क्योंकि परमात्मा एकरस है, इस कारण वह ऐसा नहीं होता।

दर्शनात् का अर्थ कई भाष्यकारों ने वेदादि शास्त्रों में देखे जाने से किया है। यह भी ठीक है, परन्तु हम पहले ढंग से बताने को ठीक समझते हैं। परमात्मा में भाग नहीं हो सकता। इसीलिए कहा है कि वह छोटा-बड़ा नहीं होता; यद्यपि वस्तुएँ छोटी-बड़ी होती हैं।

---

## प्रकृतैतावत्त्वं हि प्रतिषेधति ततो ब्रवीति च भूयः ॥२२॥

प्रकृतैतावत्त्वम्+हि+प्रतिषेधति+ततः+ब्रवीति+च+भूयः।

**प्रकृत में इतने होने का निश्चय से (प्रतिशेध) निषेध करता है। तदनंतर**

**फिर भी कहता है ।**

प्रकृति का अर्थ है स्वभाव; अर्थात् जो कुछ परमात्मा के स्वभाव के विषय में अभी तक कहा गया है उस कहे हुए का भी, कहते हैं कि वर्णन पूर्ण नहीं । उस वर्णन की पूर्णता का निषेध करते हैं । उस अनन्त, असीम का कोई भी वर्णन पूर्ण नहीं ।

ऐसा बृहदारण्यक उपनिषद् (२-३-६) में लिखा है । वहाँ परमात्मा के विषय में समझाते हुए ऋषि ने अन्त में कहा है 'नेति नेति' । अर्थात् वह अवर्णनीय है ।

इसको इन शब्दों में भी कहा जा सकता है कि उस अनन्त का कोई भी वर्णन पूर्ण नहीं हो सकता । 'इस पर भी यह कह दिया है' कि जितना ऊपर के सूत्रों में वर्णन किया है, वह निश्चय से सत्य है यद्यपि वह वर्णन अपूर्ण है । इसी से उसे अवर्णनीय कहा है ।

---

## तदव्यक्तमाह हि ॥२३॥

तत्+अव्यक्तम्+आह+हि ।

वह अव्यक्त है; निश्चय से कहा है । अव्यक्त का अर्थ है जो इन्द्रियों से नहीं जाना जा सकता ।

यह नहीं कि उसके अतिरिक्त अन्य कोई अव्यक्त पदार्थ ही नहीं । यदि ऐसा हो तो सूत्रकार कहता : 'अव्यक्त परमात्मा ही है' । इसके विपरीत वह यह कहता है कि वह निश्चय से अव्यक्त है ।

---

## अपि च संराधने प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ॥२४॥

अपि+च+संराधने+प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् ।

**फिर भी आराधना करने पर । (वह अव्यक्त जाना जाता है) । प्रत्यक्ष और अनुमान से ।**

पूर्व सूत्र में लिखा है कि वह अव्यक्त है; अर्थात् इन्द्रियगोचर नहीं । इस पर भी वह भली प्रकार की गयी आराधना से जाना जाता है ।

आराधना का अर्थ है उपासना । परमात्मा का ज्ञान प्राप्त करना । जिसके लिये परमात्मा का सामीप्य प्राप्त किया जाता है । इसकी आवश्यकता और

इसकी योग्यता प्राप्त करने के उपाय बताना योग दर्शन का विषय है।

अतः योग दर्शन में वर्णित उपाय से चित्त की वृत्तियों के निरोध के उपरान्त ही उपासना अर्थात् समाधि लगायी जा सकती है। उस समाधि में अव्यक्त का साक्षात्कार हो सकता है।

योगी जो कुछ समाधि में देखते हैं, वह इन आँखों इत्यादि के देखे से भिन्न होता है। योग दर्शन में यह बताया है :—

**निर्विचारवैशारद्येऽध्यात्मप्रसादः ॥**

**ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञा ॥**

**श्रुतानुमानप्रज्ञाभ्यामन्यविषया विशेषार्थत्वात् ॥**

(यो० द०—१-४७, ४८, ४९)

इसका अभिप्राय यह है कि निर्विचार समाधि के अत्यन्त निर्मल होने पर अध्यात्म का फल मिलता है।

उस समय बुद्धि को ऋतम्भरा कहते हैं और वह इन्द्रियों के ज्ञान और अनुमान से अन्य बात बताने लगती है। अर्थात् अव्यक्त न तो इन्द्रियों से देखा जा सकता है और न ही उसके विषय मे अनुमान लगाया जा सकता है। अनुमान में सादृश्य का होना आवश्यक है। जगत् में अव्यक्त के सदृश्य कुछ है नहीं, इस कारण मनुष्य जो कुछ जगत् को देखकर अनुमान लगाता है, वह अव्यक्त में लागू नहीं हो सकता। इसी कारण योग दर्शनाचार्य ने कहा है कि ऋतम्भरा जो अनुभव करती है, वह इन्द्रियों के प्रत्यक्ष और जगत् से प्राप्त अनुमान से पृथक् होता है।

अतः सूत्रकार कहना है कि आराधना (उपासना) से उस अव्यक्त का साक्षात्कार होता है। वह साक्षात्कार ऐसा है कि उस अवस्था में बुद्धि (प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्) से प्रत्यक्ष और अनुमान द्वारा जाना जाता है।

सूत्र के स्पष्ट अर्थ हैं कि परमात्मा के अव्यक्त होने पर भी योगी समाधि अवस्था में उसका प्रत्यक्ष कर सकता है और अनुमान लगा सकता है।

समाधि अवस्था में चित्त इन्द्रियों से (पृथक्) विच्छिन्न हो चुका होता है। अतः उस अवस्था में प्रत्यक्ष वह नहीं जो इन्द्रियों से देखा जा सकता है और न ही इस जगत् के सादृश्य से लगाये अनुमान के समान अनुमान होगा।

परन्तु यहाँ प्रायः सब भाष्यकारों ने पुन. भिन्न अर्थ किये हैं। उन्होंने सूत्र में 'प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्' का अर्थ वेद शास्त्र में कहे अनुसार कर दिया है। यह उन्होंने किस कोश अथवा किस प्रमाण से किया है, यह तो वे ही बता सकते हैं। हमारे मत से यह अर्थ गलत है। प्रत्यक्ष अनुमान का अर्थ वेद शास्त्र में कहे अनुसार नहीं।

समाधि अवस्था में प्रत्यक्ष होता है और उसी प्रत्यक्ष पर अनुमान भी लगाया जा सकता है। इस विषय में स्वामी शंकराचार्य इस प्रकार लिखते हैं—

प्रत्यक्षानुमानाभ्यां श्रुतिस्मृतिभ्यामित्यर्थः ।
प्रत्यक्ष और अनुमान से अर्थ है श्रुति और स्मृति से ।
यह ठीक अर्थ नहीं हैं ।

---

## प्रकाशादिवच्चावैशेष्यं प्रकाशश्च कर्मण्यभ्यासात् ॥२५॥

प्रकाशादिवत्+च+अवैशेष्यम्+प्रकाशः+च+कर्मणि+अभ्यासात्।
**प्रकाश+आदिवत्=प्रकाशादि की भाँति । च=और । अवैशेष्यम्= न विशेष (सामान्य) रूप में। प्रकाशः=प्रकाश । च=और। कर्मणि अभ्यासात्= योगाभ्यास से ।**

अर्थात्—सामान्य रूप में प्रकाश जो कार्य करता है उसी भाँति योगाभ्यास से (प्रत्यक्ष और अनुमान) कार्य करते हैं।

प्रकाश का प्रत्यक्ष कैसे होता है ? वह विचारणीय है। प्रकाश का ज्ञान तब तक नहीं होता जब तक कि प्रकाश किसी पदार्थ को आलोकित नहीं कर देता। प्रकाश सूर्य से अन्तरिक्ष में से होकर आता है, परन्तु वहाँ तो अन्धकार होता है। वहाँ प्रकाश का साक्षात्कार नहीं होता। सूर्य से आ रहे प्रकाश का साक्षात्कार तब होता है जब यह पृथ्वी पर के पदार्थों को आलोकित करता है।

इसी प्रकार परमात्मा का साक्षात्कार भी तब होता है जब इसका प्रभाव जगत् के किसी पदार्थ पर देखा जाता है। जब लोक के पदार्थों को हम परमात्मा के प्रभाव से क्रियाशील देखते हैं तब ही परमात्मा का साक्षात्कार होने लगता है। पूर्व सूत्र में 'प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्' का प्रयोग योगाभ्यास द्वारा प्रत्यक्ष और अनुमान से किया है। योगी का प्रत्यक्ष और अनुमान सामान्य मनुष्य के अनुमान आदि से भिन्न होता है। इसी कारण उसे असामान्य कहा है।

इस सूत्र का अभिप्राय यह बनता है कि समाधि में प्रत्यक्ष और अनुमान ऐसे होता है जैसे सामान्य प्रकाश का प्रत्यक्ष सामान्य आँखों द्वारा होता है। इसी प्रकार परमात्मा के प्रभाव में जब विश्व के पदार्थों को सक्रिय देखते हैं तो उसका साक्षात्कार हो जाता है। यह ज्ञानमय स्थिति है जो केवल योगी को प्रत्यक्ष होती है, सामान्य व्यक्ति को नहीं। ज्ञानमय स्थिति को ही प्रकाशवत् कहा है।

---

## अतोऽनन्तेन तथा हि लिङ्गम् ॥ २६ ॥

अतः+अनन्तेन+तथा+हि+लिङ्गम् ।
**इस कारण वह (परमात्मा) अनन्त (गुणों) के साथ (सम्पन्न है) जैसा**

कि लिङ्गों (लक्षणों) से विदित होता है।

परमात्मा सर्व प्रकार से अनन्त लिंगों वाला होने से केवल योगियों से ही जाना जा सकता है।

---

## उभयव्यपदेशात्त्वहिकुंडलवत् ॥ २७ ॥

उभयव्यपदेशात्+तु+अहिकुण्डलवत्।

**दो भांति के कथन से साँप को कुण्डली की भाँति।**

इस सूत्र में साँप की कुण्डली का सम्बन्ध दो कथनों से जानने से सूत्रार्थ स्पष्ट हो जाता है।

कुछ भाष्यकारों ने इस सम्बन्ध को इस प्रकार वर्णन किया है :

साँप कुण्डली मारकर बैठ जाता है तो यह एक रूप में दिखायी देता है परन्तु इसका वास्तविक स्वरूप दूसरा होता है। साँप एक रस्सी की भाँति लम्बा होता है और कुण्डली में कुण्डलवत् हो जाता है।

इसी भाँति जीवात्मा का दो प्रकार से वर्णन किया गया है। एक स्वरूप में यह अल्पज्ञ और अल्पशक्ति वाला होता है और दूसरे रूप में यह ज्ञान तथा शक्ति में बड़ा हो जाता है। यह दूसरा स्वरूप होता है जब यह परमात्मा से ज्ञानवान् और शक्तिमान् बना दिया जाता है।

यह ज्ञानवान् और शक्तिमान् कैसे होता है? इसका वर्णन सूत्र ३-२-२५ में और ३-२-२८ में किया है।

सूत्र ३-२-२५ में लिखा है कि परमात्मा का साक्षात्कार ऐसे होता है जैसे कि प्रकाशादि से अविशेष प्रकाश की उपलब्धि होती है। अविशेष का अर्थ है सामान्य।

जैसे सामान्य प्रकाश से पदार्थ आलोकित होते हैं, वैसे ही परमात्मा के ज्ञान और अनुभूति से जीवात्मा आलोकित अर्थात् ज्ञानवान् हो जाता है। इस सूत्र का व्याख्या सहित भावार्थ सूत्र के भाष्य में बता आये हैं।

इसी प्रकार परमात्मा से यह शक्तिमान् भी होता है। इसको अगले सूत्र ३-२-२८ में हम देखेंगे।

यहाँ केवल इतने से ही अभिप्राय है कि जीवात्मा का दूसरा कथन साँप की कुण्डली के कथन की भाँति है। साँप एक ही है। कुण्डल की भाँति बैठने पर इसका भिन्न स्वरूप दिखायी देता है। इसी प्रकार जीवात्मा भी दोनों अवस्थाओं में एक ही है। इसके दो स्वरूप कहने में आते हैं।

अतः सूत्रार्थ है—प्रकाश (ज्ञान) से आलोकित जीवात्मा और अज्ञानी जीवात्मा के विषय में दो भिन्न-भिन्न कथन वैसे ही हैं जैसे कि साँप सामान्य अवस्था में होता है अथवा कुण्डली में बैठी अवस्था में हो।

प्रायः भाष्यकारों ने इस सूत्र की व्याख्या उक्त प्रकार से ही की है। अर्थात् अज्ञ और ज्ञानस्वरूप दो कथनों का अर्थ वही है जो साँप के सामान्य रूप में और कुण्डली मारी हुई स्थिति में है। परन्तु भाष्यकार उस एक को परमात्मा कहते हैं।

तनिक ध्यानपूर्वक देखें तो यह उपमा ठीक बैठती नहीं। इसका अर्थ यह भी हो सकता है कि परमात्मा ही जब विशेष स्थिति में होता है तो अज्ञानी हो जाता है। ऐसा भाव न तो पूर्ण ब्रह्मसूत्र में कहीं अन्यत्र मिलता है और न ही यह इस अध्याय के वर्तमान पाद में कहीं दृष्टिगोचर होता है।

ऐसा प्रतीत होता है कि इस सूत्र की उक्त व्याख्या स्वामी शंकराचार्य ने की है और अन्य भाष्यकारों ने बिना किंचिन्मात्र भी विचार किये इसे स्वीकार कर लिया है।

तनिक पूर्व के सूत्रों को देखें तो (उभयव्यपदेशात्) दो कथन जीवात्मा के ज्ञानवान और अज्ञानवान होने का कहीं नहीं है। इस बात को समझने के लिए इस पूर्ण पाद का सर्वेक्षण करना पड़ेगा। यह सूत्र है ३-२-२७। इससे पूर्व सूत्र ३-२-२६ में लिखा है कि परमात्मा के अनन्त गुणों का ज्ञान इसके लिंगों से होता है। इसमें दो कथन नहीं हैं। इससे पूर्व सूत्र (३-२-२५) में लिखा है कि जैसे सामान्य प्रकाश का ज्ञान पदार्थों के आलोकित होने से होता है वैसे ही योगी को जगत् को, देखकर परमात्मा का ज्ञान होता है। इसमें भी दो प्रकार के कथन नहीं। परमात्मा के गुणों का ही उल्लेख है। इससे पूर्व ३-२-२४ में तो यह लिखा है कि योगी परमात्मा को प्रत्यक्ष भी देखते हैं और अनुमान से भी जानते हैं। इसमें किसी एक पदार्थ के विषय में दो कथन नहीं हैं। अब इससे पूर्व ३-२-२३ को देखें। वहाँ इसे अव्यक्त कहा गया है। सूत्र ३-२-२२ में कहा है कि परमात्मा के गुण अवर्णनीय होने से जाननेवाले 'नेति-नेति' कहते हैं। इसी प्रकार सूत्र ३-२-२०,२१ में कहा है कि उन पदार्थों की भाँति जिनमें परमात्मा व्यापक है, यह वृद्धि और ह्रास को प्राप्त नहीं होता। सूत्र ३-२-१९ में कहा है कि परमात्मा की व्यापकता प्रति-बिम्ब की भाँति नहीं। परमात्मा सूर्य की भाँति प्रकाश (ज्ञान) देता है। ३-२-१८ में ऐसा कहा गया है। ३-२-१७ में कहा है कि देखने से और स्मृतियों में भी परमात्मा को ऐसा अरूपवत् कहा गया है। ३-२-१६ में कहा है कि यह अव्यक्त मात्र है। ३-२-१५ में कहा है कि प्रकाश की भाँति यह सप्रयोजन है। अर्थात् इसका कार्य है। ३-२-१४ में कहा है कि यह

अरूपवान है। ३-२-१३ में कहा है कि कई लोग इसमें पाद, शिर इत्यादि अंग बताते हैं। ३-२-१२ में कहा है कि नहीं। इसमे भेद (भिन्नता) नही है।

इन सब सूत्रों में (३-२-१२ से लेकर ३-२-२६) तक दो कथन नहीं किये। कहीं जीवात्मा के अज्ञ और ज्ञानवान होने की बात नहीं। एक के उपरान्त दूसरे सूत्र में परमात्मा के ही गुणों का कथन है। यह भी नहीं कि कहीं परमात्मा के दो प्रकार के गुणों का कथन किया हो जिससे वे एक-दूसरे के विपरीत जाते हों।

अतः हमारा यह मत है कि इस सूत्र (३-२-२७) में 'उभयव्यपदेशात्' दो प्रकार के उपदेशों से वह अभिप्राय नहीं जो अन्य भाष्यकारों ने किये हैं। दो प्रकार के उपदेशों का संकेत तो सूत्र ३-२-११ में मिलता है। वहाँ लिखा है—

**न स्थानतोऽपि परस्योभयलिङ्गं सर्वत्र हि॥**

इस सूत्र के अर्थ हैं कि एक ही स्थान पर (जीवात्मा और परमात्मा के) होने पर भी दूसरे के दो लिंगों (सुषुप्ति एवं जागृति) का प्रभाव परमात्मा पर नहीं होता। कारण यह कि वह सर्वत्र है।

इस सूत्र में ही दो कथनों का संकेत है। अतः हमारे मत में वर्तमान सूत्र 'उभयव्यपदेशात्त्वहिकुण्डलवत्' के अर्थ इस प्रकार बनते हैं : जीवात्मा के दो कथनों से कि वह जाग्रत अवस्था में और सुषुप्ति अवस्था में होता हुआ एक ही स्थान पर होता है तो अन्तर यह होता है कि जाग्रत अवस्था में वह ऐसा होता है जैसे साँप चलता-फिरता है और सुषुप्ति अवस्था में जैसे साँप कुण्डली मारे बैठा होता है।

यह अज्ञ और ज्ञान की अवस्था का कथन नहीं है, वरन् यह जाग्रत और सुषुप्ति की अवस्था पर 'उभय' शब्द का प्रयोग है।

अतः सूत्र का भावार्थ यह है कि जीवात्मा हृदय की गुहा में दोनों अवस्थाओं में होता है। ऐसे ही जैसे साँप कुण्डली के बिना और कुण्डली की अवस्था में होता है। भाष्यकारों की कल्पना की उड़ान का हम समर्थन नहीं कर सकते।

हमारे यह सब लिखने का अभिप्राय यह है कि सूत्र संख्या १२ से २६ तक परमात्मा का ही वर्णन है। सूत्र संख्या १२ से पूर्व दो अवस्थाओं का वर्णन आया है। यह इस प्रकार है। देखिये, इस पाद का आरम्भ इस प्रकार हुआ है। (३-२-१) स्वप्न अवस्था में क्या जीव सृष्टि करता है ? फिर (३-२-२ में) लिखा है कि क्या स्वप्नादि में जो पुत्रादि दिखायी देते हैं, वे होते हैं ? सूत्र ३-२-३ में सूत्रकार उक्त प्रश्नों का उत्तर देता है कि नहीं। जो कुछ स्वप्न

में दिखायी देता है, वह कल्पना है । ३-२-४ में कहा है कि यह सुनने में आता है कि स्वप्नों में भविष्य का ज्ञान हो जाता है । ३-२-५ में सूत्रकार कहता है कि यह जो कुछ भूत वर्तमान एवं भविष्य के विषय में स्वप्नों में दिखायी देता है, वह देखी, सुनी बातों के मन पर संस्कारों का फल है । ३-२-६ में कहा है कि देह के कारण से भी स्वप्न होते हैं । ३-२-७ में लिखा है कि स्वप्नावस्था के अभाव में सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा नाड़ियों में रहता है । अर्थात् वहाँ पर इसका कार्य चलता रहता है; अन्यत्र कहीं नहीं । (३-२-८) स्वप्नावस्था के अभाव में जाग्रत अवस्था भी होती है । उस समय यह 'अपने में स्थित' अवस्था में होता है । ३-२-९ में कहा है कि जो सोया था, वही जाग रहा होता है । ३-२-१० में कहा है कि मूर्च्छित अवस्था आधी सोयी अवस्था होती है । ३-२-११ में कहा है कि सुषुप्ति और जाग्रत, दोनों अवस्थाओं में जीवात्मा हृदय की गुहा में रहता है और परमात्मा के साथ रहता हुआ उस पर किसी प्रकार का प्रभाव नहीं डालता । हमने बताया है कि इन्हीं दो कथनों का वर्णन ३-२-२७ में है ।

यहाँ ३-२-११ से आगे परमात्मा का ही वर्णन है और यह वर्णन इस अर्थ है कि जीवात्मा जो अवस्थायें बदलता रहता है, वह परमात्मा पर प्रभाव नहीं डालतीं । वह एक रस है ।

अतः सूत्र ३-२-११ का ही प्रकरण यहाँ (३-२-२७ में) पुनः पकड़ा है और कहा है कि जीवात्मा की सुषुप्ति और जाग्रत अवस्था ऐसी है जैसी साँप की कुण्डली मारी अवस्था होती है और जाग्रत अवस्था जैसी साँप की सामान्य चलने फिरने की अवस्था ।

---

## प्रकाशाश्रयवद्वा तेजस्त्वात् ॥२८॥

प्रकाशाश्रयवत्+वा+तेजस्त्वात् ।

**प्रकाश के आश्रय की भाँति । अथवा तेज के होने से ।**

वा के अर्थ पहले आने चाहियें । अथवा तेज के विचार से प्रकाश के आश्रय की भाँति ।

तेज का अभिप्राय है शक्ति । शक्ति के विचार से परमात्मा और जीवात्मा ऐसे हैं, जैसे प्रकाश और प्रकाश से आलोकित पदार्थ । जीवात्मा परमात्मा के तेज अर्थात् शक्ति से कार्य करता है । जीवात्मा अल्प शक्तिमान् है, अतः शरीर में कार्य करने के लिए तेज के अक्षय भण्डार परमात्मा से शक्ति

प्राप्त करता है। यह हम एक से अधिक वार इसी भाष्य में बता आये हैं और युक्ति से समझा चुके हैं। अतः शक्ति के विचार से जीवात्मा परमात्मा के आश्रय (सहायता से) ही है। जैसे कोई दिखायी देनेवाला पदार्थ प्रकाश के आश्रय ही दिखायी देता है।

इस सूत्र में भी जीवात्मा के विषय में ही लिखा है। जैसे यह परमात्मा के ज्ञान से ज्ञानवान् होता है वैसे ही उसके तेज से शक्तिमान् होता है।

अन्य भाष्यकारों के कथन का यहाँ भी समर्थन नहीं होता। जीवात्मा अथवा परमात्मा के विषय में यहाँ भी दो कथन नहीं हैं।

---

## पूर्ववद्वा ॥२९॥

पूर्ववत्+वा।

**अथवा पहले कहे के समान।**

पहले क्या कहा गया है? यही कि जाग्रत और सुषुप्ति अवस्था में जीवात्मा एक ही होता है। वह परमात्मा से ऐसे आलोकित होता है अर्थात् ज्ञानवान् होता है जैसे कि प्रकाश से पदार्थ आलोकित होते हैं।

यही ज्ञान परमात्मा के तेज से उत्पन्न होता है। 'पूर्व' शब्द से अन्य भाष्यकार विभिन्न सूत्रों से संगत बैठाते हैं। इसमें कोई हानि नहीं। अभिप्राय एक ही निकलेगा। वह यह कि परमात्मा तेजस्वरूप (प्राणस्वरूप) है। प्राणों से ही मनुष्य शरीर कार्य करता है और जीवात्मा के अस्तित्व का ज्ञान होता है। मुख्य बात पूर्व के सूत्र की है। उसमें लिखा है 'तेजस्त्वात्'। परमात्मा के तेजवान होने से।

तेज (प्राण) से ही पूर्ण जगत् की रचना होती है और इस रचना के ज्ञान से ही परमात्मा के अस्तित्व का ज्ञान होता है।

---

## प्रतिषेधाच्च ॥३०॥

प्रतिषेधात्+च

**प्रतिषेध का अर्थ है निषेध।**

पूर्व सूत्र (३-२-२९) में लिखा है कि परमात्मा के ज्ञान और तेज से यह ज्ञानवान और तेजवान होता है। इस सूत्र में लिख दिया है—'और

निषेध' है। किस बात का निषेध है अर्थात् खण्डन है ? वह ऊपर के सूत्रों से उत्पन्न होनेवाले भ्रम का कि परमात्मा के ज्ञान से और परमात्मा के तेज से जीवात्मा परमात्मा हो गया माना जा सकता है। अद्वैतवादी ऐसा मानते हैं। उनका कहना है कि जगत् के अज्ञान से सर्वज्ञ परमात्मा ही अज्ञान में फंस जाता है। वह जगत् के मोह में फँस जन्म-जन्मान्तर में भटकता हुआ जीवात्मा कहलाता है।

सूत्रकार इसका निषेध करता है; अर्थात् इसका खण्डन करता है। कैसे खण्डन करता है ? यह अगले सूत्र (३-२-३१) में लिखा है।

जैसे साँप के उदाहरण वाले सूत्र (ब्र० सू० ३-२-२७) में हम बता चुके हैं कि वहाँ साँप के दो रूप जीव और परमात्मा के सूचक नहीं, वरन् प्राणी की दो अवस्थाओं में जीवात्मा का ही वर्णन है। सुषुप्ति अवस्था और जाग्रत अवस्था में जीवात्मा का वर्णन किया है कि सुषुप्ति अवस्था ऐसी है जैसे कुण्डली मारे हुए साँप की होती है। और साँप जब चल रहा होता है वह जाग्रत अवस्था में जीवात्मा का वर्णन है।

अद्वैतवादी इन सूत्रों (३-२-२८ और २९) का अर्थ भी विकृत कर लिखते हैं। शंकर लिखते हैं—

**यथा प्रकाशः सावित्रस्तदाश्रयश्च सविता नात्यन्तभिन्नावुभयोरपि तेजस्त्वाविशेषात् ।**

अर्थात्—जैसे सूर्य का प्रकाश और उसका आश्रय सूर्य अत्यन्त भिन्न नहीं; क्योंकि दोनों में तेजस्त्व समान है।

यहाँ शंकराचार्य यह प्रकट करना चाहते हैं कि जैसे सूर्य और सूर्य के प्रकाश में भिन्नता नहीं; इसी प्रकार परमात्मा और जीवात्मा में भिन्नता नहीं।

यह अर्थ सूत्र से निकलते नहीं। सूत्र का पूर्वापर तो हम ऊपर सूत्र (३-२-२७) के भाष्य में बता चुके हैं कि वहाँ जीवात्मा और परमात्मा में भेद का वर्णन नहीं। यह तो जीवात्मा की सुषुप्ति अवस्था और जाग्रत अवस्था का वर्णन है।

साथ ही जो उदाहरण शंकराचार्य ने इस सूत्र (३-२-२८) के भाष्य में दिया है, वह भी ठीक नहीं। सूर्य और प्रकाश अभिन्न नहीं हैं। यह तो अब सर्वविदित ही है कि सूर्य एक पंच-भौतिक पदार्थ है। प्रकाश परमात्मा का तेज है।

अतः इस सूत्र में निषेध किस बात का है ? परमात्मा और जीवात्मा में भेद का नहीं। यह निषेध की बात तो तब होती जब किसी पहले सूत्र में परमात्मा तथा जीवात्मा में भेद अथवा समानता का उल्लेख होता। वह तो है नहीं। तो फिर इस विषय में निषेध नहीं।

इस (३-२-३०) से पूर्व के दो सूत्र (३-२-२८, २९) में तो परमात्मा और जीवात्मा में भिन्नता के विषय पर विचार नहीं किया गया। सूत्र ३-२-२८ में लिखा है—'प्रकाशाश्रयवद्वा तेजस्त्वात्'। इसका अर्थ हमने किया है कि प्रकाश के आश्रय (प्रकाशित होनेवाले पदार्थ) की भाँति तेज के होने से। इसी सूत्र का शंकर अर्थ करते हैं—प्रकाश और उसका आश्रय (सूर्य) तेज के होने से अभिन्न हैं।

यद्यपि हम शंकर के अर्थों को अयुक्त मानते हैं, इस पर भी इसके ठीक होने से इसमें जीवात्मा और परमात्मा में अभिन्नता प्रकट नहीं होती। यह अभिन्नता न तो हमारे अर्थों से प्रकट होती है और न ही शंकर के अर्थों से। तब ३-२-३० में निषेध किसका हो रहा है? भाष्यकारों द्वारा बताया निषेध तो हवा को लाठी से पीटने के सदृश्य हो जायेगा।

सूत्रकार इतना मूर्ख प्रतीत नहीं होता कि जो विषय उपस्थित ही नहीं, उसका प्रतिषेध लिखना आरम्भ कर दे।

इससे हमारा यह सुनिश्चित मत है कि यह निषेध उसका है जिसका पूर्वोक्त सूत्र से भ्रम उत्पन्न होता है।

आत्मा-परमात्मा प्राणी के शरीर में एक ही स्थान पर रहते हैं। एक के प्रकाश से दूसरा प्रकाशित होता है और एक के तेज से दूसरा तेजवान होता है। इससे यह भ्रम हो सकता है कि दोनों एक ही हैं। इस भ्रम का ही निषेध है।

शंकराचार्य इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

**इतश्चैष एव सिद्धान्तः। यत्कारणं परस्मादात्मनोऽन्यं चेतनं प्रतिषेधति शास्त्रम्—'नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा' (बृ० ३-९-२३) इत्येवमादि। 'अथात आदेशो नेति नेति' (बृ० २-३-६) 'तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरमनन्तरमबाह्यम्' (बृ २-५-१९) इति च ब्रह्मव्यतिरिक्तप्रपञ्चनिराकरणाद्ब्रह्ममात्रपरिशेषाच्चैष एव सिद्धान्त इति गम्यते।**

इसका अर्थ है—इससे भी यह सिद्धान्त है कि शास्त्र परमात्मा से अन्य चेतन का प्रतिषेध करता है। (नान्योऽतो…बृ० ३-७-२३) उस परमात्मा से अन्य द्रष्टा नहीं और (अथात…बृ० २-३-६) अब इसके अनन्तर नेति नेति का आदेश है। और (तदेतद्ब्रह्म…बृ० २-५-१९)। इस प्रकार ब्रह्म से व्यतिरिक्त प्रपञ्च का निराकरण होने से ब्रह्म मात्र का परिशेष होने से यही सिद्धान्त है, ऐसा ज्ञात होता है।

अभिप्राय यह है कि उक्त उपनिषद् उद्धरणों से यह सिद्धान्त पता चलता है कि परमात्मा के अतिरिक्त कोई नहीं। इस कारण इस सूत्र में यह निषेध है कि परमात्मा और जीवात्मा भिन्न-भिन्न हैं।

इससे यह प्रकट किया गया है कि सूत्रकार का मत जो इस पाद में तथा विशेष रूप में ३-२-११ में लिखा है, वह गलत है। केवल (ब्रह्म) परमात्मा ही है। इस सूत्र (३-२-११) में लिखा है कि एक ही स्थान पर होने पर भी परमात्मा में दो लिंग (जाग्रत और सुषुप्ति) नहीं होते। अर्थात् यहाँ जो भेद दिखाया है यह उसका निषेध किया जा रहा है। सूत्रकार को इसका यदि निषेध करना था तो वहाँ ही करना था।

हमारा मत है कि यह बात अशुद्ध है। सूत्रकार गलत नहीं है। परन्तु शंकराचार्य के उक्त मत के खण्डन से पूर्व हम उपनिषद् वाक्यों को देख लेना चाहते हैं।

बृहदारण्यकोपनिषद् (३-७-२३) इस प्रकार है—

**यो रेतसि तिष्ठन् रेतसोऽन्तरो यं रेतो न वेद यस्य रेतः शरीरं यो रेतोऽन्तरो यमयत्येष त आत्मान्तर्याम्यमृतोऽदृष्टो द्रष्टाश्रुतः श्रोतामतो मन्ता-विज्ञातो विज्ञाता नान्योऽतोऽस्ति द्रष्टा नान्योऽतोऽस्ति श्रोता नान्योऽतोऽस्ति मन्ता नान्योऽतोऽस्ति विज्ञातैष त आत्मान्तर्याम्यमृतोऽतोऽन्यदार्तं ततो होद्दालक आरुणिरुपरराम।**

इस मन्त्र में तो केवल एक पद दे देने से कि 'कोई अन्य नहीं' अपनी उपनिषद् से अनभिज्ञता प्रकट करनी है।

इस उपनिषद् मन्त्र का अर्थ जानने के लिए अध्याय ३, खण्ड ७ का अध्ययन करना होगा। वार्तालाप, जिसका अन्त इस वार्तालाप में दिया गया है, यह है—

उद्दालक ने याज्ञवल्क्य से कहा कि वह अन्तर्यामी कौन है जो—

**यं इमं च लोकं परं च लोकं सर्वाणि च भूतानि योऽन्तरो यमयतीति सोऽब्रवीत्**···

(बृहदा० २-७-१)

अर्थात्—जो इस लोक, परलोक और सब भूतों को भीतर से नियंत्रण करता है। वह कहो।

याज्ञवल्क्य ने कहा, 'मैं जानता हूँ।' तब उद्दालक ने कहा, 'बताइये ?'

इस प्रश्न के उत्तर में याज्ञवल्क्य ने ३-७-२ से २३ तक के मन्त्रों में उस सूत्र का वर्णन किया है जिससे सब लोक-परलोक और प्राणी भीतर से नियमन किये जाते हैं। याज्ञवल्क्य कहता है—

**स होवाच वायुर्वै गौतम तत् सूत्रं वायुना वै गौतम सूत्रेणायं च लोकः परश्च लोकः सर्वाणि च भूतानि सन्दृब्धानि भवन्ति**··· (बृहदा० ३-७-२)

अर्थात्—हे गौतम ! वायु ही वह सूत्र है। वायुरूप सूत्र के द्वारा यह लोक-परलोक और समस्त भूत समुदाय गुँथे हुए हैं।

इसी वायु का वर्णन याज्ञवल्क्य आत्मा नाम से करता है। परन्तु वह

उसे नहीं जानता जो उसे गूँथे हुए हैं। प्रत्येक मन्त्र में वह इस जगत् की एक वस्तु लेता है और बताता है कि वायु से वह गूँथी हुई है। प्रत्येक में वह कहता है कि वह पदार्थ उस वायु को नहीं जानता।

यही बात ३-७-२३ में कही है। इसमें ऋषि कहता है कि रेतस् में रहनेवाला रेतस् के भीतर है जिसे रेतस् नहीं जानता।

इससे स्पष्ट है कि रेतस् उस वायु से भिन्न है। दूसरी बात यह लिखी है कि रेतस् जिसका शरीर है और जो वीर्य के अन्दर रहकर उसका नियमन करता है वह आत्मा अन्तर्यामी, अमृत है। 'वह अदृष्ट (दिखायी न देनेवाला) परन्तु देखनेवाला है। सुनायी न देनेवाला, किन्तु सुननेवाला है……।

अन्त में लिखा है—

**त आत्मान्तर्याम्यमृतोऽतोऽन्यदार्तं……**

वह आत्मा अन्तर्यामी, अमृत है; अन्य नाशमान् है।

इस मन्त्र से तीन बातें स्पष्ट होती हैं। एक तो यह कि अन्तर्यामी वायु है, जिसे आत्मा शब्द से बोध कराया गया है। दूसरी बात यह कि यह आत्मा (वायु) अमृत है और अन्तर्यामी है। तीसरा यह कि शरीर इससे भिन्न है और वह शरीर नाशवान् है।

इसमें आत्मा और शरीर की बात कही है। जहाँ यह लिखा है 'नान्यो-ऽतोऽस्ति' वहाँ यही अर्थ बनता है कि नियमन करनेवाला अन्य कोई है ही नहीं।

वायु को परमात्मा नहीं कहा जा सकता। यह परमात्मा की शक्ति है। परमात्मा अविनाशी है; इस कारण इसे भी अविनाशी कहा है।

पूर्ण ब्राह्मण (बृ० ३-७) को पढ़ने से यही पता चलता है कि जगत् को भीतर से नियमन करनेवाला वायु से अतिरिक्त कोई दूसरा नहीं। साथ ही जगत् नाशवान् है।

इस मन्त्र से यह सिद्ध नहीं होता कि जीवात्मा है अथवा नहीं। यहाँ जीवात्मा का अनवकाश है, परन्तु प्रतिषेध नहीं।

इसी प्रकार बृ० २-३-६ में 'नेति नेति' का अभिप्राय यह है कि परमात्मा अवर्णनीय है। इस (परमात्मा) के सम्पूर्ण का वर्णन नहीं किया जा सकता। इतना ही नहीं जितना बताया गया है। अतः वह अनन्त है। इसका वर्णन हम ब्र० सू० ३-२-२६ में कर आये हैं। इसका अर्थ यह नहीं कि परमात्मा के अतिरिक्त कुछ है ही नहीं। केवल इतना कहा है कि परमात्मा अवर्णनीय है।

अगला उद्धरण है बृहदा० २-५-१६ का।

इस मन्त्र में से केवल मात्र यह पद स्वामीजी उद्धृत कर रहे हैं—

**तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरमनन्तरमबाह्यमयमात्मा ब्रह्म सर्वानुभूरित्यनुशासनम् ॥**

इसका अन्वय इस प्रकार है—

तत्, एतद्, ब्रह्म, अपूर्वम्, अनपरम्, अनन्तरम्, अबाह्यम्, अयम्, आत्मा, ब्रह्म, सर्वानुभूरि, इति, अनुशासनम् ।

अर्थ है—

वह यह ब्रह्म अपूर्व जिसके पाहले कोई नहीं, जिससे सूक्ष्म कोई नहीं, जिसके भीतर कोई नहीं, जिसके बाहर कोई नही, यह आत्मा ब्रह्म है, पृथिवी पर सबका पालन करनेवाला है । ऐसा शास्त्र में वर्णन है ।

इस पद से भी यही प्रतीत होता है कि जिसके भीतर-बाहर कोई नहीं जिससे पहले कोई नहीं, वह सबका पालन करनेवाला है ।

अर्थात् पालन किये जानेवाला कोई दूसरा है ।

परन्तु यदि इस पूर्ण (२-५) ब्राह्मण को पढ़ें तो पता चलेगा कि यहाँ ब्रह्म से अभिप्राय केवल परमात्मा नहीं, वरन् मूल प्रकृति, जीवात्मायें और परमात्मा तीनों हैं ।

यह पद जो शंकर ने अपने भाष्य में उद्धृत किया है, वह बृहदारण्यक उपनिषद् के दूसरे अध्याय के पाँचवें ब्राह्मण के उन्नीसवें मन्त्र का अन्तिम पद है।

अतः इसमें ब्रह्म और आत्मा शब्द का अर्थ जानने के लिए इस ब्राह्मण के विषय को देखना होगा । हम बता चुके हैं कि ब्रह्म मूल प्रकृति, जीवात्मा और परमात्मा तीनों के लिए आता है। इससे एक का भी प्रयोजन हो सकता है, दोनों का भी और तीनों का भी । इसी प्रकार आत्मा का अर्थ परमात्मा, जीवात्मा, सत्त्व (essence), प्रकृति (nature) अर्थात् स्वभाव, धर्म, वीर्य, साहस भी है ।

अतः यह जाने बिना कि इस उपनिषद् में इन शब्दों का क्या अर्थ लगता है, उपनिषद्-मन्त्र के अर्थ नहीं किये जा सकते । इसको समझने के लिए यह आवश्यक है कि पूरे ब्राह्मण का निरीक्षण किया जाये ।

इस ब्राह्मण (बृ० २-५) का नाम मधु प्रकरण है। मधु के अर्थ हैं रुचिकर तथा अनुकूल । इसका अर्थ मीठा अथवा शहद भी है ।

इस ब्राह्मण में मधु का अर्थ हमारे विचार से रुचिकर तथा अनुकूल ही है।

पूर्ण ब्राह्मण को पढ़ने पर पता चलेगा कि ब्रह्म के अर्थ तीन मूल पदार्थों से हैं और आत्मा का अर्थ सत्त्व (essence) से है ।

इन अर्थों से इस ब्राह्मण के किसी भी मन्त्र का अर्थ करें तो वह अति सरल और स्पष्ट हो जायेगा और वह अर्थ बुद्धिगम्य होगा ।

हम यहाँ इस ब्राह्मण के प्रथम और अन्तिम मन्त्र का अर्थ करेंगे जिससे

पाठकों को हमारे इस सूत्र पर भाष्य का भावार्थ स्पष्ट हो सके। बृहदारण्यक् उपनिषद् २-५-१ इस प्रकार है—

**इयं पृथिवी सर्वेषां भूतानां मध्वस्यै पृथिव्यै सर्वाणि भूतानि मधु यश्चाय-मस्यां पृथिव्यां तेजोमयोऽमृतमयः पुरुषो यश्चायमध्यात्म ँ्शारीरस्तेजोमयो-ऽमृतमयः पुरुषोऽयमेव स योऽयमात्मेदममृतमिदं ब्रह्मे द ँ् सर्वम् ॥**

यह पृथिवी सब प्राणियों को प्रिय है और सब भूत इस पृथिवी को प्रिय हैं। इस पृथिवी मे जो यह तेजोमय अमृत (तीन मूल अक्षर) पुरुष है और जो यह अध्यात्म शरीर (उन अक्षरों का स्वरूप) तेजोमय, अमृतमय पुरुष है, यही है जो कि यह आत्मा (सत्त्व अर्थात् मूल) है। यह ब्रह्म है, यह सब कुछ है।

इस मन्त्र का भावार्थ यह बनता है कि पृथिवी पर जितने प्राणी हैं वे पृथिवी को प्रिय हैं। अर्थात् पृथिवी उनका पालन करती है। उनको पृथिवी प्रिय है। वे पृथिवी पर ही रहना चाहते हैं। इस पृथिवी में तीन तेजोमय अक्षर पदार्थ उपस्थित हैं। ये पुरुष कहलाते हैं। इन अक्षरों का स्वरूप (जगत्) उन अक्षरों का शरीर है। वह शरीर अर्थात् अध्यात्म का स्वरूप भी पुरुष अक्षर इसका आत्मा (सत्त्व) है। यह ब्रह्म कहलाता है। इस ब्रह्म से ही सब कुछ बना है।

अब इसी ब्राह्मण का अन्तिम मन्त्र देखें।

**इदं वै तन्मधु दध्यङ्ङाथर्वणोऽश्विभ्यामुवाच। तदेतदृषिः पश्यन्नवोचत्। रूप ँ्रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय। इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते युक्ता ह्यस्य हरयः शता दशेति। अयं वै हरयोऽयं वै दश च सहस्राणि बहूनि चानन्तानि च तदेतद्ब्रह्मापूर्वमनपरमनन्तरमबाह्ममयमात्मा ब्रह्म सर्वानु-भूरित्यनुशासनम् ॥**　　(बृहदा० २-५-१६)

दध्यङ्ङाथर्वण ऋषि ने अश्विनी कुमारों को उपदेश किया। यह देखते हुए ऋषि ने कहा—यह (विविध ब्रह्म) रूप-रूप के प्रतिरूप (एक रूप से अनेक रूप) हो गया। इसका वह (रूप) उसे प्रकट करने के लिये है। इन्द्र (आत्मा) माया (प्रकृति) के साथ कई रूप हो जाता प्रतीत होता है। इन रूपों में (देह में) एक सौ दस (बहुत संख्या में) घोड़े (अवयव इन्द्रियाँ इत्यादि) अनन्त हैं। और यह ब्रह्म (मूल तत्त्व) है जो अपूर्व है जिसके भीतर कोई नहीं, जिसके बाहर कोई नहीं। यह आत्मा (सत्त्व) ही ब्रह्म है। वह सब अनुभव करनेवाला है। पृथिवी पर के पदार्थ उसी में हैं। यही शास्त्र का उपदेश है।

यह है उपनिषद्। इसमें अति खींचातानी से ही यह अर्थ बनते हैं कि परमात्मा के अतिरिक्त कुछ नहीं है।

हमारे विचार में ब्रह्म से अर्थ तीन मूल पदार्थों का लेना चाहिये। इसके अतिरिक्त जहाँ जीवात्मा का उल्लेख है वहाँ 'इन्द्र' शब्द का प्रयोग किया

है और प्रकृति के लिये माया शब्द का प्रयोग है। ब्रह्म तीनों मूल पदार्थों (परमात्मा, जीवात्मा और मूल प्रकृति) के लिये आया है। आत्मा शब्द सत्त्व (essence) के लिये आया है।

---

## परमतः सेतून्मानसंबन्धभेदव्यपदेशेभ्यः ॥३१॥

परम्+अत+सेतु+उन्मानसंबन्धभेदव्यपदेशेभ्यः।

**अतः परम है सेतु, उन्मान, सम्बन्ध और भेद से।**

उस (परमात्मा) से परम अर्थात् दूसरा है सेतु, उन्मान, सम्बन्ध और भेद के कहे जाने से।

यह सूत्र पूर्व सूत्र की व्याख्या में ही है। पूर्व सूत्र (३-२-३०) में लिखा है कि निषेध है, अर्थात् जीवात्मा और परमात्मा में भिन्नता है। इस सूत्र में बताया है कि यह भिन्नता किस प्रकार प्रकट होती है ? यह प्रकट होती है इसके सेतु होने के कथन से। उन्मान (माप) होने के कथन से, सम्बन्ध होने के कथन से और भेद होने के कथन से।

सेतु का अर्थ है बाँधनेवाला अर्थात् आश्रय। परमात्मा सबका आश्रय स्थान होने से जीवात्मा से भिन्न है।

उन्मान का अभिप्राय है नाप-तोल। परमात्मा नाप के विचार से भी जीवात्मा से भिन्न है। यह अनन्त है और जीवात्मा अणु मात्र है।

सम्बन्ध का अभिप्राय है कि इसका पूर्ण ब्रह्माण्ड के साथ सम्बन्ध। सर्वव्यापक कहे जाने से यह सम्बन्ध प्रतीत होता है, परन्तु जीवात्मा सर्वव्यापक न होने से सबसे सम्बन्ध नहीं रखता।

भेद का अभिप्राय है कि परमात्मा एक है। अतएव इसमें भेद नहीं कहा गया।

इस प्रकार पूर्व सूत्र 'प्रतिषेधाच्च' की यहाँ व्याख्या की गयी है। यह बताया गया है कि परमात्मा के तेज और ज्ञान से जीवात्मा प्राणमय और ज्ञानमय होता है परन्तु दोनों एक नहीं कहे जा सकते। क्यों एक नहीं कहे जा सकते ? यह इस कारण कि दोनों के नाप तोल, सम्बन्ध, और भेद में अन्तर है।

---

## सामान्यात्तु ॥३२॥

सामान्यात्+तु।

**तु का अभिप्राय है किन्तु। सूत्रार्थ है—किन्तु समानता भी है।**

पूर्व सूत्रों में भिन्नता का कथन है। यहाँ कहा है कि भिन्नता होने पर भी समानता भी है। किस बात में समानता है? दोनों, जीवात्मा और परमात्मा अव्यक्त हैं। दोनों चेतन हैं, दोनों अनादि हैं, अक्षर है और अव्यय हैं; इत्यादि।

जीवात्मा और परमात्मा में समानता भी है।

---

## बुद्ध्यर्थः पादवत् ॥३३॥

बुद्ध्यर्थः+पादवत्।

**बुद्ध्यर्थः—जानने के लिये। पादवत्—पग-पग के समान।**

किसी बड़ी वस्तु को जानने के लिये उसको थोड़ा-थोड़ा कर जाना जा सकता है। किसी अनादि, अनन्त पदार्थ को जानने के लिये उसके एक भाग को जानना चाहिये। पूर्ण अनादि अनन्त को जानना असम्भव है।

जीवात्मा परमात्मा को जान सकता है पग-पग करके। पग-पग का अभिप्राय है धीरे-धीरे अभ्यास करते हुए।

---

## स्थानविशेषात् प्रकाशादिवत् ॥३४॥

प्रकाशादिवत्+स्थानविशेषात्।

**स्थान की विशेषता से। जैसे प्रकाश इत्यादि होता है।**

प्रकाश एक स्थान से चारों ओर फैलता है। इस प्रकार जीवात्मा एक विशेष स्थान पर रहता हुआ पूर्ण शरीर को चेतन कर देता है।

जिस स्थान पर जीवात्मा रहता है, वह विशेष है। हृदय में एक गुहा है। उस गुहा का मन और इन्द्रियों द्वारा शरीर से ऐसे ही सम्बन्ध रहता है जैसे प्रकाश स्रोत एक स्थान पर रहता हुआ किरणों द्वारा पूर्ण स्थान में फैल जाता है।

स्वामी शंकराचार्य जी इस सूत्र के भाष्य में ऐसा लिखते हैं :—

**इह सूत्रे द्वयोरपि संबन्धभेदव्यपदेशयोः परिहारो विधीयते। यदप्युक्तं—संबन्धव्यपदेशाद्भेदव्यपदेशाच्च परमतः स्यादिति—तदप्यसत्, यत एकस्यापि स्थानविशेषापेक्षयैतौ व्यपदेशावुपपद्येते।**

इसका अर्थ है:—इस सूत्र में सम्बन्ध व्यपदेश और भेद व्यपदेश इन

दोनों का परिहार कहा जाता है। यह भी कहा गया है कि सम्बन्ध व्यपदेश और भेद व्यपदेश से कोई अन्य होना चाहिये। यह भी ठीक नहीं। क्योंकि स्थान विशेष की अपेक्षा से एक में भी ये व्यपदेश उपपन्न होते हैं।

ये अर्थ केवल इसलिये किये गये हैं कि जीवात्मा और परमात्मा का एक ही होना सिद्ध हो सके; परन्तु सूत्रकार का यह आशय प्रतीत नहीं होता। पूर्व सूत्र (३-२-३२) में दोनों में समानता प्रकट की गयी है। इस सूत्र में स्थान विशेष के होने पर भी शरीर से जीवात्मा के सम्बन्ध का वर्णन है।

सूत्र के प्रथम भाग में है स्थान विशेष में होने से। और दूसरे भाग का अर्थ है प्रकाशादिवत्। आदि से अभिप्राय है प्रकाश की भाँति एक स्रोत से फैलने-वाले पदार्थों की तरह। जैसे ज्ञान है।

प्रकाशादि से अर्थ एक भाष्यकार ने प्रकाश तथा आकाश की भाँति किया है। हमारे विचार में प्रकाश और आकाश दोनों में कोई समानता दिखायी नहीं देती।

सूत्रार्थ तो स्पष्ट ही है कि स्थान विशेष में रहता है और प्रकाश और ज्ञान की भाँति एक स्रोत से चारों ओर फेंकनेवाले पदार्थों की तरह है। यह कथन जीवात्मा के विषय में है। सूत्र संख्या ३-२-२७ से परमात्मा और जीवात्मा में भेद और समानता का वर्णन हो रहा है।

यह सूत्र भी परमात्मा और जीवात्मा में भिन्नता प्रकट करता है। पहले सूत्र (३-२-३१) में परमात्मा की विशेषताएँ वर्णन की हैं और इस (३-२-३४) में जीवात्मा की विशेषता वर्णन की है। परमात्मा का सम्बन्ध (प्रभाव) अन्य पदार्थों से प्रकाशादि की भाँति नहीं है। परमात्मा तो स्वयमेव सर्वत्र उपस्थित होता है। जीवात्मा सर्वव्यापक नहीं। इसका प्रभाव प्रकाश इत्यादि की भाँति एक स्थान से अन्य स्थानों पर जाता है।

---

## उपपत्तेश्च ॥३५॥

उपपत्तेः+च।

**और युक्ति से भी यही बात सिद्ध होती है।**

जीवात्मा अणु मात्र है अतः पूर्ण शरीर में इसका कार्य ऐसे ही है जैसे कि एक आगार के एक कोने में जल रहे दीपक से पूर्ण आगार में प्रकाश होता है।

जीवात्मा को पूर्ण शरीर में व्यापक नहीं माना गया। इसका युक्तियुक्त वर्णन पहले किया जा चुका है।

## तथान्यप्रतिषेधात् ॥३६॥

तथा+अन्यप्रतिषेधात् ।

**और दूसरे के प्रतिषेध से।**

यहाँ अन्य का अर्थ अन्य गुणोंवाला है। जो जो गुण परमात्मा के वर्णन किये जा चुके हैं, उन गुणोंवाले से अन्य कोई दूसरा। उसके प्रतिषेध से अर्थात् गुणों को पीछे रखनेवाला, रोकनेवाला, होने से।

प्रतिषेध के अर्थ मोनियर विलियम के शब्दकोष में—negation non-existant भी बताये गये हैं। यही अर्थ ठीक भी प्रतीत होते हैं। अर्थात् परमात्मा के अतिरिक्त श्रेष्ठ गुणोंवाले किसी अन्य का अस्तित्व नहीं है। कठोपनिषद् (१-३-११) में भी लिखा है—"पुरुषान्न परं किंचित् सा।" अर्थात् पुरुष से श्रेष्ठ और कुछ नहीं।

इसी बात का वर्णन एक वेद मन्त्र में भली-भाँति हुआ है। मन्त्र है:—

**एतावानस्य महिमातो ज्यायांश्च पूरुषः।**
**पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥** (ऋ० १०-९०-३)

अर्थ है—उस जगत् का महान् सामर्थ्य इतना है, परन्तु इस जगत् में व्यापक पुरुष इससे भी बड़ा है। समस्त उत्पन्न पदार्थ इसके एक चरणवत् हैं। उसके तीन चरण प्रकाशमय स्वरूप में अविनाशी हैं।

---

## अनेन सर्वगतत्वमायामशब्दादिभ्यः ॥३७॥

अनेन+सर्वगतत्वम्+आयामशब्दादिभ्यः।

**इससे सबमें व्यापक होने से विस्तार अर्थवाले शब्दों आदि से।**

अनेन का अर्थ है इससे। अभिप्राय यह कि ऊपर कहे प्रतिषेध से। परमात्मा के (सर्वगतत्वम्) सर्वव्यापक होने का। (आयामशब्दादिभ्यः) अभिप्राय यह है कि परमात्मा के लिये व्यापक वाची शब्दों के प्रयोग से।

यह सूत्र परमात्मा के जीवात्मा से प्रतिषेध (भिन्न होने) का अर्थ बताने के लिये है। जहाँ जीवात्मा स्थान विशेष पर रहता हुआ प्रकाश की भाँति प्रभाव डालता है, वहाँ परमात्मा सर्वव्यापक होने से स्वतः प्रभाव डालता है। साथ ही परमात्मा का वर्णन आयाम आदि शब्दों से किया जाता है। उनका प्रयोग जीवात्मा के लिये नहीं किये जा सकता।

सूत्र संख्या ३-२-२८ से ३-२-३७ तक जीवात्मा और परमात्मा में भेद और समानता प्रकट करने के लिये लिखे गये हैं।

---

## फलमत उपपत्तेः ॥३८॥

फलम्+अतः+उपपत्तेः।

**(अतः) इसलिये। (फलम्) कर्म फल मिलने की बात। (उपपत्तेः) युक्ति से सिद्ध होती है।**

परमात्मा (आयाम) सर्वव्यापक अर्थोंवाला होने से कर्मों का फल देनेवाला सिद्ध होता है। सब कुछ को नियमन करने की सामर्थ्यवाला है। परमात्मा प्रत्येक प्राणी के भीतर और बाहर भी है। इस कारण कोई भी प्राणी कोई भी कार्य इससे छुपकर नहीं कर सकता। इसके सामर्थ्यवान् होने के कारण कोई भी प्राणी परमात्मा द्वारा दिये जानेवाले कर्म फलों से बचकर निकल नहीं सकता। न तो इससे छुपकर कुछ भी किया जा सकता है और न ही इसे छला जा सकता है।

---

## श्रुतत्वाच्च ॥३९॥

च+श्रुतत्वात्।

**और श्रुति से भी यही सिद्ध होता है (परमात्मा फल देनेवाला है)।**

उदाहरण के रूप में—

**एको देवः सर्वभूतेषु गूढ़ः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा।**
**कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च॥**

(श्वेता० ६-११)

अर्थात्—सब प्राणियों के भीतर स्थित एक परमात्मा है। वह सर्व-व्यापक और सब प्राणियों का अन्तरात्मा है। कर्मों का अधिष्ठाता, सब प्राणियों में रहनेवाला, सबका साक्षी, सबको चेतना देनेवाला, शुद्ध और निर्गुण है।

इसी प्रकार एक अन्य वेद मन्त्र है—

**अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्।**
**अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये३यजमानाय सुन्वते॥**

(ऋ० १०-१२५-२)

अर्थात्––परमात्मा उनकी सहायता करता है जो दुष्टों का नाश करता है। परमात्मा कान्तिमान्, सूर्य, सबका पालन करनेवाला और भूमि पर पूर्ण ऐश्वर्य का धारण करनेवाला है। परमात्मा अन्नादि हविष्य पदार्थों के देनेवाला ऐश्वर्य युक्त यजमानों को धन देता है।

---

## धर्मं जैमिनिरत एव ।।४०।।

धर्म + जैमिनिः + अत एव।

**इसी से ही जैमिनि ऋषि धर्म को फल की बात कहते हैं।**

क्या कहते हैं ? यही कि धर्म अर्थात् कर्म ही फल उत्पन्न करता है, अर्थात् महर्षि जैमिनि के मत से कर्म स्वतः फलदाता है। धर्म में करने योग्य कर्म लिये हैं।

प्रश्न उत्पन्न होता है कि कर्म स्वतः फलदाता है अथवा परमात्मा फल देनेवाला है ?

सूत्रकार इस मत का बादरायण के मत से इस प्रकार समाधान करते हैं।

---

## पूर्वम् तु बादरायणो हेतुव्यपदेशात् ।।४१।।

पूर्वम् + तु + बादरायणः + हेतुव्यपदेशात्।

**बादरायण पहले को तो (कहते हैं)। (क्योंकि)। हेतु के बताये जाने से।**

हेतु के उपदेश का अभिप्राय यह है कि सब कर्मों में हेतु (मूल कारण) परमात्मा कहा है। इस कारण फल देने में वही हेतु हो सकता है; कोई अन्य नहीं। फल तो कर्म का ही है, परन्तु परमात्मा फल देनेवाला है।

पूर्व सूत्र (३-२-४०) में लिखा है कि जैमिनि ऋषि का कथन है कि कर्म अपना फल उत्पन्न करता है। उससे पहले सूत्र–––३-२-३८ को सूत्र ३-२-३७ के साथ पढ़ने से यह समझ में आता है कि परमात्मा सर्वव्यापक और सर्वान्तर्यामी होने से सबको कर्म का फल देता है। इससे कुछ ऐसा प्रतीत होता है कि जैमिनि ऋषि और सूत्रकार व्यास मुनि में इस विषय पर मतभेद है।

परन्तु सूत्रकार इस दिखायी देनेवाले भेद को बादरायण के शब्दों में इस प्रकार वर्णन करते हैं कि ईश्वर सब कर्मों में हेतु कहे जाने से कर्म फल में भी वही हेतु है।

हेतु का अभिप्राय यह है कि जीवात्मा द्वारा कर्म करने की सामर्थ्य परमात्मा की दी हुई है। फल तो कर्म का ही मिलता है, परन्तु उस फल का समय, उसकी विधि और मात्रा का निश्चय परमात्मा द्वारा होता है।

अतः सूत्रकार का मत है कि दोनों बातों में भेद नहीं। केवल शब्दों का ही हेर-फेर है।

इसको हम इस प्रकार भी वर्णन कर सकते हैं। एक व्यक्ति परिश्रम से धन उपार्जन कर बाजार में कुछ क्रय करने आता है। वह बाज़ार में दस रुपये मूल्य की वस्तु क्रय करना चाहता है। वह दुकान पर खड़ा हो जाता है और देखता कि क्या क्रय करे? दुकान पर पड़ी वस्तुओं को देखकर वह निश्चय करता है कि दो रुपये के फल क्रय करेगा। पांच रुपये के रूमाल, मोजे इत्यादि मोल लेगा। एक रुपये की मिठाई लेगा और दो रुपये के अपने बच्चो के लिये खिलौने लेगा।

वस्तुयें तो रुपयों से खरीदी जाती हैं, परन्तु क्या वस्तु खरीदी जाये, कितने-कितने दाम की वस्तुयें खरीदी जायें और कब-कब खरीदी जायें, यह ग्राहक के अपने निश्चय करने की बात होती है।

परन्तु कर्म-फलों में और वस्तु खरीदने मे कुछ थोड़ा-सा अन्तर है। धन परिश्रम के अतिरिक्त चोरी से प्राप्त किया जा सकता है। चोरी करने का फल तो न्यायाधीश ही देगा। वह स्वयं उसका दण्ड भोगना नहीं चाहेगा। अतः दस रुपये जो ग्राहक के अपने परिश्रम की उपज हैं, वह उनसे अपनी इच्छानुसार वस्तुयें खरीदता है, परन्तु बुरे कर्मों का फल तो कोई व्यक्ति स्वतः लेना नहीं चाहेगा। उसे तो कोई न्यायाधीश ही फल दे सकता है। इस कारण परमात्मा को फल दाता कहा है। फल तो व्यक्ति के कर्मों का ही होता है, परन्तु फल का समय, विधि और मात्रा न्यायाधीश की भांति परमात्मा निश्चय करता है।

अतः सूत्रकार का मत है कि जैमिनि ऋषि और बादरायण ऋषि के कथन में विरोध नहीं और सूत्रकार के कथन तथा जैमिनि के कथन में भी विरोध नहीं।

# तृतीय पाद

## सर्ववेदान्तप्रत्ययं चोदनाद्यविशेषात् ॥१॥

सर्ववेदान्तप्रत्ययम्+चोदनादि+अविशेषात् ।

**सब वेदान्तों का प्रत्यय अर्थात् आशय, अभिप्राय, लक्ष्य (एक ही है) । अविशेष रूप में प्रेरणादि से ।**

इस सूत्र में अविशेष और प्रेरणादि शब्द ध्यान देने योग्य हैं। अन्य भाष्यकारों ने अविशेष के अर्थ अभिन्न किये हैं। अभिन्न के अर्थ हैं बिना अपवाद के। सर्वत्र और सदैव। ये अर्थ तब ही उपयुक्त होंगे, यदि वेदान्त का अभिप्राय भी विशेष लिया जाये।

अर्थात्—वेदान्तों से क्या अभिप्राय है, यह पहले निश्चय हो जाये तो अविशेष के अर्थ 'अभिन्न अथवा न विशेष रूप से' पर विचार किया जा सकता है।

वेद का अर्थ ज्ञान है और वेदान्त का अर्थ है ज्ञान की वह पराकाष्ठा जहाँ तक मनुष्य की पहुँच है। किस ज्ञान की? यहाँ इस ग्रन्थ में ब्रह्म के ज्ञान की पराकाष्ठा ही माननी चाहिये। परन्तु किस ग्रंथ के अनुसार अथवा किस ऋषि अथवा महर्षि के कहे अनुसार?

शंकर और उनकी परिपाटी का अनुकरण करनेवाले विद्वान उपनिषदों को वेदान्त ज्ञान की पराकाष्ठा मानते हैं। वे ब्रह्मसूत्रों पर भाष्य लिखते समय तब तक अपने भाष्य को ठीक नहीं समझते, जब तक किसी उपनिषद् वाक्य से उसका समर्थन घोषित न कर दें। ठीक अथवा गलत, वे बिना उपनिषद् के उद्धरण दिये चित्त में शान्ति अनुभव नहीं करते।

यदि शंकर मत, कि वेदान्त ग्रन्थ उपनिषद् हैं, माना जाये तो वे सदा और सर्वत्र अभिन्न रूप में एक ही आशय वर्णन करने वाले होने चाहियें। उपनिषद् में कई विषयों पर मतभेद है। इस विषय में श्री बाल गंगाधर तिलक अपने 'गीता रहस्य' ग्रन्थ की प्रस्तावना में लिखते हैं—

वैदिक धर्म केवल तान्त्रिक धर्म नहीं है। उसमें जो गूढ़ तत्त्व हैं उनका सूक्ष्म विवेचन प्राचीन समय ही में उपनिषदों में हो चुका है; परन्तु ये उपनिषद् भिन्न-भिन्न ऋषियों के द्वारा भिन्न-भिन्न समय में बनाये गये हैं; इसलिये उनमें कहीं-कहीं विचार विभिन्नता भी आ गयी है...।

हम भी इस बात को मानते है कि सब उपनिषद् सर्वत्र एक मत नहीं।

अतः उपनिषद् को वेदान्त मानने पर सूत्रकार का अविशेषात् से अभिप्राय 'अभिन्न रूप' से लेना ठीक प्रतीत नहीं होता। अविशेषात् के सरल अर्थ हैं बिना विशेषता से; अर्थात् सामान्य रूप में। यही ठीक प्रतीत होते हैं।

परन्तु यह भी तो हो सकता है कि वेदान्त का अर्थ उपनिषद् साहित्य हो ही नहीं। अभिप्राय यह कि ज्ञान अर्थात् ऋचाओं में निहित ज्ञान की पराकाष्ठा का आशय हो सकता है। इस अवस्था में अविशेषात् का अर्थ अभिन्न रूप से भी लिया जा सकता है। यद्यपि अविशेष के अर्थ अभिन्न लेना कुछ खींचातानी ही प्रतीत होती है। इस पर भी दूसरे भाष्यकारों के इस अर्थ को तब ही स्वीकार किया जा सकता है जब वेदान्तों के अर्थ वैदिक ज्ञान की पराकाष्ठा लिया जाये।

दूसरा शब्द है चोदनादि। चोदना के अर्थ होते हैं उकसाना (urging) अथवा प्रेरणा देना (inspiration)।

प्रत्यय का अर्थ भी विचारणीय है। प्रत्यय का अर्थ हमने आशय अथवा ज्ञान किया है। शंकर इसके अर्थ करते हैं 'विज्ञान'।

श्री ब्रह्म मुनि जी प्रत्यय के अर्थ प्रतीति अर्थात् वेदान्त से जो अनुभूति होती है, करते हैं। अर्थात् ब्रह्म की अनुभूति या उपासना स्वीकार करते हैं। आप चोदना के विषय में लिखते हैं––

(चोदनाद्यविशेषात्) उन वेदान्त वचनों या उपनिषद् वचनों में उपास्य रूप से ब्रह्म लक्षित है। उसकी उपासना विधि में भिन्नता नहीं और न ही उसके लक्षण और फल में भेद कहा गया है।

हम इस सूत्र का अर्थ करते हुए वेदान्त का अर्थ उपनिषद् नहीं लेते। हमारे मत से वेद ज्ञान की पराकाष्ठा को वेदान्त कहते हैं और वेद में इस लोक की तथा परलोक की, दोनों की विद्याओं का वर्णन है। दोनों की उत्कृष्टता वेदान्त में लेनी चाहिये।

वेद के इन सिद्धान्तों का आशय तथा लक्ष्य की प्रेरणा सर्वत्र एक समान है। यदि वेदान्त में उपनिषद् भी सम्मिलित किये जायें तो अविशेषात् के अर्थ सामान्य रूप में लेने होंगे।

परन्तु क्योंकि ब्रह्म सूत्र में ब्रह्म का वर्णन है; इस कारण सूत्रकार का इस सूत्र से अभिप्राय ब्रह्म के विषय में ही है।

यह हम पहले बता आये हैं कि ब्रह्म से अभिप्राय परमात्मा, जीवात्मा और मूल रूप में प्रकृति तीनों से है। अतः इन सबके विषय में उत्कृष्ट ज्ञान का वर्णन, जिन मन्त्रों तथा वेदानुकूल ग्रन्थों में है, वे अभिन्न (अविकल्प) रूप में एक समान हैं।

अतः सूत्रार्थ इस प्रकार है—सब वेदान्त ग्रन्थों का आशय सामान्य रूप में एक ही प्रेरणा देनेवाला है, अथवा सब वेद ग्रन्थों में ब्रह्म ज्ञान की प्रेरणा सर्वत्र, अभिन्न रूप में एक ही है।

---

## भेदान्नेति चेन्नैकस्यामपि ॥२॥

भेदात्+न+इति+चेत्+न+एकस्याम्+अपि।

**भेद से नहीं है। यदि ऐसा (भेद होना) कहो तो ठीक नहीं। एक में भी (नहीं)।**

यदि कहो कि (भिन्न-भिन्न वेद मन्त्रों में) वेदान्तों के आशय में भेद है तो यह बात ठीक नहीं। (भेद) एक में भी (नहीं)।

इस सूत्र में पूर्वोक्त सूत्र की बात पर बल दिया गया है। यह कहा गया है कि उक्त कथन में किंचित् मात्र भी संशय के लिये स्थान नहीं।

इस सूत्र में बताया है कि यदि कहो कि भेद दिखायी देता है तो वह एक भी विषय में नहीं है। सूत्रकार का अभिप्राय है कि अध्येता अथवा भाष्यकारों के अर्थों में भेद होते हैं। ग्रन्थ के भाव में भेद नहीं।

प्रत्यक्ष रूप में भी भेद कहाँ दिखाई देता है? इसके कई भाष्यकारों ने उदाहरण दिये हैं।

भेद के विषय में स्वामी शंकराचार्य विज्ञान भेद बताते हैं। आप सूत्र (३-३-१) के भाष्य में कहते हैं—

**...इदानीं तु प्रतिवेदान्तं विज्ञानानि भिद्यन्ते न वेति विचार्यते...ननु विज्ञेयं ब्रह्म पूर्वापरादिभेदरहितमेकरसं सैन्धवघनवदवधारितं, तत्र कुतो विज्ञान भेदाभेदचिन्तावसरः ?**

इसका अर्थ है—अब प्रत्येक वेदान्त (ग्रन्थ) में विज्ञान भेद है अथवा नहीं? इसका विचार किया जाता है। क्योंकि पूर्वापरादि भेद से रहित होकर नमक की डली के समान विज्ञेय ब्रह्म एक रस स्वीकार किया गया है।

अभिप्राय यह कि वेदान्तों में भेद विज्ञान का है। विज्ञान का अर्थ उपासना किया जाता है। अभिप्राय यह कि उपासना ब्रह्म के विशेष ज्ञान प्राप्ति का नाम है।

स्वामी जी समझ रहे हैं कि भिन्न-भिन्न वेदान्त ग्रन्थों में विज्ञेय (जानने योग्य) ब्रह्म के विशेष ज्ञान में भेद दिखायी देता है।

आगे चलकर स्वामी जी इस विज्ञान भेद के उदाहरण देते हैं—

संयोगरूपचोदनाख्याविशेषादित्यर्थः। यथैकस्मिन्नग्निहोत्रे शाखाभेदेऽपि पुरुषप्रयत्नस्तादृश एव चोद्यते—जुहुयादिति। एवम् 'यो ह वै ज्येष्ठं च श्रेष्ठं च वेद' (बृ० ६-१-१, छा० ५-१-१) इति वाजसनेयिनां छन्दोगानां च तादृश्येव चोदना। प्रयोजनसंयोगोऽप्यविशिष्ट एव—ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च स्वानां भवति'। (बृ० ६-१-१) इति

अर्थ है—संयोग रूप चोदना और समाख्या का विशेषता से अर्थ नहीं। जैसे एक शाखा में अग्नि होत्र में भेद होने पर भी पुरुष प्रयत्न एक प्रकार कहा है। जैसे 'जुहुयात्।' ऐसे ही 'यो ह वै...।' (बृ० ६-१ १, छा० ५-१-१) 'वाजसनेयिनां' और छान्दोगों की समान प्रेरणा है और प्रयोजन का संयोग भी 'ज्येष्ठश्च-श्रेष्ठश्च' समान है (बृ० ६-१-१)।

दो उदाहरण दिये है (बृ० ६-१-१ और छा० ५-१-१)। और कहा है कि इनमें भाव भिन्न-भिन्न होते हुए भी पुरुष प्रयत्न में समानता है। यह सब ठीक है, परन्तु हमारे मत से यहाँ भाव का भी भेद नहीं है। दोनों उद्धरणों को देखें तो पता चल जायेगा।

वृहदारण्यक उपनिषद् ६-१-१ इस प्रकार है—

**यो ह वै ज्येष्ठं च श्रेष्ठं च वेद ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च स्वानां भवति। प्राणो वै ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च। ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च स्वानां भवत्यपि च येषां बुभूषति य एवं वेद।**

इसका अर्थ है—जो कोई ज्येष्ठ और श्रेष्ठ को जानता है, वह अपनों में ज्येष्ठ और श्रेष्ठ हो जाता है। प्राण (जीवन शक्ति) ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है और जो अपनों में ज्येष्ठ और श्रेष्ठ होता है ऐसा विभूषित (विख्यात्) होता है जो ऐसा जानता है।

अब छान्दोग्य का उद्धरण देखें। यह इस प्रकार है—

**यो ह वै ज्येष्ठं च श्रेष्ठं च वेद ज्येष्ठश्च ह वै श्रेष्ठश्च भवति**
**प्राणो वाव ज्येष्ठश्च श्रेष्ठश्च॥**　　　　　　　　(छा० ५-१-१)

अर्थ है— निश्चय से जो ज्येष्ठ और श्रेष्ठ को जानता है, वह निश्चय से ज्येष्ठ और श्रेष्ठ को जाता है। निश्चय से प्राण ही ज्येष्ठ और श्रेष्ठ है।

यहाँ दो उपनिषदों में एक ही बात लिखी है। कुछ भी भेद नहीं। न भाव का, न उद्देश्य का। अतः सूत्रकार जब कहता है कि प्रत्यक्ष में भेद वास्तव में भेद नहीं तो उसका अभिप्राय इस प्रकार के वाक्यों से नहीं है। न ही इस प्रकार के सादृश अथवा भेद से है। इन दोनों पूर्वोक्त वाक्यों में सादृश तो है, परन्तु भेद नहीं।

श्री उदयवीर शास्त्री भी उपनिषद् वाक्यों में भाव भेद दिखाने का यत्न करते है। उपनिषद् वाक्यों में अनेक स्थलों पर भाव भेद तो है, परन्तु न तो

शंकराचार्य कहीं भाव भेदवाला उदाहरण दे सके हैं और न ही उदयवीर शास्त्री।

शास्त्री जी लिखते हैं—क्योंकि विभिन्न उपनिषदों में उपासनाओं का भेद स्पष्ट रूप से प्रतीत होता है। छा० ५-१०-१७ में वैश्वानर विद्या का वर्णन है, जो उसी (छा० ८-१-१) में वर्णित दहर विद्या के साथ मेल नहीं खाता।

शास्त्री जी वैश्वानर और दहर को समझे नहीं। वैश्वानर अग्नि तो शक्ति है जिससे पूर्ण जगत् कार्य करता है और दहर एक स्थान है। उस स्थान में कुछ वस्तु है जिससे प्राणी के शरीर की क्रियायें चलती हैं। एक शक्ति है, दूसरा स्थान है। दोनों में भेद होगा ही। दोनों भिन्न-भिन्न प्रकार के पदार्थ हैं। दहर में उपस्थित के विषय में लिखा है, अर्थात् शक्तिमान् के विषय में लिखा है। उस दहर में उपस्थित पुरुष का अन्वेषण करना चाहिये।

मन्त्र है—

**हरिः ओं अथ यदिदमस्मिन्ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्त-राकाशस्तस्मिन्यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं तद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति।** (छा० ८-१-१)

अर्थात्—अब इस ब्रह्मपुर के भीतर जो यह सूक्ष्म कमलाकार स्थान है, इसमें जो सूक्ष्म आकाश है, उसके भीतर जो वस्तु है, उसका अन्वेषण करना चाहिए। उसकी जिज्ञासा करनी चाहिये।

दहर में जिस वस्तु का अन्वेषण करने की बात कही है वह इसी उप-निषद् के इस अध्याय और खण्ड के अगले मन्त्रों के पढ़ने से पता चलता है कि वह जीवात्मा है अथवा परमात्मा है।

अतः वैश्वानर ईश्वरीय शक्ति है। दहर स्थान में उपस्थित जीवात्मा अथवा परमात्मा है। दोनों के भाव में अन्तर है। उनमें अन्तर होना ही चाहिए। दोनों स्थलों पर वर्णित विषय भिन्न-भिन्न हैं।

अतः हमारा मत है कि सूत्र का अभिप्राय इस प्रकार के कथनों से भी नहीं। उपनिषदों में परस्पर विरोधी भाववाले वाक्य आते हैं। जैसे माण्डूक्य उपनिषद् में लिखा है—

**ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वं तस्योपव्याख्यानं भूतं भवद् भविष्यदिति सर्व-मोंकार एव, यच्चान्यत् त्रिकालातीतं तदप्योंकार एव॥** (माण्डू० १)

और फिर श्वेताश्वतरोपनिषद् में यह लिखा है—

**एष ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः, पूर्वो ह जातः स उ गर्भे अन्तः।**

**स एव जातः स जनिष्यमाणः, प्रत्यङ् जनांस्तिष्ठति सर्वतोमुखः॥** २-१६

इन मन्त्रों से यह प्रकट होता है कि परमात्मा के अतिरिक्त अन्य कुछ है ही नहीं।

प्रथम मन्त्र का अर्थ है—यह जो कुछ है, अक्षर (अविनाशी) ओं है। उसका ही सब व्याख्यान है। भूत, भविष्य और वर्तमान सब ओंकार ही है और जो कुछ तीनों कालों से ऊपर है, वह भी ओंकार ही है।

दूसरे मन्त्र का अर्थ यह है :—

वह देव (परमात्मा) ही सब दिशा-अनुदिशा में है। सर्व प्रथम वह ही (हिरण्यगर्भ रूप में) उत्पन्न हुआ था। वह ही गर्भ (हिरण्यगर्भ) के अन्तर्गत है। वह ही उत्पन्न हुआ है, वह ही उत्पन्न होनेवाला है। प्रत्यक्ष (समस्त) जनों में प्रतिष्ठित है और सब ओर मुखवाला है; अर्थात् देखता है।

परन्तु अन्य स्थानों पर लिखा है :—

**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया, समानं वृक्षं परिषस्वजाते।**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशाति ॥**

(श्वेता० ४-६)

एक मन्त्र और है :—

**समाने वृक्षे पुरुषो निमग्नोऽनीशया शोचति मुह्यमानः।**
**जुष्टं यदा पश्यन्त्यन्यमीशस्य महिमानमिति वीतशोकः ॥**

(श्वेता० ४-७)

इन दोनों मन्त्रों का अर्थ इस प्रकार है :—

दो सुन्दर स्वरूप वाले, साथ-साथ रहने वाले मित्र एक ही वृक्ष पर आश्रित हैं। उनमें से एक वृक्ष के स्वादिष्ट फल को खाता है और दूसरा न खाता हुआ साक्षी रूप में रहता है।

एक ही वृक्ष पर जीव असमर्थ (संसार में) फंसा हुआ मोह में ग्रस्त दीन भाव से शोच करता है और जब अपने समीप दूसरे ईश्वर को देखता और उसकी महिमा को जानता है तो वह शोकरहित (आनन्दित) हो जाता है।

इन मन्त्रों से यह स्पष्ट होता है कि जीवात्मा और परमात्मा पृथक्-पृथक् हैं।

इस प्रकार की परस्पर विरोधी बातों में सूत्रकार का प्रयोजन इस प्रकार है—सूत्रकार (३-३-२ मे) कहता है कि यदि कहो कि (वेदान्तों में) भेद है तो यह ठीक नहीं। एक बात में भी (भेद नहीं)।

सूत्रकार उक्त उदाहरणों में अनवकाश देखता है, भेद नही। दोनों में अन्तर हम सूत्र २-१-१ के भाष्य में स्पष्ट कर चुके हैं।

## स्वाध्यायस्य तथात्वेन हि समाचारेऽधिकाराच्च सववच्च तन्नियमः ॥३॥

स्वाध्यायस्य+तथात्वेन+हि+समाचारे+अधिकारात्+च+सववत् च+तत्+नियमः।

**स्वाध्यायस्य –स्वाध्याय के। तथात्वेन=इस प्रकार से। हि—क्योंकि। समाचारे –उचित आचरण से। अधिकारात्=अधिकार से और सववत्= 'सव' यज्ञ के प्रारम्भिक कार्य की भांति यह नियम है।**

इसका अभिप्राय यह है कि स्वाध्याय के इस प्रकार उचित आचरण से; क्योंकि यह नियम है, प्रारम्भिक कार्य कर लेनेवालों के अधिकार से ही (ठीक ज्ञान हो सकता है)।

पूर्वोक्त दोनों सूत्रों में वेदान्त ग्रन्थों में अर्थ भेद के विषय में लिखा है। सूत्रकार का कहना है कि वास्तविक अर्थ भेद नहीं। यथार्थ अर्थ तो तब पता चलेंगे जब स्वाध्याय करते समय (समाचार) उचित व्यवहार रखा जाये। प्रारम्भिक योग्यता प्राप्त करने पर ही अधिकार का नियम है।

यह एक सामान्य बात है कि जिस विषय पर कार्य किया जाये, उस विषय का प्रारम्भिक ज्ञान होना चाहिए। यही यहां लिखा है कि वेदान्तों के अध्ययन के लिये 'समाचार' होना चाहिए। क्योंकि यह नियम है कि विषय में प्रवेश के लिए प्रारम्भिक स्वाध्याय हो।

सूत्रकार का आशय यह है कि वेदान्त अध्यात्म ज्ञान के लिये हैं। इन वेदान्तों को समाचार (उचित आचरण) से तथा 'सववत्' यज्ञ के प्रारम्भिक कार्य की भाँति अध्ययन से विषय पर अधिकार प्राप्त कर अर्थ किये जा सकते हैं।

यहाँ शंकराचार्य की नकल करते हुए कई भाष्यकारों ने मुण्डक उपनिषद् में शिरोव्रत वाले नियम का उदाहरण दिया है। सूत्रकार ने तो एक सिद्धान्तात्मक बात कही है। इसी कारण कह दिया है—सववत् च तत्नियमः। प्रत्येक कार्य में प्रारम्भिक ज्ञान प्राप्त करने का नियम है।

इन भाष्यकारों ने मुण्डकोपनिषद् (३-२-१०) का उल्लेख किया है। वहाँ पर यह कहा है कि ब्रह्म विद्या का उपदेश उनको किया जाये जो अन्य कई बातों के साथ शिरोव्रत को विधिपूर्वक धारण करनेवाला हो।

परन्तु यहाँ उपदेश की बात नहीं। यहाँ तो वेदान्त पढ़नेवालों के समझने की बात है। वेदान्त वाक्यों के प्रत्यय (ज्ञान) की बात है और सब वेदान्त वाक्यों के प्रत्यय अर्थात् उसमें वर्णित ज्ञान में भेद नहीं कहा है। इस भेद होने को वह नहीं समझता जो वेदान्त वाक्यों के स्वाध्याय के सम्यक् आचार

में प्रवेश नहीं रखता। क्योंकि 'सायवत्', किसी विषय में प्रारम्भिक ज्ञान का नियम है।

---

## दर्शयति च ॥४॥

**और (शास्त्र में) दिखाया है।**

शास्त्र में भी स्वाध्याय से ज्ञान का वर्णन है। क्या वर्णन है? यही कि किसी भी बात के तत्त्व को जानने के लिए उस कार्य प्रवेश ज्ञान आवश्यक है।

**तपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि क्रियायोगः ॥**

(यो० द० २-१)

अर्थात—योग क्रिया में तप, स्वाध्याय और ईश्वर का आश्रय प्रथम चरण है।

---

## उपसंहारोऽर्थाभेदाद्विधिशेषवत्समाने च ॥५॥

उपसंहारः+अर्थाभेदात्+विधिशेषवत्+समाने+च।

**उपसंहार का अर्थ अर्थात् प्रयोजन में अभेद होने से है और जैसे विधि-शेष समान में होता है।**

किसी यज्ञ अथवा अनुष्ठान में पूर्ण कार्य के उपरान्त अन्त में जो विधि-विधान करना हो, वह विधिशेष कहलाता है। वही उसके सब अंग-उपांगों का उपसंहार होता है।

ग्रन्थों में लेखक उपसंहार लिखता है। उसमें पुस्तक के सब खण्डों एवं अध्यायों का सार रूप वर्णन किया जाता है। यही बात यहां कही है। वेदान्तों में भिन्न-भिन्न प्रकार की बातें लिखने पर भी सार की बात एक ही है और वह उपसंहार में अर्थ अभेद की भाँति लिखा रहता है।

---

## अन्यथात्वं शब्दादिति चेन्नाविशेषात् ॥६॥

अन्यथात्वम्+शब्दादिति+इति+चेत्+न+अविशेषात।

**अन्यथात्वम्**— अन्यथा होना अर्थात भेद होना। शब्दात्= शब्द से।

**इति चेत्**=यदि ऐसा कहो तो। **न**=ठीक नहीं। **अविशेषात्**=भेद न होने से।

इसका अभिप्राय यह है कि शब्दों में भेद होने से अर्थों अथवा प्रयोजन में भेद मानना ठीक नहीं। कारण यह कि किसी प्रकार की विशेषता न होने से परमात्मा को इन्द्र, वरुण इत्यादि भिन्न-भिन्न शब्दों से स्मरण किया है। इस प्रकार स्मृतियों में ज्योतिस्वरूप, सर्वशक्तिमान्, पूर्ण जगत् की आत्मा इत्यादि सम्बोधनों से वर्णन किया गया है। इस और इसी प्रकार की भिन्नता से यह नहीं समझना चाहिये कि वक्तव्यों के प्रयोजन में भेद है।

हमने ब्र० सू० ३-३-२ के भाष्य में कुछ उदाहरण दिये हैं। उनमें से एक माण्डूक्य उपनिषद् का है।

शब्दों से यह प्रकट होता है कि सब कुछ जो दृश्यमान है, वह ओं ही है, परन्तु तनिक गम्भीरता पूर्वक देखा जाये तो अर्थ दूसरे निकलते हैं।

इसी मन्त्र में लिखा है—

**'सर्वं तस्योपव्याख्यानं।'**

अर्थात्—सब उस ओं का उप व्याख्यान है। यह इस प्रकार है जैसे कि किसी स्वामी के काम की व्याख्या की जाये तो कहा जायेगा कि सेवक का नाम स्वामी का ही उप-व्याख्यान माना जाता है।

इसके अगले मन्त्र में बात कुछ अधिक स्पष्ट कर दी गयी है। वहाँ लिखा है:—

**सर्वं ह्येतद् ब्रह्मायमात्मा ब्रह्म, सोऽयमात्मा चतुष्पात्।**

यह सब ब्रह्म है। यह आत्मा ब्रह्म है। वह यह आत्मा चार पाद वाला है।

पहले ब्रह्म का अभिप्राय ब्रह्माण्ड है। इसमें आत्मा (सार) ब्रह्म (तीन अनादि पदार्थ) हैं। यह सार अर्थात् तीन अनादि पदार्थ के तीन पद (phases) हैं। एक जाग्रत अवस्था है। यह ब्रह्म दिन की अवस्था है। उस समय "वहि: प्रज्ञ:" प्रकट रूप में चेतनता देखी जाती है।

इस (दूसरे) मन्त्र को पढ़ने पर प्रथम मन्त्र का अर्थ प्रत्यक्ष से भिन्न हो जाता है। वहाँ कहा है—

**ओं इति एतत् अक्षरम् इदं'।**

यह जो अक्षर ओं है, उसका ही सब (ब्रह्माण्ड) उप व्याख्यान है।

आगे जो चार पाद वर्णन किये हैं, वह ब्रह्माण्ड की चार अवस्थाओं का ही वर्णन है।

यही अभिप्राय है इसका। अन्तिम मन्त्र में उस अवस्था का वर्णन है जिसमें अद्वैत अर्थात् तीनों ब्रह्मों में भेद दिखायी नहीं देता। वह अवर्णनीय

अवस्था है और अन्तिम पंक्ति में लिखा है—'एवम् ओंकार आत्मैव'।

इस प्रकार आत्मा (सार) ही ओंकार (परमात्मा) है अर्थात् ब्रह्माण्ड का चेतन तत्त्व परमात्मा है। 'य एवं वेद' ऐसा जान जाता है, 'संविशत्यात्मनाऽऽत्मानं' वह जीवात्मा में प्रवेश कर जाता है। अर्थात् दोनों जुष्ट हो जाते हैं।

यद्यपि स्पष्ट रूप में नही, परन्तु भावार्थ में जाने पर यही समझ में आता है कि परमात्मा और जीवात्मा पृथक्-पृथक् हैं। ऐसा जानकर जीवात्मा परमात्मा से जुष्ट हो जाता है।

यही बात श्वेताश्वतर (४-७) में लिखी है।

**जुष्टं यदा पश्यत्यन्यमीशमस्य महिमानमिति वीतशोकः॥**

अतः सूत्रकार का यह कहना है कि शब्दों में भेद दिखायी देना भेद नहीं। कोई विशेष बात न होने से।

विशेष बात का अभिप्राय है कि विशेष रूप मे भेद न बताने से। अर्थात् यह नहीं लिखा कि जीवात्मा नही है। यह भ्रम है। अथवा यह नहीं बताया कि परमात्मा जीवात्मा की भाँति अज्ञ किस कारण बन गया? ऐसी बात के न होने से कोई विशेष बात नहीं मानी जा सकती।

---

## न वा प्रकरणभेदात्परोवरीयस्त्वादिवत् ॥७॥

न+वा+प्रकरणभेदात्+परोवरीयस्त्वादिवत्।

**अथवा नहीं प्रकरण के भेद से (और) परोवरीयस्त्व आदि के समान।**

इस सूत्र में भी अन्यथात्व का समावेश है। अभिप्राय यह कि भेद नहीं है। प्रकरण भेद के कारण और परोवरीयस्त्व आदि के कारण। परोवरीयस्त्व का अभिप्राय है अत्यन्त विशिष्ट विषय के निरूपण करने के समान।

अथवा प्रकरण भेद से अथवा किसी विशिष्ट विषय का विवेचन करने में अन्यथात्व (भेद की स्थिति) दिखायी दे सकता है। वस्तुतः भेद नहीं है। सब वेदान्तों का प्रयोजन एक ही है।

---

## संज्ञातश्चेत्तदुक्तमस्ति तु तदपि ॥८॥

संज्ञातः+चेत्+तत्+उक्तं+अस्ति+तु+तत्+अपि।

**नाम से (भेद है) यदि कहा। तो वह पहले कह चुके हैं। वह भी (देखने में) है (वास्तव में नहीं)।**

एक पदार्थ के कई नाम होने से अथवा कई पदार्थों का एक नाम होने से भेद दिखायी देता है। हम कह चुके हैं कि अन्यथा (भेद) नहीं है। सब वेदान्तों का एक ही अभिप्राय है।

उदाहरण के रूप में आत्मा शब्द परमात्मा और जीवात्मा दोनों के लिये वेदान्तों में लिखा मिलता है। इससे दोनों को एक समझने में भूल हो सकती है अथवा आत्मा जहाँ जीवात्मा के लिये आया है, उसके गुण पृथक् वर्णन किये हैं और आत्मा जहाँ परमात्मा के लिये आया है, वहाँ उसके पृथक् गुण लिखे हैं। इससे आत्मा के दो स्थानों पर प्रयोग से पृथकत्व दिखायी देता है। यह भी हो सकता है कि दोनों आत्माओं में भेद दिखायी दे। यही बात ब्रह्म शब्द की है। यही सत् शब्द के विषय में कहा जा सकता है।

इसी प्रकार दहर, वैश्वानर, आकाश, प्राण इत्यादि परमात्मा के लिये कई नाम आने से अन्यथात्व प्रकट होना है। सूत्रकार का कहना है कि ऐसा नहीं। यह ऊपर बता चुके हैं कि प्रकरण, प्रसंग अथवा विशिष्ट विषय की विवेचना में ये शब्द प्रयोग हुए हैं। वास्तव में सब वेदान्त ग्रन्थ ब्रह्म का ही निरूपण करने के लिये लिखे गये है। ब्रह्म के अर्थ हम कई बार बता चुके हैं। परमात्मा, जीवात्मा तथा प्रकृति, किसी एक के लिये भी यह शब्द प्रयोग हो सकता है अथवा तीनों के लिये भी प्रयोग हो सकता है।

---

## व्याप्तेश्च समञ्जसम् ॥९॥

व्याप्तेः + च + समञ्जसम्।

**और व्यापक होने के कारण युक्ति है।**

अभिप्राय यह कि वेदादि शास्त्रों में जो व्यापक अर्थवाचक शब्द आये हैं, वह परमात्मा के लिये ही हैं। कारण यह है कि परमात्मा ही सर्वव्यापक है।

---

## सर्वाभेदादन्यत्रेमे ॥१०॥

सर्व + अभेदात् + अन्यत्र + इमे।

**सब (वेदान्त ग्रन्थों) में भेद न होने से— दूसरे स्थानों में यह (अभेद) है।**

परमात्मा के विषय में किसी भी वैदिक ज्ञानयुक्त शास्त्रों में भेद नहीं।

इस कारण जहाँ-जहाँ भी परमात्मा का वर्णन है, उसके गुणों इत्यादि में भी एकरूपता है।

---

## आनन्दादयः प्रधानस्य ॥११॥

आनन्दादयः + प्रधानस्य ।

**प्रधान (परमात्मा) के आनन्दादि गुण हैं ।**

यहाँ प्रधान परमात्मा का ही बोध कराता है। परमात्मा को प्रधान इस कारण लिखा है, क्योंकि तीनों मूल पदार्थों में यह प्रधान अर्थात् मुख्य है। आनन्दादि से परमात्मा के वे सब गुण ले लेने चाहियें जिनका इस ग्रन्थ में वर्णन आ चुका है। यथा—यह आनन्दमय, प्रकाशस्वरूप है। उसके ज्ञानस्वरूप विभु इत्यादि अनेक गुण हैं।

---

## प्रियशिरस्त्वाद्यप्राप्तिरुपचयापचयौ हि भेदे ॥१२॥

प्रियशिरस्त्व + आदि + अप्राप्तिः + उपचय + अपचयौ + हि + भेदे ।

**प्रियशिरस्त्वादि = प्रिय शिर, आदि (गुणों) की अप्राप्ति (होती है) उपचय = वृद्धि । अपचय = ह्रास इत्यादि के भेद से ।**

कई स्थानों पर परमात्मा को प्रिय अथवा शिरादि लिखा है। ऐसा लिखा होने से यह नहीं मानना कि जहाँ भी ये शब्द आयेंगे, परमात्मा के लिये ही लिखे हैं। जैसे आनन्दमय लिखने से सदैव परमात्मा का ही बोध होता है। इस प्रकार प्रकाशमय, ज्ञानस्वरूप जहाँ भी हो, वह परमात्मा का सूचक ही होगा। इन गुणों में वेदान्तों में अभेद है, परन्तु वह प्रिय है, वह शिर है इत्यादि शब्दों से सदैव और सर्वत्र परमात्मा का बोध नहीं माना जा सकता।

इसमें कारण भी बताया है कि इन गुणों में उपचय अथवा अपचय होने से, अर्थात् प्रिय, प्रियतम, प्रियतर इत्यादि न्यूनता अथवा वृद्धिवाचक स्थिति होने से।

यहाँ एक बात हम लिख देना चाहते हैं। प्रायः भाष्यकारों ने परमात्मा की उपासना में भेद नहीं, यह वाक्य बार-बार लिखा है, अर्थात् उनकी दृष्टि में परमात्मा की उपासना में भिन्न-भिन्न शब्द, वाक्य अथवा गुण कहे जाने से वेदान्त ग्रन्थों में भेद नहीं मानना चाहिये। समझने की बात यह है कि सूत्रों में

उपासना का शब्द एक बार भी नहीं आया।

उपासना को ज्ञान प्राप्ति के अर्थों में ही लेना चाहिये। वेदान्त ग्रन्थों में भी जहाँ-जहाँ परमात्मा की स्तुति का पद आया है, वहाँ भी शब्द विज्ञान-परक ही लेने चाहियें। ऐसा शौनक ऋषि का मत बृहद् देवता ग्रन्थ में वर्णन किया है। वहाँ लिखा है :—

स्तुवद्भिर्वा ब्रुवद्भिर्वा ऋषिभिस्तत्त्वदर्शिभिः।
भवत्युभयमेवोक्तम् उभयं ह्यर्थतः समम्॥
(बृहद देवता—१-१०)

स्तुति करनेवाले अथवा वर्णन करनेवाले कथनों को तत्त्वदर्शी और ऋषि समान अर्थ वाला कहते हैं।

अतः सूत्रों के भाष्यकारों को उपासना का अर्थ वर्णन ही लेना चाहिये।

---

## इतरे त्वर्थसामान्यात् ॥१३॥

इतरे+तु+अर्थसामान्यात्।

**दूसरों में तो अर्थ की समानता से।**

सूत्र में कथित 'दूसरे से' शब्द का अभिप्राय है, प्रिय, शिर इत्यादि के अतिरिक्त जो गुण आनन्द, ज्ञान, ज्योति इत्यादि का प्रयोग किया गया है। उन गुणों के वर्णन में सब ग्रन्थों में अर्थ की समानता है।

---

## आध्यानाय प्रयोजनाभावात् ॥१४॥

आध्यानाय+प्रयोजन+अभावात्।

**गहन चिन्तन के लिये प्रयोजन के अभाव से।**

पूर्व के सूत्रों में वेदान्त शास्त्रों में एक स्वर से कुछ सिद्धान्तों का घोष करने की बात कही गयी है। वे घोष क्या हैं? जो सिद्धान्त इन ब्रह्म सूत्रों के इन अध्यायों में वर्णन किये गये हैं।

यहाँ इस सूत्र में सूत्रकार ने कहा है कि उन सिद्धान्तों का कुछ प्रयोजन न भी दिखायी दे तो भी ये गहन चिन्तन के लिये उपस्थित किये गये हैं।

उदाहरण के लिये ब्रह्मसूत्र (१-१-२) में ही कहा गया है कि जिससे

इस जगत् की रचना, पालन और प्रलय होता है; वह ब्रह्म है। एक सामान्य व्यक्ति कह सकता है कि इस जगत् की रचना ब्रह्म से हुई है अथवा किसी अन्य से, इसमे क्या अन्तर पड़ता है। संसार में जीवन-यापन के लिए इसके घोष का कुछ भी प्रयोजन नहीं। सूत्रकार कहता है कि प्रयोजन न भी हो तो भी यह विषय गम्भीर चिन्तन का तो है ही।

यह सब कुछ जो कार्य-जगत् में दिखायी देता है, कहाँ से आ गया और इसका कोई अन्त तथा इसमें कोई हेतु है अथवा नही? यह विचार का विषय है।

इस सूत्र में सब सूत्रों और वास्तव में सब वेदान्त ग्रन्थों का अभिप्राय प्रकट किया गया है।

इसी प्रकार (सूत्र १-२-१ में) कहा है कि जो सर्वत्र प्रसिद्ध है उसके कथन से। पहले यह बताया कि इसकी रचना, पालन और प्रलय ब्रह्म से है। दूसरे पाद के आरम्भ में कह दिया कि सर्वत्र प्रसिद्ध के कथन से। सर्वत्र प्रसिद्ध तो यह जगत् ही है। अतएव जिस जगत् की रचना इत्यादि के विषय मे चिन्तन किया गया, अब उसके अपने अस्तित्व के विषय में चिन्तन किया गया है।

इस प्रकार प्रयोजन के अभाव में भी चिन्तन की आवश्यकता और लाभ की बात बतायी गयी है।

इस पाद के पूर्व सूत्रों में वेदान्त दर्शनों में एक ही बात कहे जाने का उल्लेख किया है। उनमें शब्द भेद होने पर भी उनके एक ही अर्थ की बात कही है। ये सब बातें गम्भीर चिन्तन का विषय हैं। अध्ययन से अभिप्राय चिन्तन ही है।

---

## आतम शब्दाच्च ॥१५॥

आत्मशब्दात्+च।

**और आत्म शब्द से।**

और आत्म शब्द के प्रयोग से भी यही बात प्रकट की जा रही है कि ये सब विषय चिन्तन के साथ सम्बन्ध रखते हैं।

सब प्राणियों में आत्म तत्त्व विद्यमान है। शास्त्र में भी ऐसा कहा है—

**एष सर्वेषु भूतेषु गूढोऽऽत्मा न प्रकाशते।**
**दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः॥** (कठो० १-३-१२)

अर्थात्—सब प्राणियों के भीतर छुपा हुआ आत्मा दिखायी नहीं देता। यह देखा जाता है सूक्ष्म विचार करनेवालों को उनकी तीक्ष्ण और सूक्ष्म बुद्धि द्वारा।

पूर्व सूत्र में ग्राध्यानाय से यही ग्रभिप्राय है जो इस कठो० १-३-१२ में 'त्वग्रयया बुद्धया सूक्ष्मया' से कहा गया है।

इस सूत्र का भावार्थ यह है कि जैसे अन्य वेदान्तों के विषय ग्रौर वाक्य चिन्तन (ग्रध्ययन) का विषय हैं, वैसे ही ग्रात्म शब्द से भी यही पता चलता है कि यह भी चिन्तन का विषय है। इसका क्या ग्रर्थ है? यह किस-किस विषय ग्रथवा पदार्थ को दिखाता है?

---

## ग्रात्मगृहीतिरितरवदुत्तरात् ॥१६॥

ग्रात्मगृहीतिः + इतरवत् + उत्तरात्।

**ग्रात्मा का ग्रहण। इतर (ग्रन्य) की भाँति। उत्तर (ग्रागे) ग्राने वाले प्रकरण से (होना चाहिये)।**

इससे पूर्व के सूत्र में यह लिखा है कि ग्रात्मा शब्द भी चिन्तन का विषय है। ग्रर्थात् इसका प्रयोग परमात्मा के लिये है ग्रथवा किसी ग्रन्य के लिये है, समझना चाहिये।

ऐसा प्रतीत होता है कि इस सूत्र से भ्रम का निवारण कर दिया है। ग्रात्मा का ग्रर्थ जीवात्मा भी लिया जाता है। कई स्थानों पर ग्रात्मा का ग्रर्थ सार रूप भी ग्राया है। इस कारण सूत्रकार ने यह स्पष्टीकरण किया है कि—

ग्रात्मा से परमात्मा का ग्रहण करना चाहिये।

परन्तु उत्तरात् ग्रर्थात् ग्रागे आये प्रकरण से। प्रकरण से ग्रात्मा का ग्रर्थ जीवात्मा ग्रथवा 'सार' ग्रथवा परमात्मा समझा जा सकता है।

यहाँ उदाहरण दें तो बात स्पष्ट हो जायेगी। कठोपनिषद् में यह मन्त्र है—

**एष सर्वेषु भूतेषु गूढोऽऽत्मा न प्रकाशते।**
**दृश्यते त्वग्रया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥**

(कठो० १-३-१२)

ग्रर्थात्—यह ग्रात्मा सब भूतों (प्राणियों) में छुपा हुग्रा है। दिखायी नहीं देता। यह देखा जाता है तीव्र ग्रौर सूक्ष्म बुद्धि वालों से।

यहाँ ग्रात्मा का ग्रर्थ परमात्मा से है। यह इसलिये कि सबमें छिपा हुग्रा (एक) तो परमात्मा ही है।

इससे पूर्व एक मन्त्र में ग्रात्मा शब्द भी देखिये—

**आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु।**
**बुद्धि तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च ॥**

(कठो० १-३-३)

यहाँ आत्मा और शरीर का सम्बन्ध बताया है। इससे आत्मा से जीवात्मा का अभिप्राय है। यहाँ परमात्मा से अभिप्राय नहीं है। इसी प्रकार कठोपनिषद् के (१-३-५, ६, ७, ८, ९ और १०) मन्त्र भी जीवात्मा के विषय में ही हैं। अब एक अन्य मन्त्र (कठो० १-३-११) देखें। यह इस प्रकार है :

**महतः परमव्यक्तमव्यक्तात्पुरुषः परः।**
**पुरुषान्न परं किंचित्सा काष्ठा सा परा गतिः ॥**

(कठो० १-३-११)

अर्थात्—महत्तत्त्व से अव्यक्त पर (सूक्ष्म) है और अव्यक्त से भी पुरुष पर है। पुरुष से पर और कुछ नहीं। वही (सूक्ष्मता की) पराकाष्ठा है। वही परा (उत्कृष्ट) गति है।

यहाँ आत्मा (जीवात्मा) का उल्लेख नहीं। इसी कारण यहाँ सूक्ष्मतम तत्त्व का वर्णन करने के लिये पुरुष शब्द का प्रयोग किया है। पुरुष से अभिप्राय परमात्मा का ही है।

हमारे कहने का अभिप्राय यह है कि पुनः कठो० १-३-१२ में आत्मा शब्द का प्रयोग किया है। य'हाँ गूढात्मा' शब्द है और आत्मा शब्द परमात्मा के लिये प्रयोग किया गया है। आत्मा के कार्य को देखकर यही परिणाम निकलता है। यह आत्मा सर्वभूतेषू (सब प्राणियों में) लिखे होने से परमात्मा का ही सूचक है।

परन्तु अगले ही मन्त्र (कठो० १-३-१३) में यह लिखा है :—

**यच्छेद्वाङ्मनसी प्राज्ञस्तद्यच्छेज्ज्ञान आत्मनि।**
**ज्ञानमात्मनि महति नियच्छेत्तद्यच्छेच्छान्त आत्मनि ॥**

(कठो० १-३-१३)

अर्थ है :—विद्वान मनुष्य वाणी (इन्द्रियों) को मन में रोके। मन को बुद्धि में रोकें और अपनी बुद्धि को (महति) महान् आत्मा में। इस महान् आत्मा को (आत्मनि) परमात्मा में लीन करे।

इस मन्त्र मे अन्तिम 'आत्मा' (आत्मनि) का अर्थ परमात्मा है।

इस प्रकार सूत्रकार ने अपने सूत्र ३-३-१५ के कथन में सूत्र ३-३-१६ से अपने भाव का स्पष्टीकरण कर दिया है।

आत्मा का अर्थ प्रकरण के अनुसार लेना चाहिये।

## अन्वयादिति चेत्स्यादवधारणात् ॥१७॥

अन्वयात्+इति+चेत्+स्यात्+अवधारणात् ।

**अन्वय से अर्थात् पद सम्बन्ध से यदि यह कहो तो ऐसा है अवधारणा से ।**

आत्मा शब्द का पदार्थ करने में इसका निर्वचन अत् धातु से है । इसका अर्थ है (सातत्यगमन) सर्वत्र व्याप्त होना । सबका आदान अर्थात् नियन्त्रण करनेवाला तथा प्रलय के समय सबका लय करनेवाला । इससे आत्मा का अर्थ परमात्मा बनते हैं, परन्तु सातत्यगमन के अर्थ व्याख्याकारों ने इस प्रकार भी लिखे हैं :—

**अतति निरन्तरं कर्मफलानि प्राप्नोति व्याप्नोति वा योन्यन्तराणि स आत्मा ।**

जो कर्म फलों को प्राप्त करता है तथा एक देह से देहान्तर को प्राप्त होता रहता है, वह आत्मा है । अतः इसका प्रयोग जब शरीर के साथ किया जाता है, तो जीवात्मा के लिये समझना चाहिये ।

अतः कहाँ जीवात्मा के लिये और कहाँ परमात्मा के लिये प्रयोग किया गया, यह 'उत्तरात्' तथा 'अवधारणात्' के अनुसार करना चाहिये । अवधारणात् से अभिप्राय है पूर्वापर के विषय के साथ मिलाकर निश्चय करना ।

मन्त्र में आगे क्या लिखा है और इस शब्द के प्रयोग में प्रसंग क्या है, इसके विचार से ही इस शब्द के अर्थ किये जा सकते हैं । पूर्वापर का वर्णन ही इसका निश्चय करता है कि आत्मा से परमात्मा का अभिप्राय है अथवा जीवात्मा का ।

---

## कार्याख्यानादपूर्वम् ॥१८॥

कार्याख्यानात्+अपूर्वम् ।

**कार्याख्यानात् = काम के कथन से । अपूर्वम् = अपूर्व है ।**

अपूर्व का अर्थ अद्वितीय है अपने कार्य के वर्णन से । इसके बराबर कोई नहीं । इससे पहले कोई नहीं हो चुका जो ऐसा हो ।

परन्तु स्वामी शंकराचार्य ने यहाँ भी अपने उसी अयुक्तिसंगत कथन से सूत्रार्थों को विकृत कर दिया है ।

आप इस सूत्र का अर्थ सर्वथा असंगत करते हैं । आप लिखते हैं —

**नाचमनस्य विधेयत्वमुपपद्यते, कार्याख्यानात् । प्राप्तमेव हीदं कार्यत्वेनाचमनं प्रायत्यार्थं स्मृतिप्रसिद्धमन्वाख्यायते । नन्वियं श्रुतिस्तस्याः स्मृतेर्मूलं स्यात्,**

नेत्युच्यते, विषयनानात्वात् । सामान्यविषया हि स्मृतिः पुरुषमात्रसंबद्धं प्रायत्यार्थ-माचमनं प्रापयति । श्रुतिस्तु प्राणविद्याप्रकरणपठिता तद्विषयमेवाचमनं विदधती विदध्यात् । न च भिन्नविषययोः श्रुतिस्मृत्योर्मूलमूलिभावोऽवकल्पते । न चेयं श्रुतिः प्राणविद्यासंयोग्यपूर्वमाचमनं विधास्यतीति शक्यमाश्रयितुम्, पूर्वस्यैव पुरुषमात्र-संयोगिन आचमनस्येह प्रत्यभिज्ञायमानत्वात् । अत एव च नोभयविधानम् ।

अर्थात्—आचमन विषय नहीं हो सकता; क्योंकि कार्य रूप से आख्यान होने से । कार्य रूप से स्मृति में प्रसिद्ध हो, यह आचमन शुद्धि के लिये प्राप्त (कहा) है । उसका अन्वाख्यान अनुवाद करता है, परन्तु यह श्रुति उस स्मृति का मूल होगी ? ऐसा नही । यह नहीं कहते, क्योंकि विषय भिन्न है । सामान्य विष-यक स्मृति शुद्धि आचमन से सब पुरुषों के लिये है । श्रुति तो प्राण विद्या के प्रकरण में पठित है । इस कारण तद्विषयक आचमन का ही विधान करती है । भिन्न विषयक श्रुति और स्मृति में मूल मूलि भाव नहीं हो सकता । यह श्रुति प्राण विद्या संयोगी अपूर्व आचमन का विधान करेगी । ऐसे आश्रय नहीं किया जा सकता । कारण पुरुष मात्र संयोगी पूर्व आचमन का ही यहाँ प्रत्यभिज्ञान होता है । इससे दोनों का विधान नहीं है ।

शंकर के उक्त कथन का अभिप्राय यह है कि 'अपूर्वम्' किसी क्रिया के पूर्व आचमन का विधान बताता है ।

हमारा यह कहना है कि यह पूर्ण वक्तव्य सूत्र से असम्बद्ध है ।

सूत्र अति सरल है और उसको किसी उपनिषद् वाक्य से स्पष्टता से न जोड़ सकने के कारण असम्बद्ध प्रमाण और वक्तव्य दिया जा रहा है ।

सूत्र का अर्थ है—कार्य के कथन से अपूर्व । कौन ? निस्सन्देह परमात्मा ।

---

## समान एवं चाभेदात् ॥१९॥

समानः+एवं+च+अभेदात् ।

**ऐसे ही अभेद होने से, समान है । अपूर्वता में समान है ।**

अपूर्व तो प्रकृति और जीवात्मा भी समान रूप में है, परन्तु परमात्मा अपूर्ववत् अभेद रूप से है, अर्थात् यह ऐसा है जैसाकि किसी दूसरी वस्तु एवं पदार्थ में नहीं है ।

परमात्मा की अपूर्वता उसके अभेद में है; अर्थात् वह किसी दूसरे के समान नहीं है । यह अद्वितीय है । यह न्यूनाधिक नहीं हो सकता । उसके टुकड़े नहीं किये जा सकते ।

## सम्बन्धादेवमन्यत्रापि ॥२०॥

सम्बन्धात्+एवम्+अन्यत्र+अपि ।

**सम्बन्ध से; इस प्रकार; दूसरों में; भी।**

दूसरे स्थानों पर (प्रकृति जीवात्मा में) भी अपूर्वता सम्बन्ध से ही है। अभिप्राय यह है कि जीवात्मा और प्रकृति भी अपूर्व इस कारण है कि वे भी अव्यक्त अनादि, अक्षर हैं। यह इनका सम्बन्ध परमात्मा से है।

पीछे सूत्र (३-२-३२) में कहा है कि कुछ गुणों में यह जीवात्मा प्रकृति के समान है, परन्तु कई गुणों में यह विशेष है। वह विशेष गुणों से 'आनन्दमय' है। इसमें यह दूसरों के समान नहीं।

अतः दूसरों मे भी अपूर्वता तो है, परन्तु अभेद होना इसकी विशेषता है। यह एक रस है।

---

## न वा विशेषात् ॥२१॥

न+वा+विशेषात् ।

'वा' के अर्थ 'च' हैं। कई भाष्यकार इसका अर्थ 'निश्चय से' भी करते हैं। स्वामी शंकराचार्य 'दोनों' ऐसा अर्थ करते है।

हमारे विचार में 'वा' 'और' के अर्थ में आया है।

ऊपर के सूत्र में कहा है कि अपूर्वता तो अन्यत्र भी है और वह परमात्मा से सम्बन्धित गुणों के कारण है। और इस सूत्र में कहा है—और वह अपूर्वता (जीवात्मा एवं प्रकृति की) विशेषता के कारण नहीं है।

अर्थात् उनकी (जीवात्मा तथा प्रकृति की) अपूर्वता उन गुणों के कारण ही है जिनका सम्बन्ध परमात्मा से है। उनकी अपनी किसी विशेषता के कारण नहीं।

अभिप्राय यह है कि इन दोनों अक्षरों में विशेषता यह है कि एक अल्पज्ञ है और दूसरा जड़ है। वे अपूर्व इन गुणों के कारण नहीं, वरन् अक्षर, अनादि और अव्यक्त होने के कारण हैं जो गुण परमात्मा के गुणों से सम्बन्धित हैं।

---

## दर्शयति च ॥२२॥

**और युक्ति से दिखाया (स्पष्ट किया) जाता है।**

यह यह कि जीवात्मा और प्रकृति अपूर्व होने पर भी परमात्मा के समान नहीं हैं।

कुछ भाष्यकार दर्शयति का अर्थ करते हैं वेद शास्त्रों में भी देखने में ऐसा ही आता है। यह अर्थ भी ठीक है।

स्वामी शंकराचार्य जी इस पाद के सब सूत्रों को परमात्मा की उपासना में लगाते हैं। हम ऊपर लिख चुके हैं कि न तो उपासना शब्द इन सूत्रों में कहीं आया है और न ही उपासना की ओर कहीं संकेत है।

साथ ही उपासना के अर्थ स्वामी शंकराचार्य तो अर्चना, आराधना इत्यादि से लेते हैं। इसी कारण वह सूत्र ३-३-१८ में आचमन का झगड़ा ले बैठे हैं। उस सूत्र अथवा अन्य सूत्रों में जो उपनिषद् के प्रमाण उद्धृत किये गये हैं, वे सर्वथा असंगत हैं।

स्वामी ब्रह्म मुनि जी ने श्रुति और स्मृति से तुलना ले ली है। हम तो दूसरे ढंग पर सूत्रों के अर्थों को समझे हैं। इस पाद के आरम्भ में ही यह विषय आरम्भ किया गया है कि सब वेदान्त शास्त्रों में परमात्मा का कई प्रकार से वर्णन है, परन्तु उनके आशय में भेद नहीं है। और इस पाद के आरम्भ से अब तक यही विषय चला आता है कि परमात्मा को वेदान्तों में तत्त्वतः एक समान माना है।

यद्यपि इस पाद में वेदान्तों अर्थात् वेद और उपनिषदों में परमात्मा के वर्णन के विषय में भ्रम-निवारण करने का यत्न किया गया है, परन्तु उसमें भी प्रमाणों का इतना आश्रय नहीं लिया गया जितना कि युक्ति का।

हम समझते हैं कि हमने सूत्रकार के आशय का ठीक वर्णन किया है।

---

## संभृतिद्युव्याप्त्यपि चातः ॥२३॥

संभृतिद्युव्याप्ती+अपि+च+अतः।

**संभृति=सम्भरण अर्थात् धारण एवं पोषण करना। द्युव्याप्ति=द्युलोक अर्थात् समस्त विश्व में व्याप्त होना। च अतः=और इससे (अभिप्रेत) है।**

परमात्मा की अपूर्वतः का वर्णन हो रहा है। यद्यपि अन्य (जीवात्मा तथा प्रकृति) पदार्थ भी अपूर्व हैं, परन्तु उनकी अपूर्वतः परमात्मा की अपूर्वतः से सम्बन्धित होने के कारण है।

इस सूत्र में यह बताया गया है कि परमात्मा में अपूर्वता उक्त गुणों के अतिरिक्त सम्भृति और द्युव्याप्ति होने में भी है।

परमात्मा के विषय में सूत्र १-३-१० में लिखा है कि परमात्मा

आकाश पर्यन्त सब कुछ धारण करता है। उसी विचार का इस सूत्र में पोषण किया है। यह कहा है कि समस्त विश्व में वह व्यापक है और उसमें वह सबका सम्भरण एवं पोषण करता है। ये दोनों बातें परमात्मा की अपूर्वता की द्योतक हैं।

अथर्व वेद में भी ऐसा ही कहा है—

**ब्रह्मज्येष्ठा संभृता वीर्याणि ब्रह्माग्ने ज्येष्ठं दिवमा ततान।**
**भूतानां ब्रह्मा प्रथमोत जज्ञे तेनार्हति ब्रह्मणा स्पर्धितुं कः॥**

(अथर्व० १९-२२-२१)

परमात्मा में सब महान् पालन करने वाली शक्तियाँ विद्यमान हैं। उसी में महान् ज्योतिर्मय देवता उपस्थित है। प्राणियों में सबसे प्रथम ब्रह्म ही है। उस महान् ब्रह्म की कौन बराबरी कर सकता है!

---

## पुरुषविद्यायामिव चेतरेषामनाम्नानात् ॥२४॥

पुरुषविद्यायाम्+इव+च+इतरेषां+अनाम्नानात्।

**और पुरुष विद्या की भाँति दूसरों के (विषय में) वेद वाक्य न होने से।**

अनाम्नानात् का अर्थ है कि वेदों में न कहे जाने से। अभिप्राय यह कि जैसे परमात्मा के विषय में पुरुष विद्या (पुरुष सूक्तों में) लिखा मिलता है; वैसा जीवात्मा और प्रकृति के विषय में लिखा नहीं मिलता। इस कारण परमात्मा की अपूर्वता उनकी अपूर्वता से भिन्न है।

पुरुष सूक्त चारों वेदों में है। ऋग्वेद में दसवें मण्डल का ९०वाँ सूक्त पुरुष सूक्त कहलाता है। यजुर्वेद में अ० ३१, सामवेद में ६१७-६२१, अथर्व वेद में १९-६ में भी वर्णित है। इस सूक्त में पन्द्रह मन्त्र हैं और उनमें परमात्मा के गुण, लक्षण और उनकी विशेषता बताई है। उदाहरण के रूप में ऋ० १०-९० का प्रथम मन्त्र है—

**सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।**
**स भूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्॥** (ऋ० १०-९०-१)

अर्थात्—वह पुरुष (परमात्मा) सहस्रों शिर, सहस्रों आँखों और सहस्रों ही पाँव वाला है। वह विश्व की भूमि अर्थात् उत्पन्न होने का स्थान है। वह इन्द्रियों के क्षेत्र से बाहर है।

इसी सूक्त का एक अन्य मन्त्र है—

**एतावानस्य महिमाऽतो ज्यायांश्च पूरुषः।**
**पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि॥** (ऋ० १०-९०-३)

इस जगत् की महान् सामर्थ्य है और वह पुरुष उससे भी बड़ा है।

समस्त प्राणी इसके एक पाद हैं। इसके तीन पाद नित्य और अमृतमय हैं।

इस प्रकार पूर्ण पुरुष सूक्त परमात्मा की महिमा का गान करता है। सूत्रकार का कहना है कि इस प्रकार की महिमा दूसरों (जीवात्मा प्रकृति) की नहीं है।

---

## वेधाद्यर्थभेदात् ॥२५॥

वेधादि+अर्थभेदात्।

**अर्थभेदात्=भिन्न अभिप्राय होने से। वेधादि=प्रलय, विनाश आदि गुणों का उल्लेख (वेदान्तों में) से।**

यह भी अपूर्वता के लक्षण हैं। वेध के अर्थ बींधना है। यहाँ परमात्मा का प्रकरण चल रहा है। इस कारण इसके अर्थ प्रलय करना लिया जाना चाहिए। अभिप्राय यह कि प्रलय विनाशादि करने का गुण जो भिन्न-भिन्न अर्थों में शास्त्रों द्वारा वर्णन किया है; वह भी परमात्मा की अपूर्वता है।

---

## हानौ तूपायनशब्दशेषत्वात्कुशाच्छन्दस्तुत्युपगानवत्तदुक्तम् ॥२६॥

हानौ+तु+उपायनशब्दशेषत्वात्+कुशाच्छन्दस्तुति+उपगानवत्+तत्+उक्तम्।

**हानौ=हानि में अर्थात् (कर्म) त्याग में (कही गयी है)। उपायनशब्दशेषत्वात्=समीप आने में जो शेष रह गया है। यह वैसे ही कहा है जैसा कुशा, छन्द, स्तुति का उपगान कहा गया है।**

वहाँ नाश एवं त्याग करना पापों का कहा गया है अथवा पापियों का कहा गया है? यह ऐसे ही है जैसे कि स्तुति गान इत्यादि है। यह समीप आने का शेष अर्थात् समाप्त करने का कार्य है। परमात्मा के समीप आने का शेष कार्य छन्द, स्तुति गान है। इस प्रकार हानौ भी स्वर्ग लाभ कराता है। पापों का नाश अथवा पापियों का नाश ऐसा ही है जैसे कि परमात्मा की स्तुति का उपगान होना है। इसी भाव को भगवान् कृष्ण ने गीता में प्रकट किया है। कहा है—

यदृच्छया चोपपन्नं स्वर्गद्वारमपावृतम् ।
सुखिनः क्षत्रियाः पार्थ लभन्ते युद्धमीदृशम् ।।
(भ० गी० २-३२)

कृष्ण अर्जुन को कहते हैं कि यह खुला हुआ स्वर्ग का द्वार है ।

इससे पूर्व के श्लोक में बताया है कि यह धर्म-युद्ध है; अर्थात् धर्म की स्थापना के लिये है । अतएव सूत्रकार का आशय यही है कि वेदादि शास्त्रों में जहाँ विनष्ट करने के लिए लिखा है वहाँ पाप अथवा पापी को विनष्ट करने की बात लिखी है । इसका फल वही है जो छन्द स्तुति-उपगान है । ईश्वर की स्तुति का फल स्वर्ग प्राप्ति है; इसी प्रकार पाप के नाश करने अथवा पापी के नाश का फल भी स्वर्ग प्राप्ति है ।

कुछ भाष्यकारों ने हानौ के अर्थ किये हैं—कर्मों के नाश में । ये अर्थ भी ठीक हो सकते हैं, परन्तु 'पाप-कर्मों के नाश में' यह अर्थ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है । इसमें युक्ति यह है कि पाप कर्म के नाश से सुकृत जो स्वर्ग लोक दिलवाने में सक्षम है, भी मोक्ष में परमात्मा के समीप पहुँचने में सहायक होते हैं । कारण यह कि स्वर्ग लोक मोक्ष धाम में पड़ाव भी हो सकता है । ऐसा सूत्र (३-३-२७, २८) में स्वीकार किया गया है । इन सूत्रों का भाष्य देखें ।

कुशा शब्द का अभिप्राय है यज्ञ में प्रस्तुत उपादान (सामग्री) । कुशा पूर्ण सामग्री का प्रतीक माना है ।

वर्तमान सूत्र का अर्थ है विनाश (पाप का अथवा पापी का) वही फल दिलवाता है जो कुशा, छन्द, गान इत्यादि कर्म का फल है; अर्थात् मोक्ष दिलवाता है ।

---

## साम्पराये तर्तव्याभावात्तथा ह्यन्ये ।।२७।।

साम्पराये + तर्तव्याभावात् + तथा + हि + अन्ये ।

**परलोक में तैरने योग्य (अर्थात् पार होने योग्य) के अभाव से जैसे कि दूसरे, निश्चय हैं ।**

'साम्पराये' परलोक का अर्थ है स्वर्ग धाम जिसे उपनिषदों में पितृ लोक भी कहा है । वहाँ जब पार करने योग्य कुछ भी नहीं रह जाता । अभिप्राय यह कि सब कर्म फल भोग लिये जाते हैं तब निश्चय से ऐसा ही होता है जैसे अन्य (स्थान) में । अन्य स्थान का अभिप्राय मर्त्य लोक है ।

इसका सूत्र का अभिप्राय यह बनता है कि जब स्वर्ग धाम में भी सब कर्म

फल समाप्त हो जाते हैं तब जीवात्मा की स्थिति वही होती है जैसी कि इस लोक (मर्त्य लोक) में होती है।

मर्त्य लोक में जब निष्काम भाव से कर्म फल निःशेष हो जाते हैं तब ज्ञान के बल पर जीवात्मा मोक्ष प्राप्त करता है। सूत्रकार का कहना है कि स्वर्ग धाम में भी यदि जीवात्मा ब्रह्म ज्ञान का ज्ञाता हो तो वह वहाँ से अपने सब सुकृत कर्मों का फल भोग कर मोक्ष धाम को जा सकता है।

पूर्व के सूत्र में पाप अथवा पापी के नाश से स्वर्ग प्राप्ति की बात कही है। यहाँ भी उसी प्रसंग को आगे चलाया गया है। कहा है कि स्वर्ग लोक में पहुँचा जीवात्मा यदि ब्रह्म ज्ञानी हो तो वहाँ से मुक्ति भी प्राप्त कर सकता है। यह वैसे ही जैसे कि निष्काम भाव में रहनेवाला ब्रह्म ज्ञानी सीधा मर्त्य लोक से मोक्ष धाम को जा सकता है।

---

## छन्दत उभयाविरोधात् ॥२८॥

छन्दतः+उभया+अविरोधात।

**छन्दतः=इच्छानुसार। उभया=दोनों के। अविरोधात्=विरोध न होने से।**

उक्त सूत्र में दो लोकों की बात हुई है। इस प्राणी लोक की और परलोक की। इस सूत्र में लिखा है कि इन दोनों में अर्थात् प्राणी लोक में भी और परलोक में भी बाधा नहीं है। किस बात में बाधा नहीं है? इच्छानुसार अर्थात् स्वतन्त्रता से ज्ञान के बल पर उत्क्रमण करने की अथवा ज्ञानहीन व्यवहार से पतनोन्मुख हो जाने की।

कुछ सूत्रकारों ने उभया का अर्थ किया है पाप और पुण्य दोनों। उनका कहना है कि इच्छानुसार पाप-पुण्य करने में विरोध नहीं होता। यह भी ठीक है; इस पर भी हमारा मत है कि हमारा भाव अधिक उपयुक्त है। उभया का अर्थ है दोनों लोकों में। मर्त्य लोक और स्वर्ग लोक में इच्छानुसार कार्य करने में बाधा नहीं। अविरोध है।

इस सूत्र में सूत्रकार ने यह बताया है कि इस (प्राणी) लोक में भी और स्वर्ग लोक में भी, जीवात्मा को स्वेच्छा से विचरने में बाधा नहीं। जीवात्मा सुकृत करने अथवा सुकृत न कर, पाप करने में सर्वथा स्वतन्त्र है। पूर्वोक्त सूत्र (३-३-२७) में बताया है कि इस लोक को पार करने में साधन सुकृतों के फल हैं और स्वर्ग लोक को पार कर ब्रह्म लोक में जाने का साधन ब्रह्म ज्ञान है।

परन्तु जीवात्मा इन साधनों को प्रयोग करे अथवा न करे; इसमें वह सर्वथा स्वतन्त्र है। यह उसकी इच्छानुसार है।

---

## गतेरवर्थत्त्वमुभयथान्यथा हि विरोधः ॥२६॥

गतेः + अर्थवत्त्वम् + उभयथा + अन्यथा + हि + विरोधः।

**गतेः — गति का (एक लोक से दूसरे लोक में जाने के लिए)। अर्थवत्त्वम् = प्रयोजन वत् होने से। उभयथा — दोनों प्रकार से (माननी चाहियें) अन्यथा = नहीं तो। विरोधः = विरोध उत्पन्न हो जायेगा।**

पूर्व सूत्र में यह भाव आया है कि स्वर्ग लोक को पार कर मोक्ष धाम में जाने के लिये ज्ञान साधन बन जाता है। साथ ही यह लिखा है कि प्राणी लोक से स्वर्ग लोक में जाने के लिये और स्वर्ग लोक से मोक्ष धाम में जाने अथवा पुनः प्राणी लोक में आ जाने के लिये जीवात्मा स्वतन्त्र है। जाये अथवा न जाये।

यहाँ इस सूत्र में यह बताया है कि इस (प्राणी) लोक से सीधा मोक्ष धाम का मार्ग भी है। ज्ञान से कर्मों के फल को निष्काम भाव से निःशेष कर सीधा मोक्ष धाम को जाया जा सकता है और सुकृत कर स्वर्ग धाम को और वहाँ से ज्ञान द्वारा मोक्ष धाम को जाने का भी मार्ग है।

इस सूत्र में बताया है कि दोनों ही मार्ग हैं। यदि दोनों को नहीं स्वीकार करेंगे तो विरोध होगा।

किसका विरोध होगा? कुछ भाष्यकारों का मत है कि शास्त्र का। वहाँ मोक्ष प्राप्त करने के दोनों मार्ग (पितृयान और देवयान) लिखे हैं और दोनों को ही मानना होगा। ऐसा सूत्रकार का मत प्रतीत नहीं होता।

हम इससे मतभेद रखते हैं। एक तार्किक के लिये शास्त्र का विरोध कुछ अधिक महत्त्व नहीं रखता। इस कारण दर्शनाचार्य को इस बात की चिन्ता नहीं होनी चाहिये कि शास्त्र (उपनिषद्) का किसी प्रकार से विरोध हो रहा है अथवा नहीं हो रहा।

हमारी धारणा यह है कि सूत्रकार वेदादि शास्त्रों के सत्य सिद्धान्तों को युक्ति से सिद्ध कर रहा है। यदि यह धारणा सत्य है तो निस्सन्देह यहाँ विरोध का अर्थ शास्त्र का विरोध नहीं, वरन् युक्ति का विरोध है। ज्ञान और सुकृत दो साधन हैं गति प्राप्त करने के। यदि केवल सुकृत के साधनों का प्रयोग किया जायेगा तो स्वर्ग तक का मार्ग बाधारहित हो जायेगा और यदि सुकृत

एवं ज्ञान दोनों का आश्रय लिया जायेगा तो मोक्ष धाम की सुविधा प्राप्त हो जायेगी। यह युक्ति है। साथ ही ऐसा प्राप्त करे अथवा न करे, जीवात्मा की इच्छा पर है। न मानने से जीवात्मा की स्वतन्त्रता की हानि होगी।

ये दोनो साधन इस (प्राणी) लोक मे भी प्राप्त हो सकते हैं। सुकृत करने का भी अवसर है और ज्ञान को उपलब्ध करने का भी। अतः मोक्ष तक की यात्रा दो पग में भी हो सकती है और एक पग में भी।

साथ ही जीवात्मा इन साधनों का प्रयोग करने अथवा न करने मे स्वतन्त्र है। अतः वह दोनो साधन रखता हुआ भी एक पग उठा पुनः लौट भी सकता है और दूसरे साधन का प्रयोग नहीं भी कर सकता।

हमारी धारणा के अनुसार अर्थ यह है कि दोनो मार्ग हैं और जीवात्मा इच्छानुसार उन पर चलता है। यदि यह नहीं मानेंगे तो बुद्धि यह स्वीकार नही करेगी।

---

## उपपन्नस्तल्लक्षणार्थोपलब्धेर्लोकवत् ॥३०॥

उपपन्नः+तत्+लक्षणार्थोपलब्धेः+लोकवत्।

**उपपन्नः=युक्तियुक्त है। तत्=उस। लक्षणार्थः=लक्षण में अर्थ। उपलब्धेः=प्राप्त होने से। लोकवत्—जैसे संसार में होता है।**

पूर्वोक्त सूत्र के कथन में सूत्रकार युक्ति देता है। वह कहता है कि विरोध युक्ति से उपस्थित होता है। उस अर्थात् दोनों ढंग से मोक्ष धाम की प्राप्ति, लक्षणों में प्रयोजन प्राप्त होने से हो सकती है। यह लोक में भी देखा जाता है।

सूत्रकार युक्ति इस प्रकार करता है कि दोनों—स्वर्ग धाम और मोक्ष धाम—के अपने-अपने लक्षण हैं। उन लक्षणों की उपलब्धि प्रयोजन है। यह एक ही पग में प्राप्त भी हो सकती है और पग-पगकर भी। यह युक्ति है। उक्त सूत्र में सूत्रकार ने शास्त्र के विरोध की ओर संकेत नहीं किया। यह यहाँ स्पष्ट कर दिया है।

संसार में हम यह नित्य देखते है। एक मनुष्य दिल्ली से कलकत्ता जा रहा है। यात्री जाने, न जाने; पूर्ण मार्ग जाने अथवा आधे मार्ग से ही लौट आने मे सर्वथा स्वतन्त्र है। साथ ही जाने पर खर्च बैठता है। यदि तो यात्री के पास कलकत्ता तक जाने के टिकट का दाम है तो वह एक छलाँग में कलकत्ता भी जा सकता है और यदि दाम कम हैं तो दिल्ली से कानपुर, कानपुर से पटना और पटना से कलकत्ता जा सकता है। कानपुर तक के टिकट के लिये

दिल्ली में अर्जन कर लेता है। कानपुर में पुनः परिश्रम कर वह पटना तक का भाड़ा एकत्रित कर लेता है और पुनः पटना में परिश्रम कर वह कलकता का भाड़ा एकत्रित कर लेता है।

एक यात्री टिकट तो दिल्ली से कलकता तक का लेता है, परन्तु वह पटना पहुँच विचार बदल देता है और लौट आता है।

यह है अभिप्राय 'लोकवत्' पद का।

---

## अनियमः सर्वासामविरोधः शब्दानुमानाभ्याम् ॥३१॥

अनियमः + सर्वासाम् + अविरोधः + शब्दानुमानाभ्याम्।

**सर्वासाम् - सब (गतियों) का (सीधी मोक्ष धाम को जाने की अथवा पग-पग वहाँ पहुँचने की विधियों का)। अनियमः - नियम नहीं। अभिप्राय यह है कि कोई एक नियम नहीं है। जीवात्मा की इच्छा में विरोध नहीं। शास्त्र से भी और अनुमान (युक्ति) से भी।**

इस सूत्र में अन्य भाष्यकारों का मत लिख दें तो उनका असंगत होना स्पष्ट हो जायेगा।

शंकराचार्य जी सर्वासाम् के अर्थ करते हैं—

**सगुणासु विद्यासु गतिरर्थवती, न निर्गुणायां परमात्मविद्यायामित्युक्तम्। सगुणास्वपि विद्यासु कासुचिद्गतिः श्रूयते—यथो—**

सगुण विद्याओं में गति प्रयोजन वाली है, परन्तु निर्गुण परमात्मा की विद्या में नहीं। ऊपर कहा गया है। सगुण विद्याओं में कुछ विद्याओं की गति श्रुति है।

आगे उन विद्याओं के कुछ नाम दिये हैं।

गतियाँ तो मोक्ष-प्राप्ति की हैं। एक देवयान और दूसरी पितृयान। गतियों से अभिप्राय उपासना विधियों से नहीं है। गति का उल्लेख ऊपर आया है, उपासना विधियों का नहीं। साथ ही यहाँ सगुण-निर्गुण का उल्लेख नहीं है। यहाँ तो सुकृत और ज्ञान की चर्चा है।

स्वामीजी ने कुछ उपासना विधियों के नाम गिनाये हैं।

पर्यंङ्क विद्या, उपकोसल विद्या, षोडशकल विद्या और वैश्वानर विद्या। इन विद्याओं का देवयान और पितृयान मार्गों से क्या सम्बन्ध है? इसका वर्णन नहीं मिलता। उपासनाओं का सम्बन्ध ज्ञान प्राप्ति से है। यदि तो उपासना का अर्थ समीप बैठना का लें, तब भी यह ज्ञान सूचक है और यदि उपासना का अर्थ स्तुति,

गान इत्यादि लें तो यह उक्त वर्णित विद्याओं में नहीं आती। अभिप्राय यह कि सब कुछ अनर्गल लिखा गया है।

शंकराचार्य लिख रहे हैं कि सगुण विद्याओं में कुछ की गति श्रुति है। श्रुति का अभिप्राय स्वामीजी ने नहीं लिखा। कदाचित् उनका अभिप्राय है कि वह गति जो उपनिषदों में वर्णन की गयी है, परन्तु उपनिषदों में तो दोनों गतियों का वर्णन है और उक्त सब उपासनाओं का वर्णन है।

हमारा मत है कि इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार है। सब प्रकार से ब्रह्म धाम को जाने का ढंग (एक साथ अथवा पग-पग कर के) हो सकता है। किसी प्रकार का प्रतिबन्ध नहीं। यह शब्द एवं अनुमान से सिद्ध होता है।

स्वामीजी यह मानते हैं कि स्वर्गधाम के पथिक ब्रह्म धाम को नहीं जाते। यहाँ उसका विरोध है। अतः अपनी बात को सिद्ध करने के लिये अयुक्ति-संगत और बिना प्रमाण के बात की गयी प्रतीत होती है।

---

## यावदधिकारमवस्थितिराधिकारिकाणाम् ॥३२॥

यावद्+अधिकारम्+अवस्थितिः+आधिकारिकाणाम्।

**यावदधिकारं=जब तक अधिकार है। अवस्थितिः ठहरना होता है। आधिकारिकाणाम्- अधिकार वालों का।**

मोक्षधाम और स्वर्गधाम में जब तक किसी अधिकारी का अधिकार रहता है, वह वहाँ रहता है।

इसका अभिप्राय यह है कि स्वर्गधाम एवं मोक्षधाम में पहुँचने के लिये एक प्रकार की योग्यता आवश्यक है। जब तक वह योग्यता बनी रहती है तब तक इन धर्मों में अवस्थित रहता है। यह नहीं कि अधिकार समाप्त हो जाने पर और वहाँ रहने की इच्छा बनी रहने पर रह सकता है।

यह हम पहले बता चुके हैं कि जीवात्मा स्वर्गलोक में एवं ब्रह्मलोक में भी स्वेच्छा से विचरता है। परन्तु इस सूत्र से यह पता चलता है कि किसी भी विशेष लोक में विचरना तब तक ही होता है, जब तक उसका वह अधिकार जिससे वह वहाँ पहुँचा है, बना रहता है। जब अधिकार समाप्त हुआ तो उसे वह लोक छोड़कर पुनः इस लोक में आना पड़ता है।

प्रश्न यह उपस्थित है कि स्वर्ग में एवं ब्रह्मलोक में जाने के लिये किस प्रकार का अधिकार होना चाहिये ?

स्वर्ग एवं ब्रह्मलोक में जाने के लिए, मुण्डकोपनिषद् में लिखा है कि

यज्ञों के द्वारा मनुष्य वहाँ पहुँचता है। वहाँ लिखा है—

**एह्येहीति तमाहुतयः सुवर्चसः सूर्यस्य रश्मिभिर्यजमानं वहन्ति।**
**प्रियां वाचमभिवदन्त्योऽर्चयन्त्य एष वः पुण्यः सुकृतो ब्रह्मलोकः ॥**
(मुण्डको० १-२-६)

इसका अर्थ है (यज्ञ की) आहुतियाँ आओ, आओ कहती हुई सूर्य की किरणों द्वारा उस यजमान को उठाकर ले जाती हैं। प्यारी वाणी बोलती हुई और अर्चना करती हुई कहती है कि तुम्हारे शुभकर्मों से उपार्जित ब्रह्मलोक (स्वर्ग लोक) है।

अभिप्राय यह है कि यज्ञरूप कर्म करने से यजमान को स्वर्गलोक प्राप्त होता है। परन्तु आगे लिखा है—

**एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापि यन्ति ॥**
(मुण्डको० १-२-७)

अर्थात्—जो मूढ़ इन यज्ञीय कर्मों को ही श्रेय मानते हैं वे बार-बार जन्म-मरण में आते हैं। यज्ञ से स्वर्गलोक में पहुँचे हुए मूढ पुनः लौट आते हैं। अर्थात् स्वर्ग से आगे ब्रह्म लोक तो ज्ञानियों को ही प्राप्त होता है।

यही बात सूत्रकार कहता है कि जब अधिकारी का अधिकार अर्थात् सुकृतों का फल समाप्त होता है तब वह पुनः इस लोक मे लौट आता है।

अब केवल एक प्रश्न रह गया है। वह यह कि क्या ब्रह्मलोक से भी मुक्त जीव लौट आते हैं ? सूत्रार्थ के अनुसार वहाँ जिस अधिकार से जीवात्मा पहुँचते हैं, वह अधिकार समाप्त होने पर लौटना पड़ता है। ब्रह्मलोक में पहुँचने का अधिकार है ज्ञान। क्या ज्ञान मिट सकता है ? यह विवादास्पद विषय है। जो लोग यह समझते हैं कि जीवात्मा परमात्मा का ही अंश है और वह किन्हीं कारणों से अज्ञान में फँस जाता है; ऐसे लोग यह नही बता सकते कि पुनः वैसी ही स्थिति उपस्थित होने पर परमात्मा का वह अंश पुनः संसार के बन्धनों में बँध क्यों नही सकता ?

दूसरे लोग जीवात्मा को स्वभाव से अज्ञानी अथवा अल्प ज्ञानवाला मानते हैं। जीवात्मा ज्ञानवान होने पर मुक्त हो जाता है। उनको भी यही समझ आता है कि जो ज्ञान प्राप्त किया हुआ है और स्वाभाविक नहीं, वह छूट भी जाता है। अतः दोनों प्रकार से युक्ति यही कहती है कि जिस अधिकार से जीव मुक्त हुआ है वह अधिकार छूटने पर लौटना होता है। अर्थात् मोक्ष धाम से भी लौटना होता है।

वैसे उपनिषदों और गीता में यह लिखा है—'न विनश्यति' (भ० गी० ८-२०) तथा 'न निवर्तन्ते' (भ० गी० ८-२१)।

परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि मोक्ष की अवधि का काल बहुत लम्बा होने के कारण यह कथन अलंकार रूप में लिखा है।

युक्ति तो सूत्रकार ने दी है।

बृहदारण्यक उपनिषद् (६-२-१५) में ब्रह्मलोक के विषय में लिखते हुए 'ब्रह्मलोकान्' ऐसा बहुवचन प्रयोग होने से ज्ञात होता है कि नीचे-ऊपर की भूमि के भेद से ब्रह्मलोकों में भेद है। उपासना (ज्ञान) के तारतम्य से भी ऐसा भेद होना सम्भव है। उस पुरुष के द्वारा पहुँचाये हुए उन लोकों में वे स्वयं (पर प्रकृष्ट होकर) परावत प्रकृष्ट अर्थात् अनेक वर्ष तक रहते हैं। तात्पर्य यह कि अनेकों कल्पपर्यन्त रहते हैं। अवधि निश्चय कर दी है। इससे ऐसा समझ मे आता है कि शंकराचार्य भी मोक्ष से लौटने को स्वीकार करते हैं।

वेद (ऋक्० १-२४-१, २) में भी ब्रह्मलोक (मोक्षावस्था) से पुनः लौटने की ओर संकेत है।

इसका अर्थ है कि सूत्रकार का मत भी ऐसे ही है कि ब्रह्मलोक में भी तब तक रहना होता है, जब तक वहाँ रहने का अधिकार बना रहता है।

वहाँ रहने का अधिकार है ज्ञान। यह ज्ञान संस्कार रूप होने के कारण समय के साथ क्षीण होता जाता है।

---

## अक्षरधियां त्ववरोधः सामान्यतद्भावाभ्यामौपसदवत्तदुक्तम् ॥३३॥

अक्षरधियाम्+तु+अवरोधः+सामान्यतद्भावाभ्याम्+औपसदवत्+तत्+उक्तम्।

**अक्षर बुद्धियों अर्थात् जो मोक्षावस्था को अक्षर (अविनाशी) मानते हैं, उनका अवरोध तो सामान्य रूप में उसी भाव से है जैसे कि उपसद होता कहा गया है। उपसद का अभिप्राय है औपचारिक। उपसद कर्मकाण्ड की एक विधि है जिसमें अध्वर्यु (मिष्ठान्न) की आहुति देते हैं। यह यज्ञ में औपचारिक कर्म ही है।**

यह हम लिख आये हैं कि कुछ उपनिषद्कार यह मानते हैं कि मोक्ष से लौटना नहीं होता। सूत्रकार इनको अक्षर-धी कहता है। अभिप्राय यह है कि ये मोक्षावस्था को अक्षर अर्थात् क्षरण न होनेवाली मानते हैं। सूत्रकार कहता है कि उनका ऐसा मानना अर्थात् मुक्त प्राणियों के अधिकार-- ज्ञान के क्षीण होने

की अमान्यता ऐसी है जैसी कि उपसद अर्थात् औपचारिक मात्र है। मोक्ष को स्वर्ग से भिन्न प्रकार की स्थिति बताने के लिये यह कहा गया है।

अभिप्राय यह कि यह काल इतना लम्बा होता है कि यह कहने में आ सकता है कि मोक्षावस्था अक्षर है।

सूत्रकार यहाँ कई उपनिषद् वाक्यों का खण्डन करता प्रतीत होता है।

यह वही बात हो जाती है जो कि बृहदारण्यक उपनिषद् में लिखी है कि मुक्ति के कई स्तर है और सबमें मुक्त जीव लम्बे काल तक रहता है। सूत्रकार का अभिप्राय है कि पूर्ण मुक्त स्थान पर भी चिरकाल तक रहकर लौट आता है।

---

## इयदामननात् ॥३४॥

इयत्+आमननात्।

**इयत् (इतना) वेद में भी कहा है।**

वेद मन्त्रों का हम सूत्र ३-३-३२ के भाष्य में उल्लेख कर चुके हैं। मन्त्र इस प्रकार हैं—

**कस्य नूनं कतमस्यामृतानां मनामहे चारु देवस्य नाम।**
**को नो मह्या अदितये पुनर्दात् पितरं च दृशेयं मातरं च ॥**
**अग्नेर्वयं प्रथमस्यामृतानां मनामहे चारु देवस्य नाम।**
**स नो मह्या अदितये पुनर्दात् पितरं च दृशेयं मातरं च ॥**

(ऋ० १-२४-१,२)

इन मन्त्रों का अर्थ है—इन मुक्त अत्माओं को कौन परम सुखदायक, सुखमय, प्रजापालक अति उत्तम नामवाला है जिसका चिन्तन और मनन करें और जो मुक्त जीवों को भी इस पृथिवी का ऐश्वर्य भोगने के लिये बार-बार यहाँ भेजता है और बालक को पिता और माता का दर्शन कराता है।

दूसरे मन्त्र का अर्थ है - हम सब जीव जो मरण से रहित हैं अर्थात् मुक्त है, उस परमात्मा का चिन्तन करते है, जो हमें अखण्ड पृथिवी के भोग के लिए पुन अवसर देता है जिसमें पिता और माता के दर्शन होते हैं।

अतः सूत्रकार का मत है कि मुक्त जीव भी ब्रह्म लोक में तब तक ही रहते है जब तक कि उनके वहाँ रहने का अधिकार उनके पास रहता है। यह वेद में भी कहा गया है।

---

## अन्तरा भूतग्रामवत्स्वात्मनः ॥३५॥

अन्तरा+भूतग्रामवत्+स्वात्मनः ।

**अन्तरा = भीतर है । भूतग्रामवत् = प्राणियों की भाँति । स्वात्मनः = अपने आत्मा के (भीतर) अर्थात् मुक्त आत्माओं में ।**

जैसे प्राणियों के भीतर जीवात्मा रहता है वैसे ही आत्मा के भीतर वह (परमात्मा) रहता है । अपने आत्मा के भीतर वह विद्यमान है । वैसे ही जैसे कि वह प्राणियों में रहता है ।

भूतग्राम का अभिप्राय है प्राणी । जैसे प्राणियों में आत्मा रहता है वैसे ही (मुक्त) जीवात्माओं मे परमात्मा रहता है । यहाँ मुक्तात्मा इस कारण विशेष रूप से हमने लिखा है, क्योंकि पूर्व प्रसंग इनके विषय में ही है ।

---

## अन्यथाभेदानुपपत्तिरिति चेन्नोपदेशान्तरवत् ॥३६॥

अन्यथा+भेदानुपपत्तिः+इति+चेत्+न+उपदेशान्तरवत् ।

**अन्यथा = दूसरी प्रकार से । भेदानुपपत्तिः = भेद असिद्ध होगा । यदि यह कहो तो ठीक नहीं । उपदेश से अन्य के समान होने से ।**

किससे दूसरी प्रकार ? जो ऊपर के सूत्र में कहा है । ऊपर के सूत्र में कहा है कि जैसे इस लोक के प्राणियों में आत्मा रहता है वैसे ही आत्माओं के भी भीतर परमात्मा रहता है ।

इससे पहले के सूत्र में मुक्त जीवात्मा की बात थी । अतः अन्यथा का अभिप्राय है कि मुक्त जीवात्माओं में भी परमात्मा का अस्तित्व मानना पड़ेगा । यदि नही मानेंगे तो (भेदानुपपत्ति) भेद की अनुपपत्ति होगी ।

अनुपपत्ति का अर्थ है कि जो युक्ति से सिद्ध न हो सके । भेद की असिद्धि होगी । सूत्रकार ने इससे पूर्व जीवात्मा और परमात्मा में भेद सिद्ध किया है । यहाँ वह कहता है कि यदि परमात्मा को उसी प्रकार मुक्त आत्माओ में व्यापक नहीं मानेंगे तो परमात्मा और जीवात्मा में भेद असिद्ध हो जायेगा ।

उपदेशान्तरवत् = (इसी दर्शन में) अन्यत्र कहे गये से अन्य अर्थात् विपरीत होने से ।

अतः पूर्ण सूत्र का अर्थ एवं अभिप्राय यह बनता है कि परमात्मा मुक्त जीवात्माओं में भी वैसे ही उपस्थित है जैसे कि भूतग्राम में ।

यदि यह नहीं माना जायेगा तो ठीक नहीं होगा । कारण यह कि जीवात्मा

और परमात्मा में भेद असिद्ध हो जायेगा। यह अन्य स्थान पर भी कहा है। कहा गया है कि जीवात्मा और परमात्मा भिन्न-भिन्न हैं ?

---

## व्यतिहारो विशिंषन्ति हीतरवत् ॥३७॥

व्यतिहारः + विशिंषन्ति + हि + इतरवत्।

**व्यतिहारः का अर्थ है कि दोनों का एक रूप हो जाना। विशिंषन्ति = विशेष रूप से कहते हैं। हि = निश्चय से। इतरवत् = दूसरों की भाँति।**

मुक्तावस्था में आत्मा-परमात्मा निश्चय ही विशेषतः एक रूप हो जाते हैं। जैसे दूसरों में होता है।

दूसरों से क्या अभिप्राय है ? यहाँ जीवात्मा और शरीर भी हो सकता है। यहाँ चीनी और जल भी हो सकता है। शरीर में जीवात्मा रहता हुआ अपने को शरीर ही समझने लगता है। इस प्रकार मुक्त आत्मा परमात्मा में रहता हुआ अपने को परमात्मा का एक रूप अनुभव करने लगता है।

परन्तु जैसे शरीर और आत्मा एक नहीं होते; उसी प्रकार जीवात्मा और परमात्मा एक नहीं होते। यह 'इतरवत्' का अभिप्राय है।

जैसे जल में मिश्री घुल जाती है तो जल और मिश्री एक ही प्रतीत होने लगते हैं। वास्तव में होते नहीं। गर्म करने से जल मिश्री से पृथक् किया जा सकता है।

---

## सैव हि सत्यादयः ॥३८॥

सा + एव + हि + सत्यादयः।

**वह ऐसा ही है जैसे (दोनों का) पत्य आदि व्यवहार होता है।**

मुक्तावस्था में जीवात्मा और परमात्मा की एकरूपता ऐसी है जैसे कि एक समान सत् आदि होने से हो सकती है। परमात्मा और जीवात्मा दोनों सत्, अक्षर और अव्यक्त हैं। इस कारण दोनों के स्वरूप में सत्यादि की समानता है। सत् आदि गुणों से जो व्यवहार उत्पन्न होते हैं वे दोनों में समान होते हैं। इससे दोनों में एकरूपता है।

श्री उदयवीर शास्त्री इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

इसी प्रकार—"**स यो हैतन्महद्यक्षं प्रथमजं वेदं सत्यं ब्रह्मेति जयतीमां-ल्लोकान्**' (बृ० ५-४-१) जो इस महान् पूजनीय पहले से ही विद्यमान को—सत्य ब्रह्म है—इस रूप में जान लेता है, वह इन लोकों को जीत लेता है; इत्यादि वाक्य से सत्यब्रह्म की उपासना का प्रतिपादन कर आगे कहा है—'**तद्यत्तत्सत्यं, असौ स आदित्यो य एष एतस्मिन् मण्डले पुरुषो यश्चायं दक्षिणेऽक्षन् पुरुषः**' (बृ० ५-५-२) वह जो सत्य है, वह आदित्य है, जो यह इस मण्डल में पुरुष है, और जो यह दायीं आँख में पुरुष है। यहाँ सत्यब्रह्म का प्रतिपादन है क्या यह सत्यब्रह्म की उपासना दो हैं, या एक है ?

भाष्यकार श्री उदयवीर शास्त्री का कहना है कि दो होनी चाहियें, परन्तु सूत्रकार के मत से एक ही है।

यह किसी प्रकार भी आपत्तिजनक न होता; यदि यह इस प्रकरण के अनुसार होता।

प्रथम बात तो यह है कि इस पूर्ण पाद में एक बार भी उपासना का शब्द नहीं आया। यह ठीक है कि पाद के आरम्भ में यह लिखा है कि सब वेदान्तों का लक्ष्य एक ही है, विशेष प्रेरणा देने से।

सूत्रकार का अर्थ उपासना से है अथवा किसी अन्य बात से है, यह तो अगले सूत्रों को पढ़ने पर ही पता चलता है।

उपासना का अर्थ ज्ञान प्राप्त करना है, तो सूत्र का अर्थ यह बन जाता है कि सब वेदान्तों में ज्ञान प्राप्त करने का एक ही उपाय है और उनमें भेद नहीं।

हमारा मत यह है कि इस पाद में उस ज्ञान के ऐक्य के विषय में कहा गया है जो वेदान्तों में है। ज्ञान तो एक है, परन्तु उपासना ज्ञान प्राप्त करने का उपाय है। यह एक नहीं है। इस कारण उपासना को बीच में लाना व्यर्थ है। उपासना ज्ञान नहीं। यह ज्ञान प्राप्त करने का उपाय है। उपाय अनेक हो सकते हैं।

वेदान्त का अर्थ हम उपनिषद् ही नहीं लेते। वेद, ब्राह्मण ग्रन्थ और दर्शन शास्त्र भी ज्ञान के ग्रन्थ हैं। उपनिषद् उनका अनुकरण करने से ही मान्य है।

इन्हीं में ज्ञान ऐक्य की घोषणा की गयी है। तनिक अगले सूत्रों के अर्थों को देखा जाये तो पता चलेगा कि यह सूत्र अध्यात्म ज्ञान के सम्बन्ध में ही है। अध्यात्म ज्ञान अक्षर पदार्थों के ज्ञान के विषय में है। अतः वेदान्तों में अध्यात्म एक समान है।

दूसरे सूत्र में लिखा है कि भिन्न भिन्न ग्रन्थों में भेद नहीं।

तीसरे सूत्र में लिखा है कि स्वाध्याय के सम्यक् आचरण से और सववत् प्रारम्भिक कार्य कर लेने पर सब ग्रन्थों मे एक ही बात विदित होती है।

अतः पाद का आरम्भ हुआ है भिन्न-भिन्न वेदान्त के ग्रन्थों में एक

ही विषय के निरूपण से ।

और यही दिखायी भी देता है । सब ग्रन्थों का उपसंहार अर्थात् प्रयोजन एक ही है ।

जब प्रयोजन एक ही है तो फिर ग्रन्थों मे भेद मान लेना ठीक नहीं ।

जो भेद दिखाई देता है, वह प्रकरण में भेद होने से है और भेद नाम मात्र का है। (सूत्र ३-३-७) ।

यहाँ से भेद का विषय आरम्भ हुआ है। नामों से भेद है। अर्थात् परमात्मा के कई नाम हैं । अग्नि, वायु, आदित्य इत्यादि परमात्मा के कई नाम लिखे हैं, परन्तु परमात्मा एक है । इसी प्रकार परमात्मा और जीवात्मा के लिए कई स्थानों पर एक ही शब्द 'आत्मा' प्रयुक्त हुआ है । अत: एक वेदान्त में और दूसरे वेदान्त में भेद माना जा सकता है । कई स्थानो पर आत्मा से जीवात्मा का संकेत है और अन्य में आत्मा से परमात्मा का वर्णन है । इससे वेदान्तों में भेद दिखाई देता है। वास्तव में सब वेदान्त एक (त्रैतवाद) का ही प्रतिपादन करते हैं।

इस (३-३-१०) के आगे परमात्मा का एक समान सब सूत्रों में वर्णन है । यथा : परमात्मा सर्वव्यापक है, आनन्दमय है इत्यादि । परन्तु वह शिर है, वह प्रिय है इत्यादि विषय में एक समान वर्णन नही है। कही प्रिय होने में अथवा शिर होने में भिन्न-भिन्न शब्द लिखे मिलते हैं । अत: ये शब्द परमात्मा के लिये नहीं भी हो सकते । जैसे कि यजुर्वेद (३१-११) में लिखा है—'ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्" । यहाँ ब्राह्मण परमात्मा का मुख नहीं माना, वरन् मानव समाज का मुख कहा है ।

परमात्मा का वर्णन करते-करते जहाँ उसे आनन्दमय, सर्वव्यापक इत्यादि लिखा है, वहाँ प्रिय और शिर भी कहा है । इसी सम्बन्ध में परमात्मा को आत्मा शब्द से सम्बोधित किया है, परन्तु यहाँ आत्मा शब्द से अन्य के बोध होने का भी संकेत किया गया है । आत्मा से जीवात्मा अथवा सार रूप के भी अर्थ लिये जाते हैं ।

अब इसके उपरान्त विषय बदल आत्मा शब्द का अन्वय कर अर्थ कर दिया है (३-३-१५) । इन अर्थों से आत्मा, परमात्मा के लिये भी और जीवात्मा के लिये भी प्रयुक्त होता है । यह सूत्र (३-३-१७) में है ।

परमात्मा को अपना कार्य करने से अपूर्व कहा है। सूत्र ३-३-१९ में कहा है कि अन्य भी अपूर्वता में समान है। इस समानता से भेद नहीं । अन्य का अर्थ जीवात्मा और प्रकृति है । वे भी अपूर्व हैं । यद्यपि उनकी अपूर्वता और परमात्मा की अपूर्वता भिन्न प्रकार की है । परमात्मा अभेद है। वह एक रस है। जीवात्मा कई हैं । प्रकृति भी कणवत् है ।

परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति में अपूर्वता इनके अव्यक्त होने के कारण

है। इसमें तीनों समान हैं। (सूत्र ३-३-२०)।

इस सूत्र के उपरान्त परमात्मा और आत्मा के विषय पर सूत्र लिखे हैं। सूत्र ३-३-२१ मे लिखा है कि जीवात्मा और परमात्मा में अपूर्वता उनके विशेष गुणों के कारण नहीं है। विशेष गुण हैं ज्ञानवान् होना तथा अल्पज्ञ होना। सर्वव्यापक, विभु होना एवं अणु मात्र होना। इन विशेष गुणों के कारण उनकी अपूर्वता में समानता नहीं।

इस प्रकार आगे के सब सूत्रों में आत्मा-परमात्मा में समानता एवं भेद प्रकट किया गया है। इसी में स्वर्ग एवं मोक्ष प्राप्त करने की बात लिखी है और मुक्त जीव तथा स्वर्ग प्राप्त जीवों में अन्तर लिखा है। स्वर्गधाम और मोक्षधाम मे भी भेद लिख दिया है।

मोक्षधाम से वापस लौटने अथवा न लौटने की बात का भी वर्णन है।

अतः हमारा यह विचारित मत है कि यह सूत्र उपासनाओं में भेद-अभेद पर नहीं है, वरन् परमात्मा जीवात्मा के विषय मे है।

## कामादीतरत्र तत्र चायतनादिभ्यः ।।३९।।

कामादि+इतरत्र+तत्र+च+आयतनादिभ्यः।

**इतरत्र =अन्य स्थान पर अर्थात् जीवात्मा में और तत्र=वहां (परमात्मा) में। कामादि=काम, कामना आदि गुण समूह। च=और। आयतनादिभ्यः= आयतन, आश्रय स्थान (रहने के स्थान) आदि से।**

एक (परमात्मा) आयतन है अर्थात् आश्रय और दूसरा (जीवात्मा) उसके आश्रित है। परमात्मा के आश्रय से ही इसमें काम-कामना आदि गुण रहते है और पूर्ण होते हैं।

जीवात्मा इस लोक में, पितृलोक में अथवा ब्रह्मलोक में परमात्मा के आश्रय ही रहता है। अर्थात् इन सब अवस्थाओं में जीवात्मा की काम-कामनायें परमात्मा के आश्रय के कारण ही हैं।

इसमें कारण यह है कि कामनाओं की पूर्ति वायु (परमात्मा की शक्ति) के द्वारा ही होती है।

प्रश्न यह उत्पन्न होता है कि क्या मुक्त जीवों की भी कामनायें होती हैं? हाँ, होती है। ऐसा सूत्रकार का मत प्रतीत होता है। मोक्षावस्था में जीवात्मा को विचरने की स्वतन्त्रता होती है। यदि वे आत्मायें कामना रहित हों तो विचरें ही क्यों?

भगवान् कृष्ण ने भगवद्गीता में लिखा है कि जब जब वह इस लोक में धर्म की ग्लानि देखते हैं तब तब धर्म की स्थापना के लिये इस लोक मे आते हैं और अधर्म का नाश करते हैं। इसका स्पष्ट अभिप्राय यह है कि मुक्त जीव भी कामना करते हैं। यद्यपि इनकी कामनायें उन आत्माओं से भिन्न होती है जो इस लोक अथवा पितृ लोक में रहते हैं।

---

## आदरादलोपः ॥४०॥

आदरात्+अलोपः।

**लोप न होने की स्थिति आदर से।**

लोप न होने की स्थिति का अभिप्राय है कि मोक्षावस्था के लोप न होने की स्थिति। दूसरे शब्दों में यह कह सकते हैं कि मोक्षावस्था चिरकाल तक बनी रहती है और यह परमात्मा के गुणों में विश्वास से हो सकती है। जब तक परमात्मा का आदर जीवात्मा में रहता है तब तक यह (मोक्ष की) स्थिति लोप नहीं होती।

सम्भवतः आदर का अभिप्राय ज्ञान से है।

---

## उपस्थितेऽतस्तद्वचनात् ॥४१॥

उपस्थिते+अतः+तत्+वचनात्।

**तत्- वह। वचनात् कथन से। अतः इससे। उपस्थिते प्राप्त होने में।**

यह जो ऊपर के सूत्र में मोक्षावस्था की स्थिति चिरकाल तक बने रहने की बात लिखी है, यह इससे अर्थात् आदर से प्राप्त होने में है।

आदर से अभिप्राय है परमात्मा के प्रति श्रद्धा से उसकी सामर्थ्य, ज्ञान, व्यापकता, अम्बरान्त तक सबको धारण करने के गुण इत्यादि के विषय में विश्वास। इसके बने रहने से मोक्षावस्था की स्थिति चिरकाल तक रह सकती है।

---

## तन्निर्धारणानियमस्तद्दृष्टेः पृथग्घ्यप्रतिबन्धः फलम् ॥४२॥

तत् + निर्धारण + अनियमः + तत् + दृष्टेः + पृथक् + हि + अप्रति-बन्धः + फलम् ।

**उसके निश्चय करने का नियम नहीं उसके दर्शन से; क्योंकि बन्धन टूटने का फल पृथक् है । किसके निश्चय करने का ? मोक्ष-प्राप्ति के समय का ।**

परमात्मा के दर्शन में (मोक्ष मिलेगा ही) यह निश्चय से नियम नहीं; क्योंकि बन्धन छूटने का फल पृथक् है । साक्षात्कार होने पर भी मोक्ष होगा ही, नियम नहीं । जन्म-मरण के बन्धन टूटने का फल उक्त निश्चय से पृथक् है ।

इसका अभिप्राय यह है कि जन्म-मरण का बन्धन टूटना कुछ ऐसी बातों का फल है जिनका सम्बन्ध मोक्ष-प्राप्ति नहीं भी हो सकता । उदाहरण के रूप मे निष्काम भाव से कर्म करना बिना मोक्ष की इच्छा के भी चल सकता है । यद्यपि निष्काम भाव से कर्म करनेवाले के बन्धन टूट जाते हैं, परन्तु यह नियम नहीं कि वह मोक्ष प्राप्त भी करेगा अथवा नहीं करेगा ।

सूत्रकार का आशय यह है कि निष्काम भाव से कर्म करना तथा यज्ञीय भावना से कर्म करने का फल ईश्वर दर्शन है । भले ही ऐसा करनेवाले को मोक्ष प्राप्त हो अथवा न हो ।

---

## प्रदानवदेव तदुक्तम् ॥४३॥

प्रदानवत् + एव + तत् + उक्तम् ।

**प्रदानवत् = विशेष दान (दक्षिणा) के समान । एव = ही । तत् = वह । उक्तम् = कहा है ।**

उपर्युक्त कथन ऐसा ही है जैसे किसी यज्ञादि में दान का देना हो । जैसे किसी यज्ञ के अवसर पर दक्षिणा देना नियम नहीं, यद्यपि दान यज्ञ का अंग होता है । दान का फल पृथक् है और यज्ञ का फल पृथक् है । इसी प्रकार पूर्व निश्चय से ही कर्मादि का फल होगा; ऐसा नियम नहीं ।

यज्ञ लोक-कल्याण के लिये किया जाता है । दान का अर्थ तो प्रायः ऋत्विक् आदि को पालना है । दोनों का फल पृथक्-पृथक् है ।

इसी प्रकार पूर्व सूत्र मे कहा है कि निष्काम भाव से कर्म अपना फल रखता है । भले ही उस फल के विषय में पूर्व निश्चय न हो । ज्ञान से परमात्मा के दर्शन होंगे, भले ही कामना इसकी न हो ।

## लिङ्गभूयस्त्वात्तद्धि बलीयस्तदपि ॥४४॥

लिङ्गभूयस्त्वात्+तत्+हि+बलीयः+तत्+अपि ।

**बहुत से लिंगों के होने से । (तत्) ब्रह्म-ज्ञान (होता है) निश्चय से । वह लिङ्ग अतिशय बलवान् भी है ।**

लिंग का अर्थ है लक्षण, जिनसे परमात्मा जाना जाता है । परमात्मा की जो व्यवस्था प्रकट होती है वे उसके लिंग होते हैं । उन लिंगों को जानने और समझने से परमात्मा का ज्ञान होता है और ज्ञान से मुक्ति प्राप्त होती है । परमात्मा की सिद्धि में उनके लिंग अति बलवान् हैं (सहायक हैं) ।

---

## पूर्वविकल्पः प्रकरणात्स्यात् क्रिया मानसवत् ॥४५॥

पूर्वविकल्पः+प्रकरणात्+स्यात्+क्रिया मानसवत् ।

**पूर्व का विकल्पित, अर्थात् पूर्व का निर्धारित । प्रकरण से होता है । मानस क्रिया की भांति ।**

यह विचार कि मोक्ष की प्राप्ति करनी है, इसका सम्बन्ध मोक्ष प्राप्ति के साथ होना कोई नियम नहीं । यह ऐसे ही है जैसे कि मानस क्रियाओं का होता है । एक व्यक्ति यह इच्छा करता है कि वह बम्बई जायेगा । इस निश्चय अथवा इच्छा का सम्बन्ध बम्बई पहुंचने के साथ अनिवार्य रूप से नहीं होता । बम्बई पहुँचना तो जाने के साथ सम्बन्ध रखता है । कई लोग इच्छा करते हुए भी बम्बई नहीं जाते अथवा नहीं पहुँच पाते और कुछ अनिच्छा रखते हुए भी पहुँच जाते हैं ।

पूर्व का संकल्प केवल प्रकरण प्रस्तुत करता है ।

मोक्ष के साथ कर्म और ज्ञान का सम्बन्ध है । जिज्ञासा के होने से मोक्ष प्राप्ति की अनिवार्यता नहीं ।

पहले कल्पना की जाती है । उससे प्रकरण प्रस्तुत होता है; तदनन्तर प्रयत्न किया जाता है । ऐसे जैसे कि मानस क्रिया में होता है । मन में किसी कार्य की कल्पना होती है तदनन्तर उसके लिये प्रकरण (कार्य का उद्देश्य और ज्ञान) प्रस्तुत होता है । अन्त में उद्देश्य-प्राप्ति के लिये ज्ञान के आश्रय प्रयत्न होता है । यह मानस क्रिया का अभिप्राय है ।

---

## अतिदेशाच्च ॥४६॥

अतिदेशात्+च ।

**और अति देश से ।**

यहां देश का अर्थ स्थान अथवा लोक है ; भूलोक, पितृलोक और देव-लोक । ब्रह्मलोक इन लोकों से परे होने से अति देश कहा जाता है ।

ब्रह्मलोक के अति देश होने से वह प्राप्य है और उसके लिये प्रयत्न करना पड़ता है। केवल जिज्ञासा से लाभ नहीं । लक्ष्य के निर्धारण (निश्चय) से लाभ तो होता है, परन्तु कर्म से ज्ञान की उपलब्धि द्वारा ही मोक्ष प्राप्त होता है।

देश का अर्थ 'दिश्यते निर्दिश्यते इति' भी किया जाता है। वह जो दिखाया जाता है । पूर्व सूत्र में विकल्पित है मोक्षधाम । अतः इस प्रकार अर्थ करने से भी अर्थ वही बनते हैं जो हमने देश के अर्थ स्थान अथवा लोक लेकर किये हैं । जो अति (सर्वश्रेष्ठ) उद्देश्य दिखाया जाता है उसकी भी प्राप्ति की जिज्ञासा होती है ।

---

## विद्यैव तु निर्धारणात् ॥४७॥

विद्या+एव+तु+निर्धारणात् ।

**निर्धारण से विद्या (ज्ञान) ही है (मोक्ष-प्राप्ति का साधन) ।**

हम 'क्रियामानसवत्' सूत्र की व्याख्या में उल्लिखित उदाहरण लें कि बम्बई के देखने योग्य स्थानों का भी ज्ञान प्राप्त किया जाता है, परन्तु बम्बई पहुँचना तो जाने से ही हो सकता है । बिना गये बम्बई पहुँचा नहीं जा सकता।

मोक्ष-प्राप्ति के लिये भी कर्म करना पड़ता है यही सूत्रकार का मत है । इस विषय पर सूत्रकार ने इसी अध्याय के चतुर्थ पाद में व्याख्या सहित लिखा है। यहाँ इतना समझ लेना चाहिये कि योगाभ्यास भी एक कर्म है । इस कर्म से बुद्धि निर्मल होती है जो समय पाकर सत्य ज्ञान प्राप्त करने के योग्य होती है। कर्म से ज्ञान प्राप्त होता है। ऐसा भगवद्गीता का मत है ।

**सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते ॥** (भ० गी० ४-३३)

सब कर्म ज्ञान (प्राप्ति) में समाप्त होते हैं ।

---

## दर्शनाच्च ॥४८॥

दर्शनात्+च ।

**और दर्शन से ।**

केवल निर्धारण एवं ज्ञान से मोक्ष-प्राप्ति नहीं होती । बम्बई पहुँच कर बम्बई के दर्शन करने से ही लक्ष्य की सिद्धि होगी । यही बात मोक्ष-प्राप्ति की है । मोक्ष की जिज्ञासा और मोक्ष के स्वरूप के ज्ञान से मोक्ष की प्राप्ति नहीं हो सकती । इसके लिये प्रयत्न करना आवश्यक है ।

दर्शन का अभिप्राय चिन्तन और युक्ति भी है । उसका फल वही है जो निर्धारण एवं विद्या का है । इनका मोक्ष-प्राप्ति में योगदान अवश्य है, परन्तु ये ही सब कुछ हैं, ऐसा नहीं । इस सूत्र में लिखा है—और चिन्तन से (भी) ।

---

## श्रुत्यादिबलीयस्त्वाच्च न बाधः ॥४६॥

श्रुत्यादिबलीयस्त्वात्+च+न+बाधः ।

**और श्रुति (वेद) आदि के बलवान् होने से बाधा नहीं ।**

यह यहाँ विचार किया जा रहा है कि मोक्ष-प्राप्ति में क्या-क्या सहायक है ? कुछ लोगों का मत है कि वेद कर्मकाण्ड के ही ग्रन्थ हैं । इस कारण वे मोक्ष प्राप्ति में बाधक हैं । सूत्रकार का मत है कि श्रुति का ज्ञान तो मोक्ष की प्राप्ति में साधक है, बाधक नहीं । इसमें कारण यह बताया है कि श्रुति बलवान् है । बलवान् से अभिप्राय है प्रभावी । श्रुति में ब्रह्म ज्ञान भरा पड़ा है । इस कारण यह मुक्ति प्राप्त करने में सहायक है, बाधक नहीं ।

यह और इससे पूर्व के कुछ सूत्र शंकर मत का स्पष्ट विरोध करते हैं ।

---

## अनुबन्धादिभ्यः प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववद् दृष्टश्च तदुक्तम् ॥५०॥

अनुबन्धादिभ्यः+प्रज्ञान्तरपृथक्त्ववत्+दृष्टः+च+तत्+उक्तम् ।

**अनुबन्धादिभ्यः=सांसारिक व्यवहार के फलों आदि से । प्रज्ञान्तर पृथक्त्ववत्=अन्य-अन्य बुद्धियों के पृथक् होने के समान । दृष्टः=देखा गया है । च=और । तत् उक्तम्=वह कहा गया है ।**

प्रज्ञा बुद्धि को कहते हैं। प्रज्ञान्तर का अर्थ है विविध बुद्धियाँ। पृथक्त्व-वत् से अभिप्राय है पृथक्-पृथक् होने के समान । इस सबका अभिप्राय यह है कि कर्म फल आदि से भिन्न-भिन्न बुद्धियाँ होने के समान देखा गया है और बताया जा चुका है ।

कर्म फल अनेक है । बुद्धियाँ भी अनेक हैं । इस कारण भिन्न-भिन्न कर्मों के फल पृथक्-पृथक् होने से बुद्धियाँ भिन्न-भिन्न हो जाती हैं ।

अतः सूत्र का अभिप्राय यह है कि सांसारिक व्यवहार के फल इत्यादि (से) बुद्धियों की विविधता देखी गयी है और वह कही गयी है ।

बुद्धियों के पृथक्-पृथक् होने का अभिप्राय है बुद्धि के स्वरूप जो ज्ञान में प्रकट होते हैं । वह अनेक है ।

---

## न सामान्यादप्युपलब्धेर्मृत्युवन्न हि लोकापत्तिः ॥५१॥

न+सामान्यात्+अपि+उपलब्धेः+मृत्युवत्+न+हि+लोका-पत्तिः ।

**न=नहीं है । सामान्यात्=समानता से । अपि=भी । उपलब्धे=उपलब्धि के कारण । मृत्युवत्=मृत्यु के समान । न हि=निश्चय से नहीं। लोकपत्तिः=लोक का संहार (अर्थात् प्रलय)।**

कई बार 'अनुबन्धादि' अर्थात् कर्म तथा फल इत्यादि के एक समान होने पर भी उपलब्धियां अर्थात् प्राप्ति समान नहीं होती । किसी पदार्थ के समान कर्म होने पर भी भिन्न-भिन्न फल प्राप्त होते हैं ।

वर्तमान युग के वैज्ञानिक इस बात को भलीभाँति समझते हैं। एक ही परीक्षण से भिन्न-भिन्न वैज्ञानिक भिन्न-भिन्न आविष्कार कर पाते हैं । कारण स्पष्ट है । ज्ञान का प्रयोग बुद्धि करती है और बुद्धियाँ अनेक हैं। अतः प्रयोग भी भिन्न होते हैं ।

पूर्वोक्त सूत्र मे यह कहा गया है कि भिन्न कर्मों से भिन्न-भिन्न बुद्धियाँ प्राप्त होती हैं और इस सूत्र में कहा है कि कर्मादि के समान होने पर भी फल भिन्न-भिन्न हो सकते हैं। कारण यह कि फल प्राप्त करनेवाली बुद्धि है जो भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में भिन्न होती है ।

जैसे मृत्यु तो सबकी होती है, परन्तु लोक-संहार सबके लिये समान रूप में नहीं होता । कुछ तो मृत्यु के उपरान्त भी इसी लोक में रहते हैं ।

इस सूत्र का भावार्थ यह है कि अनुबन्धादि अर्थात् कर्म फलादि के

समान होने पर भी उपलब्धियाँ (प्राप्तियाँ) समान नहीं होती जैसे कि मृत्यु के सबकी होने पर भी लोक-संहार अर्थात् संसार का नाश नहीं होता।

---

## परेण च शब्दस्य ताद्विध्यं भूयस्त्वात्त्वनुबंधः ॥५२॥

परेण + च + शब्दस्य + तात् + विधयम् + भूयः + त्वात् + तु + अनु-बन्धः।

**परेण**=परमात्मा के साथ। **च**=और। **शब्दस्य**=वेद का। **ताद्वि-ध्यम्**=उसका विधायक होना। **भूयस्त्वात्**=बहुत होने से। **तु**=तो। **अनुबन्धः**=सम्बन्ध होता है।

भाव यह है कि वेद की विधियाँ अर्थात् पद्धतियाँ बहुत होने से (उसका) परमात्मा के साथ सम्बन्ध है।

पूर्वोक्त सूत्र मे कहा है कि कर्मादि फल के एक समान होने पर भी फल-प्राप्ति (उपलब्धियाँ) समान नहीं होती। जैसे मरते तो सब हैं, परन्तु मरने के उपरान्त गति भिन्न-भिन्न होती है।

इस सूत्र में लिखा है कि भिन्नता होने पर भी सबका फल तो होता ही है और उनमें कारण है कि सबका सम्बन्ध परमात्मा से है।

---

## एक आत्मनः शरीरे भावात् ॥५३॥

एके + आत्मनः + शरीरे + भावात्।

**कुछ एक कहते हैं कि शरीर में ही आत्मा का होना दिखायी देता है।**

अर्थात् शरीर न रहने से आत्मा भी नहीं रहता। कारण यह कि उनके लक्षणों का लोप हो जाता है।

यदि यह है तो किसके बन्धन छूटते हैं और किसको मोक्ष प्राप्त होता है ? अर्थात् किसी को नहीं।

यह आजकल के वैज्ञानिकों की भाँति कही गयी बात है। इसका समाधान सूत्रकार इस प्रकार करता है।

---

## व्यतिरेकस्तद्भावाभावित्वान्न तूपलब्धिवत् ॥५४॥

व्यतिरेकः + तद्भावाभावित्वात् + न + तु + उपलब्धिवत्।

**व्यतिरेकः=भेद है; आत्मा से शरीर का विपरीत लक्षण है। तद्भावा-भावित्वात्=उसके होने अथवा न होने से भी। न तु—नहीं तो। उप-लब्धिवत्=(सामान्य) फल-प्राप्ति की भांति।**

उपलब्धि अर्थात् सामान्य फल-प्राप्ति का अभिप्राय है इन्द्रियादि से प्राप्त होने वाले रस।

सूत्र का अर्थ यह बनता है कि पहले सूत्र मे जो कथन किया गया है, वह ठीक नहीं। उस सूत्र में कहा गया है कि शरीर मे आत्मा के गुण शरीर के रहने से ही होते हैं। आत्मा के गुण बिना शरीर के दिखायी नहीं देते। अतः शरीर के अतिरिक्त आत्मा का अस्तित्व नहीं है।

सूत्रकार इस सूत्र में युक्ति देकर बताता है कि शरीर और आत्मा मे भेद है। दोनों में अन्तर है। उस (आत्मा) के होने अथवा न होने पर भी शरीर आत्मा नहीं होता। कारण यह कि ज्ञान एवं प्राणादि के विषय नही रहते।

प्रश्नकर्त्ता तो यह कहता है कि शरीर के न रहने पर आत्मा के लक्षण नहीं रहते। सूत्रकार कहता है कि शरीर के रहने पर भी आत्मा के लक्षण नहीं रहते। अर्थात् ये लक्षण शरीर के नही, किसी अन्य पदार्थ के हैं जो शरीर रहते भी उसको छोड़ गया होता है। वह जीवात्मा है।

मृत शव में जीवन के लक्षण नहीं रहते। जीवित मनुष्य को मोदक दिखाओ तो वह मुख खोल देता है अथवा मोदक लेने के लिए हाथ बढ़ा देता है, परन्तु मृत शरीर को मोदक दिखाओ अथवा उसके कान में ज़ोर-ज़ोर से कहो कि मोदक है, मोदक है, परन्तु वह मुख नहीं खोलेगा।

अतः मृत शव में से कुछ लुप्त हो गया है। वह जीवात्मा कहा जाता है जिसका अस्तित्व प्राणों से प्रकट होता है।

इसी जीवात्मा के विषय में लिखा है कि वह चेतन है, अल्प ज्ञान वाला है, जन्म-मरण के बन्धनों में बँधा हुआ है और ज्ञान प्राप्त कर वह परमात्मा से जुष्ट हो मोक्षावस्था में चला जाता है।

---

## अङ्गावबद्धास्तु न शाखासु हि प्रतिवेदम् ॥५५॥

अङ्गावबद्धाः+तु+न+शाखासु+हि+प्रतिवेदम्।

**अंगावबद्धाः अंगों से सम्बन्ध। तु=तो। न=नहीं। शाखासु=शाखाओं में। प्रतिवेदम्=प्रत्येक में ज्ञान होता है।**

तु शब्द पूर्वपक्ष की व्यावृत्ति के लिए है। व्यावृत्ति का अर्थ है निराकरण करना। अभिप्राय यह कि पूर्वपक्ष का उत्तर देने के लिए सूत्रकार

ने कहा है। पूर्वपक्ष यह था कि आत्मा के लक्षण शरीर में ही प्रकट होते हैं। अतः शरीर के अतिरिक्त आत्मा का अस्तित्व नहीं माना जा सकता।

इसके उत्तर में सूत्रकार ने यह कहा है कि आत्मा हो अथवा न हो; इस पर भी शरीर में आत्मा के लक्षण नहीं रहते। मृत शरीर में चेतनता के लक्षण नहीं हैं।

इस सूत्र में सूत्रकार ने यह कहकर अपने मत की पुष्टि की है कि अंगों में सम्बन्ध है और शरीर की शाखाओं मे अर्थात् शरीर के एक भाग से दूसरे भाग में ज्ञान जाता है। एक हाथ पर सुई चुभे तो दूसरा हाथ सुई को हटाने के लिए आ उपस्थित होता है। च्यूटी पाँव में काटे तो हाथ उस च्यूंटी को हटाने के लिए आ उपस्थित होता है।

अंग परस्पर सम्बद्ध हैं। एक की संवेदना दूसरे में जाती है।

अन्य सूत्रकारों ने इस सूत्र में वेदों की शाखाओं में वर्णित उपासना में भेद, परन्तु सम फल वाली बताया है।

भाष्यकारों को इस पूर्ण पाद में उपासना (ज्ञान प्राप्ति के उपायों) का भ्रम हो रहा है। यह इस कारण है कि स्वामी शंकराचार्य ने इस पाद के सब सूत्रों को आरम्भ से लेकर अन्त तक उपासना के अर्थों में ही लगाया है। हमारा स्वामीजी से और इन सब भाष्यकारों से मतभेद है। यदि इस सूत्र को कुछ गम्भीरतापूर्वक देखें तो पता चलेगा कि शरीर और आत्मा की बात लिखते-लिखते एकाएक वेद की भिन्न-भिन्न शाखाओं में उपासनाओं में भेद पर कैसे चले गये ?

अंगावबद्धाः में उपासना से अंगों की किस प्रकार संगति बन गयी ? जबकि पूर्व सूत्र में शरीर की और उसमें इन्द्रियों की उपलब्धि की बात हो रही थी।

शाखासु का अर्थ शाखाओं में है, परन्तु वेदों की शाखा क्यों ? और प्रतिवेदम् शरीर मे ज्ञान अर्थात् वेदना की बात विचार करनी चाहिए थी। कारण यह कि शरीर का उल्लेख हो रहा है; वेदो का नहीं।

अतः हमारा यह विचारित मत है कि यहाँ यही अर्थ हैं कि शरीर में भिन्न-भिन्न अंग सम्बद्ध नहीं; इस पर भी जीवित अवस्था में सबकी संवेदना समान है। अतः शरीर में केन्द्रीय चेतना का स्रोत एक है। वह जीवात्मा है।

---

## मन्त्रादिवद्वाऽविरोधः ॥५६॥

मन्त्रादिवत् । वा । अविरोधः ।

**वा—अथवा। मन्त्रादिवत्—मन्त्र इत्यादि की भाँति। अविरोधः—विरोध नहीं।**

मन्त्र का अर्थ है विचार। विचारादि से अभिप्राय है कि वह चेतना जो शरीर के अंग-प्रत्यंग में कार्य करने की प्रेरणा देती है। पूर्वोक्त सूत्र में लिखा है कि शरीर के अंग-प्रत्यंग में संवेदना के संचार में सम्बन्ध है। ज्ञान, चेतना जिसे सूत्र में मन्त्र शब्द से लिखा है, में विरोध न होने से सब अंगों में विरोध नहीं होता; अर्थात् समन्वय और सामञ्जस्य होता है। शरीर में केन्द्रीय चेतना अर्थात् मन्त्रणा देने का स्रोत एक है। वह जीवात्मा है। उसके एक होने से अंगों के कार्य में विरोध नहीं होता।

---

## भूम्नः क्रतुवज्ज्यायस्त्वं तथा हि दर्शयति ।।५७।।

भूम्नः+क्रतुवत्+ज्यायस्त्वम्+तथा+हि+दर्शयति।

**भूम्नः=सम्पूर्ण अर्थात् समष्टि का। क्रतुवत्=निश्चित योजना की भाँति। ज्यायस्त्वम्=बड़प्पन अर्थात् श्रेष्ठता, प्रधानता। तथा हि—निश्चय से वैसे ही। दर्शयति=दिखलाता है।**

जैसे यज्ञ कर्म के सम्पूर्ण की महानता है, वैसे ही निश्चय से (यहाँ) दिखलायी गयी है।

यज्ञ कर्म की भाँति सर्वांग पूर्णता की श्रेष्ठता है। निश्चय से ऐसा (शास्त्र) दिखलाता है।

निश्चय से पूर्ण शरीर में हो रहे कर्मों की श्रेष्ठता इसी में है कि वे एक ही नियन्त्रण में हैं, अर्थात् जीवात्मा के। उसके निरीक्षण में हैं। शरीर के प्रत्येक अंग-प्रत्यंग में विभिन्न कार्य होते हैं। ऐसा शास्त्र में दिखलाया गया है।

---

## नाना शब्दादिभेदात् ।।५८।।

नाना+शब्दादिभेदात्।

**शब्दादिभेदात्=शब्द आदि के भेद से। नाना=कई (कार्यकर्ता समझ आते हैं)।**

जैसे पाँव चलते हैं, हाथ लिखते हैं, अंगुलियाँ पकड़ती हैं, आँखें देखती हैं, दाँत चबाते है। सूत्रकार का कहना है कि यह शब्दों का भेद है।

शब्द आदि से प्रयोजन है कर्म का। शब्द कर्म को ही प्रकट करते हैं। अतः कर्म भी नाना प्रकार के दिखायी देते हैं। ये शब्द और कर्म के भेद देखने से प्रतीत होता है कि इन कर्मों के करनेवाले भी कई हैं, परन्तु ऐसा है नहीं। सूत्रकार इसमें युक्ति देता है।

---

## विकल्पोऽविशिष्टफलत्वात् ॥५९॥

विकल्पः+अविशिष्टफलत्वात्।

**विकल्पः=एक दूसरे का स्थानापन्न होना। अविशिष्टफलत्वात्=न विशेष फल होने से।**

सब अंगों के कर्मों का फल समान ही है। सब-के-सब शरीर के भीतर किसी एक का हित करने के लिए हैं और वे एक-दूसरे के कार्य के अभाव की पूर्ति कर सकते हैं।

उदाहरण के रूप में कान सुनना छोड़ देता है तो आँखें उसका विकल्प उपस्थित करती हैं। वे बोलनेवाले के होंठों के फड़कने से कहे का अनुमान लगाने लगती हैं अथवा आंखें देखना छोड़ देती हैं तो हाथ टटोल-टटोलकर उन आँखों के अभाव की पूर्त्ति करने लगते हैं।

यह विकल्पः इसी कारण है कि सब कार्यों में हित-अहित एक का ही होता है जो पूर्ण शरीर का अधिष्ठाता है।

इस पर प्रश्न यह उपस्थित होता है कि सब विकल्प एक साथ हों अथवा पृथक्-पृथक् हों। सूत्रकार अगले सूत्र में कहता है कि सकाम कर्मों का इच्छानुसार समुच्चय (संग्रह) करे अथवा न करे, इसका एक कारण नहीं है।

---

## काम्यास्तु यथाकामं समुच्चीयेरन्न वा पूर्वहेत्वभावात् ॥६०॥

काम्यास्तु+यथाकामं+समुच्चीयेरन्+न+वा+पूर्वहेतु+अभावात्।

**काम्यास्तु=कामना फल वाली। यथाकामं=जैसी कामना की जाती है। समुच्चीयेरन्=समुच्चय रूप से करें। न=नहीं होता। वा=अथवा। पूर्व हेतु=पहले के प्रयोजन। अभावात्=के अभाव से।**

पूर्वोक्त सूत्र में यह बताया गया है कि शरीर के अंग एक-दूसरे का विकल्प हो सकते हैं।

इसमें एक अन्य बात बता दी है कि जैसी (जीवात्मा से) कामना की जाती है, वैसी ही फलवाली होती है। ये कामनाएँ समुच्चय रूप में न हो सकतीं, यदि एक हेतु का अभाव होता।

अभिप्राय यह है कि यदि एक अंग का कार्य दूसरे के कार्य से विकल्प रूप में प्रयोग हो सकता है तो सब कार्य सब अगों से एकाएक भी हो सकते हैं क्या ? सूत्रकार कहता है कि नहीं। कारण है हेतु का अभाव।

जिस प्रकार की कामना की जाती है, वह कामना पूर्ण होती है। परन्तु सब कामनाएँ एक ही अंग से पूर्ण नहीं हो सकती। ऐसा होने में कोई पूर्व का आयोजन नहीं है।

यदि कोई मनुष्य यह चाहे कि वह नाक, आँख अथवा कान से सब कामनाएँ पूर्ण कर ले तो नहीं हो सकता। ये अंग आरम्भ से एक-एक कार्य के लिए ही बने हैं।

एक के विकल्प में दूसरी इन्द्रिय अथवा अंग प्रयोग हो सकता है, परन्तु एक अंग समुच्चय रूप में सब कार्य नहीं कर सकता। इसके बनाने का पूर्व आयोजन ऐसा नहीं था।

---

## अङ्गेषु यथाश्रयभावः ॥६१॥

अङ्गेषु+यथाश्रयभावः।

**अंगेषु=अंगों में। यथाश्रयभावः=परस्पर आश्रय का भाव होता है।**

एक अंग दूसरे का विकल्परूप में कार्य इस कारण करता है कि एक को दूसरे का आश्रय होता है, तभी एक-दूसरे का काम कर सकता है।

जब हम किसी वस्तु को आँख से देखते हैं तो उसको स्पर्श भी करते हैं। उसकी गंध अथवा जिह्वा से रस भी लेते हैं और वस्तु का जो ज्ञान जीवात्मा को होता है, वह सब इन्द्रियों के ज्ञान का समुच्चय होता है। अतः जब एक इन्द्रिय का अभाव हो जाये तब दूसरी इन्द्रियों के ज्ञान से उसके अभाव को एक सीमा तक ही दूर किया जा सकता है। उदाहरण के रूप में जीवात्मा को जब आँख के अभाव में अन्य इन्द्रियों द्वारा वैसा ही ज्ञान प्राप्त हो, जैसा कि आँख से देखने पर हुआ था तो अभाव एक सीमा तक दूर हो जाता है।

यही स्थिति कर्मेन्द्रियों की भी है। अन्धे पाँव टटोलकर मार्ग देखते अर्थात पाते चले जाते हैं।

---

## शिष्टेश्च ॥६२॥

शिष्टेः+च।

**शिष्टेः=जो श्रेष्ठ है और शासन करती है। च=और।**

शरीर के अंग-प्रत्यंगों का परस्पर समन्वय और सामञ्जस्य देखा जाता है। सूत्रकार कहता है कि यह इस कारण है कि शरीर में एक श्रेष्ठ तत्त्व विद्यमान है, जो सब अंगों का आश्रय स्थान है और जो सबमें समन्वय करता है।

शिष्ट शब्द से शेष बचे हुए अर्थ भी हैं। पर यहाँ यह अर्थ नहीं लगते। यहाँ शिष्ट से अभिप्राय है नियन्त्रण रखनेवाले का।

शरीर के सब अंग-प्रत्यंग इस शिष्ट (जीवात्मा) के हित में ही काम करते हैं।

एक राज्य में भी शासन ऐसे ही चलता है। सब कर्मचारी अपना-अपना काम करते हैं, परन्तु सबका फल राज्य को लाभ पहुँचाना होता है। एक कर्मचारी का कार्य विकल्प के रूप में दूसरा कर लेता है, परन्तु सब कार्य एक ही कर्मचारी नहीं कर सकता। सबके कार्य एक-दूसरे के आश्रय होते हैं। इसी प्रकार एक से दूसरे के कार्य की पूर्त्ति होती है।

---

## समाहारात् ॥६३॥

**समाहार से।**

अर्थात् समान रूप मे पूर्ण प्रकरण को देखने से यही सिद्ध होता है कि शरीर में एक अधिष्ठाता है जिसके हित में शरीर के सब अंग-प्रत्यंग कार्य करते हैं।

---

## गुणसाधारण्यश्रुतेश्च ॥६४॥

गुणसाधारण्यश्रुतेः+च।

**अंगों के गुणसाधारण्य अर्थात् धर्म सामान्य का श्रुति में वर्णन होने से।**

शरीर के विशेष गुण, कर्म तो भिन्न-भिन्न हैं; परन्तु उनके सामान्य धर्म एक समान हैं।

सामान्य धर्म क्या हैं ग्रौर वे श्रुति में किस प्रकार वर्णन किये हैं ? यही इस सूत्र में समझने की बात है।

शरीर के प्रत्येक ग्रंग का गुण ग्रौर धर्म यह है कि जीवात्मा को ग्रपनी कामनाग्रों की पूर्ति के लिये सुविधायें उपलब्ध कराये। यह सब ग्रंगों का सामान्य गुण एवं कर्म है।

शरीर निवास स्थान है जीवात्मा का ग्रौर शरीर सामूहिक रूप में जीवात्मा की कामनाग्रों की पूर्ति में सुविधायें उपलब्ध करता है। सब ग्रंगों का यही सामान्य गुण है। ऐसा श्रुति में भी कहा है। एक वेद मन्त्र है :—

**सप्त युञ्जन्ति रथमेकचक्रमेको ग्रश्वो वहति सप्तनामा।**
**त्रिनाभि चक्रमजरमनर्वं यत्रेमा विश्वा भुवनाधि तस्थुः॥**
(ऋग्० १-१६४-२)

सप्त (प्राणों) से संयुक्त एक रथ चक्र (शरीर) है। उस सप्तनामा (सात प्राणों) से एक ग्रश्व (जीवात्मा) इसे चलाता है। तीन नाभिचक्रों में वह ग्रजर जुता हुग्रा है जैसे कि विश्व में ग्रह ठहरे हुए हैं।

यहाँ ग्रात्मा का शरीर में उपस्थित होने का उल्लेख है।

---

## न वा तत्सहभावाश्रुतेः ॥६५॥

न+वा+तत्सहभाव+ग्रश्रुतेः।

**वा=ग्रथवा। न=नहीं है। तत्सहभाव=उनका सहभाव (साथ-साथ रहना)। ग्रश्रुतेः=यह श्रुति में नहीं है।**

वेद में जीवात्मा ग्रौर शरीर का सह ग्रस्तित्व नहीं कहा गया। सहभाव का ग्रर्थ है कि सदा एक साथ रहना। दोनों सदा एक साथ नहीं रहते। शरीर नाशमान है। जीवात्मा ग्रजर, ग्रमर है।

जीवात्मा शरीर में रहता है। इससे कार्य कराता है, परन्तु दोनों एक ही प्रकार के पदार्थ नहीं हैं। शरीर ग्रचेतन प्रकृति से बना है। जीवात्मा चेतन है। शरीर बना है, इस कारण टूटेगा भी। जीवात्मा ग्रनादि होने से न बना है ग्रौर न विनष्ट होगा। इनका सहभाव ग्रर्थात् साथ-साथ रहना श्रुति में वर्णित नहीं है।

## दर्शनाच्च ॥६६॥

दर्शनात्+च।

**और देखने से।**

अर्थात् शरीर एवं जीवात्मा दोनों का असहभाव भी देखने से सिद्ध होता है।

और यही देखने में आता है। जो केवल इन्द्रियों से देखने पर ही विश्वास करते हैं, वे भी देखते हैं कि शरीर में एक चेतन स्वरूप पदार्थ है जो मरने पर इसमें से चला जाता है। साथ ही जो पूर्ण शरीर के कार्य का समन्वय करता है।

# चतुर्थ पाद

## पुरुषार्थोऽतः शब्दादिति बादरायणः ।।१।।

पुरुषार्थः+अतः+शब्दात्+इति+बादरायणः ।

**इसलिये पुरुषार्थ (भी) है। यह वेद से विदित होता है। यह बादरायण का मत है।**

इस अध्याय के तीसरे पाद में मोक्ष प्राप्ति की बात कही है। उसकी प्राप्ति के लिये ज्ञान साधन माना है। यद्यपि संकेत तो वहाँ भी है कि कर्म की आवश्यकता रहती है।

इस पाद के आरम्भ करते ही सूत्रकार कहता है कि कर्म भी है। कर्म को यहाँ पुरुषार्थ का नाम दिया है। यह बादरायण ऋषि का मत है।

'पुरुषार्थ भी है' का अभिप्राय है कि मोक्ष प्राप्ति में पुरुषार्थ का भी भाग है।

ऊपर एक सूत्र में कह आये हैं—**'पूर्वविकल्पः प्रकरणात् स्यात् क्रिया-मानसवत्।'** (ब्र० सू० ३-३-४५)

अर्थात् मोक्ष की प्राप्ति पूर्व विकल्पित अर्थात् निर्धारित और प्रकरण से होती है। जैसे मानस क्रियाओं में होता है।

मन की क्रियाओं में यह होता है कि पहले किसी काम की जिज्ञासा की जाती है, तब उसका प्रकरण (वृत्तान्त) जाना जाता है। तदुपरान्त उस कल्पना को पूर्ण रूप करने का यत्न किया जाता है। यह कहा-जा सकता है कि तीसरे अर्थात् यत्न का उस सूत्र में स्पष्ट वर्णन नहीं तो इस पाद के आरम्भ में ही कह दिया है। मानसवत् में जो वहाँ कमी रह गई थी, उसे यहाँ पूर्ण कर रहे हैं।

मोक्ष प्राप्ति में भी क्रिया मानसवत् होती है। पहले मोक्ष की जिज्ञासा की जाती है तब उसका प्रकरण (ज्ञान) प्राप्त किया जाता है। तदुपरान्त उसकी प्राप्ति में पुरुषार्थ किया जाता है।

यही इस सूत्र में कहा है कि 'पुरुषार्थ भी है'। अभिप्राय यह कि कर्म मोक्ष प्राप्ति में सहायक होता है।

इसी सूत्र मे आगे लिखा है 'शब्दात्-इति'। यही बात वेद से भी सिद्ध होती है। यह इस प्रकार है—

उप ह्वये सुदुघां धेनुमेतां सुहस्तो गोधुगुत दोहदेनाम् ।
श्रेष्ठं सवं सविता साविषन्नो ऽभीद्धो धर्मस्तदु षु प्र वोचम् ॥
(ऋ० १-१६४-२६)

जैसे दूध देनेवाली गाय को कोई कुशल व्यक्ति चाहता है और दूध दोहता है, उसी प्रकार से हम वेदवाणी दोहें और उसमें कहे धर्म का पालन करें।

इस मन्त्र से यह पता चलता है कि ज्ञान प्राप्ति और कर्म (पुरुषार्थ) साथ-साथ चलते हैं। तभी मोक्ष की प्राप्ति होती है।

इस सूत्र के अर्थ करते हुए हमने पुरुषार्थ का अर्थ कर्म किया है। अभिप्राय यह है कि शब्द पुरुषार्थ प्रयत्न का सूचक है, परन्तु अन्य भाष्यकारों ने पुरुषार्थ के अर्थ इस प्रकार किये हैं —

पुरुष के प्रयत्न का उद्देश्य; अर्थ का अभिप्राय वे उद्देश्य करते हैं। (object of human pursuit)। साथ ही वेदान्त दर्शन में इस शब्द के आने से इसके अर्थ हो जाते हैं मोक्ष प्राप्ति। उन भाष्यकारों के विचार से सूत्र के अर्थ बनते हैं मोक्ष प्राप्ति में वेद का भी यह मत है। ऋषि बादरायण जी कहते हैं।

पुरुषार्थ का अर्थ प्रयत्न भी है (effort or exertion)।

हम इस सूत्र का यही अर्थ मानते हैं। सूत्रकार तो यह कह चुका है। 'विद्यैव तु निर्धारणात् ।' (ब्र० सू० ३-३-४७)।

अर्थात्—ज्ञान प्राप्त होता है निर्धारण से। धारणा, ध्यान और समाधि से ज्ञान प्राप्त होता है। ये प्रयत्न ही हैं। अतः पुरुषार्थ का यहाँ अर्थ है मोक्ष प्राप्ति में प्रयत्न।

हमारा यही मत है कि इस सूत्र में पुरुषार्थ का अर्थ परिश्रम है। पुरुष का उद्देश्य नहीं। यहाँ यह जीवात्मा की खोज का लक्ष्य नहीं, वरन् खोज में प्रयत्न है।

यह विषय कि मोक्ष प्राप्ति में कर्म सहायक है अथवा बाधक, एक अति महत्त्व का है। शंकर के अद्वैतवाद के तीन आधारों में यह एक है। अतः हम शंकर मत के इस आधार का अधिक विस्तार से निरीक्षण करना चाहते हैं।

इस सूत्र की व्याख्या में शंकर इस प्रकार लिखते हैं—

पुरुषार्थोऽत इति। **अस्माद्वेदान्तविहितादात्मज्ञानात्स्वतन्त्रात्पुरुषार्थः सिद्ध्यतीति बादरायण आचार्यो मन्यते। कुत एतदवगम्यते? शब्दादित्याह।** तथा हि—'तरति शोकमात्मवित्' (छा० ७-१-३), **'स यो ह वै तत्परमं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति'** (मु० ३-२-९), **'ब्रह्मविदाप्नोति परम्'** (तै० २-१-१), **'आचार्यवान्पुरुषो वेद तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्येऽथ संपत्स्ये'** (छा०

६-१४-२) इति, 'य आत्माऽपहतपाप्मा' (छा० ८-७-१) इत्युपक्रम्य 'सर्वांश्च लोकानाप्नोति सर्वांश्च कामान्यस्तमात्मानमनुविद्य विजानाति' (छा० ८-७-१) इति, 'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः' (बृ० ४-५-६) इत्युपक्रम्य 'एतावदरे खल्वमृत्वम् (बृ० ४-५-१५) इत्येवंजातीयका श्रुतिः केवलाया विद्यायाः पुरुषार्थहेतुत्वं श्रावयति ॥

इसका अर्थ इस प्रकार है—

'पुरुषार्थोऽत' इस प्रकार उपक्रम करते हैं। बादरायण आचार्य ऐसा मानते हैं कि इस वेदान्त विहित स्वतन्त्र आत्म-ज्ञान से पुरुषार्थ सिद्ध होता है। यह कैसे अवगत होता है ? श्रुति से ऐसा कहते हैं। जैसे कि—

इसके आगे शंकर बहुत से प्रमाण देते हैं। वे हैं—

(१) छा० ७-१-३; (२) मु० ३-२-६; (३) तै० २-१-१; (४) छा० ६-१४-२; (५) छा० ८-७-१; (६) छा० ८-७-१; (७) बृ० ४-५-६; (८) बृ० ४-५-१५।

इस प्रकार शंकर ने अपने विचार की पुष्टि में एक बहुत बड़ा साक्ष्य उपस्थित किया है।

परन्तु ये प्रमाण सूत्र के विषय को छू भी नहीं गये। इस सूत्र में विवाद है पुरुषार्थ शब्द पर।

ये सब प्रमाण यह सिद्ध नहीं कर सके कि सूत्रकार ने पुरुषार्थ शब्द पुरुष के लक्ष्य (object of human pursuit) के अर्थों में लिखा है अथवा प्रयत्न (effort or exertion) के अर्थों में।

उक्त जितने भी प्रमाण शंकराचार्य ने दिये हैं, वे यह सिद्ध करने के लिये हैं कि मोक्ष है। भला इसमें कोई सन्देह था ! इसी अध्याय का पूर्व पाद (३-३) में वेदान्तों में अभेद का वर्णन करते-करते वेदान्तों मे वेधादि (प्रलय) का वर्णन किया तो मोक्ष अथवा स्वर्गलोक का वर्णन आरम्भ हो गया। प्रलय भी नाश का स्वरूप है और मोक्ष तथा स्वर्ग भी पापों के नाश का स्वरूप है। यह सूत्र (३-३-२५, २६) में वर्णित है। सूत्र ३-३-२७ में साम्पराये (स्वर्ग लोक में) का उल्लेख है। वर्णन है कि स्वर्ग लोक को पार कर अर्थात् इसकी अवधि समाप्त होने पर दोनों मार्ग खुले होते हैं, वापस लौटने का अथवा मोक्षधाम को जाने का। यह ३-३-२७ में है। ३-३-२८ में लिखा है कि जीवात्मा स्वेच्छा से बिना विरोध के दोनों ओर जा सकता है। स्वर्ग लोक से मर्त्य लोक की ओर अथवा ब्रह्म लोक की ओर। यदि ऐसा नहीं मानेंगे तो युक्ति से विरोध होगा।

तदनन्तर (सूत्र ३-३-३२ में) लिख दिया है कि जब तक इन लोकों में रहने का अधिकार रहता है तब तक जीवात्मा वहाँ रहता है। यहाँ भी दोनों

लोकों, स्वर्ग लोक और ब्रह्म लोक, का उल्लेख है। सूत्र ३-३-३३ में मोक्ष को जो अक्षर अर्थात् अनन्त मानते हैं, उनके विषय में लिखा है कि मोक्ष काल को न समाप्त होनेवाला कहनेवाले औपचारिक रूप से कहते हैं। तदनन्तर (३-३-३५ में) कहा है कि ब्रह्म लोक में भी परमात्मा जीवात्मा में ऐसे ही है जैसे कि वह प्राणी लोक में प्राणियों में है। सूत्र ३-३-३६ में बता दिया गया है कि मोक्षावस्था में भी जीव और ब्रह्म में भेद है। इसके आगे सूत्र (३-३-३७) में लिखा है कि मोक्षावस्था में जीवात्मा में कामनायें रहती हैं और वे परमात्मा का आश्रय होने से पूर्ण होती हैं।

इस प्रकार सूत्र ३-३-४२ में लिखा है कि मोक्ष प्राप्ति और ब्रह्म के दर्शन दो भिन्न-भिन्न बातें हैं। सूत्र ३-३-४५ में मोक्ष प्राप्ति 'मानस क्रियावत्' कहा है।

इसी प्रकार इस पाद के अन्त तक मोक्ष के विषय का ही निरूपण है। तब फिर इस सूत्र (३-४-१) में पुरुषार्थ (मोक्ष) है, कहने के कुछ भी अर्थ नहीं। मोक्ष के होने के विषय में प्रमाण देने के भी कुछ अर्थ नहीं रहते।

जितने भी प्रमाण शंकराचार्य ने दिये हैं, वे यही बताते हैं कि मोक्ष पद प्राप्त करना चाहिये। हमारा यह दृढ़ मत है कि सूत्र ३-४-१ का यह आशय नहीं कि मोक्ष पद है, वरन् इसका अर्थ यह है कि मोक्ष प्राप्ति में प्रयत्न (कर्म) का भी सहयोग है। हमारे इस मत का समर्थन पूर्ण पाद करता है। एक प्रबल युक्ति हमारे पक्ष में यह है कि पूर्ण (३-४) पाद में मोक्ष नहीं अथवा मोक्ष के होने में सन्देह का उल्लेख नहीं, वरन् कर्म और ज्ञान का तुलनात्मक वर्णन है। देखो, सूत्र (३-४-६, १०, ११)।

यह मिथ्यावाद है कि कर्म मोक्ष प्राप्ति में बाधक है।

---

## शेषत्वात्पुरुषार्थवादो यथान्येष्विति जैमिनिः ॥२॥

शेषत्वात् + पुरुषार्थवादः + यथा + अन्येषु + इति + जैमिनिः।

**यह जैमिनि ऋषि का मत है। शेष होने से। पुरुषार्थवाद को वैसे ही मानो जैसे अन्य (विषयों) में।**

पुरुषार्थवाद का अभिप्राय है कि वह मत जिसमें पुरुषार्थ से सिद्धि मानी जाती है। सूत्रकार कहता है कि यह ऐसे है जैसे कि अन्य विषयों में होता है।

अन्य विषयों से अभिप्राय है मोक्ष के अतिरिक्त विषयों में।

शेषत्वात् से अभिप्राय यज्ञ अथवा किसी कर्म का अन्तिम भाग है। यज्ञ

के शेष अथवा किसी कर्म के अन्तिम भाग को अत्यावश्यक माना जाता है। उस पर ही यज्ञ अथवा कर्म की सफलता निर्भर करती है। अतः सूत्रार्थ इस प्रकार बनता है। पुरुषार्थ को मोक्ष प्राप्ति में वैसे ही समझो जैसे कि किसी यज्ञ कर्म मे शेष भाग को समझा जाता है। अर्थात् मोक्ष प्राप्ति में जिज्ञासा उसका प्रथम चरण है। ज्ञान दूसरा चरण है। पुरुषार्थ शेष कर्म की भाँति है। इस सूत्र का शब्द 'अन्येषु' ही सूत्रार्थ में सहायक हो रहा है। इसके अर्थ हैं—'अन्य मे'। किसमें ? मोक्ष के अतिरिक्त अन्य कार्यों में।

यह जानना रुचिकर होगा कि शंकराचार्य इस सूत्र के भाष्य में क्या लिखते हैं ? वास्तव में विवाद है ज्ञानवाद और पुरुषार्थवाद का। इसे दूसरे शब्दों में ज्ञान और कर्म का भी कहा जा सकता है। स्वामी जी ज्ञान के पक्ष में हैं। वह मानते हैं कि मोक्ष प्राप्ति में कर्म बाधक होते हैं। आप भगवद्-गीता के अपने भाष्य में, तीसरे अध्याय के प्रारम्भिक कथन में लिखते हैं—

**'मोक्षस्य च अकार्यत्वात् मुमुक्षोः कर्मानर्थक्यम्।'**

अर्थात्—मोक्ष अकार्य है। अभिप्राय यह कि कार्य से प्राप्त नहीं होने वाला। इस कारण मुमुक्ष के लिए कर्म व्यर्थ है।

परन्तु यहाँ सूत्रकार तो कुछ अन्य बात कहता है। अतः यह देखना चाहिए कि स्वामी जी इस सूत्र का क्या अर्थ करते हैं ? आप लिखते हैं—

**कर्तृत्वेनात्मनः कर्मशेषत्वात्तद्विज्ञानमपि व्रीहिप्रोक्षणादिवद्विषयद्वारेण कर्मसंबन्ध्येवेत्यतस्तस्मिन्नवगतप्रयोजन आत्मज्ञाने या फलश्रुतिः सार्थवाद इति जैमिनिराचार्यो मन्यते, यथाऽन्येषु द्रव्यसंस्कारकर्मसु 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति न स पापं श्लोकं शृणोति। यदङ्क्ते चक्षुरेव भ्रातृव्यस्य वृङ्क्ते। यत्प्रयाजानुयाजा इज्यन्ते वर्म वा एतद्यज्ञस्य क्रियते वर्म यजमानस्य भ्रातृव्याभिभूत्यै' इत्येवंजातीयका फलश्रुतिरर्थवादः, तद्वत्।**

अर्थात्—कर्तृ रूप से आत्मा कर्म का अंग है। अतः उसका ज्ञान भी व्रीहि प्रोक्षण आदि के समान विषय-आत्मा द्वारा कर्म सम्बन्धी ही है। इससे उस कर्म का प्रयोजन अवगत होने पर आत्म-ज्ञान में जो फल-श्रुति है, वह अर्थ-वाद है, ऐसा जैमिनि आचार्य मानते हैं। जैसे अन्य द्रव्य संस्कार कर्मों मे 'यस्य पर्णमयी' है वैसे ही आत्म-ज्ञान में फल श्रुति अर्थवाद है।

हमारा मत है कि यहाँ अर्थ के अनर्थ किये गये हैं। पुरुषार्थवाद को अर्थवाद कहा गया है। यह सूत्र को विकृत करने का प्रमाण है। साथ ही अर्थ-वाद का अर्थ भूसा छड़ना नहीं है।

अर्थवाद का अभिप्राय है कि किसी बात को सिद्ध करने के लिए विषयान्तर के प्रमाण और युक्तियाँ देना। अर्थवाद का अभिप्राय यह नहीं जो स्वामी जी ने कहा है—'आत्म-ज्ञान में फल श्रुति' अर्थात् आत्म-ज्ञान में श्रुति

का फल। यद्यपि श्रुति सुनना भी कर्म है, तथापि यहाँ कर्म का अर्थ योगाभ्यास है। योग के आठों अंग आत्म-ज्ञान के लिए हैं। पहले पांच—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार तो पूर्व कर्म हैं और धारणा, ध्यान तथा समाधि शेष कर्म हैं। इस सूत्र का इन शेष कर्मों से ही अभिप्राय है।

बिना पूर्व कर्म के अर्थात् बिना अभ्यास के शेष की भी सिद्धि नहीं होती। यहाँ पुरुषार्थ का अर्थ प्रयत्न (effort) है।

स्वामी जी ने अद्वैतवाद का पूर्ण प्रासाद दो आधारों पर खड़ा किया है। एक, सृष्टि रचना में परमात्मा का उपादान बनना; यह ब्रह्म-सूत्रों में कहीं नहीं मिलता। दूसरा आधार है मोक्ष में एक मात्र साधन ज्ञान मानना और कर्म को इसकी प्राप्ति में बाधक मानना। ब्रह्म-सूत्र इस दूसरे आधार का खण्डन करता है।

सूत्रार्थ है—शेष कर्म की भाँति पुरुषार्थवाद है। जैसे अन्य कर्मों में है। ऐसा जैमिनि ऋषि का कहना है।

शेष कर्म मुख्य कर्म का आवश्यक अंग होता है। इसके बिना कर्म समाप्त नहीं होता। अभिप्राय यह है कि ज्ञान के उपरान्त पुरुषार्थ करने से ही मोक्ष की सिद्धि सम्भव है।

यह जैमिनि ऋषि का मत है, परन्तु यह पूर्व पक्ष नहीं। शंकराचार्य इसको पूर्व पक्ष मान रहे हैं। यह सूत्रकार का एक अन्य ऋषि के मत द्वारा समर्थन है।

---

## आचारदर्शनात् ॥३॥

आचार+दर्शनात्

**आचरण देखा जाने से।**

जनकादि राजाओं की ओर संकेत है। अतः सूत्र का अभिप्राय यह बनता है कि ज्ञानियों के भी आचरण को देखने से यही पता चलता है कि पुरुषार्थ भी मोक्ष में सहायक होता है। जनक के इतिहास में इस बात का उल्लेख है कि वह राजा ब्रह्म-विद्या का ज्ञाता होता हुआ भी यज्ञादिक कर्म करता था।

यह वर्णन भी मिलता है कि उसे राज्य पद से सीधा मोक्ष प्राप्त हुआ था।

## तच्छ्रुतेः ॥४॥

तत्+श्रुतेः।

तत् (जो कुछ ऊपर कहा गया है) वह (श्रुतेः) श्रुति से भी सिद्ध है।

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः।**

(यजु० ४०-२)

कर्म करते हुए सौ वर्ष तक जियो।

ज्ञान और कर्म साथ-साथ चलते हैं। ज्ञानयुक्त कर्म मोक्ष में बाधक नहीं होता। यह सहायक होता है।

छान्दोग्य उपनिषद् (१-१-१०) में भी यही लिखा है—

**···च यदेव विद्यया करोति, श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवतीति ··**

अर्थात्—जो कर्म, विद्या, श्रद्धा तथा योग से युक्त होकर किया जाता है वह प्रबलतर होता है। योग का अर्थ भगवद्गीता में लिखा है—

**'योगः कर्मसु कौशलम्।'**

(भ० गी० २-५०)

---

## समन्वारम्भणात् ॥५॥

**दोनों (ज्ञान और कर्म) साथ-साथ आरम्भण से। सूत्रार्थ है समन्वय द्वारा आरम्भण से।**

इसका अभिप्राय यह है कि कर्म से ही ज्ञान आरम्भ होता है। साथ ही ज्ञान का फल कर्म से ही प्राप्त होता है। इस कारण दोनों के साथ-साथ चलने की बात लिखी है।

इसका अभिप्राय यह है कि कर्म और ज्ञान का आरम्भण एक ही समय होता है।

भगवद्गीता में इस प्रकार लिखा है—

**यस्य सर्वे समारम्भाः कामसंकल्पवर्जिताः।**
**ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः॥**
**त्यक्त्वा कर्मफलासङ्गं नित्यतृप्तो निराश्रयः।**
**कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किंचित्करोति सः॥**

(भ० गी० ४-१९,२०)

अर्थात्—जिसके सब कार्य कामनारहित और ज्ञान की अग्नि से संशोधित होते हैं वह ज्ञानी जन पण्डित कहलाते हैं।

बिना किसी आशा के तथा प्रशंसा-पुरस्कार की आशा के, जो कर्म-फल का मोह छोड़कर व्यवहार करता है वह कुछ भी नहीं करता।

इसका अभिप्राय यह है कि ज्ञान और कर्म साथ-साथ चलते हैं। कर्म त्याज्य नहीं।

---

## तद्वतो विधानात् ॥६॥

तद्वतः + विधानात्।

**उस (ज्ञानवान्) की भाँति विधान से। अर्थात् साथ-साथ आरम्भण होने वालों (ज्ञान और कर्म) के विधान (नियम) से। ऐसा हम संसार में नित्य होता देखते हैं।**

---

## नियमाच्च ॥७॥

नियमात् + च।

**नियम से भी यही बात पता चलती है।**

नियम से अभिप्राय है लोक व्यवहार। लोक में सफलता के लिए कर्म और ज्ञान का समन्वय देखने में आता है।

शंकर और उनकी परिपाटी के भाष्यकार सूत्र ३-४-२ से लेकर सूत्र ३-४-७ तक पूर्व पक्ष मे बताते हैं। अर्थात् वे यह मत ब्रह्म-सूत्र के प्रणेता महर्षि व्यास जी का नहीं मानते। इस कारण यह माना जाता है कि सूत्रकार ने इनको जैमिनि के नाम से लिखा है। इन भाष्यकारों का यह मत है कि वेदान्त दर्शनाचार्य का अपना मत सूत्र ३-४-१ में लिखा है और इन जैमिनि के नाम से दिये सूत्रों का समाधान सूत्र ३-४-८ में दिया है।

सूत्र ३-४-१ का अर्थ हम ऊपर दे आये हैं और हमने उस सूत्र का अर्थ इस प्रकार किया है—

'बादरायण के मत से पुरुषार्थ भी है।' शब्द प्रमाण से भी यही पता चलता है। ये भाष्यकार मानते हैं कि इस सूत्र का अर्थ है—पुरुष का लक्ष्य (मुक्ति) है। ऐसा अर्थ करने से कर्म का वर्णन तो दिखायी देता नहीं। हां,

पुरुषार्थ का उल्लेख विद्यमान है। परन्तु पुरुषार्थ के अर्थों में मतभेद है। यदि इस सूत्र (३-४-१) का अर्थ अन्य भाष्यकारों के अनुसार मान लें तब प्रश्न उत्पन्न होता है कि अगले सूत्रों में कर्म का झगड़ा कैसे उत्पन्न हो गया? तब अगले सूत्र विषयान्तर माने जायेंगे और यदि सूत्र ३-४-२ से ३-४-७ तक विषयान्तर माने जाते हैं, तब वे पूर्व पक्ष प्रतीत नहीं होंगे, प्रत्युत सूत्रकार के समर्थन में ही समझ में आयेंगे।

अब सूत्र ३-४-८ भी देख लें तो बात स्पष्ट हो जायेगी!

---

## अधिकोपदेशात्तु बादरायणस्यैवं तद्दर्शनात् ।।८।।

अधिकोपदेशात्+तु+बादरायणस्य+एवम्+तद्दर्शनात्।

**अधिक के उपदेश से तो बादरायण का मत इस प्रकार उसके देखे जाने से। (वही है जो जैमिनि के नाम से कहा है)।**

इस सूत्र में पद 'अधिक के उपदेश से' समझने की आवश्यकता है। किससे अधिक? जो कुछ ऊपर कहा गया है उससे अधिक। अर्थात् बादरायण पूर्वोक्त सूत्रों से अर्थात् ३-४-२ से ३-४-७ तक के सूत्रों में कहे सिद्धान्तों से कुछ अधिक कहते हैं। क्या कहते हैं? दर्शन से अर्थात् देखे जाने से।

इस सूत्र में ऊपर के सूत्रों के खण्डन में तो कुछ भी दिखायी देता नहीं, वरन् यह कहा है कि ऊपर कहे गये से अधिक। बादरायण कह रहे हैं कि अधिक कहने से तो बादरायण द्वारा जैमिनि के मत का समर्थन ही सिद्ध होता है। बादरायण उस मत की पुष्टि अधिक प्रमाण और युक्ति से करने जा रहे हैं।

यदि उक्त मत के विपरीत कहना होता तो शब्द 'अधिकोपदेशात्' के स्थान 'व्यतिरेकात्' होता। अधिक के कहने से विरोध सिद्ध नहीं होता।

ऊपर जैमिनी के मत से जो कुछ लिखा गया है वह प्रथम सूत्र के विपरीत भी नहीं। यदि तो प्रथम सूत्र में कर्म के विरोध में कुछ होता तब बात विचारणीय हो जाती। विरोध नहीं, वरन् समर्थन ही है।

यह स्पष्ट है कि जैमिनी इत्यादि के नाम से जो पुरुषार्थवाद और शेषत्व की बात कही गयी है, बादरायण उससे अधिक ही कहते हैं।

शंकराचार्य इस सूत्र का भाष्य करते हुए कहते हैं—

**तुशब्दात्पक्षो विपरिवर्तते। यदुक्तम्—"शेषत्वात्पुरुषार्थवादः (ब्र० सू० ३-४-२) इति, तन्नोपपद्यते, कस्मात्? अधिकोपदेशात्। यदि संसार्येवात्मा शारीरः कर्ता भोक्ता च शरीरमात्रव्यतिरेकेण वेदान्तेषूपदिष्टः स्यात्ततो वर्णितेन**

**प्रकारेण फलश्रुतेरर्थवादत्वं स्यात् । अधिकस्तावच्छारीरादात्मनोऽससारीश्वरः कर्तृत्वादिससारिधर्मरहितोऽपहतपाप्मत्वादिविशेषणः परमात्मा वेद्यत्वेनोपदिश्यते वेदान्तेषु । नच तद्विज्ञानं कर्मणां प्रवर्तक भवति, प्रत्युत कर्माण्युच्छिनत्तीति वक्ष्यति "उपमर्दं च" (ब्र० सू० ३-४-१६) इत्यत्र ।**

इसका अर्थ इस प्रकार है—

तु शब्द से पूर्व पक्ष की व्यावृत्ति होती है। "शेषत्वात्पुरुषार्थवादः"— ऐसा जो कहा गया है वह ऐसा उपपन्न नहीं होता, क्योंकि अधिक का उपदेश है। यदि संसारी जीवात्मा ही शरीर कर्ता, भोक्ता शरीर मात्र से अतिरिक्त वेदान्तों मे उपदिष्ट होता तो वर्णित प्रकार से फल श्रुति अर्थवाद होती, किन्तु शरीर जीवात्मा से अधिक अतिरिक्त असंसारी, ईश्वर कर्तृत्व इत्यादि जीवात्मा के धर्मों से रहित अपहतपाप्मत्व आदि विशेषणों से युक्त परमात्मा जानने योग्य रूप से उपनिषदो मे उपदिष्ट है और उसका ज्ञान कर्मों का प्रवर्तक नहीं होता, प्रत्युत कर्मों का उच्छेद करता है। ऐसा आगे 'उपमर्द च' इस सूत्र में कहेगे।

शंकर ने इस भाष्य में तु शब्द व्यावृत्ति का वाचक माना है, परन्तु तु शब्द से सदा व्यावृत्ति नहीं होती। जैसे कि कोई कहे कि यदि परमात्मा सर्व व्यापक है तो (तु) वह सर्वज्ञ भी है। यहाँ तो (तु) शब्द किसी बात का खण्डन करने के लिये नही, वरन् कहे से कुछ अधिक बताने के लिये कहा गया है। और भी देखें। 'सोम देव बम्बई गया तो बंगलोर भी जायेगा।'

शंकराचार्य स्वयं ब्रह्मसूत्र के भाष्य में कई स्थान पर तु शब्द का अर्थ संग्रहार्थ मानते हैं। उदाहरण के रूप मे सूत्र ब्र० सू० ४-१-१४ में तु शब्द के अर्थ 'ही' के लिखे हैं।

सूत्र ४-१-१५ में भी तु के अर्थ शंकर ने 'ही' के लिये हैं।

अत. यहाँ तु शब्द व्यावृत्ति के लिये नही है। सूत्र का अर्थ इस प्रकार है—

**अधिकोपदेशात्तु- अधिक के उपदेश से भी। एव=इस प्रकार। बादरायणः=बादरायण ऋषि का मत (है)। तद्दर्शनात्=वैसा लोक में और श्रुति में भी देखा जाने से।**

कोई कारण नही कि महर्षि जैमिनी तथा महर्षि बादरायण को भिन्न-
भिन्न मतवाला माना जाये। दोनो वेदानुयायी और ऋषि माने जाते हैं।
हमारा तो यह मत है कि छयों दर्शन, वैदिक दर्शन शास्त्र परस्पर
विरोधी नही है। ये एक दूसरे की पूर्ति करते है। अतः अकारण 'तु' शब्द को
विरोधी अर्थ वाला मानना ठीक नही।
'तु' शब्द को छोड़कर शेष युक्ति, जो शंकराचार्य ने दी है, सूत्रार्थ को

प्रकट करती ही नहीं। श्री शंकर कहते हैं—अधिक कहे जाने से, विपरीत भाव प्रकट होता है। हमारा मत है कि विपरीत भाव प्रयुक्त है। जो कुछ कहा गया है उसी दिशा में ही और अधिक कहने का ही प्रयोजन हो सकता है।

आगे शंकराचार्य कहते हैं कि यदि संसारी जीवात्मा ही शरीर कर्ता, भोक्ता शरीर मात्र से अतिरिक्त वेदान्तों में उपदिष्ट होता—तो अर्थवाद होता।

यह अनर्गल बात है। जीवात्मा संसारी हो, असंसारी हो; वह शरीर से पृथक् होता ही है। वेदान्त में ऐसा ही लिखा है।

लिखा है—

**अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे।**

(कठो० १-२-१८)

अर्थात्—आत्मा अजन्मा, नित्य, शाश्वत, प्राचीन और न नाश होनेवाला है। नाशवान तो शरीर है।

स्वामी शंकराचार्य जी कहते हैं कि यदि वेदान्त में जीवात्मा शरीर से पृथक् लिखा है तो वह अर्थवाद है। इसका अर्थ यह हुआ कि शंकर के मत से मीमांसकों का अर्थवाद अनृत भाषण के तुल्य हो जायेगा। वस्तुतः यह ऐसा नहीं है। अर्थवाद का अभिप्राय है—जब किसी तथ्य को सिद्ध करने के लिये विषयान्तर प्रमाण और युक्तियां दी जायें तो वह विधि अर्थवाद कहलाती है।

परन्तु आत्मा तो शरीर है ही नहीं। अतः यह विषयान्तर कथन नहीं है। उसका शरीरी होना विषयान्तर नहीं कहा जा सकता। यह अर्थवाद नहीं माना जा सकता। इसे यथार्थवाद कहा जा सकता है।

शंकराचार्य के उक्त उद्धरण में कहा गया है कि परमात्मा, जीवात्मा शरीरी के धर्मों से रहित और उससे वेद्य रूप है—अर्थात् जानने योग्य है। उपनिषद् में ऐसा लिखा है। अतः उसका ज्ञान कर्मों का प्रवर्त्तक नहीं हो सकता, प्रत्युत कर्मों का उच्छेदक होगा।

भला यह कहाँ की युक्ति है? परमात्मा 'वेद्य' है—अर्थात् जानने योग्य है। इस कारण कर्म प्रवर्त्तक नहीं। यह तो ऐसे है जैसे कि कोई कहे कि न्यायाधीश वादी-प्रतिवादी से अलिप्त होता है; इस कारण वादी-प्रतिवादी हो ही नहीं सकता।

परमात्मा ज्ञान स्वरूप है और जानने के योग्य है तो फिर जीवात्मा को कर्म में प्रवृत्त होने से रोकता क्यों है? इस प्रकार की युक्तियां पढ़कर ही हम कहते हैं कि शंकर को दार्शनिक विषयों पर लेखनी नहीं उठानी चाहिये थी। उनकी सब युक्तियां प्रायः शिथिल और अप्रासंगिक होती हैं।

यजुर्वेद में लिखा है—

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।** (यजु० ४०-२)

सौ वर्ष तक मनुष्य कर्म करता हुआ जिये। यदि परमात्मा कर्मों का उच्छेद करनेवाला होता तो परमात्मा अपनी ही वाणी अर्थात् वेद में क्यों ऐसा आदेश करता ?

अतः हमारा मत है कि जैमिनी इत्यादि ने कोई ऐसा मत प्रतिपादित नहीं किया जो महर्षि व्यास को मान्य नहीं। यह तो शंकर तथा उनके अनुयाइयों द्वारा ब्रह्मसूत्रों का अर्थ विकृत कर ही दोनों में मतभेद दिखाया जा रहा है।

हमारा मत यह है कि वैदिक सिद्धान्त है कि मोक्ष की प्राप्ति के लिये ज्ञान और पुरुषार्थ दोनों की आवश्यकता है। यही बात अभी तक सूत्रों में प्रतिपादित की गयी है। इस पाद के प्रथम आठ सूत्रों का अर्थ इस प्रकार बनता है—

(१) बादरायण और वेद पुरुषार्थ को भी (मोक्ष का साधन मानते हैं)।

(२) शेष कार्य की भाँति पुरुषार्थवाद भी है, ऐसा जैमिनी ऋषि का मत है।

(३) व्यवहार में देखे जाने से।

(४) ऐसा श्रुति में भी वर्णित है।

(५) (कर्म और ज्ञान का) समान आरम्भ होने से।

(६) इसी के समर्थन में विधान और नियम भी हैं। ज्ञान और कर्म साथ-साथ चलते हैं।

(७) नियम भी हैं।

इसके उपरान्त वर्तमान सूत्र आया है। इसके अर्थ इस प्रकार हैं—इन सबसे अधिक बादरायण कहते हैं कि यही देखने से प्रतीत होता है (कि पुरुषार्थ भी मोक्ष प्राप्ति में सहायक है)।

---

## तुल्यं तु दर्शनम् ॥९॥

तुल्यं+तु+दर्शनम्।

**बराबरी (कर्म और ज्ञान में समानता)** तो दिखायी देती है।

इस सूत्र पर स्वामी शंकराचार्य के भाष्य को भी देखना चाहिये कि वह इस सरल भाषा को भी कैसे विकृत करते हैं ? आप लिखते हैं—

**यत्तूक्तम्—आचारदर्शनात्कर्मशेषो विद्येति, अत्र ब्रूमः—तुल्यमाचार-**

दर्शनमकर्मशेषत्वेऽपि विद्यायाः । तथा हि श्रुतिर्भवति—'एतद्ध स्म वै तद्विद्वांस आहुर्ऋषयः कावषेयाः किमर्था वयमध्येष्यामहे किमर्था वयं यक्ष्यामहे । एतद्ध स्म वै तत्पूर्वे विद्वांसोऽग्निहोत्रं न जुहवांचक्रिरे', 'एतं वै तमात्मानं विदित्वा ब्राह्मणाः पुत्रैषणायाश्च वित्तैषणायाश्च लोकैषणायाश्च व्युत्थायाथ भिक्षाचर्यं चरन्ति' (बृ० ३-५-१) इत्येवंजातीयका ।

अर्थात्—जो यह कहा गया है कि 'आचारदर्शनात्' आचार दर्शन से ज्ञान कर्म का अंग है, इस पर हम कहते है कि विद्या के अकर्म शेषत्व में भी दर्शन समान हैं, क्योंकि 'एतद्धस्म'—(बृ० ३-५-१) यह श्रुति में कहा है।

शंकर ने इस सूत्र के भाष्य मे अन्य उदाहरण भी दिये हैं। उन उद्धरणों को तो हम पीछे देखेंगे। पहले शंकर के कथन की परीक्षा होनी चाहिये।

शंकराचार्य ने कहा है कि (उनके कथनानुसार) पूर्व पक्ष में कहा गया है (वे० द० ३-४-३) 'आचार दर्शनात् ।' इसका अर्थ है, 'आचरण में देखे जाने से ।' 'आचरण में' का अर्थ है लोक व्यवहार में। लोक व्यवहार में ज्ञान और कर्म साथ-साथ चलते है। कर्म ज्ञान का अंग है। सूत्रार्थ तो स्वामी जी ने भी यही किया है, परन्तु आगे जो कहा है 'अकर्म शेषत्व' (विद्या के अकर्म शेषत्व) में भी आचार दर्शन समान है।

विद्या का अर्थ है अध्यात्म ज्ञान। आप कहते हैं कि इसके अकर्म शेषत्व में। तनिक इस 'अकर्म शेषत्व' का अर्थ विचार करिये कि यह क्या है ? जब अकर्म है; अर्थात् कर्म है ही नही तो इसका शेषत्व क्या होगा ? जो है ही नहीं उसका पूर्व, मध्य और शेष कैसे होगा ?

स्वामी शंकर भाषा के शब्दों का जाल बिछाने में अति कुशल हैं, परन्तु आँखें मूँद कर पढ़ने वालों के लिये।

शंकर का 'अकर्म शेषत्व' वाक्य निरर्थक है और ऐसा प्रतीत होता है कि जब उन्होंने यह देखा कि पूर्वोक्त सूत्रों से उनके मत का प्रतिपादन नहीं हो रहा तो इस प्रकार वाग्जाल फैलाकर कर्म की महिमा को कम करने का यत्न कर दिया है।

शंकर के पूर्वोक्त भाष्य में उद्धृत (बृ० उ० ३-५-१ के) उद्धरण को भी देखना चाहिये, जिसका भाव इस प्रकार है—

तत्पश्चात् कुषीतक मुनि के पुत्र कहोल ने याज्ञवल्क्य से पूछा, 'यदेव साक्षादपरोक्षाद् ब्रह्म' जो साक्षात् और प्रत्यक्ष ब्रह्म है और 'य आत्मा सर्वान्तरस्तं मे' जो आत्मा सर्वान्तर है, वह मुझे बताइये।

याज्ञवल्क्य बताते है कि जो आत्मा भूख-प्यास को, शोक-मोह को, जरा को, मृत्यु को लांघ जाता है; 'एतं वै तमात्मानं विदित्वा ब्राह्मणाः' इस ही आत्मा को जानकर ब्राह्मण पुत्रैषणा से, वित्तैषणा से और लोकैषणा से ऊपर

उठकर तदनन्तर भिक्षा वृत्ति को धारण करता है—इस कारण ब्राह्मण पाण्डित्य को प्राप्त होता है।

यहाँ कर्म का विरोध तो है नहीं। भिक्षा वृत्ति करने से पूर्व और उपरान्त कर्म तो होता रहता है। भिक्षा वृत्ति भी तो कर्म ही है। साथ ही इस पूर्ण उद्धरण में एक भी शब्द तो यह प्रकट नहीं करता कि बिना कर्म के ज्ञान प्राप्त हो सकेगा।

किस रूप में पुरुषार्थ करना पड़ेगा? यह एक पृथक् विषय है। इतना स्पष्ट है कि पुरुषार्थ करना ही पड़ेगा।

शंकर के अन्य उद्धरण भी सूत्रार्थों से मेल नहीं खाते। यहाँ यह भी कहा जाता है कि शंकर का कर्म से अर्थ अग्निहोत्र से है। अग्निहोत्र के विषय में हमने अपने (सूत्र ३-४-२५ के) भाष्य में व्याख्या की है। यहाँ इतना लिख देना ही पर्याप्त होगा कि अग्निहोत्र भी मोक्ष प्राप्ति में साधक है। अग्निहोत्र के दो अंग हैं। अग्नीन्धनादि और दूसरा है मन्त्र पाठ। दोनों को इकट्ठा लिया जाये तो यह मोक्ष प्राप्ति में सहायक होते हैं। (व्याख्या ३-४-२५ में पढ़नी चाहिये)।

---

## असार्वत्रिकी ॥१०॥

**सार्वत्रिकी नहीं।**

अर्थात् सर्वत्र प्रयोग की वस्तु नहीं।

क्या सर्वत्र प्रयोग की वस्तु नहीं है? जो ऊपर 'तुल्यं तु दर्शनम्' कहा है। वहाँ लिखा है कि कर्म और ज्ञान समान सहायक हैं। ऐसा देखने में आता है।

सूत्रकार अपनी ही बात का संशोधन करता है कि ऐसा देखने में आता है अवश्य, परन्तु यह समानता सर्वत्र देखने में नहीं आती। कहीं कर्म अधिक कार्य करता है और कहीं ज्ञान अधिक।

क्या कभी ऐसा भी होता है कि कर्म शून्य हो और केवल ज्ञान सिद्धि दिला दे? यह आगे चलकर बतायेंगे।

इस सूत्र का अभिप्राय इतना मात्र है कि कर्म और ज्ञान की समानता सर्वत्र देखने में नहीं आती। भाष्यकारों ने तो यहाँ भी गड़बड़ की है, परन्तु अर्थ सरल हैं। ऊपर का सूत्र था, 'तुल्यं तु दर्शनम्' अर्थात् देखने में कर्म और ज्ञान तुल्य रूप में सहायक है और वर्तमान सूत्र है 'असार्वत्रिकी।' अभिप्राय यह है कि यह बात सर्वत्र देखने में नही आती। स्पष्ट है कि समानता सर्वत्र देखने में नहीं आती। इससे यह तो प्रकट होता ही है कि कहीं तो समानता है ही। साथ ही यह भी सिद्ध नहीं होता कि ज्ञान ही है। कर्म की आवश्यकता है ही

नहीं अथवा इसके विपरीत कार्य ही है और ज्ञान है ही नहीं।

यह स्मरण रखना चाहिये कि यहाँ मोक्ष प्राप्ति में ज्ञान और कर्म की विवेचना हो रही है। अतः कर्म और ज्ञान का सहयोग मोक्ष प्राप्ति में ही वर्णन किया जा रहा है। अतः इस सूत्र में वर्णित असमानता ज्ञान और कर्म में हो सकती है अथवा यह मोक्ष प्राप्ति के इच्छुक साधकों में भी हो सकती है। किसी साधक के लिये कर्म की अधिक आवश्यकता हो सकती है और किसी के लिये ज्ञान की।

शंकराचार्य इस सूत्र का भाष्य इस प्रकार करते हैं—

**'यदेव विद्यया करोति' (छान्दो० १-१-१०) इत्येषा श्रुतिर्न सर्वविद्याविषया, प्रकृतविद्याभिसम्बन्धात्। प्रकृता चोद्गोथविद्या—'ओमित्येतदक्षरमुद्गीयमुपासीत' (छा० १-१-१) इत्यत्र॥**

अर्थात्—'यदेव विद्यया करोति;' यह श्रुति सर्व विद्या विषयक नहीं है। क्योंकि उसका प्रकृत विद्या के साथ सम्बन्ध है। 'ओमित्येतदक्षरं' यहाँ उद्गीथ विद्या प्रकृत है।

अभिप्राय यह कि छा० १-१-१० में तो लिखा है कि वह सर्व विद्या विषय वाला नहीं। नहीं तो न सही, परन्तु इसका सूत्र के समझाने में क्या प्रयोजन है? सूत्र में तो सर्व विद्या की बात लिखी नहीं। न वहाँ किसी बात के सर्वत्र प्रयोग की बात लिखी है। सर्व विद्या और सर्वत्र प्रयोग में शंकराचार्य को अन्तर समझ नहीं आया।

वास्तविक बात यह प्रतीत होती है कि जहाँ भी शंकर जी को अपने स्वीकृत मत के विरुद्ध सूत्रार्थ दिखाई देते हैं, वहाँ वाक् जाल फैलाकर पाठकों के मन में भ्रम उत्पन्न करने का यत्न कर देते हैं।

हमारा कहना यह है कि इस सूत्र की उक्त सूत्र के साथ अर्थ की संगत इस प्रकार ही बैठती है कि कर्म और ज्ञान की समानता सर्वत्र देखने में नहीं आती। ऊपर कहा था कि दोनों 'तुल्यं' (समान) हैं। यहाँ इस सूत्र में समानता सर्वत्र न होने की बात लिखी है। समानता नहीं है। परन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि एक निःशेष ही हो जाता है।

उपनिषद् में सर्व विद्या की बात है। किसी व्यवस्था के सर्वत्र न होने की बात सूत्र में लिखी है। दोनों में अन्तर है।

---

## विभागः शतवत् ॥११॥

बाँटा गया है जैसे सौ का विभाग होता है।

प्रश्न है कि क्या बाँटा गया है ? निस्सन्देह जिस बात का प्रकरण है। कर्म और ज्ञान का। परा और अपरा विद्या का नहीं। यह कुछ भाष्यकारों ने माना है। यह ठीक है कि अपरा विद्या के अनुसार कर्म किये जाते हैं, परन्तु विद्या कर्म नहीं। कर्म विद्या से पृथक वस्तु है। इसी प्रकार परा विद्या अकर्म की सूचक नहीं। क्योंकि कोई भी विद्या कर्म-अकर्म नहीं। उदाहरण के रूप में एक मनुष्य को यह ज्ञान है कि दूध की मलाई खाने से बुद्धि तीक्ष्ण होती है। यह तो अपरा विद्या है, परन्तु इस विद्या को रखता हुआ मनुष्य मलाई खाता ही नहीं अथवा खा सकता ही नहीं। तब कर्म तो हुआ नहीं, यद्यपि ज्ञान अर्थात् अपरा विद्या तो है।

इसी प्रकार परा विद्या का ज्ञान हो सकता है। मनुष्य जान सकता है कि सब कुछ ओं अक्षर ही है। यह जानता हुआ भी वह परमात्मा की उपासना नहीं करता और न ही उसमें ध्यान लगाने का यत्न करता है। इसके विपरीत धोखा-धड़ी से धन कमाता चला जाता है। तब परा विद्या के ज्ञान पर भी अकर्म नहीं हुआ।

अतः हमारा मत है कि विद्या-अविद्या तथा कर्म-अकर्म का परस्पर सम्बन्ध नहीं। यह प्रकरण कर्म और ज्ञान के विषय में चल रहा है और सूत्रकार ने ऊपर कहा है कि मोक्ष की सिद्धि में कर्म और ज्ञान समान रूप में सहायक होते हैं। वे सदा समान मात्रा में सहायक नहीं होते। उस अवस्था में उनकी सहायता में विभाग है शतवत्।

शतवत् का अभिप्राय है जैसे सौ में विभाग (बटवारा) होता है। यदि इसको गणित की भाषा में लिखें तो प्रतिशत् का शब्द प्रयोग करेंगे। कहीं ज्ञान का प्रतिशत् अधिक होता है और कहीं कर्म का।

---

## अध्ययनमात्रवतः ॥१२॥

मात्र का अर्थ है केवल। अतः सूत्र का अर्थ है—

**केवल अध्ययन करनेवाले का।**

अध्ययन से ज्ञान की प्राप्ति होती है, परन्तु अध्ययन के उपरान्त यदि मनुष्य उस ज्ञान का प्रयोग न करे तो ज्ञान व्यर्थ होता है। अतः ज्ञान प्राप्त करे, परन्तु कर्म न करे तो केवल अध्ययन करनेवाले का-सा ही फल होगा।

जो लोग केवल ज्ञान से सिद्धि की बात करते हैं वे इस सूत्र का अर्थ कैसे करते हैं ? यह एक अनुशीलन का विषय है। हम एक ऐसे ही भाष्यकार

के लेख को लिखते हैं। स्वामी ब्रह्म मुनि जी लिखते हैं—

(अध्ययनमात्रवतः) 'तद्वतो विधानात्'— आचार्यकुलाद्वेदम् अधीत्य यथा विधानं गुरोः कर्मातिशेषेण—(छान्दो० ८-१५ १) आचार्य कुल मे वेद पढ़ गुरु के विधानानुसार सम्पूर्ण कर्म करे। यह जो कहा है, यह तो अध्ययन मात्र वाले के लिये जिसने केवल वेद पढ़ा ही है, ऐसे ब्रह्मचारी के लिये कहा गया है, मुमुक्ष के लिये नही।

लगभग यही भाव है श्री उदयवीर शास्त्री जी का। स्वामी शंकराचार्य जी क्या लिखते हैं, तनिक देखना चाहिये।

**'आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य' (छा० ८-१५-१) इत्यत्राध्ययनमात्रस्य श्रवणादध्ययनमात्रवत एव कर्मविधिरित्यध्यवस्यामः। नन्वेवं सत्यविद्यत्वादनधिकारः कर्मसु प्रसज्येत,—नेष दोषः, न वयमध्ययनप्रभवं कर्माव बोधनमधिकारकारणं वारयामः, किं तर्हि? औपनिषदमात्मज्ञानं स्वातन्त्र्येणैव प्रयोजनवत्प्रतीयमानं न कर्माधिकारकारणतां प्रतिपद्यत इत्येतावत्प्रतिपादयामः। यथा च न क्रत्वन्तरज्ञानं क्रत्वन्तराधिकारेणापेक्ष्यत एवमेतदपि द्रष्टव्यमिति ॥**

अर्थात्—'आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य' (छा० ८-१५-१) इस श्रुति में अध्ययन मात्र का श्रवण होने से केवल वेदाध्ययन करनेवाले के लिये ही कर्म विधि है। ऐसा हम निश्चय करते हैं। ऐसा होने पर विद्याहीन होने से कर्मों में अधिकार नहीं होता; यह दोष नहीं। हम वेदाध्ययन से उत्पन्न होनेवाले कर्मों में अधिकार के कारणभूत कर्माव बोध का वारण नहीं करते, किन्तु उपनिषद् का आत्मज्ञान स्वतन्त्र रूप से प्रयोजनवाला प्रतीत होता हुआ कर्मों में अधिकार कारणत्व को प्राप्त नही होता। इतना मात्र हम प्रतिपादन करते हैं। जैसे एक ऋतु का ज्ञान अन्य ऋतु के अधिकार के द्वारा अपेक्षित नहीं है। ऐसे यह भी समझना चाहिए।

शंकराचार्य के कथन का अभिप्राय वही है जो ब्रह्ममुनिजी ने संक्षेप मे ऊपर कहा है। केवल शंकर ने युक्ति हीन कथन अधिक किया है। इन तीनों भाष्यकारों ने एक ही उद्धरण (छा० ८-१५-१) को अपने कथन की पुष्टि मे दिया है। उपनिषद् का अर्थ तो हम पीछे देखेंगे, पहले तो हम भाष्यकारों से यह जानना चाहेंगे कि इस सूत्र में वेदाध्ययन की बात कहां से आ गयी है? केवल अध्ययनमात्र लिखा है। भला उपनिषद् का अध्ययन क्यों नहीं? दूसरी बात है, गुरुकुल में अध्ययन कहां से आ गया? घर में बैठकर अध्ययन क्यों नहीं? क्या अध्ययन का अर्थ पढ़ना ही है और पढ़कर अर्थ समझना नही? अध्ययन का अर्थ किसी गृहस्थ का वेदाध्ययन क्यों नहीं? साथ ही अध्ययन का स्वाभाविक परिणाम ज्ञान प्राप्ति भी क्यों नहीं? अध्ययन के अर्थ कोश में पढ़ना भी है। पठन कहीं भी हो सकता है।

कर्म और ज्ञान में सम्बन्ध विच्छेद शंकराचार्यजी के अपने पूर्वाग्रह के कारण ही है। ज्ञान भी कर्म का फल होता है। संसार में ज्ञान प्राप्त करने के दो ही उपाय हैं। एक है ज्ञानेन्द्रियों द्वारा प्राप्त कर, उस पर चिन्तन एवं मनन करना। दूसरे, ज्ञानवान से श्रद्धा तथा भक्ति से इसे प्राप्त करना। ये दोनों उपाय कर्म का रूप ही हैं।

जब ज्ञान प्राप्त हो जाता है; तदुपरान्त उसके आधार पर कर्म करना होता है। यह कर्म उससे भिन्न प्रकार का होता है, जो ज्ञान प्राप्त करने के लिए किया जाता है।

मान लीजिये कि एक गुरु शिष्य को यह पढ़ाता है—**'ओमित्येतदक्षर-मुद्गीथमुपासीत ओमिति ह्युद्गायति, तस्योपव्याख्यानम्।'**

(छा० १-१-१)

गुरु इसका अर्थ और भाव समझाता है। शिष्य श्रवण करता है, समझता है और हृदयंगम कर अपने आचरण को ऐसा बनाता है जो परमात्मा को सर्वत्र व्यापक और सबका अन्तर्यामी जानकर करना उचित है। यदि मनुष्य वैसा आचरण स्वीकार नहीं करता तो ज्ञान निरर्थक हो जायेगा। परमात्मा को सर्वान्तर्यामी जानकर भी, कोई अभिमानी तानाशाही चलाता है, तब ज्ञान निरर्थक हो गया समझना चाहिए और यदि वह अकर्मण्य हो जाता है तब भी तो ज्ञान का फल प्राप्त न हुआ। ज्ञान अकर्मण्यता उत्पन्न करने का नाम नहीं। यह अपने आत्मा के आदेशानुसार कार्य करने का नाम है। वह आत्मा जीवात्मा है अथवा परमात्मा है, एक पृथक् बात है।

यदि उपासना को केवल पूजा अथवा स्तुति न मान ज्ञान प्राप्ति का साधन ही मान लें तब भी मनुष्य खाना, पीना, स्नान, शौच, वस्त्र पहनना इत्यादि करता है। यदि उपासक भोजन करता है तो भोजन उपलब्ध करने में प्रयत्न करना होगा। व्यापार, सेवा-कार्य अथवा भिक्षा कार्य करना ही होगा।

वास्तव में कर्म तो छूट नहीं सकता। भगवान् कृष्ण भी कहते हैं कि मनुष्य एक क्षण के लिए भी कर्म के बिना रह नहीं सकता। यह कथन सर्वथा सत्य है।

यदि जीवन साधन उपलब्ध हों तो भी मोक्ष प्राप्ति का उपाय योग है। वह भी तो कर्म ही है।

एक बात अवश्य है कि जब मोक्ष प्राप्त हो जाता है तब विचारणीय हो जाता है कि कर्म हो अथवा न हो? स्वामी शंकर मानते हैं कि मोक्ष में अकर्मण्यता है। उस स्थिति में क्या होता है, यह मोक्ष प्राप्ति के समय विचारणीय नहीं। इस (अ० सू० ३-४ के) पूर्ण पाद में संसार में रहते हुए मोक्ष प्राप्ति के लिये करणीय पर विचार किया जा रहा है। इन सूत्रों में कहीं भी कर्म का

निषेध नहीं किया गया।

मोक्ष विषय में कर्म और ज्ञान में विरोध मानने वाले सब भाष्यकारों ने उक्त छान्दोग्य उपनिषद् का प्रमाण दिया है। इस प्रमाण को भी समझ लेना चाहिये।

उपनिषद् इस प्रकार है —

**तद्धैतद्ब्रह्मा प्रजापतय उवाच; प्रजापतिर्मनवे, मनुः प्रजाभ्य आचार्यकुलाद्वेदमधीत्य, यथाविधानं गुरोः कर्मातिशेषणाभिसमावृत्य, कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान्विदधदात्मनि सर्वेन्द्रियाणि सम्प्रतिष्ठाप्याहिंसन्सर्वभूतानि, अन्यत्र तीर्थेभ्यः, स खल्वेवं वर्तयन् यावदायुषं, ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते। न च पुनरावर्तते ; न च पुनरावर्तते ॥**

(छा० ८-१५-१)

यह ब्रह्मा ने प्रजापति को कहा; प्रजापति ने मनु को कहा और मनु ने प्रजाओं को कहा। आचार्य कुल से वेद पढ़कर गुरु के सब विधान पूरे कर समापवर्तन करा कर परिवार में रहता हुआ, पवित्र स्थान में बैठ स्वाध्याय करता हुआ, धर्म-कर्म करता हुआ, सब इन्द्रियों को आत्मा से संयत करता हुआ, किसी प्राणी को कष्ट न देता हुआ पूर्ण आयु भर तीर्थ (शास्त्र) में बर्तता हुआ ब्रह्म लोक को प्राप्त होता है और वहाँ से नहीं लौटता।

इस उपनिषद् में तो वही बात कही है जो हम इन सूत्रों के अर्थों में कह रहे हैं। यह मन्त्र मुमुक्षुओं के लिए ही है और ब्रह्म लोक को जाने का उपाय बताता है, जहाँ जाकर लौटना नहीं होता। इसमें कर्म का विरोध नहीं, वरन् विशेष कर्मों पर बल दिया गया है।

मुमुक्षु के लिये ब्रह्मलोक में जाने का उपाय यह बताता है कि अध्ययन करने मात्र से मोक्ष नहीं प्राप्त हो सकता। अध्ययन का अभिप्राय ज्ञान प्राप्त करना है। अध्ययन करने के उपरान्त लिखा है (कुटुम्बे शुचौ देशे) कुटुम्ब में रहता हुआ और पवित्र स्थान पर बैठा हुआ स्वाध्याय करे। इसके उपरान्त वह क्या करे ? लिखा है कि (धार्मिकान्विदधदात्मनि) धर्म-कर्म करे।

स्पष्ट है कि अध्ययन करने मात्र से मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती। इसके साथ उपयुक्त कर्म भी होना चाहिये।

---

## नाविशेषात् ॥१३॥

न+अविशेषात्।

**न अविशेष से।**

अर्थात् विशेष रूप से। क्या विशेष रूप से ? जो ऊपर के सूत्र में कहा है। ऊपर के सूत्र में यह कहा है कि अध्ययन मात्र से मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकता। अध्ययन के अनुसार धर्म का पालन करना आवश्यक है। गृहस्थ पालन के उपरान्त वाणप्रस्थ और फिर सन्यास की आवश्यकता है। इन आश्रमों में भी अपने-अपने कर्म हैं। उनको करता हुआ ब्रह्मलोक को प्राप्त कर सकता है।

इस सूत्र में लिखा है कि (कर्म करना) विशेष रूप से है। अर्थात् अपने-अपने स्थान और काल में विशेष कर्म करने पड़ते हैं। वर्ण धर्म और आश्रम-धर्म पालन करना एवं स्थान और काल से अभिप्रेत है।

परन्तु अकर्मवादियों ने इस सूत्र के अर्थ भी भिन्न किये हैं। यहाँ उदयवीर शास्त्री इस सूत्र के भाष्य में कहते हैं—

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि"** (यजु० ४०-२)—यह विशेष कथन नहीं है, सामान्य है।

यह अर्थ का अनर्थ है। सामान्य रूप में लिखा है कि कर्मों में लिप्त न होते हुए कर्म करे। सूत्रकार का मत तो यह है कि कर्म सबके लिये हैं, परन्तु ज्ञानी के कर्म दूसरे हैं और अज्ञानी के दूसरे हैं। ज्ञानाग्नि से दग्ध कर्म ज्ञानी करता है। विशेषात् से यही अभिप्राय है। ज्ञानी को विशेष कर्म करने होते हैं।

इस सूत्र का यह अर्थ नहीं कि विशेष व्यक्तियों को कर्म करने होते हैं और अन्य को नहीं करने होते। यह बात सूत्र से सिद्ध नहीं होती।

---

## स्तुतयेऽनुमतिर्वा ॥१४॥

स्तुतये+अनुमतिः+वा।

यहाँ वा का अर्थ है और, भी। सूत्र का अर्थ बनता है—

**और स्तुति के लिये अनुमति है।**

स्तुति की अनुमति किसी के स्थान पर है अथवा वह स्वतन्त्र रूप से स्वीकार की गयी है ? हमारा मत है कि इसकी अनुमति ज्ञान और कर्म के अतिरिक्त है।

यहाँ प्रकरण चल रहा है ज्ञान और कर्म का। सूत्रकार ने कहा है कि ये दोनों ज्ञान और कर्म समान (तुल्य) दिखायी देते हैं। यह ठीक है कि कभी एक का योगदान अधिक होता है और कभी दूसरे का।

इसी पाद में सूत्रकार ने यह कहा है कि इन दोनों के अतिरिक्त अर्थात् कर्म और ज्ञान के साथ-साथ स्तुति की भी अनुमति है। तब स्तुति, कर्म और

ज्ञान से स्वतन्त्र भी लक्ष्य की प्राप्ति में सहायक हो जाती है। लक्ष्य है मोक्ष-प्राप्ति। इसी की प्राप्ति में ज्ञान और कर्म का योगदान है। इस योगदान में स्तुति का भी समावेश हो सकता है।

प्रश्न उपस्थित होता है कि किसकी स्तुति ? स्तुति के अर्थ समझ लें तो यह जानना कठिन नहीं रहता कि किसकी स्तुति से अभिप्राय है। स्तुति के अर्थ कोश में इस प्रकार लिखे हैं।

**स्तुतिः (स्तु + क्तिन्) अर्थवादः; प्रशंसा; स्तोत्रं; ईडा; नुतिः; विकत्थनं; स्तवः; श्लाघा; वर्णना; इति हलायुध कोशः।**

सामान्य भाषा में इसका अर्थ बनता है कि किसी वस्तु के गुणों एवं स्वरूप का वर्णन और प्रशंसा।

यह प्रकरण है मोक्ष प्राप्ति में कर्म तथा ज्ञान के योगदान के विषय में। इसमें जब स्तुति की अनुमति है तो सूत्रकार का यह आशय प्रतीत होता है कि ज्ञान और कर्म के साथ स्तुति भी सहायक होती है। यहाँ ब्रह्म के गुण, स्वरूप और कर्मों के वर्णन और प्रशंसा इत्यादि से अभिप्राय है।

गुण, कर्म और स्वरूप के वर्णन तथा प्रशंसा का फल क्या होता है ? यह फल है अपने में वैसे गुण, कर्म इत्यादि के धारण करने की प्रेरणा। ब्रह्म के गुणों के बार-बार वर्णन अर्थात् स्मरण से मनुष्य वैसे ही गुण धारण करने लगता है।

इसी कारण भगवद्गीता में लिखा है—

**अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः।**
**तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः॥**
**मामुपेत्य पुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम्।**
**नाप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः॥**
**आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन।**
**मामुपेत्य तु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते॥**

(भ० गी० ८-१४,१५,१६)

इनका अर्थ है—

हे अर्जुन ! जो व्यक्ति अनन्य चित्त से सदा और निरन्तर परमात्मा का स्मरण करता है, वह नित्य परमात्मा से युक्त होने वाला (परमात्मा) को सुगमता से पा जाता है। (परमात्मा को पाने का अर्थ है वैसे गुण ग्रहण करना।)

इस प्रकार परम सिद्धि को प्राप्त कर परमात्मा को प्राप्त कर लेता है और इस क्षण-भंगुर दुःख रूपी संसार में जन्म-मरण को प्राप्त नहीं होता।

ब्रह्म लोक तक गये मनुष्य पुनः यहाँ लौट आते हैं, परन्तु परमात्मा को

प्राप्त मनुष्य पुनः जन्म नहीं लेते।

अतः सूत्रार्थ इस प्रकार बनता है कि मोक्ष प्राप्ति के लिए कर्म और ज्ञान के साथ-साथ स्तुति की भी अनुमति है। यह सहायक होती है।

शंकर इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

**'कुर्वन्नेवेह कर्माणि' (ईशा० २) इत्यत्रापरो विशेष आख्यायते। यद्यप्यत्र प्रकरणसामर्थ्याद्विद्वानेव कुर्वन्निति संबध्येत, तथापि विद्यास्तुतये कर्मानुज्ञानमेतद्द्रष्टव्यम्। 'न कर्म लिप्यते नरे' (ईशा० २) इति हि वक्ष्यति। एतदुक्तं भवति—यावज्जीवं कर्म कुर्वत्यपि विदुषि पुरुषे न कर्म लेपाय भवति, विद्यासामर्थ्यादिति तदेवं विद्या स्तूयते॥**

अर्थात्—'कुर्वन्नेवेह कर्माणि' (ईशा० २)। यह यहाँ अन्य विशेष कहा जाता है। यद्यपि यहाँ प्रकरण की सामर्थ्य से विद्वान ही 'करता हुआ' इस प्रकार सम्बन्धित किया जाये तो यह कर्मानुज्ञा विद्या स्तुति के लिए समझना चाहिए; क्योंकि आगे 'न कर्म लिप्यते नरे' ऐसा ही यहाँ कहा गया है। तात्पर्य यह है कि जीवन पर्यन्त कर्म करते हुए भी तत्त्व के जाननेवाले पुरुषों में विद्या की सामर्थ्य से कर्म लेप (कर्म बन्धन) नहीं होता। इस प्रकार इससे विद्या की स्तुति की जाती है।

हम समझते हैं कि शंकर ने यह ईशावास्योपनिषद् का मन्त्र अकारण और असंगत यहाँ लिख दिया है। ईशावास्योपनिषद् के इस उद्धरण में स्तुति का संकेत नहीं है। वहाँ कर्म करने के विषय में लिखा है। सबके लिये, विद्वान् के लिये और अविद्वान् के लिये भी। शर्त यह रखी है कि कर्म निष्काम भाव से हो।

यह कहा जा सकता है कि अविद्वान तो निष्काम भाव से कर्म कर नहीं सकेगा। न कर सके तब उसको मोक्ष फल की प्राप्ति नहीं हो सकेगी। इस अवस्था में क्या वह कर्म न करे? यह अभिप्राय नहीं। अभिप्राय यह है कि कर्म तो करता रहे। काम भावना से किये कर्म का फल दूसरा होगा और निष्काम भाव से किये कर्म का फल दूसरा। कर्म करने का आदेश तो जीवन भर के लिये है।

भला इसका स्तुति से क्या सम्बन्ध है? ऐसा प्रतीत होता है कि स्तुति के विषय में शंकर को उपनिषद का कोई उचित प्रमाण मिला नहीं। इस कारण यह असम्बद्ध प्रमाण लिख दिया है। इस असंगत उद्धरण की सफाई देने के लिये अपने पास से विद्या और स्तुति शब्द जोड़ दिये हैं। स्तुति विद्या की करें, ऐसा लिख दिया है।

यह सब अनर्गल है। स्तुति की बहुत महिमा है। इस विषय में शौनक ऋषि बृहद्देवता में लिखते हैं—

स्तुतिस्तु नाम्ना रूपेण कर्मणा बान्धवेन च।
स्वर्गायुर्धनपुत्राद्यैरः अर्थैराशीस्तु कथ्यते॥
स्तुत्याशिषौ तु यास्वृक्षु दृश्येतेऽल्पास्तु ता इह।
ताभ्यश्चाल्पतरास्ताः स्युः स्वर्गो याभिस्तु याच्यते॥
स्तुवन्तं वेद सर्वोऽयम् अर्थयत्येष मामिति।
स्तौतीत्यर्थं ब्रुवन्तं च सार्थं मामेष पश्यति॥
स्तुवद्भिर्वा ब्रुवद्भिर्वा ऋषिभिस्तत्त्वदर्शिभिः।
भवत्युभयमेवोक्तम् उभयं ह्यर्थतः समम्॥
(बृ० दे०—१-७, ८, ९, १०)

अर्थात्—नाम, रूप, कर्म और सम्बन्ध की स्तुति (प्रशंसा) तो की जाती है, परन्तु लम्बे जीवन, स्वर्ग, धन और पुत्रों के विषय की नहीं।

(ऋग्वेद में) स्तुति के और प्रार्थना के पद तो आते हैं (यद्यपि कम) परन्तु स्वर्ग की प्रशंसा के पद तो और भी कम हैं (नहीं हैं)।

हम सब प्रशंसा करने वाले को जानते हैं कि वह हमसे कुछ चाहता है। साथ ही प्रशंसा करने वाला जानता है कि जो कुछ वह माँगता है, वह मेरे पास है।

परन्तु तत्त्व के जानने वाले ऋषि जानते हैं कि स्तुति करो (गुणगान करो) अथवा जो वर्णन करते हैं, वे एक ही बात कहते हैं, क्योंकि दोनों का अर्थ एक ही है।

भावार्थ यह है कि स्तुति और ज्ञान का अभिप्राय समान है। दोनों समान फल वाले हैं। स्तुति और प्रार्थना के पद इकट्ठे आते हैं, परन्तु स्वर्गादि की प्रार्थना के लिये पद नहीं हैं।

---

## कामकारेण चैके ॥१५॥

कामकारेण+च+एके।

**और कुछ एक इच्छानुसार (कर्म करते हैं)।**

कौन करते हैं? वही जो मोक्ष के लिये यत्न कर रहे होते हैं। कुछ एक विवश हो भूख, प्यास अथवा अन्य शारीरिक आवश्यकताओं के लिये कर्म करते हैं। ये लोग भिक्षा करते हैं अथवा व्यवसाय इत्यादि से जीविकोपार्जन करते हैं। यह विवशता है। कुछ एक के लिये यह समस्या नहीं होती। उनको सब

अनायास ही प्राप्त होता रहता है। इस पर भी वे कर्म करते हैं। यह उनके इच्छानुसार है।

कुछ भाष्यकार 'एके' का अर्थ कुछ एक शाखा वाले करते हैं। यहाँ वैदिक शाखाओं की बात बीच में लाने का कुछ भी प्रयोजन नहीं है। सरल-सी बात है कि कर्म करने में विवशता और इच्छा क्या और किसको हो सकती है?

शाखाओं की बात उठाने में कारण यह भी प्रतीत हो सकता है कि वे भाष्यकार कर्म का अर्थ हवन-यज्ञ और उसके विधि-विधान मानते हैं। अतः जहाँ कर्म की बात की जाती है, वहाँ हवन-यज्ञ इत्यादि को सामने रखकर उनकी महिमा को कम करने का यत्न करते हैं।

हमने कर्म का अर्थ परिश्रम माना है। संसार के सब काम यज्ञ रूप हो सकते हैं अर्थात् निष्काम भाव से हो सकते हैं। सूत्रकार ने भी कर्म को पुरुषार्थ शब्द (परिश्रम) से लिखा है।

यह अर्थ लें तो सूत्र में 'एके' के अर्थ कोई शाखा नहीं, वरन् कोई मुमुक्ष लेना ही ठीक होगा। 'कामकारेण' का अर्थ स्वेच्छा से किये कर्म ही होता है। ऐसे मनुष्य क्या कर्म करें अथवा क्या न करें? साथ ही कब करें और कब न करें, वे स्वयं निश्चय करते हैं।

---

## उपमर्दं च ॥१६॥

उपमर्दं+च।

**(और कुछ लोग) कर्मों का उपमर्दन करते हैं।**

ये दोनों सूत्र (३-४-१५, १६) सम्बन्धित भी कहे जा सकते हैं। अर्थात् कुछ मोक्ष के इच्छुक लोग कर्म करते रहते हैं और कुछ कर्मों का उपमर्दन (तिरस्कार) करते हैं।

हम इन सूत्रों को मुक्तात्माओं के लिये नहीं, वरन् मोक्ष प्राप्ति में संलग्न के लिये मानते हैं। मोक्ष प्राप्ति के इच्छुक (मुमुक्ष) कुछ नियत कर्मों के अतिरिक्त कर्मों का उपमर्दन करते रहते हैं।

जो कर्मों का उपमर्दन करते हैं, वे क्या कर्मों को स्वेच्छा से करने वालों से श्रेष्ठ होंगे? इस विषय में इन सूत्रों में किसी प्रकार का संकेत नहीं है।

जहाँ तक नियत कर्मों का सम्बन्ध है वे तो दोनों को करने पड़ते हैं। उन नियत कर्मों के अतिरिक्त यज्ञ-यागादि कर्मों के विषय में ही उपमर्दन का निर्देशन किया है। नियत कर्म वे हैं जो जीवन चलाने के लिये किये जाते हैं।

यज्ञ-यागादि का अर्थ केवल हवन अग्नि होत्रादि नहीं। यज्ञ रूप कर्म का अर्थ है लोकहितार्थ कार्य।

---

## ऊर्ध्वरेतस्सु च शब्दे हि ॥१७॥

ऊर्ध्वरेतः +सु +च + शब्दे + हि।

**ऊर्ध्वरेतः + सु = ऊर्ध्व रेता व्यक्तियों में। च = और। हि = क्योंकि। शब्दे = शास्त्र में वर्णन है।**

ऊपर कर्म और ज्ञान की आवश्यकता पर चर्चा हो रही है। मोक्ष प्राप्ति में इनका क्या योगदान है? यह चर्चा का विषय है। ऊर्ध्वरेता मोक्ष प्राप्ति के योग्य समझे जाते हैं। सूत्रकार ने इनका उल्लेख किया है कि उनको भी कर्म करने की आवश्यकता रहती है। शास्त्र में ऐसा ही वर्णन है। 'उनको भी कर्म करने की आवश्यकता रहती है' यह अर्थ हमने अपने विचार से किया है। सूत्र में तो केवल यह लिखा है कि ऊर्ध्वरेता व्यक्तियों में भी है। क्या है? कर्म करने की आवश्यकता। यह हमने पूर्वापर का प्रकरण देखकर अपने विचार से लिखा है। हमें यही ठीक प्रतीत हुआ है। अन्य भाष्यकारों ने तो लिखा है कि उनको कर्म करने की आवश्यकता नहीं। सूत्र में इस नकारात्मक बात का भी संकेत नहीं, परन्तु भाष्यकारो ने लिखा है। इस कारण इसकी परीक्षा की आवश्यकता है।

उदाहरण के रूप में श्री उदयवीर शास्त्री इस सूत्र का भाष्य इस प्रकार करते हैं। आप लिखते हैं—

'ऊर्ध्वरेतस्सु—ऊर्ध्वरेताओं में। च = और। शब्दे = शास्त्र में। हि = क्योंकि।'

ऊर्ध्वरेताओं में ज्ञान निष्ठा एव कर्म का अभाव देखा जाता है; क्योंकि शास्त्र में ऐसे ऊर्ध्वरेताओं का निर्देश है।

नैष्ठिक ब्रह्मचर्यपूर्वक ब्रह्म ज्ञान के लिए प्रयत्नशील त्यागी पुरुष ऊर्ध्वरेता कहे जाते हैं। इनके दो आश्रम हैं। नैष्ठिक ब्रह्मचर्य तथा ब्रह्मचर्य से सीधा संन्यास। इन ऊर्ध्वरेताओं के आश्रमों में ब्रह्मज्ञान के लिए निष्ठा शास्त्र विहित है। अग्निहोत्रादिक वैदिक कर्मों का उनके लिए नियत विधान नहीं देखा जाता।

ऊर्ध्वरेताओं के इन आश्रमों का उल्लेख निम्न शास्त्रों में उपलब्ध है—छान्दोग्य (५-१०-१), मुण्डक (१-२-११), बृहदारण्यक० (४-४-२२)।

श्री शास्त्री जी ने स्वामी शंकराचार्य जी का ही अनुसरण किया है। वे भी यही मानते हैं कि ऊर्ध्वरेता व्यक्तियों को कर्म करने की आवश्यकता नहीं। स्वामी शंकराचार्य जी ने भी वही प्रमाण दिये हैं जो शास्त्री जी ने दिये हैं।

हमारा कहना है कि सूत्रकार का यह मत नहीं है। उसका मत है कि ऊर्ध्वरेता व्यक्तियों के लिए भी कर्म की आवश्यकता है। प्रमाण जो शास्त्री जी तथा स्वामी जी ने अपने पक्ष में दिये हैं, वे भी कर्मों का निषेध सिद्ध नहीं करते।

उक्त उपनिषद् प्रमाणों में न तो कहीं ऊर्ध्वरेता शब्द आया है और न ही कर्म करने के निषेध की ओर संकेत है। इन प्रमाणों के निरीक्षण से हमारे कथन का अर्थ स्पष्ट हो जायेगा। पहले हम छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-१) को लेते हैं।

उपनिषद् इस प्रकार है -

**तद्य इत्थं विदुः। ये चेमेऽरण्ये श्रद्धा तप इत्युपासते तेऽर्चिषमभिसंभ-वन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासां ँ्स्तान्॥**

अर्थात्—वे जो इस प्रकार जानते हैं और जो ये वन मे श्रद्धा, तप से उपासना करते हैं, वे ज्योति में जाते हैं और फिर ज्योति के द्वारा दिन में शुक्ल पक्ष में और शुक्ल पक्ष से उत्तरायण के छः मास में।

इस मन्त्र में न तो ऊर्ध्वरेताओं का उल्लेख है और न ही कर्म के निषेध का।

अब दूसरा उद्धरण लेते हैं। यह मुण्डक० (१-२-११) का है। उपनिषद् इस प्रकार है—

**तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये शान्ता विद्वांसो भैक्षचर्यां चरन्तः।**
**सूर्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति यत्रामृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मा॥**

अर्थात्—जो तप और श्रद्धा का सेवन करते हुए विद्वान शान्त रहते है और भिक्षावृत्ति करते हैं, वे पाप रहित होकर सूर्य द्वार से वहाँ जाते हैं जहाँ अमृत और अव्यय (अविनाशी) स्वरूप पुरुष रहता है।

यहाँ भी वही बात है जो प्रथम उद्धरण में हमने कही है। न तो ऊर्ध्व-रेता शब्द है और न ही कर्म का अभाव।

अब तीसरा उद्धरण लेते हैं। यह बृहदारण्यक० (४-४-२२) है।

स वा एष महानज आत्मा, योऽयं विज्ञानमयः प्राणेषु, य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते सर्वस्य वशी सर्वस्येशानः सर्वस्याधिपतिः स न साधुना कर्मणा भूयान्नो एवासाधुना कनीयानेष सर्वेश्वर एष भूताधिपतिरेष भूतपाल एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसंभेदाय। तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा

विविदिषन्ति, यज्ञेन दानेन तपसानाशकेनैतमेव विदित्वा मुनिर्भवति। एतमेव प्रव्राजिनो लोकमिच्छन्तः प्रव्रजन्ति। एतद्ध स्म वै तत्पूर्वे विद्वांस: प्रजां न कामयन्ते, किं प्रजया करिष्यामो येषां नोऽयमात्मायं लोक इति। ते ह स्म पुत्रैषणायाश्च वित्तैषणायाश्च लोकैषणायाश्च व्युत्थायाथ भिक्षाचर्यं चरन्ति, या ह्येव पुत्रैषणा, सा वित्तैषणा, या वित्तैषणा सा लोकैषणा, उभे ह्येते एषणे एव भवतः ॥

स एष नेति नेत्यात्मागृह्यो न हि गृह्यतेऽशीर्यो न हि शीर्यतेऽसङ्गो न हि सज्यतेऽसितो न व्यथते न रिष्यति एतमु हैवैते न तरत इत्यतः पापमकरवमित्यतः कल्याणमकरवमित्युभे उ हैवैष एते तरति, नैनं कृताकृते तपतः ॥

(बृहदारण्यक० ४-४-२२)

इसका अर्थ इस प्रकार है—

वह यह महान अजन्मा आत्मा, जो यह प्राणों में विज्ञानमय है, जो हृदय के भीतर शयन करता है, वह सब पर शासन करने वाला और सबका अधिपति है। वह शुभ कर्म से बढ़ता नहीं और अशुभ कर्म से छोटा नहीं होता। वह सर्वेश्वर है। यह भूतों का अधिपति और भूतों का पालन करने वाला है। इन लोकों की मर्यादा भंग न हो, इस प्रयोजन से वह इनको धारण करने वाला सेतु है। उस आत्मा को वेदों के स्वाध्याय, यज्ञ, दान और तप के द्वारा जानने की इच्छा करता है। इसीको जानकर मुनि होते हैं। इस आत्म लोक की इच्छा करते हुए त्यागी पुरुष सब कुछ त्याग कर चले जाते हैं (संन्यासी हो जाते हैं)। इसमें कारण यह है कि पूर्व में वे विद्वान सन्तान की इच्छा नहीं करते थे। वे विचार करते थे कि उन्होंने सन्तान से क्या लेना है? उन्हें तो आत्म लोक चाहिए। अतः वे पुत्रैषणा, वित्तैषणा और लोकैषणा से व्युत्थान कर फिर भिक्षाचर्या करते थे। जो पुत्रैषणा है, वही वित्तैषणा है, वह ही लोकैषणा है। ये दोनों ऐषणायें ही हैं। यह 'नेति-नेति' इस प्रकार इसे निर्देश किया गया आत्मा अगृह्य है। वह ग्रहण नहीं किया जाता, वह अशीर्य है। उसका नाश नहीं होता तथा आसक्त नहीं होता। अतः इस निमित्त से मैंने पुण्य किया है।

वह असङ्ग है। वह कहीं असक्त नहीं होता। वह बंधा नहीं, अतः व्यथित नहीं होता तथा उसका क्षय नहीं होता। इस आत्मज्ञ को ये दोनों (पाप-पुण्य सम्बन्धी शोक-हर्ष) प्राप्त नहीं होते। अतः इस निमित्त से मैंने पाप किया है (ऐसा शोक) नहीं होता अथवा पुण्य किया है (ऐसा हर्ष) नहीं होता। इन दोनों को ही वह पार कर जाता है। इसे किया हुआ और न किया हुआ नित्य कर्म ताप नहीं देता।

इसमें भी ऊर्ध्वरेताओं का उल्लेख नहीं है। केवल इतना लिखा है कि मनुष्य त्याग क्यों करता है? यह इस कारण है कि यह सन्तान की इच्छा नहीं

रखता। पुत्रैषणा, वित्तैषणा और लोकैषणा सब एक ही हैं। इनको छोड़कर विद्वान ब्राह्मण संन्यास ले लेता है। इस वाक्य से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि सन्तान की इच्छा न होने से ही वे ऊर्ध्वरेता हो सकते हैं।

यह अनुमान मिथ्या है कि सन्तान की इच्छा न करना और ऊर्ध्वरेता होना समानार्थक हैं।

अरण्य में रहना और ऊर्ध्वरेता होना समान स्थितियाँ मान ली गयी हैं। यह भी अशुद्ध है। अतः भाष्यकारों के इतने मात्र से यह मान लेना कि ऊर्ध्वरेता वह है जो सन्तान की इच्छा नहीं रखता अथवा जो वन में रहता है और ऐसे व्यक्ति के लिए कर्म करने की आवश्यकता नहीं, बे सिर-पैर यज्ञ की बात है। कर्म से अभिप्राय अग्निहोत्र मात्र नहीं। यह अर्थ भी है, परन्तु यज्ञ तो एक विशाल अर्थ वाला शब्द है। कोई भी कर्म यज्ञ रूप हो सकता है। जब भी कर्म निष्काम भाव से किया जाये, यह यज्ञ कहलाता है।

सूत्र तो केवल यह कहता है—ऊर्ध्वरेता व्यक्तियों में भी। उनमें क्या? पूर्व प्रकरण देखने से यही सिद्ध होता है कि उनको भी कर्म करने की आवश्यकता होती है।

इस पाद के अभी तक १६ सूत्रों की व्याख्या ऊपर की जा चुकी है और उसके अनुकूल ही इस सूत्र के भी यही अर्थ बनते हैं कि मोक्ष प्राप्त करने के लिए ज्ञान के साथ कर्म की भी आवश्यकता रहती है। ऊर्ध्वरेता इससे क्षम्य नहीं।

---

## परामर्शं जैमिनिरचोदना चापवदति हि ॥१८॥

परामर्शम्+जैमिनिः+अचोदना+च+अपवदति+हि।

**परामर्शम्** सम्मति देने को। **जैमिनि** ऋषि कहते हैं। **अचोदना**= प्रेरणा न देना। **च**=और। **हि** =निश्चय से। **अपवदति**= निन्दा करता है।

सूत्रार्थ यह बनता है—निश्चय से जैमिनि ऋषि के कथन से, यह निन्दा-कारक है कि कर्म करने की अप्रेरणा दी जाये। दूसरे शब्दों में यह कि कर्म करने की प्रेरणा का विरोध निन्दनीय है। ऐसा जैमिनी ऋषि का कहना है।

विवेच्य सूत्र में शब्द 'अपवदति' है। इसका अर्थ है निन्दा करता है। प्रश्न है कि कौन निन्दा करता है और किसकी निन्दा करता है? सूत्रकार ही इसका उत्तर देता है। 'परामर्शम् अचोदना' अर्थात् कर्म न करने की सम्मति देना। अभिप्राय यह है कि निन्दा है कर्म न करने की।

इस सूत्र के भाष्य में स्वामी शंकराचार्य लिखते हैं—

'त्रयो धर्मस्कन्धाः' (छा० २-२३-१) इत्यादयो ये शब्दा ऊर्ध्वरेतसामाश्रमाणां सद्भावायोदाहृताः न ते तत्प्रतिपादनाय प्रभवन्ति। यतः परामर्शमेषु शब्देष्वाश्रमान्तराणां जैमिनिराचार्यो मन्यते, न विधिम्। कुतः ? न ह्यत्र लिङ्गादीनामन्यतमश्चोदनाशब्दोऽस्ति। अर्थान्तरपरत्वं चैषु प्रत्येकमुपलभ्यते। त्रयो धर्मस्कन्धा इत्यत्र तावद्यज्ञोऽध्ययनं दानमिति प्रथमस्तप एव द्वितीयो ब्रह्मचार्याचार्यकुलवासी तृतीयोऽत्यन्तमात्मानमाचार्यकुलेऽवसादयन्सर्वं एते पुण्यलोका भवन्तीति परामर्शपूर्वकमाश्रमाणामनात्यन्तिकफलत्वं संकीर्त्यात्यन्तिकफलतया ब्रह्मसंस्थता स्तूयते—'ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति' (छा० २-२३-१) इति।

अर्थात्—'त्रयो धर्मस्कन्धाः' (धर्म के तीन स्कन्द हैं) इत्यादि श्रुति जो ऊर्ध्वरेता आश्रमियों के सद्भाव के लिये उदाहृत (प्रमाण रूप से कही गयी) है, वे उनके प्रतिपादन में समर्थ नहीं, क्योंकि जैमिनि आचार्य इन श्रुतियों में अन्य आश्रमों का परामर्श मानते हैं, विधि नहीं। किससे ? इससे कि लिङ्गादि में से एक भी विधि शब्द यहाँ नही है और इनमे से प्रत्येक अन्य अर्थ परक उपलब्ध होता है। 'त्रयो धर्मस्कन्धाः' यहाँ तो 'यज्ञोऽध्ययनं दानमिति' (यज्ञ, वेदाध्ययन और दान) यह प्रथम धर्म स्कन्ध है, तप द्वितीय है और तीसरा स्कन्ध आचार्य कुल में वास करने वाला है। जीवन पर्यन्त नियमपूर्वक अपने देह को क्षीण करते हुए ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए तृतीय धर्म स्कन्ध है। ये सब तीनों आश्रमों वाले यथोक्त धर्म से पुण्य लोक वाले होते हैं। इस प्रकार आश्रमों का परामर्श पूर्वक व्यभिचारित फल कहकर 'ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति' ब्रह्म में सम्यक् प्रकार से स्थित चतुर्थाश्रमी संन्यासी अमृतत्व को प्राप्त होता है।

हम तो यह देखना चाहते हैं कि यह उद्धरण क्या है और उसका अर्थ क्या है ? साथ ही सूत्र के साथ इसकी संगति बैठती है अथवा नहीं ?

उपनिषद् वाक्य इस प्रकार है—

**त्रयो धर्मस्कन्धाः, यज्ञोऽध्ययनं दानमिति प्रथमस्तप एव द्वितीयो ब्रह्मचार्याचार्यकुलवासी तृतीयोऽत्यन्तमानमाचार्यकुलेऽवसादयन् सर्व एते पुण्यलोका भवन्ति, ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति ॥**

(छा० २-२३-१)

अर्थ है—धर्म के तीन स्कन्ध (आधार स्तम्भ) हैं। यज्ञ, अध्ययन और दान। यह प्रथम स्कन्ध है। तप दूसरा स्कन्ध है। आचार्य कुल में रहनेवाला ब्रह्मचारी जो आचार्य कुल में अपने देह को अत्यन्त क्षीण कर देता है, यह तीसरा स्कन्ध है। ये सब (तीनों पुण्य) के भागी होते हैं। ब्रह्म में सम्यक् प्रकार से स्थित अमृत तत्त्व को प्राप्त होता है।

स्कन्ध के अर्थ शाखायें भी हैं और तना भी। यदि शाखायें लें तो धर्म

की तीन शाखायें अर्थात् एक-दूसरे से पृथक् तीन धर्म माने जायेंगे और यदि स्कन्ध का अर्थ वृक्ष का तना लिया जाये तो धर्म के तीन आश्रय, सहारे अर्थात् आधार अर्थ हो जायेंगे। इन अर्थों से उपनिषद् के भाव में अन्तर पड़ जायेगा। एक से यह पता चलेगा कि तीन प्रकार के धर्म हैं और दूसरे से यह पता चलेगा कि उसके अर्थात् धर्म के तीन आश्रय स्थान हैं। हमारे मत से धर्म के तीन विभाग से अभिप्राय नहीं, वरन् इसके तीन आधार (स्तम्भ) हैं, ऐसा अभिप्राय है।

कुछ भाष्यकर मानते हैं कि इसके तीन विभाग हैं। एक विभाग है यज्ञ, अध्ययन तथा दान। दूसरा है तप और तीसरा विभाग है आचार्य कुल में रहते हुए तपस्या से देह को अत्यन्त क्षीण करना।

उपनिषद् का यह कहना है कि ये तीनों आधार पुण्य लोकप्रद हैं, परन्तु जो ब्रह्म में सम्यक् प्रकार से लीन रहता है, वह अमृत पद को पाता है।

उपनिषद् का यह कहना है कि तीनों स्तम्भ पुण्य-लोक-प्रद हैं। इसके साथ ही यह भी कहा है कि इन तीनों का पालन करते हुए ब्रह्म में लीन रहने से मोक्ष प्राप्त होता है।

देखना यह है कि यहाँ ऊर्ध्वरेता कहाँ से आ गये हैं? ब्रह्मचारी के अर्थ ऊर्ध्वरेता नहीं होते। दोनों शब्द भिन्न-भिन्न हैं और इनके अर्थ अलग-अलग हैं। साथ ही इन धर्मों का पालन करते हुए कर्म करने पर पाबन्दी तो कहीं नहीं लिखी।

साथ ही सूत्र में यह जो लिखा है कि 'निन्दा करता है', इसका स्पष्टीकरण शंकर मतानुयायी यह करते हैं कि यह जैमिनि का मत है। ब्रह्म-सूत्र प्रवक्ता बादरायण इसको पूर्व पक्ष मान इसका उत्तर देता है। ये भाष्यकार मानते हैं कि जैमिनि आश्रमवासियों को कर्म न करने की प्रेरणा देने वालों की निन्दा करता है, परन्तु जैमिनि का यह परामर्श ऊर्ध्वरेताओं के लिये नहीं है। उनके लिये बादरायण ऋषि अगला (३-४-१९) सूत्र कहता है।

हम इसको पूर्व पक्ष में नहीं मानते। इसको बादरायण के मत के अनुसार ही मानते हैं।

सूत्रार्थ इस प्रकार है—जैमिनी ऋषि के कथन से कर्म करने की अप्रेरणा निन्दा करना है।

विस्मय करने की बात यह है कि श्री उदयवीर शास्त्री ने भी स्वामी शंकराचार्य का अक्षरशः अनुकरण किया है। उन्होंने भी वही असंगत उदाहरण दिये हैं, जो श्री स्वामी जी ने दिये हैं।

---

## अनुष्ठेयं बादरायणः साम्यश्रुतेः ॥१९॥

अनुष्ठेयं+बादरायणः+साम्यश्रुतेः ।

**अनुष्ठेयं = अनुष्ठान के योग्य है। बादरायणः = बादरायण कहते हैं। साम्यश्रुतेः = समान रूप से श्रुति में भी माना गया है।**

यहाँ प्रश्न यह है कि कौन अनुष्ठान करने के योग्य है? जिसके विषय में चर्चा चल रही है। पूर्वोक्त सूत्र में ऊर्ध्वरेताओं के लिये कर्म का विधान किया गया है। यहाँ इस सूत्र मे कहा है कि ऋषि बादरायण के कथनानुसार कर्म का अनुष्ठान उनके लिये भी है। अभिप्राय यह है कि अन्य व्यक्तियों की भाँति ज्ञान और कर्म का अनुष्ठान ऊर्ध्वरेताओं के लिये भी है।

यहाँ एक बात अन्य भाष्यकारों को समझ लेनी चाहिये। वे ऊर्ध्वरेता का अर्थ संन्यास आश्रम लेते हैं। यह ठीक है कि संन्यास आश्रम में वीर्य की रक्षा की जाती है, परन्तु ऊर्ध्वरेता के अर्थ भिन्न हैं। ऊर्ध्वरेता उसको कहते हैं जिसने अपने वीर्य को ऊपर खींचकर शरीर में ओज के रूप में परिवर्तित कर लिया हो। ऐसे ऊर्ध्वरेताओं के कहीं आश्रम रहे हैं, यह कहीं लिखा नहीं मिला। आश्रम का शब्द भी किसी सूत्र में दिखायी नहीं दिया। उपनिषद् में भी इनके आश्रम नही लिखे।

ऐसा प्रतीत होता है कि यह सिद्ध करने के लिये कि ऊर्ध्वरेताओं के लिये कर्म करने की आवश्यकता नहीं, संन्यास आश्रम को ऊर्ध्वरेताओं के आश्रम की संज्ञा दे दी गयी है। यहाँ ज्ञानवादियों से एक प्रश्न यह भी पूछा जा सकता है कि जब सबके लिए कर्म मोक्ष मार्ग में बाधक है तो फिर ऊर्ध्वरेताओं के लिए इस विशेष आदेश की क्या आवश्यकता थी? हमारा कहना यह है कि सामान्य रूप में सबके लिए ज्ञान के साथ कर्म की भी आवश्यकता होती है। ऊर्ध्वरेता इसमें अपवाद नहीं हैं।

इस सूत्र के विषय में श्री उदयवीर शास्त्री शंकर मत का समर्थन करते हुए लिखते हैं—'आचार्य सूत्रकार ने प्रव्रजन्ति' इत्यादि पदों को प्रकारान्तर से विधि रूप समझने के विषय में सूत्र में कहा है।

इस स्पष्टीकरण का कारण ही यह है कि उक्त सूत्र का भावार्थ अशुद्ध बनाया है। अन्यथा एक विषय पर चल रही स्पष्ट बात को प्रकारान्तर से कहने का उद्देश्य क्या है? सबसे बड़ी बात यह है कि ऊर्ध्वरेताओं के लिये कर्म के निषेध की बात ही नहीं। वह दूसरे आश्रमवासियों के समान ही वर्णन किये गये हैं।

इस सूत्र का अर्थ यही बनता है कि बादरायण के कथनानुसार और

श्रुति में लिखे अनुसार भी कर्म के अनुष्ठान का विधान समान रूप मे है। ऊर्ध्व-रेताओं के लिये भी है।

---

## विधिर्वा धारणवत् ॥२०॥

विधिः + वा + धारणवत्।

**विधि अथवा धारण करने की भांति।**

विधि का अर्थ है कर्म की विधि। जैसे कर्म करते हुए धारण करने के योग्य हों, वैसे ही धारण करें। यह सूत्र भी कर्म करने का समर्थन करता है। तभी तो उसके करने की विधि में भी सम्मति दे दी है। यदि कर्म सर्वथा वर्जित होता तो उसकी विधि के विषय में बताने की आवश्यकता नहीं थी।

अतः सूत्रकार यहां कहता है—उस विधि से कार्य करे, जिसको धारण करने की योग्यता हो। धारण का अर्थ है प्रयोग करना।

भगवद् गीता में भी यही लिखा है—

**नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः।**
**न चाति स्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन॥**
**युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु।**
**युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा॥** (६-१६, १७)

अर्थात्—हे अर्जुन ! यह योग न तो बहुत खाने वालों को सिद्ध होता है और न ही बिल्कुल न खाने वालों को तथा न अति शयन करनेवालो को और न ही अत्यन्त जागनेवालों को ही सिद्ध होता है।

दुःखों का नाश करनेवाला योग तो यथायोग्य आहार-विहार करनेवालों को, कर्मों मे यथायोग्य चेष्टा करने तथा सोने-जागनेवालों को प्राप्त होता है।

---

## स्तुतिमात्रमुपादानादिति चेन्नापूर्वत्वात् ॥२१॥

स्तुतिमात्रम् + उपादानात् + इति चेत् + न + अपूर्वत्वात्।

**स्तुतिमात्रम्**—केवल परमात्मा के गुणों का गान ही। **उपादानात्**= उपादान मानने से। उपादान का अर्थ है कि उत्पत्ति में कारण। **इति चेत् न**= यदि यह कहो तो नहीं। **अपूर्वत्वात्** अपूर्वता की भांति होने से।

जो मोक्ष प्राप्ति में कर्म के विरोधी हैं, वे कहते है कि मुमुक्षुओं को केवल

स्तुति का आश्रय लेना चाहिये। सूत्रकार कहता है कि यह ठीक नहीं। यह अपूर्वता होगी, अर्थात् यह नयी बात होगी।

स्तुति मात्र से मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकता। मोक्ष की प्राप्ति में स्तुति का एक साधन होने का तो संकेत है (३-४-१४); परन्तु केवल स्तुति इसमें समर्थ नहीं। यदि ऐसा माना जाये तो यह अपूर्वता होगी। अपूर्वता के अर्थ उस स्थिति से है जो पहले ज्ञान में न आयी हो। केवल स्तुति किसी प्रकार की भी सफलता में साधन नहीं होती देखी गई।

अतः सूत्र का अर्थ यह है कि केवल मात्र स्तुति मोक्ष में कारण नहीं हो सकती। साथ में कर्म होना चाहिये। स्तुति ज्ञान उत्पादक है। (देखें, भाष्य ३-४-१४)। अतः स्तुति कर्म का स्थानापन्न नहीं हो सकती।

---

## भावशब्दाच्च ॥२२॥

भावशब्दात्+च।

**और भाव के कहे जाने से।**

भाव का अर्थ है स्तुति का अभिप्राय अथवा विषय। सूत्रकार कह रहा है कि स्तुति में क्या विषय है? यह समझना मुख्य है। उदाहरण के रूप में स्तोता परमात्मा को अव्यक्त सर्वव्यापक कहता है। यह स्तुति परमात्मा के स्वरूप का ज्ञान कराती है। इस कारण ज्ञानवर्धक है। स्तुति के भाव में परमात्मा के गुणों का वर्णन हो तो लाभ हो सकता है। इन गुणों के वर्णन से वैसे ही गुणों के संस्कार स्तोता के मन पर उत्पन्न होते हैं। स्तुति के साथ वर्णित गुणों के अनुसार कर्म भी होने चाहिएँ, तब ही स्तुति मोक्ष प्राप्ति में साधक हो सकती है।

---

## पारिप्लवार्था इति चेन्न विशेषितत्वात् ॥२३॥

पारिप्लवार्थाः+इति+चेत्+न+विशेषितत्वात्।

**पारिप्लवार्थाः** मन के भावों से परिप्लावित करने के लिये अर्थात् उल्लास से भर देने के लिए। **इति चेत्**=यदि यह कहो तो ठीक नहीं। क्या ठीक नहीं? यह कि मन के भावों से परिप्लावित कर देने मात्र से मोक्ष प्राप्त हो जायेगा। **विशेषितत्वात्**=विशेषता से युक्त होने से।

इसका अभिप्राय यह है कि उपनिषद् कथाओं को पढ़कर मनोद्गारों से

परिप्लावित होने (मर जाने) से मोक्ष प्राप्त नहीं होगा। उन कथाओं में जो भाव हैं, उनके समझने से मोक्ष प्राप्त होगा। कथाओं से प्राप्त ज्ञान के अनुकूल कर्म करने से ही मोक्ष की प्राप्ति होगी।

इस सूत्र में तो कर्म के विषय में न लिखा है कि करें, न लिखा है कि कर्म का अनवकाश है। सूत्र का अभिप्राय यह है कि कथाओं से मनोद्गारों के उभर पड़ने मात्र से मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती। यह वैसे ही है जैसे कि सूत्र ३-४-२१ में कहा है कि स्तुति मात्र से मोक्ष प्राप्त नहीं होता। कथा सुनकर मन में उद्गारों के भर जाने मात्र से मोक्ष प्राप्त नहीं होता।

यह तो हमने अपने पास से लिखा है कि स्तुति के अनुसार और कथाओं के भाव के अनुसार कर्म भी होना चाहिये। हमने कर्म को इस कारण लिखा है क्योंकि इस अध्याय के इस पूर्ण पाद में कर्म को ज्ञान के साथ आवश्यक बताया गया है।

अन्य भाष्यकार कहते हैं कि स्तुति और कथा के अतिरिक्त ज्ञान की प्राप्ति ध्येय है। हमारा यह कहना है कि स्तुति स्वयमेव ज्ञान है। परमात्मा के स्वरूप का वर्णन तो ज्ञान ही है। इस प्रकार कथा से प्रभावित होना ज्ञान प्राप्ति ही है। अतः ये पर्याय नहीं मानी गयीं। न स्तुति न कथा।

सूत्रकार का कहना है कि केवल स्तुति करने से अथवा केवल कथायें सुनने से काम नहीं बनेगा। इसमें विशेष प्रमाण और युक्ति भी है।

प्रमाण इस प्रकार हैं—

**योगसंन्यस्तकर्माणं ज्ञानसंछिन्नसंशयम्।**
**आत्मवन्तं न कर्माणि निबध्नन्ति धनंजय॥**
**तस्मादज्ञानसंभूतं हृत्स्थं ज्ञानासिनात्मनः।**
**छित्त्वैनं संशयं योगमातिष्ठोत्तिष्ठ भारत॥**

(भ० गी० ४-४१, ४२)

अर्थात्—ज्ञान से संशय रहित होकर कर्म योग द्वारा संन्यास (निष्काम भाव से किये कर्म) नहीं बाँधते (जन्म-मरण में नहीं बाँधते)।

इस कारण अज्ञान से उत्पन्न संशयों को ज्ञान की तलवार से छिन्न-भिन्न कर उठ और युद्ध कर।

भगवद्गीता में और भी लिखा है—

**न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते।**
**न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति॥**

(३-४)

कर्मों का आरम्भ न करने से नैष्कर्म्य (मुक्ति) प्राप्त नहीं होता और न ही कर्मों के त्यागने से सिद्धि तथा समावस्था प्राप्त हो सकती है।

अतः यह विशेषितत्वात् है। अर्थात् विशेषता में प्रमाण है। इस लोक में भी ऐसा ही देखा जाता है।

अतः केवल स्तुति अथवा उपनिषद् कथाओं के सुनने से मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती। कर्म तो करना ही होगा।

---

## तथा चैकवाक्यतोपबन्धात् ॥२४॥

तथा+च+एकवाक्यतोपबन्धात्।

**तथा=वैसे। च=और। एकवाक्यतोपबन्धात्=एक वाक्यता के सम्बन्ध होने से।**

एकवाक्यता का अर्थ है कि दोनों का एक ही उद्देश्य होने से। दोनों में एकवाक्यता होने से। दोनों का अभिप्राय कथावस्तु और कथा का उद्देश्य है। उपनिषद् वाक्य का सार और अध्यात्म में भी एक ही उद्देश्य है। इनमें एकवाक्यता, तारतम्यता होनी चाहिये। कथायें भी ज्ञानमय होती हैं और मोक्ष प्राप्त करने में पुरुषार्थ और ज्ञान साधक हैं। इस कारण कथायें भी मोक्ष में प्रेरक हैं। कारण यह कि मन के उद्गारों से भर कर ये यज्ञ रूप कर्म करने की प्रेरणा देती हैं।

---

## अतएव चाग्नीन्धनाद्यनपेक्षा ॥२५॥

च+अतएव+अग्नीन्धनादि+अनपेक्षा।

**और इसलिए (इसमें) अग्नि ईन्धन आदि की अपेक्षा नहीं।**

अग्नि ईन्धनादि का अभिप्राय अग्नि होत्र में अग्नि प्रदीप्त करना तथा आहुति इत्यादि देना है। 'इनकी अपेक्षा नहीं' से अभिप्राय यह है कि इनका मोक्ष प्राप्ति से सम्बन्ध नहीं है। अग्निहोत्र में मन्त्रोच्चारण तो स्तुति का सूचक है। अतः अग्नि ईन्धनादि के साथ यदि मन्त्रोच्चारण हो तो मोक्ष प्राप्ति में अग्निहोत्र भी सहायक होता है।

परन्तु मन्त्रोच्चारण के बिना अग्निहोत्र मोक्ष में साधन नहीं हो सकता। इसी कारण अग्निहोत्र मात्र को देवयज्ञ कहा है, परन्तु इसके साथ मन्त्रोच्चारण होने लगे तो यह ब्रह्म यज्ञ हो जाता है।

यहाँ यह स्मरण रखना चाहिये कि सूत्रकार मन्त्रोच्चारण का अर्थ मन्त्र मात्र से नहीं लेता। मन्त्रोच्चारण स्तुति के रूप में तब ही लिया जा सकता है जब मन्त्रों का भाव भी समझा जाये। यह हम ऊपर लिख आये हैं।

अतः सूत्र का अर्थ इस प्रकार है—(अग्निहोत्रादि) में अग्नीन्धनादि अर्थात् अग्नि प्रदीप्त करना और आहुति देने मात्र का मोक्ष प्राप्ति से सम्बन्ध नहीं। हाँ, जब अग्नि ईन्धनादि के साथ मन्त्रोच्चारण (और उन मन्त्रों का भाव समझकर) किया जाये तो यह मोक्ष में प्रेरक हो जाता है।

---

## सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत् ॥ २६॥

सर्वापेक्षा + च + यज्ञादिश्रुतेः + अश्ववत्।

**सर्वापेक्षा = सबकी आवश्यकता है। यज्ञादिश्रुतेः—श्रुति द्वारा कहे यज्ञादि में। अश्ववत् –यात्रा में घोड़े के समान।**

श्रुति में कहे यज्ञादि और मोक्ष प्राप्ति में अपेक्षा मानी है। अर्थात् इसका मोक्ष के साथ सम्बन्ध माना है। यज्ञ का अर्थ वे कर्म हैं कि जिनसे लोक कल्याण हो।

जो अश्व का प्रयोग यात्रा में है वही उपयोग यज्ञादि का मोक्ष की यात्रा में है। यज्ञादि कर्मों के कन्धे पर चढ़ा हुआ जीवात्मा मोक्ष की प्राप्ति करता है। जैसे अश्वारोही बिना दिशा के ज्ञान के लक्ष्य स्थान पर नहीं पहुँच सकता, इसी प्रकार मुमुक्षु कर्म करता हुआ भी बिना ज्ञान के मोक्ष धाम को प्राप्त नहीं कर सकता।

अतः सूत्रार्थ इस प्रकार है—श्रुतियों से कहे गये यज्ञादि का सम्बन्ध सब मानवीय उद्देश्यों से है। इन उद्देश्यों के अन्तर्गत लोक कल्याण, स्वर्ग प्राप्ति और मोक्ष की उपलब्धि भी है।

यज्ञ-यागादि कर्मों का मोक्ष प्राप्ति में वही लाभ है जो मार्ग पार करने में अश्वादि का है।

---

## शमदमाद्युपेतः स्यात्तथापि तु स्तद्विधेस्तदङ्गतया तेषामवश्यानुष्ठेयत्वात् ॥२७॥

शमदमादि + उपेतः + स्यात् + तथापि + तु + तद्विधेः + तत् अङ्गतया + तेषाम् + अवश्य + अनुष्ठेयत्वात्।

**शमदमाद्युपेत:=शमदमादि से युक्त। स्यात्=होवे। तथापि=इस पर भी। तु=तो। तद्विधे:=उसके विधान से। तदङ्गतया=उसके अंग के रूप में। तेषां=उनके। अवश्य अनुष्ठेत्वात्—आवश्यक अनुष्ठान करने योग्य होने से।**

इस पर भी शमदमादि साधनों से युक्त होवे (यह मोक्ष के लिए तैयारी है) क्योंकि शास्त्र के विधान से ये उनके अंग रूप हैं। इनके आवश्यक रूप में अनुष्ठान करने से।

इसका स्पष्ट अभिप्राय यह है कि शमदमादि तो मनुष्य को मोक्ष मार्ग पर ले चलत हैं, परन्तु मोक्ष प्राप्ति के विधानानुसार इसके आवश्यक अंगों का अनुष्ठान होने पर ही मोक्ष की प्राप्ति सम्भव है। शमदमादि मोक्ष प्राप्ति की तैयारी के लिए हैं। प्रयास के मुख्य अंग हैं कर्म और ज्ञान। पूर्व सूत्रों के विचार से ही हम कर्म और ज्ञान को मोक्ष प्राप्ति के प्रयास का अंग कह रहे हैं।

---

## सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये तद्दर्शनात् ॥२८॥

सर्वान्नानुमति:+च+प्राणात्यये+तद्दर्शनात्।

**सर्वान्नानुमति:=सब प्रकार के अन्न की अनुमति है। च=और। प्राणात्यये=प्राण संकट में होने पर। तद्दर्शनात्=ऐसा शास्त्र में देखा जाने से।**

इस पाद में अभी तक सूत्रकार ज्ञान और कर्म के विषय में अपना मत बताता रहा है। अब कर्म की व्याख्या आरम्भ कर दी है। यह सब मुमुक्षु के विषय में ही कहा जा रहा है। उचित व्यवहार शमदमादि के अनुसार ही अपनाने को कहा है। शमदमादि इस प्रकार हैं—शम, दम, उपरति, तितिक्षा, समाधान और श्रद्धा।

इन सबका प्रयोग आचरण में अर्थात् कर्म में होता है। शम चित्त की शान्ति को स्थिर रखने का नाम है। दम है मन और इन्द्रियों को नियम के भीतर काम करने देना। उपरति है कर्म करते हुए निन्दा-स्तुति से अप्रभावित रहना। तितिक्षा है धैर्य से कार्य सिद्धि में लगे रहना। इसे तपस्या भी कहते हैं। समाधान का अर्थ है चित्त की प्रवृत्तियों को साम्यावस्था में रखना। श्रद्धा का अभिप्राय है आस्तिक्य बुद्धि। अपने विचारित मत पर आस्था रखना। आचार्य गुरुजनों के प्रति विनम्र भावना और अपने उद्देश्यों के प्रति निष्ठा।

सूत्र ३-४-२७ से कर्म में पथ-प्रदर्शन आरम्भ कर दिया है। सबसे पहले शमदमादि का उपदेश है। तदनन्तर खान-पान के विषय में लिखा है। मुमुक्षु के लिये सात्त्विक भोजन का ही विधान है। सात्त्विक का अर्थ है वह जो

राजसी और तामसी प्रवृत्तियों को उत्पन्न न करे। साथ ही भोजन ऐसा होना चाहिए जिससे विवेक और बुद्धि निर्मल हों।

सूत्रकार का कहना है कि मुमुक्षु के लिये जीवन की रक्षा प्रथम आवश्यकता है। तभी कहा है कि प्राण संकट में हों तो सब प्रकार का अन्न ग्रहण करने के योग्य है। यह केवल शुद्ध-अशुद्ध के विचार से ही नहीं कहा, परन्तु अन्न उपलब्ध करने के साधन में भी छूट की अनुमति माननी चाहिए। शर्त केवल यह है कि जीवन संकट में हो। संकटावस्था में ही सब प्रकार के अन्न ले लेने की अनुमति है। इस प्रकार के उदाहरण उपनिषद् ग्रन्थों में भी मिलते हैं और स्मृति ग्रन्थों में भी। संकटावस्था में प्राणरक्षा आवश्यक मानी गयी है। यहाँ यह स्मरण रखना चाहिए कि यह व्यवस्था मुमुक्षुओं के लिए दी गयी है।

---

## अबाधाच्च ॥२९॥

अबाधात्+च।

**अबाधात्=सीमा रहित होने से। च=और।**

प्राण संकट में हों तो अन्न के विषय में छूट अबाध अर्थात् असीम है।

---

## अपि च स्मर्यते ॥३०॥

**स्मृति भी इस बात का समर्थन करती है।**

स्मृति ग्रन्थ आचरण सम्बन्धी आदेश देते हैं। मनुस्मृति में आपद् धर्म के विषय में इस प्रकार लिखा है—

**क्षुधार्त्तश्चात्तुमभ्यागाद्विश्वमित्रः श्वजाघनीम्।**
**चण्डालहस्तादादाय धर्माधर्मविचक्षणः॥**

(मनु० १०-१०८)

अर्थात्—धर्माधर्म के जाननेवाले विश्वामित्र भूख से पीड़ित चाण्डाल के हाथ से कुत्ते की जंघा का माँस खाने की इच्छा कर भी पाप से दूषित नहीं हुआ।

---

## शब्दश्चातोऽकामकारे ॥३१॥

शब्दः+च+अतः+अकामकारे।

**शब्दः=शास्त्रप्रमाण हैं। च=और। अतः=इसलिये। अकामकारे=**

**यथेच्छ न करने में, अर्थात् जो मन में आया करे; ऐसा वर्जित है।**

इसका अभिप्राय यह है कि एक मुमुक्षु की भोजनादि व्यवस्था यथेच्छ नहीं होनी चाहिए। नियमानुसार होनी चाहिए। ऐसा शास्त्र में कहा है।

---

## विहितत्वाच्चाश्रम कर्मापि ॥३२॥

विहितत्वात् + च + आश्रमकर्म + अपि।

**विहितत्वात् च = विहित होने से आश्रम कर्म भी करे।**

विहित का अभिप्राय है शास्त्र में व्यावस्था होने से; आश्रम कर्म का अभिप्राय है ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थाश्रम और संन्यास आश्रम। इन सब आश्रमों के कर्मों से यहाँ अभिप्राय है।

सूत्रकार का अभिप्राय है कि मोक्ष-प्राप्ति में यत्न करते हुए आश्रम कर्मों का पालन करे (क्योंकि मोक्ष में वे भी सहायक हैं)।

---

## सहकारित्वेन च ॥३३॥

**सहकारित्वेन = सहकारी होने से। च = और।**

किनके सहकारी होने से? मोक्ष प्राप्ति में, अर्थात् आश्रम धर्मों का करना मोक्ष प्राप्ति में सहकारी होने से आवश्यक है। दर्शन शास्त्र का यह पाद स्वामी शंकराचार्यजी के मान्य सिद्धान्तों के सर्वथा विपरीत प्रतीत हो रहा है। हमने सूत्रार्थ बिना खींचातानी के किये हैं। हमें ऐसा प्रतीत हुआ है कि अन्य भाष्यकारों ने सूत्रों को तोड़-मरोड़ने का यत्न किया है। उन्होंने कर्म को मोक्षप्राप्ति में त्याज्य बताया है।

हमारा यह सुनिश्चित मत है कि वेदान्त दर्शन में एवं उपनिषदों में भी कर्म को मोक्ष प्राप्ति में सहायक ही माना है। पूर्व के सूत्र में और इस सूत्र में भी आश्रम कर्मों का विधेय है।

यह लाभप्रद होगा कि यहाँ भी स्वामी शंकर जी के भाष्य को देख लिया जाये। स्वामीजी ने इससे पूव के सूत्र (३-४-३२) के भाष्य में इस प्रकार लिखा है—

'सर्वापेक्षा च' (ब्र० सु० ३-४-२६) इत्यत्राश्रमकर्मणां विद्यासाधनत्वमवधारितम्, इदानीं तु किममुमुक्षोरप्याश्रममात्रनिष्ठस्य विद्यामकामयमानस्य तान्यनुष्ठेयान्युताहो नेति चिन्तयते। तत्र 'तमेतं वेदानुवचनेन ब्राह्मणा विविदिषन्ति' (बृ० ४।४।२२) इत्यादिनाश्रमकर्मणां विद्यासाधनत्वेन विहितत्वाद्विद्यामनिच्छतः फलान्तरं कामयमानस्य नित्यान्यननुष्ठेयानि। अथ तस्याप्यनुष्ठेयानि न तह्येषां विद्यासाधनत्वं नित्यानित्यसंयोगविरोधादिति। अस्यां प्राप्तौ पठति —आश्रममात्रनिष्ठस्याप्यमुमुक्षोः कर्तव्यान्येव नित्यानि कर्माणि, 'यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहोति' इत्यादिना विहितत्वात। नहि वचनस्यातिभारो नाम कश्चिदस्ति॥

सर्वापेक्षा (३-४-२६) में आश्रम कर्म विद्या के प्राप्ति साधन रूप से निश्चित किये गये हैं। अब तो आश्रम मात्र निष्ठ विद्या की कामना न करने वाले अमुमुक्षुओं को वे आश्रम कर्म अनुष्ठेय हैं अथवा नहीं, यह विचार किया जाता है। पूर्व पक्ष के ऐसा सन्देह करने पर 'तमेतं वेदानुवचनेन' (बृ० ४-४-२३) इत्यादि श्रुति से आश्रम कर्म विद्या के साधन रूप से विहित हैं। अतः विद्या की इच्छा न करनेवाले और अन्य फल की कामना करनेवाले को नित्य कर्म अनुष्ठेय नहीं हैं। यदि उसके लिये भी नित्य कर्म अनुष्ठेय हों तो वे विद्या के साधन नहीं होंगे। क्योंकि नित्य और अनित्य के संयोग का विरोध है।

इसके प्राप्त होने पर कहते हैं कि आश्रम मात्र निष्ठ अमुमुक्षुओं का भी नित्य कर्म कर्त्तव्य ही है। क्योंकि 'यावज्जीवमग्निहोत्रं जुहोति' जीवन पर्यन्त अग्निहोत्र होम करे; इत्यादि से विहित है। कारण कि वचन पर कोई अति भार नहीं।

जहाँ-जहाँ शंकराचार्य अपने प्रिय सिद्धान्तों के विपरीत मत वेदान्त दर्शन में पाते रहे हैं, वहाँ वे अपनी ओर से ऐसी बातें बीच में जोड़ देते हैं जिनके विषय में सूत्रों में संकेत मात्र भी नहीं होता। यही बात इस सूत्र में की गई है। आप सूत्र (३-४-२६) को पहले ही विकृत कर चुके हैं। आप उसका उद्धरण इस सूत्र के भाष्य में दे रहे हैं। उस सूत्र में यह स्पष्ट रूप में लिखा है कि वेदों मे कहे सब यज्ञादि कर्मों का सम्बन्ध है, जैसाकि घोड़े का सम्बन्ध यात्रा से होता है। किससे सम्बन्ध है ? यह हम बता चुके हैं कि मोक्ष प्राप्ति से। कारण यह कि यहाँ प्रसंग मोक्ष प्राप्ति का है। वहाँ भी और फिर इस सूत्र में भी शंकराचार्य ने अमुमुक्षु अपने पास से लगा दिया है। बात हो रही है मोक्ष प्राप्ति की ओर स्वामी जी लिख रहे हैं कि यह अमुमुक्षुओं के लिये है। सूत्र में और इस पूर्ण पाद में अमुमुक्षुओं की ओर किंचिन्मात्र भी संकेत नहीं है। साथ ही लिख दिया है 'विद्या की कामना करनेवाले।'

हमारा कहना है कि इस प्रकरण में इन दोनों का उल्लेख नहीं। उन्होंने

अपने मिथ्या असिद्ध मत को सिद्ध करने के लिए ये दोनों बातें सूत्रकार के नाम पर लिख दी है। यह उनकी अनाधिकार चेष्टा है।

सत्य बात तो यह है कि सूत्रकार महर्षि व्यास ने मोक्ष प्राप्ति मे कर्म को सहायक माना है। साथ ही लिखा है कि ऐसा वेद शास्त्र में निहित है।

---

## सर्वथापि त एवोभयलिङ्गात् ॥३४॥

सर्वथा + अपि + ते + एव + उभय + लिङ्गात्।

**सर्वथा = सब प्रकार से। अपि = भी। ते = वे। एव = ही। उभय-लिङ्गात् = दोनों लिंगों से।**

ऊपर विहित आश्रम धर्मों के पालन की व्यवस्था दी गई है। यहाँ लिखा है कि सब प्रकार से भी आश्रम धर्म (पालन करने योग्य) हैं, क्योंकि दोनों लिङ्गों के (इसके पक्ष में) होने से।

दोनों लिङ्गों का अर्थ है स्मृति और वेद। इसका अर्थ यह भी हो सकता है कि शास्त्र प्रमाण से और अनुमान प्रमाण से। हमारे मत से 'दोनों लिङ्गों से' का अभिप्राय है शास्त्र प्रमाण और अनुमान प्रमाण। शास्त्र प्रमाण में वेद स्मृति दोनों आ जाते हैं। स्मृति और वेद भिन्न-भिन्न मतवाले नहीं माने जाते। मनुस्मृति में लिखा है कि यदि कहीं स्मृति में वेद के विरुद्ध भाव दिखाई दे तो वेद को ही मानो। अतः हमारा मत है कि उभयलिङ्गात् का अर्थ शास्त्र प्रमाण अथवा युक्ति (अनुमान प्रमाण) मानना चाहिये। स्मृति एवं वेद से नहीं।

अतएव सूत्र का भावार्थ बनता है कि शास्त्र प्रमाण से भी और युक्ति से भी यही सिद्ध होता है कि कर्म सब प्रकार से मोक्ष प्राप्ति में सहायक होता है।

---

## अनभिभवं च दर्शयति ॥३५॥

अनभिभवं + च + दर्शयति।

**अनभिभवं = न दबने को। च = और। दर्शयति = दिखलाता है।**

ज्ञान और कर्म का सहयोग होने में (प्रयास का) न दबना शास्त्र दिखलाता है। अर्थात् मोक्ष प्राप्ति में किये प्रयत्नों में यदि ज्ञान और कर्म साथ-

साथ चलें तो विनष्ट नहीं होते। प्रयास विफल नहीं जाता।

ऊपर लिखा है कि दोनों लक्षणों से पता चलता है कि सब प्रकार से कर्म सहायक होते हैं। दोनों लक्षणों का अर्थ हमने बताया है शास्त्र प्रमाण और युक्ति। अब इस सूत्र में कहा है कि ज्ञान और कर्म द्वारा किये गये मुक्ति के प्रयास दबते नहीं। अर्थात् विनष्ट नहीं होते।

---

## अन्तरा चापि तु तद्दृष्टेः ॥३६॥

अन्तरा+च+अपि+तु+तत्+दृष्टेः।

**अन्तरा=बिना (आश्रम धर्म के अतिरिक्त) चापि=और भी। तु=तो। तत् दृष्टेः=वैसा देखे जाने से।**

क्या देखे जाने से ? निस्सन्देह मोक्ष प्राप्ति के उपाय। मोक्ष का ही प्रकरण चल रहा है। ऊपर विहित कर्मों से प्राप्ति की बात लिखी है। यहाँ उनसे अतिरिक्त कर्मों की बात कह दी है। आश्रम अर्थात् ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों के अपने-अपने धर्म हैं। यहाँ ऐसे व्यक्ति की बात है जो आश्रम धर्मों के अतिरिक्त कर्मों का पालन करता हुआ मोक्ष प्राप्ति के लिये प्रयास करता है।

अतिरिक्त का अभिप्राय है आश्रम धर्मों के अतिरिक्त निष्काम भाव से यज्ञरूप सर्वभूत हिताय कर्मों का करना।

---

## अपि च स्मर्यते ॥३७॥

**च अपि=और भी। स्मर्यते=स्मृति में भी (कहा गया है)।**

यज्ञरूप कर्म और ज्ञान, आश्रम-कर्मों से अतिरिक्त हैं। कुछ एक भाष्यकारों ने इस सूत्र की व्याख्या में मनुस्मृति (२-८७) का निम्नलिखित उद्धरण दिया है—

**जप्येनैव तु संसिध्येद् ब्राह्मणो नात्र संशयः।**
**कुर्यादन्यन्नवा कुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते ॥**

ब्राह्मण जप से सिद्धि प्राप्त कर लेता है। वह भले ही कुछ काम करे, किसी का मित्र बने अथवा न बने।

हमारा कहना है कि यह श्लोक सूत्र के भाव को प्रकट नहीं करता। यह किसी अन्य सन्दर्भ में लिखा गया है। सूत्र का अभिप्राय आश्रम धर्म से है और इस श्लोक में वर्ण की बात कही है। यहाँ लिखा है कि ब्राह्मण अपने वर्ण

धर्म का पालन करे अथवा न करे, वह मोक्ष के लिये उपाय कर सकता है।

वर्ण स्वभाव और योग्यता से माना जाता है, परन्तु आश्रम वयस् और मानसिक रुचि से सम्बन्ध रखता है। आश्रम धर्म तो छोड़ना सहज है, परन्तु स्वभाव सुगमता से बदला नहीं जा सकता।

हमारा विचार है कि सूत्र आश्रम धर्मों से सम्बन्ध रखता है। (देखें सूत्र ३-४-३२)।

भगवद्गीता में भी इस प्रकार लिखा है—

**निश्चयं शृणु मे तत्र त्यागे भरतसत्तम।**
**त्यागो हि पुरुषव्याघ्र त्रिविधः संप्रकीर्तितः॥**
**यज्ञदानतपःकर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।**
**यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्॥**

(१८-४, ५)

अर्थात्—हे अर्जुन! त्याग के विषय में मेरा निश्चित मत सुन। तीन प्रकार का त्याग करना चाहिये। (संसार में तीन ऐषणायें हैं। वित्तैषणा, पुत्रैषणा और लोकैषणा। इनके त्याग की बात कही है।)

परन्तु यज्ञ, दान और तप रूपी कर्मों का त्याग नहीं करना चाहिये। ये तीनों मनुष्य को पवित्र करनेवाले कर्म हैं।

---

## विशेषानुग्रहश्च ॥३८॥

विशेषानुग्रहः+च।

**विशेषानुग्रहः=विशेष अनुग्रह होता है। च=और।**

इसका अर्थ है कि यज्ञ-यागादि कर्मों के बिना और आश्रम धर्मों के पालन करने के बिना मोक्ष प्राप्ति परमात्मा की विशेष अनुग्रह से ही होती है। यह विशेष अनुग्रह पूर्व कर्मों, पूर्व जन्म के कर्मों, तदनुसार संस्कारों के फल स्वरूप ही होती है।

भगवद्गीता में इस ओर संकेत है—

**प्राप्य पुण्यकृतां लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः।**
**शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते॥**
**अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम्।**
**एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम्॥**

(६-४१, ४२)

अर्थात्—योगभ्रष्ट हुआ, परन्तु पुण्य-कर्म करनेवाला अन्य (उत्तम)

लोकों को प्राप्त होता है। बहुत काल तक वहाँ रहकर शुद्ध आचरण वालों के घर में उत्पन्न होता है।

अथवा ज्ञानवान योगियों के कुल में जन्म लेता है, जो अति दुर्लभ है। इसको ही सूत्रकार ने अनुग्रह कहा है। ज्ञानवानों के घर में जन्म लेकर मोक्ष प्राप्ति सहज हो जाती है। ऐसे लोग आश्रम धर्मों के बिना भी ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं।

---

## अतस्त्वितरज्ज्यायो लिङ्गाच्च ॥३९॥

अतः+तु+ज्यायः+इतरत्+लिङ्गात्+च ।

**अतः=इसलिये। तु=तो। इतरत्=अन्य। ज्यायः=बड़ा है (श्रेष्ठ है)। लिङ्गात्=चिह्नों से। च=और।**

अभिप्राय यह है कि इससे (आश्रम धर्मों से) दूसरा श्रेष्ठ है। ऊपर आश्रम धर्मों का पालन करते हुए मोक्ष प्राप्ति के यत्न की बात कही गयी है। ३९ भी कहा गया है कि मोक्ष की सिद्धि में आश्रम धर्म सहायक होते हैं। यहाँ यह बताया है कि निष्काम भाव से यज्ञ रूप किये कर्म अधिक सहायक होते हैं। इसका अभिप्राय है कि किसी भी आश्रम में हो, निष्काम भाव से यज्ञ रूप कर्म अर्थात् प्राणी मात्र के कल्याण के लिये कर्म छोड़ने नहीं चाहिये। कारण कि वह अधिक श्रेष्ठ है। इनका सहाय मोक्ष प्राप्ति में बहुत अधिक है।

---

## तद्भूतस्य तु नातद्भावो जैमिनेरपि नियमातद्रूपाभावेभ्यः ॥४०॥

तद्भूतस्य + तु+न+अतद्भावः+जैमिनेः+अपि + नियमात्-तद्रूपाभावेभ्यः ।

**तद्भूतस्य=वैसे हुए को। तु=तो। न=नहीं। अतद्भाव=वैसा होना। जैमिनेः=जैमिनी के मत से। अपि=भी। नियमातद्रूपाभावेभ्यः=नियम और न वैसा होने का अभाव से (कहता है)।**

वैसे हुए का अभिप्राय है कि पहले वर्णन किये हुए जैसा। पहले वर्णन किया है—निष्काम भाव से यज्ञरूप कार्य करने अथवा आश्रम धर्मों को पालन करने जैसा। न अतदभावः—वैसा निश्चय से न होना। अर्थात् इन कर्मों

को छोड़ जाना ठीक नहीं। आश्रमवासी का आश्रम छोड़ जाना अथवा लोक-कल्याण करने वालों का अपना कर्तव्य छोड़ जाना ठीक नहीं होता। जैमिनी भी ऐसा कहते हैं। सरल भाषा में यह इस प्रकार है कि किसी आश्रम धर्म में अथवा लोक कल्याणादि कर्म में प्रवृत्त होने के उपरान्त उस धर्म से च्युत होना ठीक नहीं। जैमिनी मुनि का भी यही मत है। एक बार इन धर्मों में प्रवृत्त हो जाने पर इनको छोड़ा जायेगा तो मोक्ष प्राप्ति में बाधा पड़ेगी।

---

## न चाधिकारिकमपि पतनानुमानात्तदयोगात् ॥४१॥

न+आधिकारिकम्+अपि+पतनानुमानात्+तत्+अयोगात्।

**च=और। आधिकारिकम्=अधिकार में कहा गया। न=नहीं। अपि=भी। पतनानुमानात्=पतन के अनुमान से। तत् अयोगात्=उसका योग (सम्बन्ध) न होने से।**

जो व्यक्ति आश्रम धर्म से गिर जाता है अथवा किसी आश्रम में जाकर नीचे के आश्रम में आ जाता है अथवा निष्काम भाव में यज्ञादि आरम्भ कर छोड़ देता है, उसका अधिकार नहीं। किस बात में अधिकार नहीं? मोक्ष मार्ग पर चलने का अधिकार नहीं। अतः मोक्ष मार्ग के राही को चाहिये कि जो पग उठाये, वह पूर्व विचारित हो और सुदृढ़ हो। पग लौटाना ठीक नहीं। पग लौटाने वाले को मोक्ष मार्ग पर चलने का अधिकारी नहीं माना गया।

कुछ भाष्यकारों ने अधिकारी न होने का अर्थ प्रायश्चित्त का भी अधिकारी न होना माना है। इन भाष्यकारों के और हमारे अर्थों में अन्तर है। इन भाष्यकारों के कथन का अर्थ यह बनता है कि मनुष्य एक बार पदच्युत हुआ तो उसे प्रायश्चित्त के अधिकार से भी वंचित माना गया है। उसको अनन्त काल तक सन्मार्ग से वंचित मानना उचित प्रतीत नहीं होता। हम समझते हैं कि पश्चात्ताप और प्रायश्चित्त का मार्ग सदा खुला रहता है। अभिप्राय यह है कि जब तक व्रत भंग रहता है तब तक ही उसका मार्ग अवरुद्ध रहता है। मनुष्य के लिये आश्रमादि धर्म तथा यज्ञादि कर्म का अवसर सदा बना रहता है।

बुद्धि यही कहती है कि मोक्ष मिलना है जीवात्मा को, व्रत भंग होता है जीवात्मा का। जीवात्मा अमर है। इस कारण एक बार व्रत भंग होने से उसे सदा के लिये उत्कर्ष करने से वंचित मानना अयुक्तिसंगत होगा।

अतः इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार बनता है—वह जो आश्रम धर्म से

अथवा यज्ञादि कर्म से लौट पड़ता है, वह मोक्ष पाने का अधिकारी नहीं रहता।

वह प्रायश्चित का भी अधिकारी नहीं। यह बात अयुक्तियुक्त प्रतीत होती है।

---

## उपपूर्वमपि त्वेके भावमशनवत्तदुक्तम् ॥४२॥

उपपूर्वम्+अपि+तु+एके+भावम्+अशनवत्+तत्+उक्तम्।

**उपपूर्वम्**=ऊपर कहे के साथ। **अपि**=भी। **तु**=तो। **एके**=कुछ एक के मत से। **भावम्**=होना। **अशनवत्**=भोजन (में नियम भंग के) समान। **तत् उक्तम्**=वह कहा गया है।

सूत्र का अभिप्राय यह बनता है कि ऊपर कहा है कि जो आश्रम धर्मों के व्रत तथा लोक कल्याण कार्य के व्रत को भंग करता है, वह मोक्ष प्राप्ति का अधिकारी नहीं रहता। उसके साथ ही यह भी कुछ-एक आचार्यों का मत है कि यह ऐसा ही है जैसे कि भोजन के विषय में व्रत भंग होने में प्रायश्चित्त करने से अधिकार पुनः प्राप्त हो जाता है वैसे ही आश्रम धर्मों में भी प्रायश्चित्त से अधिकार वापस हो जाता है।

इस सूत्र का यह भी अभिप्राय हो सकता है कि जैसे सब प्रकार का अन्न जीवन चलाने के लिए क्षम्य है, वैसे ही उक्त सूत्र में भी जो नियम भंग की बात लिखी है, यदि जीवन संकट में पड़ने पर करनी पड़े, तो क्षम्य है।

कुछ भाष्यकारों ने उपपूर्वम् के अर्थ किये हैं उपपालक। इस प्रकार की खींचातानी ठीक प्रतीत नहीं होती। यह व्यर्थ है। सूत्र को पूर्व के सूत्र से मिलायें तो बात सरलता से समझ में आ सकती है।

---

## बहिस्तूभयथापि स्मृतेराचाराच्च ॥४३॥

बहिः+तु+उभयथापि+स्मृतेः+आचारात्+च।

**बहिः**=बाहर (बहिष्कार) करना। **तु**=तो। **उभयथापि**=दोनों प्रकार से भी। **स्मृतेः**=स्मृति से। **च**=और। **आचारात्**=आचार से।

यहाँ नियम भंग करने वाले का बहिष्कार करने के लिये लिखा है। विवादस्पद शब्द है उभयथा। इसका अर्थ है दोनों प्रकार से। दोनों प्रकार से व्रत भंग का वर्णन है अथवा बहिष्कार की अनुमति है? दोनों प्रकार से अर्थात् आचार के विचार से और स्मृति शब्द के विचार से।

हमारा मत यह है कि यह "दोनों प्रकार से" का अभिप्राय है स्मृति शास्त्र से तथा आचार के विचार से। इन दो प्रकार से बहिष्कार की अनुमति है।

यह बहिष्कार भी प्रायश्चित पूर्ण होने तक ही होना चाहिये। प्रायश्चित्त हो जाने पर बहिष्कार भी समाप्त हो जाना चाहिये।

---

## स्वामिनः फलश्रुतेरित्यात्रेयः ॥४४॥

स्वामिनः+फलश्रुतेः+इति+आत्रेयः।

**स्वामिनः=यजमान का। फलश्रुतेः=श्रुति में बताये कर्म का फल। इति=यह। आत्रेय -आत्रेय ऋषि का कथन है।**

अर्थात्—जो यजमान जिस कर्म का अनुष्ठान करता है, उस कर्म का फल यजमान को ही होता है। कर्म कराने वाले ऋत्विक् आचार्य इत्यादि दूसरे को नहीं। इनके विषय में आगे लिखा है।

अतः यजमान को यज्ञ कार्य स्वयं करने चाहिये।

---

## आर्त्विज्यमित्यौडुलोमिस्तस्मै हि परिक्रीयते ॥४५॥

आर्त्विज्यम्+इति+औडुलोमिः+तस्मै+हि+परिक्रीयते।

**आर्त्विज्यम्=ऋत्विजों का कर्त्तव्य। इति=यह। औडुलोमिः= औडुलोमि आचार्य का मत है। तस्मै=उसके लिये। हि=क्योंकि। परिक्रीयते =परिक्रीत होता है, अर्थात् मोल लिया जाता है।**

यजमान द्वारा ऋत्विज को उसके द्वारा किये गये यज्ञ कर्मों की दक्षिणा दे दी जाती है। पूर्वोक्त सूत्र में लिखा है कि कर्म का फल यजमान को मिलता है। कारण यह कि वह अनुष्ठान करता है। आचार्य अथवा ऋत्विक् अपने कार्य की दक्षिणा पाता है। वह यज्ञ कर्म के फल का भोक्ता नहीं होता। इसे ही परिक्रय, अर्थात् मोल लेना कहते हैं।

उदाहरण के रूप में एक सेठ एक निःशुल्क विद्यालय खोलने का आयोजन करता है। विद्यालय में वह दस अध्यापक पारिश्रमिक पर लगाता है। औडुलोमि ऋषि के कथनानुसार आचार्य पारिश्रमिक लेने के कारण विद्यालय खोलने के फल के भागी नहीं हो सकते। हाँ, यदि वे बिना पारिश्रमिक लिये

कार्य करें तो बात दूसरी है। उस अवस्था में वे भी विद्या दान के फल के भागी हो जायेंगे।

इस सूत्र में ऋत्विक् के परिक्रय की बात औडुलोमि के मत से लिखी है। ऋत्विक् वस्तुतः परिक्रय किया हुआ नहीं होता। उसका वरण किया जाता है। वरण करने में पारिश्रमिक का पूर्व निश्चय नहीं होता। अतः ऋत्विक् का कार्य भी यज्ञ रूप ही होता है और यदि दक्षिणा इत्यादि मिल जाती है तो यह एक पृथक् बात है। यह भी एक मत है। सूत्रकार के मत से यह तनिक भिन्न है।

---

## श्रुतेश्च ॥४६॥

श्रुतेः+च।

**और श्रुति से भी यही विदित होता है।**

ऐसा उपनिषद् में आया है कि ऋत्विक् यजमान के लिये यज्ञ का फल मांगता है।

---

## सहकार्यन्तरविधिः पक्षेण तृतीयं तद्वतो विध्यादिवत् ॥४७॥

सहकार्यन्तरविधिः+पक्षेण+तृतीयम्+तद्वतः+विध्यादिवत्।

**सहकार्यन्तरविधिः=कार्य में सहकारी का विधान है। पक्षेण=पक्ष से। तृतीयम्=तीसरा है। तद्वतः=उस वाले को। विध्यादिवत्=विधि आदि की भाँति।**

ऊपर बताया है कि यज्ञादि कर्म में यजमान ही कर्म फल का अधिकारी है, ऋत्विक् नहीं। वह तो परिक्रीत होता है। यज्ञ में सहकारी तीसरा है। यजमान का सहकारी उसके अनुष्ठान में सहयोगी होने से फल का भी भागीदार होगा। सहकारी से अभिप्राय उन सब से है जो यज्ञ कर्माङ्गों में किसी प्रकार का भी कार्य निष्काम भाव से करते हैं। वे दान-दक्षिणा नही पाते। अतः वे वैसे ही फल के अधिकारी हैं जैसे कि यजमान होता है।

सूत्रकार का इस सूत्र से यह अभिप्राय है कि यत्र में सब वेतन अथवा दान-दक्षिणा के बिना सहायता करने वाले यज्ञ में सहकारी होने से यज्ञ के फल के भागी होंगे।

---

## कृत्स्नभावात्तु गृहिणोपसंहारः ॥४८॥

कृत्स्नभावात्+तु+गृहिणा+उपसंहारः।

**कृत्स्नभावात्**=सबके होने से। **तु**=तो। **गृहिणा**=गृहाश्रमी से। **उपसंहारः**=उपसंहार है।

सब आश्रमियों के, गृहाश्रमी के आश्रित होने से, गृहस्थाश्रम उपसंहार है। उपसंहार का अभिप्राय है कार्य की सफलता पूर्वक समाप्ति। मनुष्य जीवन एक यज्ञ है और गृहस्थाश्रम इस यज्ञ का उपसंहार अर्थात् अन्तिम फल का देने वाला है। यदि जीवन का ध्येय मोक्ष प्राप्ति है तो गृहस्थाश्रम उस प्राप्ति की अन्तिम कड़ी है।

**...यथाविधानं गुरोः कर्मातिशेषेणाभिसमावृत्य कुटुम्बे शुचौ देशे स्वाध्यायमधीयानो धार्मिकान्विदधदात्मनि सर्वेन्द्रियाणि सम्प्रतिष्ठापयाहिँसन्सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्यः स खल्वेवं वर्तयन्यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते न च पुनरावर्तते न च पुनरावर्तते ॥** (छान्दो० ८-१५-१)

अर्थात्—नियमानुसार गुरु के कर्तव्य कर्मों को समाप्त करता हुआ, वेद का अध्ययन कर, आचार्य कुल से समावर्तन कर कुटुम्ब में स्थित हो, पवित्र स्थान में स्वाध्याय करता हुआ, दूसरों को धार्मिक बनाता हुआ, सम्पूर्ण इन्द्रियों को अपने अन्तःकरण में स्थापित कर शास्त्र की आज्ञा से अन्यत्र प्राणियों की हिंसा न करता हुआ; वह निश्चय ही आयु की समाप्ति पर्यन्त इस प्रकार बर्तता हुआ (अन्त में) ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है और फिर नहीं लौटता।

---

## मौनवदितरेषामप्युपदेशात् ॥४९॥

मौनवत्+इतरेषां+अपि+उपदेशात्।

**मौनवत्**=मुनियों के समान। **इतरेषां**=दूसरों का। **अपि**=भी। **उपदेशात्**=उपदेश से।

ऊपर गृहस्थियों के मोक्ष प्राप्त करने की बात लिखी है। यहाँ लिखा है कि वे मुनियों की भाँति अर्थात् वे चुपचाप अपने आचरण से उपदेश देते हैं। इस प्रकार वे लोक-कल्याण करते हैं और मोक्ष के भागी हो जाते हैं।

मुनि भी अपने आचरण से ही उपदेश देते हैं। यही बात गृहस्थियों की है। वे अपने लोक-कल्याण के कार्यों से दूसरों को सन्मार्ग दिखाते हैं।

कुछ अन्य भाष्यकारों ने मुनि का अर्थ किया है वानप्रस्थी और इतरेषां

का अर्थ किया है दूसरे आश्रम वाले। उनके विचार से सूत्र का अभिप्राय है कि ज्ञानप्रस्थी शमदमादि का आचरण रखते हुए दूसरे आश्रम वालों को, मौन उपदेश से सन्मार्ग दिखाते हैं।

हमारे विचार में उक्त अर्थ ही ठीक है। उन अर्थों की संगति ही पूर्वापर से ठीक बैठती है।

---

## अनाविष्कुर्वन्नन्वयात् ॥५०॥

अनाविष्कुर्वन्+अन्वयात्।

**अनाविष्कुर्वन्=(अपने को) प्रकट न करते हुए। अन्वयात्=सम्बन्ध से।**

परम्परागत सम्बन्ध को न प्रकट करते हुए रहना चाहिये। किससे सम्बन्ध ? यजमान, गुरु, आचार्य इत्यादि से अथवा किसी ऐसे महान् व्यक्ति से जिसका वर्तमान अनुष्ठान में विशेष सम्बन्ध हो। यह सम्बन्ध प्रकट नहीं करना चाहिये। इससे मोक्ष प्राप्ति में बाधा होती है।

---

## ऐहिकमप्यप्रस्तुतप्रतिबन्धे तद्दर्शनात् ॥५१॥

ऐहिकम्+अपि+अप्रस्तुतप्रतिबन्धे+तद्दर्शनात्।

**ऐहिकम्=इस जन्म में। अपि=भी। अप्रस्तुतप्रतिबन्धे=प्रतिबन्ध के अप्रस्तुत (न उपस्थित) होने पर। तद्दर्शनात्=उसके ज्ञान हो जाने से।**

अभिप्राय यह है कि इस जन्म में यदि बताये गये प्रतिबन्ध न हों तो मुक्ति एक जन्म में भी सम्भव है। अन्य प्रतिबन्धों का अर्थ है शम, दमादि अथवा आश्रम कर्म में भंग न होने पर।

इस जन्म में प्रतिबन्धों के अनुपस्थित होने से यह देखा जाता है। क्या देखा जाता है ? मोक्ष की प्राप्ति होती है। प्रतिबन्धों के अप्रस्तुत होने का अभिप्राय है कि जब कामनाओं इत्यादि के बन्धन उपस्थित न हों तो।

सूत्र का भाव यह बनता है कि यदि निष्काम भाव से कर्म किये जायें तो ऐसा देखने में आता है कि एक जन्म में भी मोक्ष की प्राप्ति हो जाती है।

---

## एवं मुक्तिफलानियमस्तदवस्थावधृतेस्तदवस्थावधृतेः ।।५२।।

एवम्+मुक्तिफलानियमः+तदवस्थावधृतेः+तदवस्थावधृते ।

**एवम्**=इस प्रकार। **मुक्तिफल अनियमः**=मुक्ति फल का नियम नहीं। **तदवस्थावधृतेः**=उस अवस्था में निश्चय से अर्थात् ऐसा विधान होने से।

सूत्रकार का यह अभिप्राय है कि यह नियम नहीं कि एक दो, अथवा कितने जन्मों में मुक्ति प्राप्त होती है। नियम है उस अर्थात् ज्ञान की अवस्था के प्राप्त होने की। जब ज्ञानयुक्त अवस्था प्राप्त हो जाती है तब मुक्ति मिल जाती है। यद्यपि यह लिखा है कि एक जन्म में भी यह मिल सकती है, परन्तु यह नियम नहीं।

उपसंहार के रूप में यह कहा जा सकता है कि यह पूर्ण पाद मुक्ति की उपलब्धि पर है। यह समूचा प्रकरण मुमुक्षुओं के लिये ही है। इसमें अमुमुक्षुओं के लिये कुछ नहीं कहा गया। इसका पाद में संकेत मात्र भी नहीं।

कर्म को मुक्ति प्राप्ति में एक सहायक अंग माना है। मोक्ष की प्राप्ति में गृहस्थाश्रम की भी बहुत महिमा लिखी है।

# चतुर्थ अध्याय का सारांश

## प्रथम पाद

धारणा, ध्यान और समाधि को बार-बार दोहराना चाहिये। धारणा, ध्यान द्वारा चित्त को परमात्मा के लिंगों में लगाने का यत्न करना चाहिये। परमात्मा इस दोहराने को स्वीकार करता है। धारणा, ध्यान लगाने के समय जो लिंग होते हैं वे परमात्मा के प्रतीक नहीं।

ब्रह्म दृष्टि अर्थात् सब पदार्थों में परमात्मा की दृष्टि उत्कर्ष से अर्थात् आत्मोन्नति से होने लगती है।

सूर्य में परमात्मा की दृष्टि हो सकती है। अर्थात् सूर्य में हो रहे कर्म से परमात्मा का ज्ञान होता है, परन्तु यह ज्ञान एक अंगीय ही है।

ध्यान लगाने के लिये आसन लगाना चाहिये, अर्थात् स्थिर होकर बैठना चाहिये। आसन स्थिर और सुखकर होना चाहिए। आसन पर बैठकर ध्यान लगाकर शरीर, मन और बुद्धि को अचल अर्थात् स्थिर करना चाहिये।

आसन पर अचलत्व प्राप्त कर परमात्मा का सिमरण (बार-बार स्तुति) करना चाहिये। एकाग्रता होनी आवश्यक है और यह मरण-पर्यन्त चलनी चाहिये। इसका अगले जन्म पर प्रभाव पड़ता है और सब पाप-कर्मों का नाश होता है। कर्मों के संस्कार मन से उठ जाते हैं। पुण्य कर्मों के भी संस्कार नहीं रहते। इनमें उन कर्मों के संस्कार भी सम्मिलित हैं जिनको अनारब्ध कर्म कहते हैं। अनारब्ध कर्म उनको कहते हैं जिनका फल अभी मिलना आरम्भ नहीं हुआ।

अग्निहोत्रादि उस कार्य के लिये हैं, अर्थात् मोक्ष प्राप्ति के लिये हैं। इसी प्रकार निष्काम भाव से किये अन्य कर्म भी सहायक होते हैं।

विद्या से जो कुछ जाना जाता है उसका फल निश्चय है। विद्या का अर्थ आध्यात्मिक ज्ञान है।

## द्वितीय पाद

मनुष्य के मरने के समय इन्द्रियों के प्राण मन में चले जाते हैं। मन (मुख्य) प्राण में चला जाता है और प्राण जीवात्मा में चला जाता है। जीवात्मा

भूतों में चला जाता है; अर्थात् वह सूक्ष्म शरीर में चला जाता है।

स्थूल शरीर छूटने तक तो इस लोक में रहनेवाले अथवा अमरत्व प्राप्त करनेवालों की गति समान होती है।

सामान्य रूप में सूक्ष्म शरीर प्रलय काल तक साथ रहता है। यह प्रमाण से तथा युक्ति से सिद्ध होता है। सूक्ष्म शरीर स्थूल शरीर की भाँति नाश को प्राप्त नहीं होता।

स्थूल शरीर में गर्मी सूक्ष्म शरीर से ही प्राप्त होती है। अतः सूक्ष्म शरीर के स्थूल शरीर को छोड़ जाने से स्थूल शरीर ठण्डा हो जाता है। गर्मी का अर्थ शक्ति है और ठण्डा होने का अर्थ शक्तिरहित होना है। शक्ति से यहाँ प्राण से अभिप्राय है। प्राण सूक्ष्म शरीर के साथ चले जाते हैं। यह कुछ एक ऋषियों ने स्पष्ट रूप में वर्णन किया है।

मोक्ष प्राप्ति के समय सूक्ष्म शरीर जीवात्मा को छोड़ जाता है और जीवात्मा परमात्मा में लीन हो जाता है। उस समय प्राण एक रूप होकर परमात्मा में चले जाते हैं। वही प्राणों का स्रोत है। अध्यात्म ज्ञान से युक्त आत्मा जब शरीर छोड़ने लगता है तो हृदय का द्वार प्रकाशमान हो जाता है और जीवात्मा शरीर से बाहर निकल जाता है।

जीवात्मा की गति प्रकाश की रश्मियों के अनुसार होती है। यह रश्मियों के आश्रय नहीं रहता। रश्मियों का सम्बन्ध तो तब तक रहता है, जब तक शरीर रहता है।

मुक्त जीव के लिये न रात-दिन की, न शुक्ल-कृष्ण की और न ही उत्तरायण-दक्षिणायन की अपेक्षा रहती है। स्वर्ग और ब्रह्म लोक के मार्ग योगियों के लिये ही हैं। कुछ योगी ब्रह्मवित् नहीं होते। वे सूक्ष्म शरीर के साथ स्वर्गलोक को जाते हैं और ब्रह्मवित् मोक्ष धाम को जाते हैं।

## तृतीय पाद

शरीर छोड़ने के समय हृदय का अग्र भाग ज्योतियुक्त हो जाता है। उस मार्ग से जीवात्मा शरीर से बाहर हो जाता है।

एक संवत्सर में जीवात्मा वायु को प्राप्त होता है। इतना काल लगने का कारण यह बताया है कि वायु (वह शक्ति जो परमात्मा की शक्ति कही है) तक पहुँचने के लिये विशेषों से निकलकर अविशेषों में जाने की आवश्यकता होती है। विशेष पारिमण्डलीय रचना को कहते हैं। इससे सूक्ष्म स्थिति अविशेष कहलाती है। वायु के क्षेत्र को विद्युत क्षेत्र भी कहते हैं। विद्युत क्षेत्र से वरुण के क्षेत्र में जाता है। वरुण का अभिप्राय आपः है। अर्थात् वह महद् के क्षेत्र में

चला जाता है। दोनों क्षेत्रों का सम्बन्ध है।

जीवात्मा अविशेषों के अभिमानी देवताओं (वायु) द्वारा आगे और आगे ले जाया जाता है। इस समय भी जीवात्मा स्वतन्त्र नहीं होता।

विद्युत (वायु), वरुण (महद्) से आगे ले जानेवाला परमात्मा है। इसे अमानव के नाम से उपनिषद्कार स्मरण करता है।

अमानव ही इसे ले जाता है। यह गति से सिद्ध होता है। उस समय यह विशेष गुणों से युक्त होता है। यह विशेषता परमात्मा के समीप होने से उत्पन्न होती है।

जब जीवात्मा परमात्मा के समीप पहुँच जाता है तो परमात्मा का सहवास मिलता है। परमात्मा मुख्य होता है। जैमिनि ऋषि के कथन से और देखे जाने से भी। इस पर भी इसमें परमात्मा का अपना कुछ प्रयोजन नहीं।

बादरायण ऋषि का मत है कि ले जानेवाले को मानो अथवा न मानो। यह जानेवाले का संकल्प ही उसे ले जाता है। यह संकल्प उसे ब्रह्मलोक का दर्शन कराता है।

सूत्रकार कहता है कि जीवात्मा के ब्रह्मलोक में जाने का विशेष वर्णन उपनिषदों में मिलता है।

## चतुर्थ पाद

शास्त्र में यह वर्णित है कि जब जीवात्मा मुक्ति प्राप्त कर लेता है तब यह अपने निर्मल स्वरूप में प्रकट होता है। इस स्वरूप का शास्त्र में ज्ञापन किया गया है। यह स्वरूप आत्मा का ही है (परमात्मा का नहीं)।

मुक्तावस्था में जीवात्मा परमात्मा से अविभक्त दिखायी देता है। वास्तव में वह अविभक्त नहीं है। यह परमात्मा से एक हुआ इस कारण दिखाई देता है, क्योंकि परमात्मा के बहुत समीप होता है। यह भी कहा जाता है कि मुक्तात्मा और परमात्मा एक दिखाई देते हैं; क्योंकि दोनों चेतन स्वरूप हैं। परन्तु जीवात्मा में आनन्द भोग का तीव्र संकल्प होता है। इसी से अविभक्त दिखाई देते हैं।

मोक्षावस्था में इसका कोई अधिपति नहीं होता। यह स्वाधीन होता है। बादरि ऋषि के मतानुसार यह इन्द्रियों से रहित होता है। अर्थात् यह आनन्द का भोग करता है बिना इन्द्रियों के।

जैमिनि ऋषि का कहना है कि इस (मुक्त जीव) की इन्द्रियां तो नहीं होतीं, परन्तु उनके भाव अर्थात् इन्द्रियों के विषयों के भोग करने की सामर्थ्य होती है। इससे जीवात्मा आनन्द का भोग करता है। बादरायण ऋषि

जैमिनि और बादरि के मत में अन्तर नहीं मानता। दोनों का अभिप्राय एक ही है। कारण यह कि जीवात्मा में सब इन्द्रियों की शक्तियाँ भाव रूप में रहती हैं। इस कारण इन्द्रियों के न होने पर भी उनके सब कार्य करने की सामर्थ्य जीवात्मा में रहती है।

शरीर रहने पर भी इन्द्रियों का संयोग जीवात्मा से रहता है। उन संधि स्थानों पर जीवात्मा में इन्द्रियों की शक्ति रहती है। अतः आनन्द का भोग उस संधि स्थान पर होता है और यह आनन्द वैसा ही होता है जैसा जीवात्मा कार्य जगत् में भोग द्वारा प्राप्त करता है। अन्तर यह है कि मोक्षावस्था में यह आनन्द कई करोड़ गुणा अधिक होता है।

जीवात्मा दो अवस्थाओं में स्थूल एवं सूक्ष्म शरीर से पृथक् होता है। एक ऐसी अवस्था जैसी प्रलय काल की अवस्था। इसे सुषुप्ति अवस्था भी कहते हैं। दूसरी अवस्था है मोक्षावस्था। इसे सम्पत्ति की अवस्था कहते हैं। दोनों अवस्थाओं में शरीर रहित होने पर भी अन्तर है। एक में जीवात्मा सोई हुई अवस्था में होता है और दूसरी अवस्था में यह जाग्रत अवस्था में होता है। दोनों में बहुत बड़ा अन्तर है। एक में आत्मा चेतना विहीन होता है और दूसरे में चेतना युक्त। जगत् रचना कार्य को छोड़कर अन्य सब उपलब्धियाँ परमात्मा को प्राप्त हो जाती हैं। इन उपलब्धियों की सीमा होती है। इस स्थिति में भी जीवात्मा की सामर्थ्य असीम नहीं।

मोक्षावस्था विकार वाली है। यह बिगड़ती रहती है। सब विकार वाली वस्तुयें अन्त वाली होती हैं। यह वेद, शास्त्र और अनुमान-प्रमाण से सिद्ध होता है।

इस लोक में और मोक्षावस्था में भोगों की समानता (एक समान) होने से भी यही सिद्ध होता है कि मोक्षावस्था भी मर्त्य लोक की अवस्था की भाँति समाप्त होनेवाली है।

अनावृत्ति अर्थात् वहाँ (मोक्षधाम) से न लौटना कहने मात्र की बात है। वास्तविक नहीं है।

# चतुर्थ अध्याय

## प्रथम पाद

### आवृत्तिरसकृदुपदेशात् ॥१॥

आवृत्तिः+असकृत्+उपदेशात्।

**आवृत्ति=दोहराना। असकृत=अनेक बार (अभ्यास करना)। उपदेशात्=उपदेश से। शास्त्र में उपदेश है कि बार-बार कहना अर्थात् बार-बार अभ्यास करना आवश्यक होता है।**

इस पाद में ध्यान, धारणा और समाधि के विषय में लिखा है। पूर्व के अध्याय में कर्म फल द्वारा इस प्राणी लोक से अन्य लोकों में जाने की बात बतायी जा चुकी है।

यह बताया जा चुका है कि प्राणी के मरने पर जीवात्मा के लिये तीन मार्ग खुले होते हैं और जीवात्मा अपने कर्म फल से प्रेरित इनमें से किसी एक मार्ग पर जाता है।

एक मार्ग है इतर् योनियों की ओर। वे सब जीवात्मा, जो घोर पाप कर्म करते हुए जीवन व्यतीत करते हैं, वे निम्न प्राणियों की योनियों में जन्म लेते हैं। इन योनियों में अपने पाप कर्मों का फल भोगकर मनुष्य योनि प्राप्त होती है। इसको कर्म योनि कहते हैं। इस योनि में जीवात्मा पुनः अपना मार्ग निर्माण करता है।

सुकृत (श्रेष्ठ कर्म) करने वाला जीवात्मा मनुष्य योनि से उत्क्रमण करता है, अर्थात् वह श्रेष्ठ योनियों के मार्ग को प्राप्त होता है। उत्क्रमण करनेवाले जीवात्माओं के लिये दो मार्ग हैं। एक पितृयान कहलाता है और दूसरा देवयान। पितृयान उनको प्राप्त होता है जो कामना युक्त सुकृतों को करते हैं।

दूसरा उत्क्रमण करने का मार्ग है देवयान। यह उन जीवात्माओं को प्राप्त होता है जो ज्ञान युक्त होकर निष्काम भाव से कर्म करते हैं। इस मार्ग

का अन्त ब्रह्मलोक में है।

इस चतुर्थ अध्याय में इसी लोक में जाने वाले जीवात्माओं के विषय में लिखा है।

हमने बताया है कि सूत्रकार ज्ञान का अर्थ ब्रह्मज्ञान मानता है और ब्रह्मज्ञान में वह परा तथा अपरा दोनों विद्याओं को सम्मिलित करता है। अपरा विद्या मनुष्य को इस संसार के प्रलोभनों से बचाकर पार ले जाने में सहायक होती है। परा विद्या मूल प्रकृति, जीवात्माओं और परमात्मा के सम्बन्ध में है। इस विद्या के बल पर मनुष्य इस लोक, चन्द्र लोक अथवा परमेश्वर में लीन हो जाता है। परब्रह्म आनन्दमय है, अतः इसमें लीन हुआ जीवात्मा भी आनन्द का अनुभव करता है।

वह सब पहले बताया जा चुका है। अब इस अध्याय के वर्तमान पाद में निधिध्यासन अर्थात् धारणा, ध्यान और समाधि के विषय में बताया जा रहा है।

इस अध्याय के प्रथम पाद का प्रथम कथन जो इस सूत्र में किया गया है, वह यह है कि बार-बार करने से यह सम्भव हो सकता है।

क्या बार-बार दोहराना चाहिये ? धारणा, ध्यान और समाधि का कर्म। इन्हीं तीनों को निधि-ध्यासन कहते हैं। एकाग्र चित्त होकर चिन्तन करना निधि-ध्यासन कहलाता है। ऐसा करने का उपदेश है।

चिन्तन के तीन पाद हैं। प्रथम है धारणा। धारणा के विषय में योग दर्शन में महर्षि पातञ्जलि लिखते हैं—

**देशबन्धश्चित्तस्य धारणा ॥** (यो० द० ३-१)

किसी देश (स्थान, वस्तु एवं विचार) में चित्त को बाँध देना अर्थात् ठहराना धारणा कहलाती है।

इस सूत्र में 'देश' के लक्षण नहीं किये। यह नहीं बताया कि वह स्थान शरीर के भीतर हो अथवा बाहर हो। न ही यह बताया है कि वह स्थान इस भूमण्डल में हो अथवा भूमण्डल से बाहर हो अथवा वह पदार्थ जिसमें ध्यान को बाँधा जाये, वह परमात्मा हो, जीवात्मा हो अथवा प्रकृति हो।

कुछ लोग कह सकते हैं कि भला कार्य-जगत् के किसी पदार्थ में ध्यान लगाने से क्या लाभ होगा ? इससे मोक्ष की प्राप्ति तो होगी नहीं।

हो अथवा न हो। परन्तु जहाँ तक ध्यान की परिभाषा का सम्बन्ध है, वह वहाँ भी लागू होती है, जहाँ चित्त का बाँधना कार्य जगत् के किसी पदार्थ में हो अथवा तीनों ब्रह्म में से किसी एक ब्रह्म में हो।

वास्तव में जब यह कहा कि इस लोक को पार करने के लिये अपरा

विद्या का ज्ञान आवश्यक है तो इस लोक का सैद्धान्तिक ज्ञान आवश्यक हो जाता है। धारणा का फल तो होगा ही, भले ही धारणा किसी सांसारिक वस्तु में हो अथवा किसी आध्यात्मिक वस्तु में। फल पृथक्-पृथक् हैं, परन्तु यह नहीं कि एक का कुछ लाभ ही नहीं।

ध्यान के विषय में योग दर्शनाचार्य लिखता है—

**तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम् ॥** (यो० द० ३-२)

जिसमें चित्त को लगाया जाता है, वहाँ चित्त के लय हो जाने को ध्यान अवस्था कहा जाता है। इसका अभिप्राय यह है कि जिस पदार्थ में धारणा बनायी गयी है, उसमें लीन हो जाना।

और समाधि के विषय में लिखा है—

**तदेवार्थमात्रनिर्भासं स्वरूपशून्यमिव समाधिः ॥** (यो० द० ३-३)

जब अर्थ (ध्येय) मात्र का ही भास हो और स्वरूप शून्य की भाँति हो जाये, (तदैव) वही समाधि हो जाती है।

वास्तव में धारणा, ध्यान और समाधि चिन्तन के तीन पाद हैं। एक से दूसरा अधिक गहरा होता जाता है।

और इसी का बार-बार अभ्यास करने के लिये ब्रह्मसूत्र (४-१-१) में कहा गया है।

यह पुस्तक पढ़कर कोई अध्ययन-मात्र की वस्तु नहीं है जो एक बार पढ़ ली जाये और समझ ली जाये तो वह जान ली गयी समझी जाती है। यह कर्म है और कर्म में कुशलता प्राप्त करने के लिये अभ्यास की आवश्यकता होती है।

कई भाष्यकारों ने यहाँ प्रश्न उपस्थित किया है कि (असकृत आवृत्ति) बार-बार करने की आवश्यकता क्या है? ज्ञान तो जब हो गया तब हो गया। यह प्रश्न अथवा संशय शंकराचार्य इस प्रकार प्रकट करते हैं—

**भव्यश्च धर्मो जिज्ञास्यो न ज्ञानकालेऽस्ति,**

(शंकर भाष्य १-१-१)

और धर्म की जिज्ञासा भव्य (साध्य) है और ज्ञान काल में साध्य नहीं।

सूत्र ४-१-१ स्वामी शंकराचार्य जी की उक्त बात का विरोध करता है। यह सूत्र कहता है कि बार-बार के अभ्यास करने से ही ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त होता है।

हम अपने मत से यह कहते हैं कि यहाँ भी अभ्यास से प्राप्ति केवल मात्र परमात्मा की नहीं, वरन् तीनों ब्रह्मों की है और कार्य जगत् की भी है।

योगदर्शनाचार्य महर्षि पातञ्जलि जी ऐसा ही मानते हैं। इसी कारण

उन्होंने समाधि मुख्यत: दो प्रकार की लिख दी है।

एक समाधि है सवितर्क समाधि और दूसरी है निर्वितर्क। सवितर्क समाधि स्थूल पदार्थों के ज्ञान के विषय में लगायी जाती है और निर्वितर्क समाधि सूक्ष्म पदार्थों के ज्ञान के लिये लगायी जाती है।

कार्य जगत् के पदार्थों का ज्ञान प्राप्त करने के लिये सवितर्क समाधि ही लगायी जाती है।

अतः इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार है—

बारम्बार अभ्यास करने से ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होती है।

---

## लिङ्गाच्च ॥२॥

च+लिङ्गात्।

**और लिङ्गों से।**

यह हम बता चुके हैं कि लिंग का क्या अर्थ है। जिन लक्षणों से चिन्तन योग्य पदार्थ के ज्ञान प्राप्ति की जिज्ञासा हो, उनके असकृत आवृत्ति से अर्थात् बार-बार चिन्तन से ज्ञान की प्राप्ति होती है।

लिंगों का ज्ञान कहाँ से होता है? कुछ लिंगों का वर्णन तो ब्रह्मसूत्रों में ही किया है। ये वेद शास्त्रों में भी वर्णन किये हैं।

उदाहरण के रूप में एक वेद मन्त्र इस प्रकार है—

**यः प्राणतो निमिषतो महित्वैकऽइद्राजा जगतो बभूव।**
**यऽईशे अस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम॥**

(यजु० १३-३)

इसका अर्थ है—जो परमेश्वर प्राण को देनेवाला अंग-प्रत्यंग के हिलने-डोलने की शक्ति देता है, जगत् पर एक मात्र शासक है और जो इस जगत् में दो पाँव अथवा चार पाँव वालों इत्यादि का स्वामी है, उस प्रजा के विधाता परमेश्वर देव की चित्त लगाकर स्तुति करें।

इसी प्रकार श्रीमद्भगवद्गीता में भी लिखा है—

**यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा।**
**तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसंभवम्॥**
**अथवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन।**
**विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्॥**

(भ० गी० १०-४१, ४२)

अर्थात्—जो जो भी विभूति युक्त (ऐश्वर्य युक्त) एवं कान्तियुक्त, ऊर्जा युक्त पदार्थ हैं, उनको तू मेरे तेज से ही उत्पन्न समझ।

हे अर्जुन, अधिक जानने से तेरा क्या प्रयोजन है ? तू इतना ही समझ ले कि मैं सम्पूर्ण जगत् को अपनी शक्ति के एक अंश मात्र से धारण किए हुए हूँ।

अभिप्राय यह है कि परमात्मा के लिंगों (चिह्नों) का बार-बार चिन्तन करना चाहिये। लिंग उन चिह्नों को कहते हैं जिनसे पदार्थ जाना जाता है।

---

## आत्मेति तूपगच्छन्ति ग्राह्यन्ति च ॥३॥

आत्मा+इति+तु+उपगच्छन्ति+ग्राह्यन्ति+च।

**आत्मा=परमात्मा। इति=यह । तु=तो। उपगच्छन्ति=स्वीकार करते हैं। ग्राह्यन्ति=ग्राह्य कराते हैं, बतलाते हैं।**

यह आत्मा (परमात्मा) ही तो है जो (विविध शास्त्रों में) स्वीकार किया गया है और जिसका ज्ञान (वे) कराते हैं। उदाहरण के रूप में—

**यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते।**
**तया मामद्य मेधयाग्ने मेधाविनं कुरु स्वाहा॥**
(यजु० ३२-१४)

अर्थात्—जिसको धारण करने वाली बुद्धि, देवता, विद्वान् एवं पितर गणों में है और जिसकी वे उपासना करते हैं, वह परम प्रजा ज्ञानस्वरूप परमेश्वर मुझे बुद्धि दे और मेरा कल्याण करे।

इसी परमात्मा का ज्ञान प्राप्त करने के लिए "आवृत्ति असकृत्" कहा गया है। अर्थात् बारम्बार अभ्यास इसी (परमात्मा) का ज्ञान प्राप्त करने के लिए कहा गया है।

---

## न प्रतीके न हि सः ॥४॥

न+प्रतीके+न+हि+सः।

**नहीं है प्रतीक में, निश्चय से; वह (परमात्मा) नहीं है।**

प्रतीक से अभिप्राय है वह जो किसी के स्थान पर ग्रहण किया जाता

हो अथवा जो किसी का स्थानापन्न हो ।

यहाँ किसी मूर्ति में परमात्मा का चिन्तन करते हुए ध्यान लगाने का निषेध किया गया है । केवल मूर्ति ही नहीं, वरन् कोई भी जगत् का पदार्थ उसका (ब्रह्म) प्रतीक नहीं बन सकता । कारण कि कोई उस जैसा नहीं है ।

मूर्ति की तथा सूर्य, चन्द्रादि की पूजा करते हुए कुछ लोग समझते हैं कि वे परमात्मा की उपासना तथा उसका चिन्तन कर रहे हैं। दर्शनाचार्य कहता है कि इन वस्तुओं की उपासना अथवा चिन्तन परमात्मा मानकर नहीं करनी चाहिये ।

वैसे तो भगवद्गीता में भी कहा है कि—

यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयार्चितुमिच्छति ।
तस्य तस्याचलां श्रद्धां तामेव विदधाम्यहम् ॥
स तया श्रद्धया युक्तस्तस्याराधनमीहते ।
लभते च ततः कामान्मयैव विहितान्हि तान् ॥
अन्तवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्पमेधसाम् ।
देवान्देवयजो यान्ति मद्भक्ता यान्ति मामपि ॥

(भ० गी० ७-२१, २२, २३)

इसका अर्थ है—जो जो जिस जिस देवता की श्रद्धा से अर्चना करने की इच्छा करता है, वह परमात्मा उस भक्त की भक्ति को उस देवता में स्थिर कर देता है, अर्थात् उस देवता का ज्ञान उसको प्राप्त होता है ।

तब वह भक्त उस देवता से परमात्मा द्वारा उस देवता में निश्चित भोगों को प्राप्त करता है ।

परन्तु ये फल उन अल्प बुद्धि वालों को अल्पकाल के लिए मिलते हैं। देवताओं को पूजने वाले देवताओं को प्राप्त होते हैं और जो परमात्मा का पूजन करते हैं, उनको परमात्मा मिलता है ।

यह स्पष्ट है कि कोई भी परमात्मा के अतिरिक्त पदार्थ परमात्मा का प्रतीक नहीं हो सकता । सूत्रकार इसका कारण बताता है कि वह (प्रतीक) वस्तु वैसी (परमात्मा जैसी) नहीं है ।

---

## ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात् ॥५॥

ब्रह्मदृष्टिः+उत्कर्षात् ।

ब्रह्मदृष्टिः=ब्रह्म को देखना । उत्कर्ष=अपने आत्मा के उत्कर्ष से ।

ब्रह्म दर्शन उत्कर्ष से (प्राप्त होता है)।

इससे पूर्व के सूत्र में कहा है कि उसका कोई प्रतीक नहीं। अभिप्राय यह कि ब्रह्म का इस जगत् में कोई स्थानापन्न नहीं। इस पर प्रश्न उत्पन्न होता है तो उसकी उपमा किससे दें ? इसका समाधान यह सूत्र करता है। जो इस संसार में श्रेष्ठ पदार्थ हैं, उनसे उसकी उपमा दी जा सकती है।

उदाहरण के रूप में परमात्मा को ज्योतिस्वरूप बताया है। जब ज्योति की तुलना आई तो उसे ज्योतियों में आदित्य समझो।

इसी भाव के अनुरूप भगवद्गीता में दसवें अध्याय में लिखा है। भगवान् कृष्ण परमात्मा का वर्णन करते हुए कहते हैं—

अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः।
अहमादिश्च मध्यं च भूतानामन्त एव च॥
आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान्।
मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी॥
वेदानां सामवेदोऽस्मि देवानामस्मि वासवः।
इन्द्रियाणां मनश्चास्मि भूतानामस्मि चेतना॥
(भ० गी० १०-२०, २१, २२)

श्री कृष्ण कहते हैं—हे अर्जुन ! परमात्मा सब भूतों में स्थित है। पूर्ण जगत् का आदि (उत्पन्न करने वाला) परमात्मा ही है।

अदिति के पुत्रों में विष्णु उसे मानो, ज्योतियों में किरणों-युक्त सूर्य, मरुतों में मरीचि, नक्षत्रों में चन्द्र उसी को मान।

वेदों में परमात्मा को सामवेद मानो, देवताओं में उसे इन्द्र समझो। इन्द्रियों में मन को समझ और प्राणियों में चेतना को परमात्मा समझ ले।

पहले तो कहा कि परमात्मा का कोई प्रतीक नहीं और आगे कह दिया कि उसको उत्कृष्ट पदार्थों में मानो।

यों तो परमात्मा सर्वव्यापक है, परन्तु उसकी विशेष विभूति श्रेष्ठ वस्तुओं में दिखाई देती है। श्रेष्ठ जनों में उसकी विशेष उपस्थिति मानकर ही मनुष्य उन्नति करने में सबल हो सकता है।

अतः सूत्रार्थ है—परमात्मा का दर्शन उत्कृष्ट (वस्तुओं) से होता है। अर्थात् उनको देखने से परमात्मा की अनुभूति होती है।

---

## आदित्यादिमतयश्चाङ्ग उपपत्तेः ॥६॥

आदित्यादिमतयः+च+अङ्गे+उपपत्तेः।

**च**=**और। आदित्यादिमतयः**—सूर्यादि में (परमात्मा की) भावना। **अङ्गे**=**अङ्ग में। उपपत्तेः**=सिद्ध होती है।

और आदित्यादि की (मान्यता) भावना से अङ्ग में सिद्ध होने से।

परमात्मा के दर्शन श्रेष्ठ पदार्थों में मानो (वे० द० ४-१-५)। सूर्यादि दिव्य गुण युक्त पदार्थों के अङ्गों में परमात्मा की महिमा माननी ठीक है।

यही बात कृष्ण ने भगवद्गीता में कही है जो हमने उक्त सूत्र के भाष्य में लिखी है।

वास्तविक बात यह है कि सूर्यादि परमात्मा की विशेष विभूति और सामर्थ्य रखते हुए भी उसके प्रतीक नहीं। इनका ज्ञान प्राप्त करने से परमात्मा की उस शक्ति का ज्ञान प्राप्त होता है जिसके कारण सूर्य कार्य कर रहा है।

सूर्य में अग्नि कहाँ से आती है ? इसका ज्ञान प्राप्त करने से परमात्मा की उस शक्ति का ज्ञान होता है जिससे परमात्मा ने हिरण्यगर्भ में बीज डालकर जगत् की रचना की है। इस शक्ति का ज्ञान प्राप्त होने से परमात्मा के ही लिंग का ज्ञान होता है। इस कारण इन उत्कृष्ट पदार्थों में परमात्मा के लिंग रहने से अर्थात् परमात्मा का ज्ञापक होने से सूर्यादि उसका ज्ञान प्राप्त कराते हैं।

परन्तु यह ज्ञान सर्वाङ्ग परमात्मा का नहीं है। यह एक अंश मात्र का ज्ञान है।

---

## आसीनः सम्भावत् ॥७॥

आसीनः+सम्भवात्।

**आसन पर स्थित (निष्ठ) हुए को (ज्ञान की प्राप्ति) सम्भव होने से।**

योगाभ्यास में भी योग के आठ अंगों में से एक अंग आसन है।

**यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि ॥**

(यो० द० २-२९)

यम नियम के उपरान्त और प्राणायाम से पहले आसन का अभ्यास होना चाहिये। यही इस सूत्र में लिखा है। यदि आसन ठीक प्रकार से लगाया जायेगा तो धारणा, ध्यान और समाधि का उपक्रम हो सकता है।

योग दर्शन में आसन के भी लक्षण बताए हैं।

**स्थिरसुखमासनम् ॥** (यो० द० २-४६)

आसन स्थिर और सुखकारक होना चाहिए। अर्थात् कष्टदायक न

हो। जहाँ और जिस प्रकार बैठने से शरीर पर परिश्रम न पड़े, वह आसन ठीक है।

इस विषय में श्वेताश्वतर उपनिषद् में इस प्रकार लिखा है—

समे शुचौ शर्करावह्निवालुकाविवर्जिते शब्दजलाश्रयादिभिः।
मनोऽनुकूले न तु चक्षुपीडने गुहानिवाताश्रयणे प्रयोजयेत्॥

(श्वे० २-१०)

ध्यान लगाने का स्थान सम, पवित्र, कंकर, अग्नि, रेत रहित, कोलाहल, जल (सील) से रहित, मन के अनुकूल, आँखों को पीड़ा न देने वाला, गुफा, वायु से रहित होना चाहिए।

इसी बात को सांख्य दर्शन में संक्षेप से कहा है—

**न स्थाननियमश्चित्तप्रसादात्॥** (सां० ६-३१)

अर्थात्—स्थान का नियम नहीं। जहाँ चित्त प्रसन्न रहे; अर्थात् सुख कर स्थान होना चाहिए।

---

## ध्यानाच्च ॥८॥

ध्यानात्+च।

**और ध्यान लगाने से सिद्धि-प्राप्ति में सहायता मिलती है।**

यह हम ऊपर बता चुके हैं कि मुख्यतः सिद्धि दो प्रकार की हैं। एक स्थूल पदार्थों के ज्ञान प्राप्त करने की और दूसरी सूक्ष्म पदार्थों का ज्ञान प्राप्त करने की। स्थूल पदार्थ तो कार्य जगत् के पदार्थ हैं जो इन्द्रियगोचर हैं और सूक्ष्म पदार्थ हैं तीन अव्यक्त पदार्थ जो ब्रह्म कहलाते हैं। इन दोनों प्रकार के पदार्थों के ज्ञान-प्राप्ति को सिद्धि कहते हैं। इस कारण दो प्रकार की समाधि का वर्णन है। यह सब हम ऊपर बता चुके हैं।

अतः ध्यान और धारणा दोनों प्रकार की सिद्धियों के लिए आसन समान हैं। समाधि में अन्तर आ जाता है।

---

## अचलत्वं चापेक्ष्य ॥९॥

अचलत्वं+च+अपेक्ष्य।

**और निश्चलता की अपेक्षा करके (ध्यान लगाना चाहिए)।**

निश्चलता देह, मन और बुद्धि की अपेक्ष्य है।

ध्यान की महिमा छान्दोग्य (७-६-१) में बहुत भली प्रकार लिखी है। वहां लिखा है—

···तस्माद्य इह मनुष्याणां महत्तां प्राप्नुवन्ति ध्यानापादांशा इवैव ते भवन्ति, अथ येऽल्पाः कलहिनः पिशुना उपवादिनस्ते, अथ ये प्रभवो ध्यानापादांशा इवैव ते भवन्ति ध्यानमुपास्स्वेति ॥

(छा० ७-६-१)

इस कारण जो यहां मनुष्यों में महत्ता को प्राप्त करते हैं, वे ध्यान के अंश से ही प्राप्त करते हैं और जो अल्प (छोटे) हैं, वे कलह करने वाले, चुगलखोर और निन्दक हैं तथा जो सामर्थ्यवान् हैं, वे ध्यान के लाभ के अंश से ही हैं। तू ध्यान की उपासना कर।

इस उदाहरण से यह सिद्ध होता है कि स्थूल (कार्य जगत् की) वस्तुओं का ज्ञान भी ध्यान से ही होता है।

ध्यान लगाने के लिये किस प्रकार अचल रहे ? इसे भगवद्गीता में देखिये—

समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ।
संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥
प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ।
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥

(भ० गी० ६-१३, १४)

काया, शिर, ग्रीवा को एक सीध में रखते और अचल रहते हुए स्थिर रहे। अपनी नासिका के अग्र भाग को देखे, इधर-उधर न देखे।

ब्रह्मचर्य के व्रत में रहता हुआ भयरहित शान्त अन्तःकरण वाले मन को वश में करके परमात्मा से युक्त होकर परमात्मा के परायण होवे।

---

## स्मरन्ति च ॥१०॥

च+स्मरन्ति।

**और स्मरण करते हैं।**

ध्यान में स्मरण करते हैं। क्या स्मरण करते हैं ? परमात्मा का ओ३म् नाम और उसके गुण। गीता (८-१३) में वर्णित है।

छान्दोग्य उपनिषद् में भी लिखा है—

ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीतोमिति ह्युद्गायति ।

(१-१-१)

ओं इस अक्षर उद्गीथ की उपासना करे। इसका ऊँचे स्वर से गान करता है।

इस सूत्र का अर्थ यह भी किया जाता है कि स्मृतियों में इसका (पूर्वोक्त सूत्रों में वर्णित योग क्रियाओं का) अनुमोदन किया गया है।

यथा गीता (६-१०) मे भी लिखा है कि मन और इन्द्रियों को वासना रहित और संग्रह रहित कर, एकान्त में स्थित हुआ निरन्तर परमात्मा का ध्यान कर।

हमारे मत में स्मरन्ति का अर्थ स्मरण करना, अधिक ठीक है। यही पूर्व के सूत्रार्थों से संगति बैठती है।

---

## यत्रैकाग्रता तत्राविशेषात् ॥११॥

यत्र+एकाग्रता+तत्र+अविशेषात्।

**जहां एकाग्रता हो वहां (उपासना कर) और (अन्य किसी बात की) विशेष न होने से।**

अभिप्राय यह है कि जहाँ चित्त एकाग्र हो सके वहाँ ही स्मरण करे। अभ्यास के लिये किसी स्थान की विशेषता नहीं। गंगा का किनारा हो अथवा मरु भूमि हो; कोई तीर्थ स्थान हो अथवा घर के भीतर ही कोई स्थान हो।

---

## आ प्रायणात्तत्रापि हि दृष्टम् ॥१२॥

आ प्रायणात्+तत्र+अपि+हि+दृष्टम्।

**मरण पर्यन्त वहां भी, क्योंकि देखा जाता है।**

कहाँ देखा जाता है? जहाँ इस विषय में लिखा है। अर्थात् शास्त्र यह कहता है कि धारणा, ध्यान मरण-पर्यन्त चलना चाहिये। इसका अगले जन्म में पर प्रभाव पड़ता है। भगवद्गीता में भी यही बात कही है।

ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।
यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम् ॥ (८-१३)

जो पुरुष ओं अक्षर को ब्रह्म मान उसका उच्चारण करता है और परमात्मा का स्मरण करता हुआ शरीर त्याग कर जाता है, वह पुरुष (श्रेष्ठ) गति को प्राप्त होता है।

और भी लिखा है—

**प्रयाणकाले मनसाचलेन भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव।**
**भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक् स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥**
(भ० गी० ८-१०)

अर्थात्—भक्ति से युक्त पुरुष जो योग बल से, भवों के बीच में सम्यक् प्राणों को एकत्रित कर ध्यान लगाता है, वह दिव्य परम पुरुष को प्राप्त होता है।

---

## तदधिगम उत्तरपूर्वाघयोरश्लेषविनाशौ तद्व्यपदेशात् ॥१३॥

तदधिगमे+उत्तरपूर्वाघयोः+अश्लेषविनाशौ+तद्व्यपदेशात्।

**उसका ज्ञान हो जाने पर अगले पिछले पापों का न लगना और विनाश हो जाना है। (कारण यह कि) ऐसा शास्त्र में उपदेश है।**

'उसका' अभिप्राय है अध्यात्म का।

शमदमादि आसन, प्राणायाम और प्रत्याहार के उपरान्त धारणा एवं ध्यान से मनुष्य के पिछले सब पाप-कर्म ज्ञानाग्नि द्वारा दग्ध हो जाते हैं और आगे होने वाले पाप उसको लगते नहीं। ऐसे ही जैसे कि कमल पत्र पर जल नहीं लगता।

क्या पिछले किये पाप नष्ट हो जाते हैं?

विनष्ट हो जाते हैं का अभिप्राय है कि उन पाप-कर्मों का प्रभाव उस व्यक्ति पर नहीं रह जाता जिसके विषय में 'तदधिगमे' लिखा है।

इस स्थान पर प्रश्न उपस्थित होता है कि जब कर्म किये जाते हैं तो उनका प्रभाव कर्ता के अतिरिक्त अन्य व्यक्तियों पर भी होता है। वह प्रभाव तो रहता है।

इस विषय में अगले सूत्र के भाष्य में व्याख्या सहित लिखा गया है।

---

## इतरस्याप्येवमसंश्लेषः पाते तु ॥१४॥

इतरस्य+अपि+एवं+असंश्लेषः+पाते+तु।

अन्य का (ऊपर पाप का असंश्लेष लिखा है। यहाँ इतर् से पुण्य का अर्थ है) भी इस प्रकार (ज्ञान प्राप्त होने पर) संश्लेष नहीं रहता। पाते तु= पाने पर।

इसका अर्थ है कि जीवात्मा पर किसी भी कर्म का प्रभाव नहीं रहता। जीवात्मा पर केवल ज्ञान का प्रभाव रह जाता है। कर्म का उपयोग तब ही है जब तक ज्ञान प्राप्त होता रहता है। ज्यों-ज्यों ज्ञान प्राप्त होता जाता है, कर्म का प्रभाव आत्मा पर कम होता जाता है।

कर्म का प्रभाव है हर्ष, शोक, मोह, सुख, दुःख इत्यादि। ये ज्ञान प्राप्ति के साथ कम होते जाते हैं। जब ज्ञान पूर्ण हो जाता है, तब ये प्रभाव अर्थात् संस्कार निःशेष हो जाते हैं।

यह नहीं कि उस समय कर्म छूट जाते हैं। कर्मों का उपभोग अपने लिये नहीं रह जाता। इस पर भी कर्म होते हैं। तब वे कर्म अनासक्त भाव से होते हैं। वे निष्काम भाव से तथा स्वाभाविक रूप में होते हैं। ऐसा पुण्यात्मा जब भी और जहाँ भी किसी का अकल्याण होता देखता है, वह उसको दूर करने का यत्न करता है। ऐसे मनुष्य का अपना कुछ भी काम (स्वार्थ) नहीं रह जाता।

इन दो सूत्रों में लिखा है कि ज्ञानवान पुरुष को पाप-पुण्य का संश्लेष नहीं रह जाता।

एक उदाहरण लें तो बात स्पष्ट हो जायेगी। भगवान् कृष्ण कुछ एक के विचार से तो साक्षात् परमात्मा का अवतार थे। कुछ ऐसा भी मानते हैं कि वे एक मुक्तात्मा थे और जगत् उद्धार के लिए इस संसार में आये थे। अपने किये कर्मों से वे लिप्त नहीं हुए थे। भगवान् कृष्ण ने भगवद् गीता में भी कहा है—

**न मां कर्माणि लिम्पन्ति न मे कर्मफले स्पृहा।**

(भ० गी० ४-१४)

परन्तु भगवान् कृष्ण ने कर्म करना छोड़ा नहीं। न ही उनसे किये कर्म विनष्ट हुए थे। उन्होंने महाभारत युद्ध में अनेक ऐसे कर्म किये थे, जिनसे अनेक दुष्टों का नाश हुआ था। यदि कर्म विनष्ट हो जाते तो वे मरते ही नहीं। कृष्ण ने कंस को मार डाला था। यदि उनके कर्म नष्ट हो जाते तो कंस पुनः जीवित हो जाता।

अतः कर्म का प्रभाव बना रहता है। वह विनष्ट होता है किसी अन्य प्रकार से। यहाँ तो कर्ता पर कर्म के संस्कारों के विषय में कहा जा रहा है। कर्ता पर कर्म का प्रभाव नहीं रहता। वह ज्ञान से समाप्त होता है।

हज़रत मुहम्मद साहब हुए थे। वे एक मजहब चला गये हैं। स्वयमेव वे किये कर्म का फल भोग रहे हैं, भोग चुके हैं अथवा वे मुक्त हो गये हैं,

कुछ कहा नहीं जा सकता, परन्तु उनसे चलाया इस्लाम मत प्रचलित करने का प्रभाव तो अभी तक संसार में है।

इसी कारण हम कहते हैं कि कर्म विनष्ट नहीं होते। उनसे उत्पन्न, (कर्ता पर) संस्कार मिट जाते हैं।

जहाँ-जहाँ भी मुक्त जीव के कर्मों के फल से अलिप्त होने का वर्णन आया है, वहाँ-वहाँ उन कर्मों के अपने पर प्रभाव का ही उल्लेख है। उदाहरण के रूप में मुण्डकोनिषद् में भी इसी प्रकार लिखा है—

**यदा पश्यः पश्यते रुक्मवर्णं कर्तारमीशं पुरुषं ब्रह्मयोनिम्।**
**तदा विद्वान्पुण्यपापे विधूय निरञ्जनः परमं साम्यमुपैति ॥**

(मुण्डक० ३-१-३)

अर्थात्—जिस समय द्रष्टा, हिरण्यमय (ज्योतिस्वरूप) जगत्कर्ता को देख लेता है, अर्थात् प्राप्त कर लेता है, उस समय वह विद्वान पाप-पुण्य दोनों को त्याग कर निर्मल हो अत्यन्त समता को प्राप्त हो जाता है।

---

## अनारब्धकार्ये एव तु पूर्वे तदवधेः ॥१५॥

अनारब्धकार्ये+एव+तु+पूर्वे+तदवधेः।

**(ऐसे पाप-पुण्य कर्म) जिनका फल कार्य अभी आरम्भ नहीं हुआ, वे भी अपनी अवधि से पूर्व ही (विनष्ट हो जाते) हैं।**

अनारब्ध कर्म उनको कहते हैं जो पूर्व जन्म एवं इस जन्म के कर्म हैं और उनका फल इस जन्म में नहीं रहा। इन पूर्व कर्मों की अवधि उस समय तक ही है जब तक ज्ञान नहीं होता। अर्थात् ज्ञान हो जाने पर वे कर्म फलहीन हो जाते हैं।

फल प्राप्ति के विचार से कर्म तीन प्रकार के माने जाते हैं। एक वे, जो प्राप्त जन्म को देने वाले हैं और इस जन्म में भोगने पड़ेंगे। दूसरे वे हैं जो इस जन्म में ही किये जाते हैं और उनका फल इसी जन्म में मिलता है। तीसरे वे कर्म हैं जो संचित रहते हैं। ये जन्म-जन्मान्तर तक बांधे रखते हैं। ये तीसरी प्रकार के कर्म अनारब्ध कर्म कहलाते हैं। प्रथम दोनों प्रकार के तो मरने के समय समाप्त हो जाते हैं और ये संचित कर्म ज्ञान से ही मिटते हैं। मिटने का अभिप्राय यह है कि इनका आत्मा पर संस्कार नहीं रहता।

कर्म फल संस्कारों द्वारा मनुष्य को फल देते हैं। वास्तव में ये संस्कार ही तीन प्रकार के होते हैं। कुछ कर्म इतनी बार किये जाते हैं कि उनके संस्कार

बहुत ही गहरे हो जाते हैं और वे संस्कार जन्म-जन्मान्तर तक चलते हैं और यदि वैसे संस्कार उत्पन्न करने वाले कर्म अगले जन्म में भी किये जायें तो संस्कार गहरे और गहरे होते जाते हैं। अतएव जीवात्मा जन्म-मरण के बन्धन में फंसा रहता है। इन संस्कारों को विलीन करने के लिए ज्ञान ही एक उपाय है। ज्ञान हो जाने पर ये कर्म भी फलदायक नहीं होते।

अन्य प्रारब्ध कर्म और वर्तमान जन्म के सामान्य कर्मों के फल तो जीवन समाप्त होते ही समाप्त हो जाते हैं। परन्तु ज्ञानी मनुष्य के, जीवन रहते भी वे फलरहित हो सकते हैं।

---

## अग्निहोत्रादि तु तत्कार्यायैव तद्दर्शनात् ॥१६॥

अग्निहोत्रादि + तु + तत्कार्याय + एव + तद्दर्शनात्।

**अग्निहोत्रादि कर्म तो उस कार्य के लिये ही होते हैं। ऐसा देखा जाने से।**

कहां देखे जाने से? शास्त्र में और व्यवहार में। यह देखा जाता है कि अग्निहोत्र का फल सुकृत अथवा दुष्कृत कर्मों की भांति नहीं है। इसका फल यज्ञ का सा ही है, अर्थात् यह सर्वहिताय है। इसके साथ मन्त्र पाठ स्तुति का प्रतीक है। यह आत्म शुद्धि और शान्ति के लिये है। यज्ञ रूप होने से यह मोक्ष प्राप्ति में साधक है। (स्तुति अर्थात् अग्निहोत्र के साथ मन्त्र फल के विषय में सूत्र ३-४-१४, २५ के भाष्य देखें।)

---

## अतोऽन्यापि ह्येकेषामुभयोः ॥१७॥

अतः + अन्यापि + हि + एकेषाम् + उभयोः।

**अतः = इससे। अन्यापि = अग्निहोत्रादि से इतर कर्म भी। हि = क्योंकि। एकेषाम् = कई एक के विचार से। उभयोः = दोनों अर्थात् मोक्ष प्राप्ति का है और सांसारिक सुख-वैभव प्राप्ति का है। अन्य से अभिप्राय है यज्ञ, दान तप इत्यादि निष्काम कर्म।**

दोनों अर्थात् अग्निहोत्र आदि और अन्य (निष्काम भाव से किये कर्म) दूसरों पर प्रभाव डालने वाले तथा आत्म शुद्धि के भी (होते ही) हैं। कैसे हैं? लिये किये गये।

अतः सूत्र का भावार्थ इस प्रकार है—अग्निहोत्रादि के अतिरिक्त दूसरे कर्म अर्थात् निष्काम भाव से किये कर्मों का भी दो प्रकार का प्रभाव होता है। मोक्ष प्राप्ति के लिए भी और सांसारिक सुख-वैभव प्राप्ति के लिए भी। सांसारिक वैभव प्राप्ति के साथ ब्रह्म ज्ञान मोक्ष प्राप्ति में सहायक होता है।

---

## यदेव विद्ययेति हि ॥१८॥

यत्+एव+विद्यया+इति+हि।

**जो ही विद्या से। ऐसा निश्चय से।**

विद्या का अर्थ है अध्यात्म ज्ञान। इससे जो जाना जाता है वह निश्चय से होता है। जब वही कर्म विद्या के सहयोग के बिना होता है तो उसका फल उतना प्रबल नहीं होता। न ही निश्चित है।

इसका वर्णन छान्दोग्य उपनिषद् में भी मिलता है—

**तेनोभौ कुरुतो यश्चैतदेवं वेद यश्च न वेद। नाना तु विद्या चाविद्या च यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवतीति खल्वेतस्यैवाक्षरस्योपव्याख्यानं भवति ॥** (छान्दो० १-१-१०)

अर्थात्—जो इसको इस प्रकार (अक्षर) जानता है अथवा नहीं जानता, दोनों व्यक्ति ही कर्म करते हैं। किन्तु विद्या और अविद्या भिन्न-भिन्न हैं। जो विद्या से (युक्त होकर) कर्म करता है तथा श्रद्धा और (योग से) रहस्य जानकर कर्म करता है, वह प्रबलतर होता है। यह निश्चय से ही उस अक्षर की व्याख्या है।

पूर्वोक्त सूत्र में अग्निहोत्रादि और उससे अन्य निष्काम भाव से किये कर्मों के फल की बात लिखी है। वहाँ लिखा है कि सबका दोनों प्रकार का फल होता है। उसमें यहाँ संशोधन कर दिया है कि जो भी कर्म विद्यायुक्त होंगे, उनका फल प्रबल एवं निश्चय से होगा। विद्यारहित कर्मों का फल दुर्बल और अनिश्चित होगा।

---

## भोगेन त्वितरे क्षपयित्वा संपद्यते ॥१६॥

भोगेन+तु+इतरे+क्षपयित्वा+संपद्यते।

**भोग से तो दूसरे (कर्म फल) हट कर उच्छिन्न होकर (मोक्ष की) प्राप्ति होती है।**

दूसरे कर्म भोग से उच्छिन्न होते हैं।

दूसरे से अभिप्राय है अनारब्ध कर्मों के अतिरिक्त कर्म। अनारब्ध कर्मों के अतिरिक्त कर्मों के विषय में सूत्र के भाष्य में बताया जा चुका है कि प्रारब्ध कर्म तथा जीवन के वे कर्म जो इस जीवन में ही फल देनेवाले होते हैं, वे अनारब्ध कर्मों के अतिरिक्त हैं।

इन कर्मों का फल भोग करने से ही समाप्त होता है। क्षपयित्वा का अर्थ है विनष्ट होना। पाप कर्मों का फल भोगने से ही समाप्त होगा।

## द्वितीय पाद

### वाङ्मनसि दर्शनाच्छब्दाच्च ।।१।।

वाक्+मनसि+दर्शनात्+शब्दात्+च ।

**वाणी मन में (चली जाती) है। ऐसा देखने से तथा शब्द प्रमाण से पता चलता है।**

वाणी का अभिप्राय वाक् शक्ति से है। मरने के समय मनुष्य की वाणी मन में चली जाती है।

ऐसा मरने के समय मनुष्य में देखा जाता है। शब्द प्रमाण से भी यही पता चलता है। जिन लोगों ने मरते समय मनुष्य की दशा देखी है, वे इस बात की साक्षी भरेंगे कि जीवात्मा के देह को छोड़ने से पूर्व ही वाणी बन्द हो जाती है। यह बोलने की शक्ति कहाँ जाती है। सूत्रकार कहता है कि यह मन में चली जाती है।

छान्दोग्य उपनिषद् में भी ऐसा लिखा मिलता है—

**सोम्य पुरुषस्य प्रयतो वाङ् मनसि सम्पद्यते मनः प्राणे प्राणस्तेजसि तेजः परस्यां देवतायाम् ।।** (छान्दो० ६-८-६)

अर्थात्—हे सोम्य ! पुरुष के मरण को प्राप्त होने पर वाणी मन में लीन हो जाती है। मन प्राण में, प्राण तेज में और वहाँ पर देवता (जीवात्मा) में लीन हो जाता है।

---

### अत एव च सर्वाण्यनु ।।२।।

अतएव+च+सर्वाणि+अनु ।

**और इससे सब (इन्द्रियाँ) भी उस (वाणी) के पीछे-पीछे चली जाती हैं। उसका अनुकरण करती हैं।**

अर्थात् अन्य इन्द्रियाँ भी वाणी के साथ-साथ मन में चली जाती हैं। इसका अर्थ यह है कि मनुष्य की सब इन्द्रियों की कार्य करने की शक्ति मन में चली जाती है।

प्राणों के विषय में बताते हुए सूत्रकार का मत हम बता चुके हैं कि इन्द्रियों की सामर्थ्य मन में केन्द्रित हो जाती है।

प्रश्नोपनिषद् में इसका संकेत मिलता है। यह इस प्रकार है—

**तेजो ह वा उदानस्तस्मादुपशान्ततेजाः पुनर्भवमिन्द्रियैर्मनसि सम्पद्यमानैः ॥**

(प्रश्न ३-९)

अर्थात्—उदान (प्राण) ही तेज है। अतः जिसका तेज शान्त हो जाता है, वह मन में लीन हुई इन्द्रियों सहित पुनः जन्म को प्राप्त होता है।

---

## तन्मनः प्राण उत्तरात् ॥३॥

तत्+मनः+प्राणे+उत्तरात्।

**उत्तरात्=तदनन्तर की बात कहने से। तत्=वह। मनः=मन। प्राणे=प्राण में (चला जाता है)।**

तदनन्तर मन सब इन्द्रियों की सामर्थ्य को लिये हुए प्राण में चला जाता है।

वाकादि इन्द्रियों की सामर्थ्य को भी प्राण कहा गया है। तो फिर यह प्राण क्या है जिसमें मनुष्य के मरने के समय मन जाता है। इन्द्रियों की शक्ति प्राण कहलाती है, परन्तु यहाँ प्राण का अर्थ तेज है। यह संकेत में हम ऊपर बता चुके हैं कि मुख्य प्राण उन अंगों को चलाता है जो अनैच्छिक कार्य करते हैं। यह इन्द्रियों से पृथक् है, परन्तु यहाँ अभिप्राय तेज से है। सूत्र ४-२-१ के भाष्य में दिये छान्दोग्य उपनिषद् के प्रमाण में भी इसका संकेत मिलता है।

सूत्रकार का मत है कि मन अन्य सब इन्द्रियों की शक्ति (प्राणों) को लेकर तेज में चला जाता है।

वैसे तो तेज परमात्मा की वह शक्ति कही जाती है जिससे कि परमात्मा जगत् की रचना, पालन एवं संहार करता है; परन्तु यहाँ तेज के उस अंश से अभिप्राय है जो जीवात्मा को कर्म करने के लिए मिला हुआ है। वही प्राण है।

अतः सूत्र का अभिप्राय यह बन जाता है कि शरीर के सब प्राण मन में एकत्रित होकर इस मूल प्राण (तेज) से जाकर मिल जाते हैं।

---

## सोऽध्यक्षे तदुपगमादिभ्यः ॥४॥

सः+अध्यक्षे+तत्+उपगमादिभ्यः।

**सः=तेज। अध्यक्षे=अध्यक्ष (स्वामी अर्थात् जीवात्मा) में। तत्=उस (जीवात्मा) के। उपगमादिभ्यः—उपगम को प्राप्त होता है।**

यह वही है जो ऊपर प्रश्नोपनिषद् के (प्रश्न० ३-९) प्रमाण में बता आये हैं, अर्थात् पुनः जन्म लेने को चला जाता है।

प्राण, मन और इन्द्रियों की शक्ति को लिये हुए जीवात्मा में चला जाता है। जीवात्मा को, एक शरीर छोड़कर दूसरे शरीर में अथवा स्वर्ग में जाने अथवा ब्रह्मलीन होने के लिये गति करनी पड़ती है। गति प्राणों से ही होती है। इस कारण यह सिद्ध होता है कि प्राण (तेज) अपने साथ सब कुछ लिये हुए जीवात्मा में चला जाता है।

यह प्राण, मन और इन्द्रियों की सामर्थ्य ही जीवात्मा का सूक्ष्म शरीर कहलाता है। यह अणु मात्र है। हम ऊपर (ब्र० सू० ३-१-२) में बता चुके हैं कि सूक्ष्म शरीर तीन भूतों का बना होता है। वायु, अग्नि और जल का। आकाश तो सर्वत्र होने से इसमें भी माना जाता है। इसी को अगले सूत्र में बताया है।

---

## भूतेषु तत्श्रुतेः ॥५॥

भूतेषु+तत्+श्रुतेः।

**(जीवात्मा) भूतों में (चला जाता है)। श्रुति का ऐसा कहना है।**

भूतेषु से अभिप्राय भूतों में अर्थात् सूक्ष्म शरीर में है। जीवात्मा सूक्ष्म शरीर में चला जाता है।

इन सब सूत्रों का उल्लेख छान्दोग्य उपनिषद् में किया गया है। वहाँ कहा है—

**'''भवतस्य सोम्य। पुरुषस्य प्रयतो वाङ्मनसि संपद्यते, मनः प्राणे,**

प्राणस्तेजसि, तेजः परस्यां देवतायाम् ॥ (छा० ६-८-६)

अर्थात्—हे सोम्य ! मरते समय (अस्य पुरुषस्य) उस पुरुष (जीवात्मा) का यह होता है कि वाणी मन में चली जाती है, मन प्राण में चला जाता है और प्राण आत्मा में लीन हो जाता है जो मन और इन्द्रियों से परे है ।

इसके आश्रय ही जीवात्मा एक शरीर से दूसरे शरीर में, एक लोक से दूसरे लोक में और इस लोक से ब्रह्म लोक में जाता है ।

प्राण गति का सूचक है (ब्रह्मसूत्र २-४-५) । अतः यह अनुमान लगाया जा सकता है कि सूक्ष्म शरीर की गति भी प्राण से होती है ।

---

## नैकस्मिन्दर्शयतो हि ॥६॥

न+एकस्मिन्+दर्शयतः+हि ।

**न=नहीं । एकस्मिन=एक में । दर्शयतः=दोनों में दिखलाया गया है । हि=क्योंकि ।**

ऊपर बताया है कि जीवात्मा मन एवं प्राण को लिये हुए भूतों में जाता है । यहाँ इसी का स्पष्टिकरण किया है ।

यह श्रुति स्मृति के प्रमाण से सिद्ध किया जा सकता है कि जीवात्मा एक ही (भूत) में नहीं जाता । यह एक से अधिक भूतों में जाता है ।

कितने भूतों में जाता है ? यह (ब्रह्मसूत्र—३-१-२ में) बताया जा चुका है । कहा है कि स्थूल शरीर से तीन भूतोंवाले सूक्ष्म शरीर में जाता है । उसी बात को, प्रसंग आने पर यहाँ बताया गया है । यह भूतेषु (४-२-५) का अर्थ स्पष्ट करने के लिये लिखा है कि एक भूत में नहीं, वरन् एक से अधिक अर्थात् (सूत्र ३-१-२ के अनुसार) तीन भूतों में जाता है ।

स्वामी शंकराचार्य यहाँ 'नैकस्मिन्' का अर्थ एक से अधिक तेजों में जाने का करते हैं ।

हमने अर्थ 'एक से अधिक भूतों में' किया है । कारण यह कि इससे पूर्व के सूत्र (४-२-५) में भूतों में जीवात्मा के जाने के विषय में लिखा है । परन्तु स्वामी शंकराचार्य एक से अधिक तेजों की बात अपने मन से लिख रहे हैं । वे अपने कथन में प्रमाण इस प्रकार देते हैं ।

शंकराचार्य इस सूत्र के भाष्य में लिखते हैं—

नैकस्मिन्नेव तेजसि शरीरान्तरप्रेप्सावेलायां जीवोऽवतिष्ठते, कार्यस्य

शरीरस्यानेकात्मकत्वदर्शनात् । दर्शयतश्चैतमर्थं प्रश्नप्रतिवचने 'आपः पुरुषवचसः' (छा० ५-३-३) इति। तद्व्याख्यातम्—'त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात्' (ब्र० सू० ३-१-२) इत्यत्र ।

अर्थात्—अन्य शरीर प्राप्त करने की इच्छा के समय जीवात्मा ही तेज से अवस्थित नहीं होता; क्योंकि कार्य शरीर अनेकात्मक देखने में आता है। 'आपः पुरुष वचसः' (छा० ५-३-३) यह प्रश्न और उत्तर इसको दिखलाते हैं। इस 'त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात्' (वे० द० ३-१-२) में व्याख्यान किया है।

ब्रह्मसूत्र ३-१-२ का अर्थ और भाव हमने इसी सूत्र के अपने भाष्य में लिखा है। उससे जीवात्मा तेज में नहीं आता, वरन् तीन भूतों में आता है। यह अर्थ बनते हैं। ऐसा ही ब्र० सू० ४-२-५ में भी बताया है। वहाँ 'भूतेषु' शब्द स्पष्ट लिखा है।

जहाँ तक छान्दोग्य उपनिषद् के उद्धरण का सम्बन्ध है, उद्धृत शब्द 'आपः पुरुष वचसः' आया तो है। परन्तु (छा० ५-३-३ में) सूत्र के भाव की ओर संकेत नहीं है।

अतः स्वामी शंकराचार्य का सूत्रार्थ असंगत है। उससे भ्रम ही उत्पन्न होता है।

श्री उदयवीर शास्त्री इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार करते हैं—

**'न=नहीं। एकस्मिन्=एक में। दर्शयतः=दोनों दिखलाती हैं। हि=क्योंकि। उत्क्रमण दशा में आत्मा एक तेजस भूत में अवस्थित नहीं रहता। क्योंकि श्रुति और स्मृति दोनों यह दिखलाती हैं।**

मृत्यु काल में स्थूल देह छूटने पर वाकादि बुद्धि पर्यन्त समस्त प्राण परिवार के सहित आत्मा पाँचों भूतों में अवस्थित रहकर उत्क्रमण करता है, एक में नहीं। इस तथ्य को बृहदारण्यक उपनिषद् (४-४-५) में इस प्रकार प्रकट किया है—

**स वा अयमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयः पृथ्वीमय आपोमयो वायुमय आकाशमयस्तेजोमयोऽतेजोमयः—**

(बृ० ४-४-५)

'अर्थात्—जब पुराने देह को छोड़कर नवीन कल्याणतर देह को प्राप्त होनेवाला होता है तब वह आत्मा पृथिवीमय, जलमय, वायुमय, आकाशमय और तेजोमय रहता है...'। ऐसा ही मनुस्मृति (१-२७) में कहा है।

श्री उदयवीर शास्त्री जी से हमारा मतभेद इतना है कि सूक्ष्म शरीर जैसा ३-१-२ में बताया है, तीनों भूतों का होता है। चौथा भूत आकाश तो सर्वव्यापक होने से इसमें भी होता है। यहाँ पंच भूतोंवाला सूक्ष्म

शरीर वर्णन किया है ।

अब प्रमाण (बृहद्० ४-४-५) को देखें कि वहाँ क्या लिखा है । इस उपनिषद् मन्त्र में सूक्ष्म देह के विषय में नहीं लिखा । इसमें तो सामान्य रूप में जीवन पद्धति के विषय में लिखा है कि—

स वा अयमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयः पृथिवीमय आपोमयो वायुमय आकाशमयस्तेजोमयः काममयोऽकाममयः क्रोधमयोऽक्रोधमयो धर्ममयोऽधर्ममयः सर्वमयस्तद्यदेतदिदम्मयोऽदोमय इति । यथाकारी यथाचारी तथा भवति, साधुकारी साधुर्भवति । पापकारी पापो भवति । पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन । अथो खल्वाहुः—काममय एवायं पुरुष इति । स यथाकामो भवति तत्क्रतुर्भवति यत्क्रतुर्भवति तत्कर्म कुरुते, यत्कर्म कुरुते तदभिसंपद्यते ।
(बृ० उ० ४-४-५)

अर्थात्—वह यह आत्मा ब्रह्म है, विज्ञानमय है, मनोमय है, प्राणमय है, चक्षुमय है, श्रोत्रमय है, पृथिवीमय है, जलमय है, वायुमय है, आकाशमय है, तेजोमय है, अतेजोमय है । यह काममय, अकाममय है । क्रोधमय और अक्रोधमय है, धर्ममय और अधर्ममय है । यह सर्वमय है । जो कुछ इदं मय (प्रत्यक्ष) और अदोमय (परोक्ष) है, वही वह है । यह जैसा कर्म करता है वैसे ही संस्कार वाला हो जाता है । शुभ कर्म करनेवाला शुभ हो जाता है और पाप करनेवाला पापी हो जाता है । पुण्य कर्म से पुण्यात्मा होता है और पाप कर्म से पापी होता है । निश्चय से कहते हैं कि यह पुरुष काममय ही है । वह जैसी कामना करता है, वैसा ही संकल्प वाला हो जाता है और जैसा संकल्प वाला होता है वैसा ही कर्म करता है । जैसा कर्म करता है वैसा फल प्राप्त करता है ।

इस उपनिषद् में जीवात्मा के एक अथवा अनेक भूतों में जाने की बात नहीं लिखी । देह परिवर्तन की अथवा मोक्ष गमन की बात नहीं लिखी ।

इसी प्रकार श्री उदयवीर द्वारा दिया गया मनुस्मृति का उद्धरण भी असंगत है । अतः उनका अर्थ भी ठीक प्रतीत नहीं होता ।

हमने इसका अर्थ यह किया है कि वह एक भूत में नहीं, वरन् अधिक भूतों में जाता है ।

---

## समाना चासृत्युपक्रमादमृतत्वं चानुपोष्य ॥७॥

समाना + च + आसृत्य + उपक्रमात् + अमृतत्वम् + च + अनुपोष्य ।
समान ही । गति आरम्भ होने तक । अमरता प्राप्त करनेवाले को ।

**च=और। अनुपोष्य=शरीर रहित होकर।**

इसका अभिप्राय यह है कि स्थूल शरीर छूटने के समय अमृतत्व प्राप्त करनेवाले की भी गति (दूसरे के) समान होती है। किसके समान होती है? जिसने अमृतत्व प्राप्त नहीं करना होता। यह स्थूल शरीर छूटने के समय सब इन्द्रियों की शक्ति (प्राण) मन में चली जाती है। मन जाता है तेज में और तेज जीवात्मा में चला जाता है। जीवात्मा भूतों में अर्थात् सूक्ष्म शरीर में। यह ऊपर के सूत्रों में बताया जा चुका है।

इस सूत्र में यह कहा है कि वे जो अमृतत्व प्राप्त करनेवाले हैं और वे जो अमृतत्व प्राप्त नहीं करनेवाले, दोनों में प्रारम्भिक गति समान होती है।

जो गति सूत्र संख्या ४-२-१ से लेकर सूत्र संख्या ४-२-६ तक में वर्णन की गयी है, वह समान है। आगे अमरता प्राप्त करनेवालों का जीवात्मा (अनुपोष्य) निवास स्थान अर्थात् शरीर रहित हो जाता है। उसका सूक्ष्म शरीर भी छूट जाता है।

---

## तदाऽऽपीतेः संसारव्यपदेशात् ॥८॥

तत्+आ अपीतेः+संसारव्यपदेशात्।

**तत्=यह सूक्ष्म शरीर। आ अपीतेः=प्रलय काल तक अथवा मुक्त होने तक (रहता है)। संसारव्यपदेशात्=उसके संसार (सरण) के कथन से।**

संसार का अर्थ है जन्म-जन्मान्तर में गति होने से।

अर्थात् जिन जीवात्माओं को मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती, उनका सूक्ष्म शरीर सर्ग काल (ब्रह्म दिन की समाप्ति) तक जीवात्मा से संलग्न रहता है। जिनको मोक्ष का अधिकार प्राप्त हो जाता है, उनके स्थूल शरीर के छूटते ही उनका सूक्ष्म शरीर भी छूट जाता है।

---

## सूक्ष्मं प्रमाणतश्च तथोपलब्धेः ॥९॥

सूक्ष्मं+प्रमाणतः+च+तथा+उपलब्धेः।

**सूक्ष्मं=सूक्ष्म। प्रमाणतः=प्रमाण से। च=और। तथा=उस प्रकार। उपलब्धेः=उपलब्धि से।**

प्रमाण से वह शरीर सूक्ष्म है और इस प्रकार शास्त्र से जाना जाता है।

यह शरीर कैसे बिना देखे और बिना किसी वस्तु से टकराये चलता है? इसका अर्थ ही यह सूत्र बता रहा है कि अति सूक्ष्म होने से उसके इस संसार मे रहने में, चलने-फिरने में बाधा नहीं है। वह अति सूक्ष्म छिद्रों में से भी निकल जाता है।

---

## नोपमर्देनातः ॥१०॥

न+उपमर्दन+अतः।

**अतः=इसीलिये। न=नहीं है। उपमर्दन=नाश से।**

सूक्ष्म शरीर होने से इसका, स्थूल शरीर की भाँति नाश नहीं होता।

नष्ट तो यह भी होता है। कारण यह कि जो बनता है, वह नष्ट भी होता है। सूक्ष्म शरीर भी भौतिक है। पंच महाभूत, वैकारी अहंकार, भूतादि अहंकार और तेजस् अहंकार के संयोग से बनते हैं। अतः ये निर्मित हैं। इस कारण इनका विनाश भी होता है। सूक्ष्म होने से इनका विनाश तब ही होता है जब प्रलय आती है, अर्थात् तब महाभूत अहंकार इत्यादि सब विनष्ट हो मूल प्रकृति में लय हो जाते हैं।

अतएव सूत्र में जो लिखा है कि यह विनष्ट नहीं होता, उसका अभिप्राय यह है कि स्थूल शरीर के नष्ट होने पर यह विनष्ट नहीं होता।

---

## अस्यैव चोपपत्तेरेष ऊष्मा ॥११॥

अस्य+एव+च+उपपत्तेः+एष+ऊष्मा।

**अस्य=इसकी। एव=ही। च=और। उपपत्तेः=उपपत्ति से अर्थात् युक्ति द्वारा। एषः=यह। ऊष्मा=गर्मी है।**

और यह (स्थूल शरीर में) गर्मी इस (सूक्ष्म शरीर) की ही है। युक्ति से सिद्ध है।

युक्ति यह है कि सूक्ष्म शरीर जब स्थूल शरीर से निकल जाता है तो स्थूल शरीर की ऊष्मा समाप्त हो जाती है। इससे यही कहा जा सकता है कि स्थूल शरीर में ऊष्मा सूक्ष्म शरीर की है।

हम यह समझते हैं कि यहाँ ऊष्मा का अर्थ ऊर्जा से है। ऊर्जा प्राणों के रूप में शरीर में स्थित रहती है। ऊष्मा तो उसका लक्षण है।

उदाहरण के रूप में श्रेष्ठ प्राण से फुसफुस (फेफड़े) कार्य करते हैं। इससे वायु में उपस्थित 'ऑक्सिजन' शरीर में जाकर रासायनिक क्रियाओं के होने में सहायक होती है। उससे ही ऊष्मा उत्पन्न होती है, अर्थात् ऊष्मा तो श्रेष्ठ प्राण का लक्षण है।

श्रेष्ठ प्राण का अभिप्राय ब्रह्मसूत्र २-४-८ के भाष्य में देखें।

यह ऊपर बता आये है कि मृत्यु के समय सब इन्द्रियों के प्राण मन में चले जाते हैं। प्राण मन सहित जीवात्मा में। जीवात्मा भूतों (सूक्ष्म शरीर) में चला जाता है।

अतः ऊष्मा लक्षण है श्रेष्ठ प्राण का। जब श्रेष्ठ प्राण, मन तथा जीवात्मा सहित सूक्ष्म शरीर में चला जाता है तो फिर स्थूल शरीर में ऊष्मा नहीं रहती। ऊर्जा (प्राण) जब सूक्ष्म शरीर में जाती है तो ऊष्मा उत्पन्न करने की शक्ति भी उसी में चली जाती है।

---

## प्रतिषेधादिति चेन्न शारीरात् ॥१२॥

प्रतिषेधात्+इति+चेत्+न+शारीरात्।

**प्रतिषेधात्=विरोध अथवा निषेध होने से। इति चेत्=यदि यह कहो। न=तो नहीं। शारीरात्=जीवात्मा से।**

ऊपर के सूत्र में कहा है कि ऊष्मा जो प्राण का लक्षण है, वह सूक्ष्म शरीर के साथ निकल जाती है, अर्थात् प्राण सूक्ष्म शरीर के साथ जाते हैं।

इसके विरुद्ध कहो अर्थात् इसका निषेध करो तो ठीक नहीं; क्योंकि जीवात्मा के साथ प्राण जाते हैं। अतः सूक्ष्म शरीर भी जीवात्मा के साथ जाता है।

प्राण जीवात्मा में रहते हैं। ऐसा उपनिषद् का मत है। स्थूल शरीर और इन्द्रियाँ तो इसका निवास स्थान हैं। जब वह शरीर छूटने लगता है तो प्राण इन्द्रियों से मन में और मन प्राणों सहित तेज में, तदनन्तर ये सब प्राण मन सहित जीवात्मा में सिमट जाते हैं। यह पूर्ण समूह ही सूक्ष्म शरीर में जाता है। जब मनुष्य ब्रह्मवित् हो जाता है तब सूक्ष्म शरीर भी छूट जाता है।

सूत्रकार का कहना है कि इसका निषेध करनेवाले ठीक नहीं कहते। कुछ विद्वान् ऐसा मानते हैं कि प्राण स्थूल शरीर में ही रह जाते हैं। वे जीवात्मा के साथ सूक्ष्म शरीर में नहीं जाते।

ये लोग इसमें बृहदारण्यक उपनिषद् (३-२-११) का प्रमाण देते हैं। इसमें आर्त भाग याज्ञवल्क्य से पूछता है कि मरने पर प्राण जीवात्मा के साथ उत्क्रमण करते हैं अथवा नहीं ?

याज्ञवल्क्य कहते हैं—

**...नेति होवाच याज्ञवल्क्योऽत्रैव समवनीयन्ते ॥**

(बृ० उ० ३-२-११)

याज्ञवल्क्य ने कहा कि नहीं जाते। वहाँ (मृत शरीर में) ही समा (लीन हो) जाते हैं।

सूत्रकार कहता है कि यह ग़लत है। यहाँ पुनः उपनिषद् से सूत्रकार का मतभेद है।

सूत्रकार की युक्ति यह है कि जीवात्मा उत्क्रमण, प्राणों के आश्रय ही कर सकता है।

एक अन्य स्थान पर बृहदारण्यक उपनिषद् सूत्रकार के मत का समर्थन भी करता है। उपनिषद् है—

**...तदेव सक्तः सह कर्मणैति लिङ्गं मनो यत्र निषक्तमस्य। प्राप्यान्तं कर्मणस्तस्य यत्किंचेह करोत्ययम्। तस्माल्लोकात् पुनरैत्यस्मै लोकाय कर्मण इति नु कामयमानोऽथाकामयमानो योऽकामो निष्काम आप्तकाम आत्मकामो न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति ब्रह्मैव सन्ब्रह्माप्येति।** (बृ० उ० ४-४-६)

इसका अर्थ है—

इस (आत्मा) का लिंग अर्थात् मन जिसमें अत्यन्त आसक्त होता है, उसी फल को प्राप्त होता है। यह जो कुछ इस लोक में करता है, उसका फल प्राप्त कर कर्म करने के लिये पुनः इस लोक में आ जाता है। अवश्य ही कामना करनेवाला पुरुष ही ऐसा करता है और जो कामना रहित, अकाम, आप्त काम और आत्म काम है, प्राण उसको नहीं छोड़ता। वह (प्राण) ब्रह्म होकर ब्रह्म को प्राप्त होता है।

इस पूर्ण उद्धरण का अर्थ यह है कि जो श्रेष्ठ कर्म करनेवाले ब्रह्म ज्ञान नहीं रखते और कामनामय जीवन रखते हैं, वे इस लोक से, अच्छे कर्मों का फल भोगने के लिये पितृ-लोक में जाते हैं। कर्म फल समाप्त कर पुनः इस कर्मलोक में आकर पूर्ववत् कर्म-चक्र में प्रवृत्त होते हैं। वे, जो कामनारहित अर्थात् निष्काम होते हैं, वे ब्रह्म के जाननेवाले ब्रह्म को प्राप्त होते हैं और प्राण उनके साथ ही जाते हैं।

ऐसा प्रतीत होता है कि एक ही उपनिषद् में दो स्थानों पर विपरीत मत दिया गया है।

सूत्रकार का मत यह प्रतीत होता है कि यह प्राणों का जीव के साथ उत्क्रमण तो जीवात्मा को देह से ले जाने के लिये है। चाहे तो यह एक देह से दूसरे देह में हो अथवा स्थूल एवं सूक्ष्म शरीर, दोनों से निकल ब्रह्म में लीन होने के लिये हो।

---

## स्पष्टो ह्येकेषाम् ॥१३॥

एकेषाम्+स्पष्टः+हि।

**क्योंकि कुछ एक का (मत) स्पष्ट ही (वर्णन किया है)।**

क्या स्पष्ट वर्णन किया है? जो ऊपर कहा है। ऊपर कहा है कि प्राण जीवात्मा के साथ उत्क्रमण करते हैं।

बृहदारण्यक ४-४-१, २ को साथ-साथ पढ़ने से यह स्पष्ट है कि मरण काल में प्राणों का उत्क्रमण जीवात्मा के साथ होता है।

उपनिषद् (बृ०-४-४-१) में लिखा है—

**स यत्रायमात्माऽबल्यं न्येत्य संमोहमिव न्येत्यथैनमेते प्राणा अभिसमायन्ति। स एतास्तेजोमात्राः समभ्याददानो हृदयमेवान्ववक्रामति। स यत्रैष चाक्षुषः पुरुषः पराङ् पर्यावर्ततेऽथारूपज्ञो भवति ॥**

मरण-काल में जब यह आत्मा (मनुष्य) दुर्बल हो सर्वथा मूर्छित हो जाता है, तब सब प्राण इस (जीवात्मा) में आ मिलते हैं। वह (जीवात्मा) इस तेजोमय को पूर्ण रूप से ग्रहण कर हृदय में (मन में) ले लेता है। जिस समय इन्द्रियोंवाला पुरुष (मनुष्य) व्यावृत्त (उल्टी गति को प्राप्त) होता है तब यह ज्ञानहीन हो जाता है।

अर्थात् मनुष्य देह ज्ञानहीन हो जाती है और पूर्ण तेज मन में एकत्रित हो जीवात्मा के साथ हो जाता है।

इसी उपनिषद् में लिखा है—

**···तेन प्रद्योतेनैष आत्मा निष्क्रामति चक्षुष्टो वा मूर्ध्नो वान्येभ्यो वा शरीरदेशेभ्यस्तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति सविज्ञानो भवति सविज्ञानमेवान्ववक्रामति तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते पूर्वप्रज्ञा च ॥**

(बृ० उ० ४-४-२)

इस उपनिषद् वाक्य में पहले यह कहा है कि जब (एकी भवति) सब प्राण जीवात्मा से एकीभूत हो जाते हैं तब मनुष्य नहीं देखता, नहीं सूंघता, नहीं चखता, नही चलता, नहीं बोलता, नहीं सुनता, नहीं अनुभव (स्पर्श) करता।

अब उद्धृत भाग में यह कहा है कि तब हृदय का अग्र भाग अत्यन्त प्रकाशित हो जाता है। और जीवात्मा मूर्द्धा से अथवा किसी अन्य भाग से निष्क्रमण करता है। उसके उत्क्रमण करने पर उसके साथ ही प्राण उत्क्रमण करते हैं। सम्पूर्ण प्राण उसके साथ उत्क्रमण करते हैं। इससे उस समय आत्मा विशेष ज्ञानवान होकर विज्ञानवाला, प्रकाशवाला हो जाता है और विद्या कर्म और पूर्व प्रज्ञा भी साथ जाते हैं। (पूर्व प्रज्ञा के अर्थ हैं पूर्व संस्कार)।

---

## स्मर्यते च ॥१४॥

**और स्मृति में भी लिखा है।**

क्या लिखा है ? जीवात्मा स्थूल शरीर से सूक्ष्म शरीर और प्राणों सहित निकलता है।

स्मृति में इस प्रकार वर्णन किया है—

**तमोऽयं तु समाश्रित्य चिरं तिष्ठति सेन्द्रियः।**
**न च स्वं कुरुते कर्म तदोत्क्रामति मूर्तितः॥**
**यदाणुमात्रिको भूत्वा बीजं स्थास्नु चरिष्णु च।**
**समाविशति संसृष्टस्तदा मूर्ति विमुञ्चति॥**

(मनु० १-५५, ५६)

अर्थात्—जब सूक्ष्म (शरीर) होकर स्थावरों अथवा जङ्गमों के शरीर के बीज में जाता है तब रूप आकार को छोड़ देता है।

भगवद्गीता में भी लिखा है—

**ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।**
**मनःषष्ठानीन्द्रियाणि प्रकृतिस्थानि कर्षति॥**
**शरीरं यदवाप्नोति यच्चाप्युत्क्रामतीश्वरः।**
**गृहीत्वैतानि संयाति वायुर्गन्धानिवाशयात्॥**

(भ० गी० १५-७,८)

अर्थात्—मेरा ही अंश (मन प्राणादि) छयों इन्द्रियों को जो प्रकृति में स्थित हैं, इस प्राणी जगत् में जीवात्मा को खींचता है।

जीवात्मा जिस शरीर को प्राप्त होता है उसमें पहले शरीर को छोड़कर ऐसे आता है जैसे गन्ध एक स्थान से वायु के साथ दूसरे स्थान को जाती है।

यहाँ 'ममैवांश' का अभिप्राय है परमात्मा का अंश और वह अंश है मन तथा इन्द्रियों में कार्य करनेवाले प्राण। जीवात्मा जो प्राणी-जगत् में एक शरीर से

दूसरे शरीर में जाता है, परमात्मा के उस अंश-प्राण से खींचा जाता है।

---

## तानि परे तथा ह्याह ॥१५॥

तानि+परे+तथा+हि+आह।

**तानि=वे। परे=परम तत्त्व में। तथा=वैसा है। हि=क्योंकि। आह=कहा गया है।**

यहाँ समझनेवाला शब्द है 'परे'। इसका अर्थ है अति सूक्ष्म तत्त्व अर्थात् परमात्मा।

तानि से अभिप्राय है—इन्द्रियों में निहित प्राण शक्ति।

सूत्र के अर्थ बनते हैं कि मोक्ष-प्राप्ति के समय जीवात्मा प्राणों सहित परमात्मा में समाविष्ट हो जाता है।

प्राण अर्थात् तेज परमात्मा से ही आता है और जीवात्मा के संसार से मोक्ष-प्राप्ति के समय परमात्मा में ही लीन हो जाता है।

उपनिषद् में भी इसी प्रकार माना है—

**तस्य क्व मूलं स्यादन्यत्राद्भ्यो अद्भिः सोम्य शुङ्गेन तेजो मूलमन्विच्छ तेजसा सोम्य। शुङ्गेन सन्मूलमन्विच्छ सन्मूलाः सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः, सदायतनाः सत्प्रतिष्ठाः यथा नु खलु सोम्येमास्तिस्रो देवताः पुरुषं प्राप्य त्रिवृत् त्रिवृदेकैका भवति तदुक्तं पुरस्तादेव भवत्यस्य, साम्य पुरुषस्य प्रयतो वाङ् मनसि संपद्यते, मनः प्राणे, प्राणस्तेजसि, तेजः परस्यां देवतायाम्॥**

(छा० ६-८-६)

उसका (शरीर का) मूल जल से अन्य क्या हो सकता है? (१) जल रूपी अंकुर के द्वारा तेज मूल की खोज कर (२) तेज रूप अंकुर के द्वारा सत् रूप मूल को खोज कर (३) हे सौम्य। सत् मूल से ही सब प्रजायें सत् रूप विस्तार वाला है और सत् रूप प्रतिष्ठित है। हे सौम्य, जिस प्रकार तीनों देवता निश्चय से पुरुष को प्राप्त करके प्रत्येक तीन हो जाता है। यह पहले कह दिया है। हे सौम्य, इस संसार से जानेवाले पुरुष की वाक् (इन्द्रियों की शक्ति) मन में लीन हो जाती है। मन प्राण में चला जाता है। प्राण तेज में जाता है और तेज देवता (परमात्मा) में चला जाता है।

इसका अभिप्राय है कि जल में ईश्वरीय तेज से शुंग (अंकुर) बनता है और तब अनेकानेक प्राणी बनते हैं। प्राणी के मरने के समय जब जीवात्मा मुक्त

होने लगता है तब जीवात्मा के साथ शुङ्ग अर्थात् सूक्ष्म शरीर प्राण में लीन हो जाता है।

---

## अविभागो वचनात् ॥१६॥

अविभागो+वचनात् ।

अविभागः=भागों का पृथक्-पृथक् दिखायी न देना। वचनात्=वचन से।

कई पदार्थ होते हैं जो पृथक्-पृथक् कार्यों में लग जाने पर पृथक्-पृथक् दिखायी देते हैं। वास्तव में वे सब विभाग एक ही होते हैं। पुनः जब वे पदार्थ कार्य से निवृत्त होते हैं तो एक हो जाते हैं जो उसकी अविभाग अवस्था कही जाती है।

यह अवस्था प्राण की है। प्राण परमात्मा की शक्ति है। इस कारण इसे परमात्मा का लक्षण माना है। (ब्र० सू० १-१-२३) यह प्राण ही तेज कहलाता है। जब यह प्राणी में कार्य करता है तो इसके सात रूप हो जाते हैं। (ब्र० सू० २-४-५) पांच ज्ञानेन्द्रियों में, एक कर्मेन्द्रियों में और एक मुख्य प्राण। प्राणी के शरीर में ये पृथक्-पृथक् कार्य करते हुए दिखायी देते हैं, परन्तु जब प्रयाण काल में जीवात्मा मोक्ष प्राप्त करता है तो प्राण परमात्मा में लीन हो जाते हैं। उस समय सब पुनः एक ही दिखायी देने लगते हैं। वह अवस्था अविभाग की है। ऐसा कहा गया है कि सब प्राण एक ही हो जाते हैं, अर्थात् विभाग रहित हो जाते हैं और परमात्मा में लीन होने पर उनमें भेद भाव नहीं किया जा सकता।

**तदोकोऽग्रज्वलनं तत्प्रकाशितद्वारो विद्यासामर्थ्यात्तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगाच्च हार्दानुगृहीतः शताधिकया ॥१७॥**

तदोकोऽग्रज्वलनम्+तत्प्रकाशितद्वारः+विद्यासामर्थ्यात् +तच्छेषगति अनुस्मृतियोगात्+च+हार्दानुगृहीतः+शताधिकया ।

तदोकोऽग्रज्वलनम्=उस घर (हृदय) के अग्र भाग का प्रकाशित हो जाना। तत्प्रकाशितद्वारः=उस प्रकाश से उस (हृदय) के द्वार का प्रकाशित हो जाना। विद्यासामर्थ्यात्=ज्ञान के सामर्थ्य से (युक्त हुआ)। तच्छेषगत्यनुस्मृतियोगात्=उस (विद्या) के शेष की गति की स्मृति (स्मरण के सम्बन्ध) के योग से। हार्दानुगृहीतः=हृदय में स्थित (परमात्मा की) कृपा से। शताधिकया=सौ से अधिक (नाड़ियों अर्थात् शरीर) से निकल जाता है।

सूत्र का अभिप्राय यह है कि वह जीवात्मा जो विद्या (ज्ञान) की सामर्थ्य से युक्त हो चुका है, वह जब शरीर को छोड़ने लगता है तो उसके शरीर में रहने का स्थान (हृदय का अग्रभाग) प्रकाशमान हो जाता है और उस प्रकाश से हृदय का द्वार प्रकाशित हो (खुल) जाता है। दोष ज्ञान की स्मृति के योग से व्यापार होता है, अर्थात् प्राण के अवशेष से वह हृदय में स्थित परमात्मा की कृपा से सौ से अधिक नाड़ियाँ शरीर से बाहर निकल जाती हैं।

कठोपनिषद् में इसका समर्थन मिलता है। वहाँ लिखा है :—

**शतं चैका च हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्धानमभिनिःसृतैका।**
**तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विष्वङ्ङ्न्या उत्क्रमणे भवन्ति ॥**

(कठो० २-३-१६)

अर्थात्-हृदय की एक-सौ-एक नाड़ियों में से मूर्धा का भेदन कर, निकली हुई नाड़ी का भेदन कर ऊपर को गमन करने वाला पुरुष (जीवात्मा) अमरत्व को प्राप्त होता है। अन्य प्राण भी उत्क्रमण करते हैं।

यह प्रक्रिया है ब्रह्मवित् जीवात्मा की शरीर छोड़ने के समय की। यह हम ऊपर बता आये हैं कि ब्रह्मवित् जीवात्मा स्थूल और सूक्ष्म शरीर दोनों छोड़ देता है। तब इसका साथ प्राण से भी छूट जाता है। प्राण-प्राण में मिल जाते हैं।

---

## रश्म्यनुसारी ॥१८॥

रश्मि+अनुसारी।

**प्रकाश की किरणों के अनुसार ही इसकी गति होती है।**

कुछ लोग रश्मियों से अभिप्राय सूर्य की किरणें लेते हैं। महाभारत में भी इसी प्रकार की बात कही है—

**यस्य रश्मिसहस्रेषु शाखास्विव विहंगमाः।**
**वसन्त्याश्रित्य मुनयः संसिद्धा देवतैः सह ॥**

(महा भा० शा० ३६२-३)

अर्थात्—जैसे वृक्ष की शाखा पर बहुत से पक्षी बसेरा करते हैं उसी प्रकार इस (सूर्य) की सहस्रों किरणों का आश्रय ले देवताओं सहित सिद्ध मुनि निवास करते हैं।

सूत्र का अर्थ इससे विलक्षण है। उसमें सूर्य की किरणों पर लगे फल अथवा उन पर बसेरा करने वाले पक्षियों का उल्लेख नहीं किया गया। वहाँ तो

यह कहा है कि ब्रह्मवित् आत्मायें ब्रह्माण्ड में प्रकाश-किरणों की भाँति गति करती हैं। अनुसरण का अर्थ है कि जैसे प्रकाश-किरणें गति करती हैं उनके अनुसार उन आत्माओं की गति होती है।

हमारा मत है कि इस सूत्र का अभिप्राय यह नहीं कि सूर्य रश्मियों के साथ-साथ अथवा उन पर सवार हो अथवा उनके पीछे-पीछे ये आत्मायें चलती-फिरती हैं। प्रकाश-किरणों की भाँति तथा उनकी गति के वेग से ही यहाँ अभिप्राय है।

पृथिवी पर सूर्य किरणें हैं, इस कारण आत्मायें इनका अनुसरण करती हैं। परन्तु सौर-मण्डल के बाहर वे किसका अनुसरण करेंगी? इस कारण यहाँ अभिप्राय है कि प्रकाश किरणों की भाँति (उसी गति से) चलती हैं।

---

## निशि नेति चेन्न सम्बन्धस्य यावद्देहभावित्वाद्दर्शयति च ॥१६॥

निशि+न+इति चेत्+न+सम्बन्धस्य+यावद्देहभावित्वात्+दर्शयति+च।

**निशि=रात में। न=नहीं। इति चेत्=ऐसा यदि कहो। न=तो नहीं। सम्बन्धस्य=सम्बन्ध के। यावत्+देहभावित्वात्=जब तक देह में रहने से। दर्शयति=दिखलाता है।**

सूत्र का अर्थ यह बनता है कि यदि यह कहो कि रात के समय प्रयाण होने पर प्रकाश रश्मियाँ तो मिलेंगी नहीं। फिर जीवात्मा किसके आश्रय अनुसरण करेगा? सूत्रकार कहता है कि यदि यह कहो तो ठीक नहीं। यह इसलिये कि प्रकाश रश्मियों का सम्बन्ध तब तक ही रहता है जब तक देह रहती है। देह छूटते ही जीवात्मा के लिये उनकी आवश्यकता नहीं रहती।

यही कारण है कि हमने पूर्वोक्त सूत्र में महाभारत के कथन को स्वीकार नहीं किया। सूत्रकार यह नहीं मानता कि सूर्य की किरणों पर सवार हो आत्मा कहीं जाता है। उपनिषदों में कहीं-कहीं ऐसा लिखा मिलता है कि सूर्य की किरणों अथवा चन्द्र किरणों से सूर्य लोक और चन्द्र लोक में सत्कार्य करने वाले आत्मा जाते हैं, परन्तु यहाँ उनका उल्लेख नहीं है। वे आत्मा तो सूक्ष्म शरीर को साथ लिये हुए होते हैं। उनके विषय में उपनिषद् का कथन ठीक हो सकता है, परन्तु मुक्त आत्मा के दोनों (स्थूल और सूक्ष्म) शरीर तो यहाँ ही छूट जाते हैं।

अतएव, सूत्रकार कहता है कि यह कहना ठीक नहीं कि (मुक्त) आत्मा सरण (गति) करते हैं सूर्य-किरणों के साथ-साथ। इन्हें सूर्य किरणों के आश्रय

की आवश्यकता नहीं होती। सूर्य किरणों का सम्बन्ध तो तब तक रहता है जब तक शरीर (स्थूल अथवा सूक्ष्म) रहता है।

इसी कारण हमने पूर्वोक्त सूत्र (४-२-१८) में रश्मि का अर्थ सूर्य किरण नहीं किया, वरन् प्रकाश किरण किया है और अनुसारी का अर्थ अनुसार गति करने वाला किया है।

---

## अतश्चायनेऽपि दक्षिणे ॥२०॥

अतः+च+अयने+अपि+दक्षिणे।

**अतः=इस कारण। च=और। अयने=पक्ष (सूर्य का पक्ष)। दक्षिणे =दक्षिण में।**

सूत्रकार कहता है और दक्षिणायन तथा कृष्ण पक्ष में भी। गति के समय ब्रह्मवित् को कोई बाधा नहीं होती। कारण यह कि शरीर नहीं रहता। फलतः ब्रह्मज्ञानी की गति पर शरीर छोड़ने के उपरान्त दक्षिणायन अथवा उत्तरायण अथवा शुक्ल पक्ष का प्रभाव नहीं होता। जैसे मुक्त जीवात्मा को दिन-रात से अन्तर नहीं पड़ता, वैसे ही दक्षिणायन और उत्तरायण का अन्तर प्रभाव उत्पन्न नहीं करता।

---

## योगिनः प्रति च स्मर्यते स्मार्ते चैते ॥२१॥

योगिनः+प्रति+च+स्मर्यते+स्मार्ते+च+एते।

**योगिनः=योगी के। प्रति= के सम्बन्ध में। च=ही। स्मर्यते= कहा गया है। स्मार्ते=स्मृति में है। च=ही। एते=ये दोनों (गतियाँ कर्म-योगियों की और ब्रह्मवेत्ताओं की)।**

अर्थात्—दोनों मार्ग अर्थात् स्वर्गलोक को जाने का और ब्रह्मलोक को जाने का, योगी के सम्बन्ध में कहे गये हैं। ये स्मृति (शास्त्र) में भी लिखे गये हैं। यह बताया जा चुका है कि ब्रह्मवित् दोनों शरीर छोड़कर निर्मल आत्म रूप हो मोक्ष प्राप्त करते हैं और अन्य योगी जो ब्रह्मज्ञान से युक्त नहीं होते, वे स्थूल शरीर छोड़कर सूक्ष्म शरीर के साथ स्वर्गलोक में जाते हैं।

दोनों प्रकार की गतियों का स्मृतियों (शास्त्र) में वर्णन है।

## तृतीय पाद

### अर्चिरादिना तत्प्रथितेः ॥१॥

अर्चिरादिना+तत्+प्रथितेः।

**अर्चिरादिना=अर्चि आदि (मार्ग) से। तत्=यह। प्रथितः=प्रसिद्धि से। यह प्रसिद्ध है कि ज्योति आदि के स्थान से विद्युत के स्थान को मुक्त जीव जाते हैं। ऐसा उपनिषद् ग्रन्थों में भी वर्णन किया है।**

छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-१, २) में इस विषय में लिखा है कि वहाँ ब्रह्मलीन जीव किस मार्ग से और कैसे ब्रह्मलोक को जाते हैं।

**तद्य इत्थं विदुः। ये चेमेऽरण्ये श्रद्धा तप इत्युपासते तेऽर्चिषमभिसंभवन्त्य-र्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासाँस्तान् ॥१॥**

**मासेभ्यः संवत्सरँ संवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एनान्ब्रह्म गमयत्येष देवयानः पन्था इति ॥२॥**

(छा० ५-१०-१, २)

अर्थात्—वे जो इस प्रकार जानते हैं तथा वे जो कि वन में श्रद्धा और तप से उपासना करते हैं, अर्चि को प्राप्त होते हैं। अर्चि से दिन को, (तदनन्तर) शुक्ल पक्ष को, शुक्ल पक्ष से छः मास उत्तरायण को प्राप्त होते हैं।

उन छः महीनों से संवत्सर को, संवत्सर से आदित्य को, आदित्य से चन्द्रमा को और चन्द्रमा से विद्युत को। वहाँ से एक अमानव पुरुष उन्हें ब्रह्म को प्राप्त करा देता है। यह देवयान मार्ग है। यह अमानव कौन है? इस विषय में दर्शन शास्त्र में कुछ नहीं कहा गया। सम्भवतः यह प्राण शक्ति है जो इन्द्रियों में से मन में, मन से प्राण (तेज) में और प्राण से जीवात्मा में चली जाती है।

---

### वायुमब्दादविशेषविशेषाभ्याम् ॥२॥

वायुम्+अब्दात्+अविशेषविशेषाभ्याम्।

**अब्दात्=एक संवत्सर में। वायुम्=वायु को प्राप्त होते हैं। अविशेष-**

**विशेषाभ्याम्**—अविशेष और विशेष के कारण।

जीवात्मा एक संवत्सर के उपरान्त वायु को प्राप्त होता है। इनमें अविशेष और विशेष कारण हैं।

मुक्त जीवों का शरीर छोड़कर ब्रह्मलोक को जाने का वर्णन हो रहा है। सूत्रकार ने ऊपर (४-३-१ मे) कहा है कि शरीर छोड़ने के उपरान्त जीवात्मा ज्योति मार्गों से जाता है। अब अगले सूत्र में उस ज्योति आदि की व्याख्या की जाने लगी है।

इस सूत्र (४-३-२) में कहा है कि एक संवत्सर में वह वायु में पहुंचता है। यह इस कारण कि अविशेष और विशेष हैं।

अविशेष और विशेष का अभिप्राय है कि महत् अहंकारादि अविशेष हैं और पंच महाभूतादि विशेष (मार्ग में बाधा) हैं।

इस सन्दर्भ में ही छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-१, २) है और वह हम ऊपर दे चुके हैं। वहाँ लिखा है—

मासों से वर्ष को, वर्ष से आदित्य को, आदित्य से चन्द्र को और उसके उपरान्त विद्युत धाम को जाते है। वहाँ से वह अमानव पुरुष इन (आत्माओं) को ब्रह्मलोक में ले जाता है। यह देवयान मार्ग है।

इसी सन्दर्भ में बृहदारण्यक का पाठ इस प्रकार है—

**यदा वै पुरुषोऽस्माल्लोकात्प्रैति स वायुमागच्छति तस्मै स तत्र विजिहीते यथा रथचक्रस्य खं। तेन स ऊर्ध्व आक्रमते, स आदित्यमागच्छति। तस्मै स तत्र विजिहीते यथा लम्बरस्य खं। तेन स ऊर्ध्व आक्रमते स चन्द्रमसमागच्छति। तस्मै स तत्र विजिहीते यथा दुन्दुभे खं। तेन स ऊर्ध्व आक्रमते स लोकमागच्छति अशोकमहिमं तस्मिन् वसति शाश्वतीः समाः॥**

(बृ० उ० ५-१०-१)

जिस समय मनुष्य इस लोक को पार कर जाता है तब वह वायु को प्राप्त होता है। वह वायु उसके लिए छिद्र युक्त हो जाती है जैसे कि रथ चक्र के छिद्र मार्ग दे देते हैं। उसके द्वारा वह ऊर्ध्व होकर चढ़ता है। वह सूर्यलोक में पहुँच जाता है। वहाँ सूर्य उसके लिए वैसे ही छिद्र रूप मार्ग दे देता है जैसे कि 'लम्बर' (एक प्रकार का बाजा) का छिद्र होता है। उसमें से होकर वह ऊपर को चढ़ता है। वह चन्द्रलोक में पहुँचता है। वहाँ चन्द्रमा भी उसके लिये छिद्र-युक्त हो मार्ग देता है, जैसे दुदुभि का छिद्र होता है। उसमें से वह ऊपर को चढ़ता है। वहाँ से वह अशोक और अहिम लोक पहुंचता है और वहाँ वह अनन्त वर्षों तक निवास करता है।

इन उद्धरणों में और सूत्र में कुछ शब्द ऐसे हैं जिनके सन्तोषजनक अर्थ

नहीं निकलते ।

उदाहरण के रूप में मुक्त जीवात्मा एक वर्ष उपरान्त वायु को प्राप्त होता है । मरने के एक वर्ष तक वह कहाँ रहता है ?

इसी प्रकार वायु से आदित्य और आदित्य से चन्द्र तक जाता है । चन्द्र पृथिवी के समीप है । सूर्य दूर है । अतः प्रश्न उत्पन्न होता है कि सूर्य, चन्द्र, वायु, विद्युत इत्यादि क्या कोई ऐसे पदार्थ हैं जैसे कि हम भूतल पर एवं अन्तरिक्ष में देखते हैं अथवा इनका अभिप्राय कुछ अन्य है ?

इसी प्रकार सूत्र में अविशेष और विशेष शब्दों का अर्थ स्पष्ट नहीं है ।

हमारा मत है कि सूर्य, चन्द्र, वायु, विद्युत इत्यादि अलंकार स्वरूप में आये है । वास्तव में इनका अभिप्राय है सूक्ष्म और सूक्ष्मतर तक के पदार्थों में जाना ।

सबसे सूक्ष्म ब्रह्म (परमात्मा) है और वायु उसके अनुपात में बहुत ही स्थूल पदार्थ है । इस यात्रा का, जो मुक्त आत्मा को करनी पड़ती है, अन्तिम स्थान परमात्मा है । वह कहीं यहाँ से दूर स्थान पर नहीं रहता । वह यहाँ ही है; क्योंकि वह सर्वव्यापक है ।

मुक्तात्मा की यह यात्रा स्थानान्तर के विचार से नहीं । वह एक ही स्थान पर स्थूल से सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतम पदार्थ को जाने की है । यही अर्थ है 'अविशेष विशेषाभ्याम्' का; अर्थात् विशेषों से अविशेषों की ओर । स्थूल से सूक्ष्म की ओर इस प्रकार सूत्र के अर्थ बनते हैं ।

शरीर से वायु में पहुँचते हुए जीवात्मा को एक वर्ष लग जाता है । कारण यह कि स्थूल से सूक्ष्म की ओर जाना होता है ।

---

## तडितोऽधि वरुणः सम्बन्धात् ॥३॥

तडितः+अधि+वरुणः+सम्बन्धात् ।

**तडितः=विद्युत से । अधि=ऊपर । वरुणः=वरुण । सम्बन्धात्=सम्बन्ध होने से ।**

यहाँ भी मुक्त आत्मा की यात्रा का ही वर्णन है, शरीर से वायु तक । एक वर्ष लग जाता है । वायु से आदित्य, आदित्य से चन्द्र, चन्द्र से विद्युत तक जाने में यह छान्दोग्य उपनिषद् (५-१०-२) में लिखा है ।

यहाँ लिखा है कि विद्युत से वरुण को जाता है । वरुण से आपः का अभिप्राय है । आपः प्रकृति के जगत् रचना में प्रथम परिणाम है । हमारा मत है कि

इस सूत्र में जो सम्बन्धात् लिखा है, वह वही सम्बन्ध है जो विशेषों से अविशेष की ओर से पता चलता है।

मनुष्य का शरीर पांच भौतिक है। यह विशेषों में है। सूक्ष्म शरीर में सूक्ष्म पंच महाभूत होते हैं। ये भी विशेष हैं। महाभूतों में परिमण्डल होते हैं। परिमण्डल भी विशेष हैं। अहंकार का स्वरूप परिमण्डल में तब आता है जब अहंकार एक-दूसरे के चारों ओर चक्कर काटने लगते हैं। यह गति वायु की सूचक है।

मुक्त आत्मा शरीर अर्थात् पंच महाभूतों से वायु में जाता है, अर्थात् वह उस शक्ति में पहुंच जाता है जिससे अहंकारों में गति हो रही होती है और परिमण्डल बने होते हैं। यह सांस लेनेवाली वायु नहीं है। इस वायु से तेजस् अहंकार, वैकारी और भूतादि अहंकारों के चारों ओर चक्कर काट रहे होते हैं। इसी कारण लिखा है कि जैसे रथ के चक्र में छिद्र होते हैं वैसे ही परिमण्डल रूपी चक्र के छिद्रों से जीवात्मा निकल जाता है। इसमें एक संवत्सर लग जाता हैं। विद्युत से चलकर (बृ० ५-१०-१) वह शोकरहित और दुःखरहित लोक में पहुंचता है। यह अवस्था ज्ञात भाषा के किसी शब्द द्वारा प्रकट नहीं की जा सकती उसके उपरान्त ही वह ब्रह्मलोक में पहुंचता है।

विद्युत के उपरान्त वह अविशेषों में पहुंच जाता है। यह सब ज्ञात भाषा के शब्दों में व्यक्त नहीं किया जा सकता। एक बात स्पष्ट है कि ये सब लोक स्थूल प्रकृति के रूपों से सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतर से सूक्ष्मतम रूपों के अर्थ में हैं। अशोक और महिम लोक तो अविशेषों से भी आगे प्रतीत होते हैं। परमात्मा उनसे भी सूक्ष्म है।

---

## आतिवाहिकास्तल्लिङ्गात् ॥४॥

आतिवाहिकाः+तत्+लिङ्गात्।

**आतिवाहिकाः=आगे और आगे ले जानेवाले (जो इन लोकों में हैं)। वे (ले जानेवाले) उन पदार्थों के लिङ्ग होने से।**

तत् लिङ्गात् का अभिप्राय उन लोकों में उनके अभिमानी देवता से लिया जाता है। अभिप्राय यह कि इनमें जो वायु कार्य करता है वही उनका अभिमानी देवता है और यह ही जीवात्मा को आगे और आगे ले चलता है।

यह ले जानेवाला अमानव है (बृ० ५-१०-२)। यह मानवी शक्ति नहीं। यह परमात्मा की शक्ति है और वायु परमात्मा का लिंग माना है। हमारा मत

है कि ईश्वरीय शक्ति जिससे जगत् के कार्य अर्थात् संयोग-वियोग होते हैं, वही जीवात्मा को ले जाता हुआ ब्रह्मलोक में पहुँचा देता है।

---

## उभयव्यामोहात्तत्सिद्धेः ॥५॥

उभयव्यामोहात्+तत्+सिद्धेः।

**उभयव्यामोहात्**=दोनों के विशेष रूप में चारों ओर मोह में ग्रसित होने से। **तत्सिद्धेः**=उसकी सिद्धि होने से।

दोनों का अभिप्राय है मार्ग और जानेवाला। मार्ग है अर्चि, वायु इत्यादि और जानेवाला है जीवात्मा। मोह ग्रसित का अभिप्राय है अस्वतन्त्र। मार्ग तो जड़ है और जीवात्मा स्वतन्त्र नहीं होता है। ऐसा श्री स्वामी शंकराचार्य अर्थ करते हैं।

स्वामी जी लिखते हैं—

**ये तावदर्चिरादिमार्गगास्ते देहवियोगात्संपिण्डितकरणग्रामा इत्यस्वतन्त्रा अर्चिरादीनामप्यचेतनत्वादस्वातन्त्र्यमित्यतोऽर्चिराद्यभिमानिनश्चेतना देवताविशेषा अतियात्रायां नियुक्ता इति गम्यते।**

अर्थात्—जो अर्चिरादि मार्ग में जानेवाले हैं, वे देह के वियोग से एकीभूत कारण समुदायवाले अस्वतन्त्र होते हैं और अर्चिरादि भी अचेतन होने से अस्वतन्त्र हैं। इसलिए अर्चिरादि अभिमानी चेतन देवता विशेष अति यात्रा में नियुक्त हैं। ऐसा ज्ञात होता है।

परन्तु यदि मुक्त जीवात्मा अस्वतन्त्र हैं तो बद्ध और मोक्षावस्था में अन्तर ही क्या हुआ? मार्ग तो मोहित (अज्ञानमय) अर्थात् जड़ है, ऐसा समझ में आता है, परन्तु जीवात्मा को मोहित कहना तो युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होता।

अतएव इस सूत्र के अर्थ हम यह समझते हैं कि 'दोनों' का अर्थ न तो मार्ग है और न जानेवाला और न ही दोनों मार्गों से है। इसका अभिप्राय है कि दोनों अविशेष और विशेष में से गुजरते हुए ले जानेवाले ये पदार्थ नहीं; क्योंकि दोनों मोहित (जड़) हैं। ले जानेवाला कोई चेतन होना चाहिए। वह आतिवाहिका (आगे ले जानेवाला) अमानवी है (ब्र० सू०—४-३-४)। यह परमात्मा ही है। इसी को लिखा है कि यह सिद्ध है। सिद्ध इस कारण कि जड़ ईक्षण नहीं कर सकता, कार्य की दिशा नहीं निश्चय कर सकता।

अर्थात् विशष और अविशेष अस्वतन्त्र है। यह सिद्ध है। परन्तु ले जाने वाला अन्य (परमात्मा) है।

---

## वैद्युतेनैव ततस्तच्छ्रुतेः ॥६॥

वैद्युतेन+एव+ततः+तत्+श्रुतेः -

**वैद्युतेन=विद्युत लोक से। एव=ही। ततः=उससे आगे। तत् श्रुतेः =इस विषय की श्रुति प्रमाण से।**

विद्युत लोक से आगे ही। आगे ही क्या? अतिवाहक अमानव है। इससे पहले तो संकेतों से आत्मा अपना मार्ग पाता चला जाता है। अब परमात्मा की सहायता से आगे चलना होता है।

प्रयाण काल में ब्रह्मवित् आत्मायें किस मार्ग से ब्रह्मलोक में पहुँचते हैं? उनके विषय में उपनिषदों में व्याख्या सहित तो लिखा है, परन्तु उनमें परस्पर मतभेद है। किसी में देवलोक एक पड़ाव है और किसी में नहीं है। वरुण लोक और इन्द्रलोक प्रचलित उपनिषदों में नहीं हैं। यह केवल कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् में मिलता है।

बात को स्पष्ट करने के लिए हम नीचे दो उदाहरण देते हैं। एक है बृहदारण्यक उपनिषद् का। वह इस प्रकार है—

**ते य एवमेतद्विदुर्ये चाभी अरण्ये श्रद्धा सत्यमुपासते तेऽर्चिरभिसंभवन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान् षण्मासानुदङ्ङादित्य एति, मासेभ्यो देवलोकं, देवलोकादादित्या मादित्यात्वैद्युतं, तान् वैद्युतान्पुरुषो मानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति। ते तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति, तेषां न पुनरावृत्तिः॥**

(बृ० उ०—६-२-१५)

इसका अर्थ है—वे जो पंचाग्नि विद्या जानते हैं, वे जो श्रद्धा युक्त होकर सत्य की उपासना करते हैं, वे अर्चि (ज्योति) को प्राप्त होते हैं। ज्योति से दिन को, दिन से शुक्ल पक्ष को, वहाँ से उत्तरायण षण्मास पक्ष में। यहाँ से देवलोक में, देवलोक से आदित्य को, आदित्य से विद्युतलोक में और वहाँ से अमानव पुरुष आकर उन्हें ब्रह्मलोक में ले जाता है। वे उन ब्रह्म लोकों में अनन्त संवत्सर पर्यन्त रहते हैं। उनकी पुनरावृत्ति नहीं होती।

एक अन्य उपनिषद् में यही बात इस प्रकार लिखी है। (यह छान्दो० ५-१०-१, २ में देखिये, जो सूत्र ४-३-१ के भाष्य में दिया गया है।)

अर्थात्—वे जो इस प्रकार जानते हैं। जो कि वन में श्रद्धा और तप

से इनकी उपासना करते हैं, वे अर्चि को प्राप्त होते हैं। अर्चि से दिन को प्राप्त होते हैं। वहाँ से शुक्ल पक्ष को, शुक्ल पक्ष से छः मास के उत्तरायण को, तदनन्तर संवत्सर को, संवत्सर से आदित्य को, आदित्य से चन्द्रमा को, चन्द्रमा से विद्युत को और वहाँ से एक अमानव पुरुष उन्हें ब्रह्म को प्राप्त करा देता है। यह देवयान मार्ग है।

इन दोनों मार्गों में अन्तर है। छान्दोग्य वाले वर्णन में संवत्सर का अधिक उल्लेख है। बृहदारण्यक में संवत्सर का उल्लेख नहीं। इसी प्रकार इस मार्ग को देवयान कहा है। बृहदारण्यक में इसे देवयान नहीं बताया।

सूत्रकार का मार्ग इन दोनों से पृथक् है।

ब्रह्मवित् का शरीर छूटने पर आत्मा अर्चि (ज्योति) में चला जाता है। ज्योति से एक संवत्सर में यह वायु में जाता है। यह समय विशेषों से अविशेषों में जाने के कारण लगता है। वायु के उपरान्त जीवात्मा विद्युत में जाता है। तड़ित से वरुण (आपः) में। विद्युत के आगे के मार्ग के विषय में श्रुति उपनिषदों से भिन्नता आ गयी है।

ब्रह्मसूत्र में वायु का और वरुण का उल्लेख अतिरिक्त है।

---

## कार्यं बादरिरस्य गत्युपपत्तेः ॥७॥

कार्यं+बादरिः+अस्य+गत्युपपत्तेः।

**कार्यं=जीवात्मा को ले जाने के कार्य को। अस्य=इसकी। गत्युपपत्तेः =गति के सिद्ध होने से अर्थात् गति होने से। बादरि=बादरिः ऋषि के मतानुसार।**

सूत्र का अभिप्राय यह है कि आचार्य बादरि के कथन से जीवात्मा का ब्रह्मलोक में ले जाने के कार्य इसको देखकर (जीवात्मा) में गति का होना सिद्ध होता है।

जीवात्मा अणु मात्र है। अतः चाहें तो अर्चि स्थान से दिन और दिन से मास, मास से शुक्ल पक्ष, उत्तरायण इत्यादि में समझें और चाहे वायु से विद्युत और विद्युत से ब्रह्मलोक में मानें, जीवात्मा में गति उत्पन्न होती है। यदि हम इन स्थानों को स्थानान्तर के भेद से न मान एक ही स्थान में स्थूल से सूक्ष्मतर, सूक्ष्मतर से सूक्ष्मतम पदार्थों में जाना मानें तब भी गति तो होगी।

इस सूत्र में लिखा है कि गति का कार्य होता है। ऐसा बादरि आचार्य का मत है।

इस सूत्र पर भाष्य करते हुए स्वामी शंकराचार्य कहते हैं कि वह अमानव जीवात्मा को सगुण ब्रह्म से परम मे ले जाता है। स्वामी जी कार्य ब्रह्म (सगुण ब्रह्म) मुख्य ब्रह्म (परं ब्रह्म) इत्यादि उपाधिभेद से ब्रह्म-ब्रह्म में भेद करते हैं। आप लिखते है—

**'स एनान्ब्रह्म गमयति' (छा० ४-१५-५) इत्यत्र विचिकित्स्यते—किं कार्यमपरं ब्रह्म गमयत्याहोस्वित्परमेवाविकृतं मुख्यं ब्रह्मेति। कुतः संशयः? ब्रह्मशब्दप्रयोगाद्गतिश्रुतेश्च। तत्र कार्यमेव सगुणमपरं ब्रह्मैनान्गमयत्यमानवः पुरुष इति बादरिराचार्यो मन्यते। कुतः? अस्य गत्युपपत्तेः। अस्य हि कार्य-ब्रह्मणो गन्तव्यत्वमुपपद्यते, प्रदेशवत्त्वात्। नतु परस्मिन्ब्रह्मणि गन्तृत्वं गन्तव्यत्वं गतिर्वाऽवकल्पते। सर्वगतत्वात्प्रत्यगात्मत्वाच्च गन्तृणाम्॥**

अर्थात्—स एनान्ब्रह्म गमयति (छा० ४-१५-५)। यहाँ सन्देह होता है कि क्या कार्य ऊपर ब्रह्म के पास पहुँचाता है अथवा अविकृत मुख्य पर ब्रह्म के पास ले जाता है? संशय किससे होता है? इससे कि ब्रह्म शब्द का प्रयोग और गति श्रुति है। वहाँ अमानव पुरुष का कार्य ही इनको सगुण ऊपर ब्रह्म के प्रति ले जाता है। यह बादरि आचार्य मानते हैं। कैसे? उसमें गति उपपन्न होती है। क्योंकि कार्य ब्रह्म गतिशील होना उपपन्न होता है। प्रदेशवत् होने से। परन्तु परब्रह्म में गन्तृत्वं (जाने का भाव) गन्तव्यत्वं (जाने की सामर्थ्य) अथवा गति नही हो सकती। कारण यह कि वह सर्वगत हैं। गन्ताओं का प्रत्यक् आत्मा है।

स्वामी जी ने सूत्रार्थ इस प्रकार किया है—कार्यम्—कार्य ब्रह्म। अस्य=कार्य ब्रह्म में। गत्युपपत्तेः=गति उत्पन्न होती है।

इस अर्थ से स्वामी जी को विवश होकर दो प्रकार के ब्रह्म मानने पड़े है। कार्य ब्रह्म और मुख्य ब्रह्म। उनके विचार से परमात्मा गतिशील हो नही सकता; क्योंकि परमात्मा सर्वव्यापक होने से हिल-डुल नहीं सकता।

हमारे मत से यह सब भ्रम मूलक है, परन्तु पहले उपनिषद् के उस उद्धरण (छा० ४-१५-५) का निरीक्षण कर लें जो स्वामी जी ने ऊपर लिखा है।

उपनिषद् में इस मन्त्र के पूर्व अंश का अर्थ हम बिना मन्त्र पाठ के लिख रहे है। यह इस कारण कि उसका इस सूत्रार्थ से सम्बन्ध नहीं। वह इस प्रकार है—

इस (ब्रह्मवेत्ता) का दाह कर्म किया जाये अथवा न किया जाये, वह अर्चि (ज्योति) को ही प्राप्त होता है। अर्चि से दिन को, दिन से शुक्ल पक्ष को, शुक्ल पक्ष से उत्तरायण के छः मासों को, वहाँ से संवत्सर को, संवत्सर से

आदित्य को आदित्य से चन्द्रमा को और चन्द्रमा से विद्युत को। इसके आगे पाठ इस प्रकार है—

तत्पुरुषोऽमानवः

स एनान्ब्रह्म गमयत्येष देवपथो ब्रह्मपथः। एतेन प्रतिपद्यमाना इमं मानवमावर्तं नावर्तन्ते नावर्तन्ते।

(छा० ४-१५-५)

इस पाठ का अर्थ है—

तत्पुरुषोऽमानवः=वह अमानव पुरुष है। स=वह (अमानव पुरुष)। एतान्=इनको (ब्रह्मवितों को) ब्रह्म गमयत्येष=ब्रह्म प्राप्त करा देता है। गमयत्येष के अर्थ ज्ञान कराना भी है। देवपथो ब्रह्मपथः=यह देव पथ है, ब्रह्म पथ है। एतेन=इससे। प्रतिपद्यमाना=जाने वाले। इमं=इस। मानवमावर्तं=मानव मण्डल में। नावर्तन्ते=नहीं लौटते।

इसमें एक बात तो यह है कि इस उपनिषद् में यह नहीं लिखा कि अब्रह्म ब्रह्मवित् आत्मा को लेकर जाता है। अर्थात् ब्रह्म का गन्त्यत्व उपनिषद् में नहीं है। शंकर ने अपने पास से लिख, दो ब्रह्मों की कल्पना कर दी है।

ईशावास्योपनिषद् में एक मन्त्र है—

**तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके।**
**तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥**

(ईशा०—५)

इसमें 'तदेजति तन्नैजति तद् दूरे तद्वन्तिके' पर भाष्य करते हुए शंकराचार्य जी लिखते हैं—

**तदात्मतत्त्वं यत्प्रकृतं तदेजति चलति तदेव च नैजति स्वतो नैव चलति स्वतोऽचलमेव सत् चलतीवेत्यर्थः।......**

अर्थात्—

जिसका प्रकरण है वह आत्म तत्त्व एजन करता है—चलता है। वह स्वयं नहीं भी चलता, अर्थात् स्वयं अचल रह कर ही चलता हुआ सा जान पड़ता है।

जब इस मन्त्र में न चलता हुआ दिखायी देता मान लिया है तो इस (छा०—४-१५-५) में वह चलनेवाला कार्य ब्रह्म पृथक क्यों माना है? यहाँ तो उसके चलने की बात नहीं लिखी। वहाँ यह लिखा है कि एक अमानव ब्रह्मवित् आत्मा को विद्युत लोक से ब्रह्मलोक प्राप्त कराता है। वहाँ यह नहीं लिखा कि वह जीवात्मा को पकड़कर साथ-साथ लिए घूमता है।

स्वामी जी को स्मरण भी नहीं रहा कि वे कहीं अन्यत्र क्या लिख

आये हैं। यह निश्चय है कि कार्य ब्रह्म और मुख्य अचल ब्रह्म की कल्पना मिथ्या है।

यह बात तब सम्भव हो सकती है जबकि ब्रह्म तीन मानें और तीनों को अजन्मा, नित्य और अक्षर मानें। परन्तु उसमें भी परमात्मा के चलने न चलने की बात नहीं हो सकती।

---

## विशेषितत्वाच्च ॥८॥

विशेषितत्वात् + च।

**विशेषितत्वात् = विशेषित होने से। च = और।**

विशेषित होने से का अभिप्राय विशेष गुणों से युक्त होने से है। सूत्रकार का अभिप्राय यह है कि जब जीवात्मा (ब्रह्मलोक में) विशेष गुणों से युक्त हो जाता है।

इसका यह भी अर्थ किया जाता है कि विशेष गुणों से युक्त होने से जीवात्मा ब्रह्मलोक में पहुंचता है।

क्योंकि पूर्वोक्त सूत्रों में जीवात्मा के ब्रह्मलोक तक पहुंचने का वर्णन आ चुका है और यह भी लिखा जा चुका है कि किस प्रकार आत्मा वहाँ पहुंचता है। अतः हमारा मत है कि इस सूत्र का अर्थ वह ही है जो हमने ऊपर लिखा है, अर्थात् वहाँ पहुंचकर जीवात्मा में विशेषता उत्पन्न हो जाती है।

---

## सामीप्यात्तु तद्व्यपदेशः ॥९॥

सामीप्यात् + तु + तत् + व्यपदेशः।

**सामीप्यात् = समीप होने से। तु = तो। तत् = उसका। व्यपदेशः = कथन है।**

यह कथन है कि ब्रह्म के समीप आ जाने से विशेष गुणों से युक्त हो जाता है। उक्त सूत्र में लिखी बात कि जीवात्मा में विशेषता आ जाती है, यह विशेषता उस (जीवात्मा) के परमात्मा के समीप आ जाने से है। अर्थात् विशेषता परमात्मा की समीपता से ही सम्भव है।

ब्रह्मलोक में परमात्मा जीवात्मा के समीप आ जाता है। इसका यह

अभिप्राय नहीं कि पहले वह समीप नहीं होता। समीप तो पहले भी होता है। यहाँ 'सामीप्य' के अर्थ हैं दोनों (जीवात्मा और परमात्मा) समान सूक्ष्मत्व में हो जाते हैं। परमात्मा तो पहले भी उस अवस्था में होता है। जीवात्मा ब्रह्मलोक में जाकर होता है। इसको सामीप्य कहा है।

समीप आ जाने से क्या होता है? यह आगे लिखा है।

---

## कार्यात्यये तदध्यक्षेण सहातः परमभिधानात् ॥१०॥

कार्यात्यये+तत्+अध्यक्षेण+सह+अतः+परम्+अभिधानात्।

**कार्यात्यये=(ब्रह्म लोक को जाने का) कार्य पूर्ण हो जाने पर। विशेषणों से परमात्मा के समीप आने जा से वहाँ के साथ परम (सूक्ष्म)। तत्=वहाँ के। अध्क्षेण=अध्यक्ष के। सह=साथ। अतः=इसलिए। परम=अनन्तर अर्थात् उसके उपरान्त के। अभिधानात्=कथन से।**

इसका अभिप्राय यह है कि ब्रह्मलोक को जाने का कार्य पूर्ण हो जाने पर वहाँ के अध्यक्ष परमात्मा से सहवास मिलता है। परम हो जाने का कथन है। किसके उपरान्त? ब्रह्मलोक प्राप्त हो जाने के उपरान्त का क्या कथन है? यही कि यह विशेष गुण युक्त हो जाता है। परमात्मा का सहवास अथवा सहयोग प्राप्त होने से विशेष गुणों का कथन शास्त्र में है।

---

## स्मृतेश्च ॥११॥

स्मृतेः+च।

**और स्मृतियों में (ऐसा वर्णन है)।**

ब्रह्म को प्राप्त होकर क्या होता है? इसका वर्णन तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्म वल्ली के नवें अनुवादक में इस प्रकार लिखा है—

**यतो वाचो निवर्तन्ते, अप्राप्य मनसा सह। आनंदं ब्रह्मणो विद्वान्, न बिभेति कुतश्चनेति। एत ँ् हवाव न तपति, किमह ँ् साधु नाकरवम? किमहं पापमकरवमिति। स य एवं विद्वानेते आत्मान ँ् स्पृणुते। उभे ह्येवैष एते आत्मान ँ् स्पृणुते। य एवं वेद। इत्युपनिषत्॥**

(वाचः) इन्द्रियाँ एवं मन जीवात्मा के साथ ब्रह्मलोक को नहीं जातीं।

वे वहाँ से लौट आती हैं। उस ब्रह्म के आनन्द को जाननेवाला किसीसे भयभीत नहीं होता। वह चिन्तित नहीं होता कि मैंने अमुक भला कार्य क्यों नहीं किया अथवा अमुक बुरा क्यों किया है ? इस प्रकार जानने (समझने) वाला आत्मा प्रसन्न एवं प्रबल होता है। उसे दोनों (भले और बुरे) आत्मस्वरूप ही दिखाई देते हैं। जो ऐसा जानते हैं वह प्रसन्न रहते हैं। यह उपनिषद् (रहस्य) है।

---

## परं जैमिनिर्मुख्यत्वात् ॥१२॥

**परं=दूसरे (परमात्मा) को। जैमिनिः=जैमिनी ऋषि के मत से। मुख्यत्वात्=मुख्य होने से।**

सूत्र का भावार्थ यह है कि परमात्मा को प्राप्त होने पर मुक्त जीवात्मा मुख्यत्व अर्थात् श्रेष्ठत्व होने से, अर्थात् वह श्रेष्टता को प्राप्त होता है।

मुख्यत्वात् का अभिप्राय यह भी हो सकता है कि जीवात्मा परमात्मा को प्राप्त होता है श्रेष्ठ होने से, अर्थात् जीवात्मा श्रेष्ठ हो जाता है तभी परमात्मा को प्राप्त होता है।

दोनों भाव ठीक ही हैं। प्रथम अर्थ इस कारण स्वीकार करने-योग्य है, क्योंकि इससे पूर्व के सूत्र (४-३-१०) में लिखा है कि मोक्ष प्राप्ति का कार्य हो जाने पर वहाँ के अध्यक्ष में (परमात्मा से) सहवास होता है। अतः इस स्थान पर इसके उल्लेख की आवश्यकता अनुभव नहीं होती कि यह सहवास क्यों प्राप्त हुआ है ? इसका उपयुक्त स्थान तो बहुत पहले था। यहाँ तो यह अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है कि सहवास प्राप्त होने पर जीवात्मा में क्या विशेषता आ जाती है।

अतः परमात्मा को प्राप्त होने पर मुख्यत्व प्राप्त होने से जीवात्मा विशेष हो जाता है अथवा उसमें विशेषता आ जाती है। सूत्रार्थ यही बनता है।

---

## दर्शनाच्च ॥१३॥

दर्शनात्+च।

**और देखे जाने से।**

शास्त्र में स्थान-स्थान पर लिखा है कि मुक्त आत्मा जब ब्रह्मलोक में

जा पहुंचता है तो वह विशेष विभूतियुक्त हो जाता है।

योग दर्शन में भी मोक्ष प्राप्त अवस्था के विषय में लिखा है :—

**पुरुषार्थशून्यानां गुणानां प्रतिप्रसवः कैवल्यं स्वरूपप्रतिष्ठा वा चितिशक्ते-रिति ॥** (यो० द० ४-३४)

इसका अर्थ यह है कि कैवल्यावस्था में पुरुषार्थ और गुण शून्य हो जाते हैं। (चिति शक्ति) जीवात्मा अपने निर्मल स्वरूप में प्रतिष्ठित हो जाता है।

पुरुषार्थ शून्य होने का अभिप्राय यह है कि पुरुषार्थ अर्थात् पूर्ण प्रयत्न का लक्ष्य प्राप्त हो जाने से वह अब नहीं रहता। गुणों के शून्य हो जाने का अभिप्राय है कि मन, बुद्धि और इन्द्रियों के संयोग से जो गुण जीवात्मा को प्राप्त होते हैं, वे भी शून्य हो जाते हैं।

इस प्रकार मोक्षावस्था में जीवात्मा की विशेषता का वर्णन शास्त्रों में किया गया है।

तैत्ति० उ० (२-१) में लिखा है—**सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म।**' इसी उपनिषद् (२-६) में लिखा है—'**आनन्दं ब्रह्मणो**···।'

---

## न च कार्ये प्रतिपत्त्यभिसन्धिः ॥१४॥

न+च+कार्ये+प्रतिपत्ति+अभिसन्धिः।

**और न ही कार्य (ब्रह्मलोक प्राप्त कराने) में। कराने वाले का तात्पर्य।**

तात्पर्य का अभिप्राय है उसका अपना कुछ प्रयोजन।

पूर्व सूत्र में जैमिनि के मत से बताया है कि मुक्त होने के अनन्तर मुक्त जीवात्मा में मुख्यत्व आ जाता है और इससे उसमें विशेषता आती है। सूत्र (४-३-८) में इस विशेषता का उल्लेख है। वर्तमान सूत्र में यह लिखा है कि वहाँ ले आने में परमात्मा का कुछ भी प्रयोजन नहीं होता।

उपनिषद् में यह लिखा है—'···**तत्पुरुषोऽमानवः स एनान् ब्रह्म गमयत्येष देवयानः पन्था इति** (छा० ५-१०-२)। इसका अर्थ है कि एक अमानव उसको ब्रह्मलोक को प्राप्त कराता है। इस प्राप्त कराने में करानेवाले (अमानव) का कुछ भी प्रयोजन नहीं है।

और न ही कार्य (ब्रह्मलोक को ले जाने) में किसी प्रयोजन की सिद्धि है। किसकी सिद्धि ? ले जानेवाले की, अर्थात् मुक्त जीवात्मा अपनी विशेषताओं से वहाँ जाता है। वह ईश्वरीय शक्ति से ले जाया जाता है। शक्ति का अथवा

ईश्वर का कोई अपना प्रयोजन नहीं होता।

अभिसन्धि का अर्थ आवश्यकता भी है। तब सूत्र के अर्थ यह हो जायेंगे कि (ले जाने के) कार्य मे प्राप्त करानेवाले की आवश्यकता नहीं है। बादरायण ने इसी अर्थ को स्वीकार किया प्रतीत होता है। यह अगले सूत्र से स्पष्ट होता है।

---

## अप्रतीकालम्बनान्नयतीति बादरायण उभयथादोषात्तत्क्रतुश्च ॥१५॥

अप्रतीक+अलम्बनान्+नयति + इति + बादरायणः+उभयथा+अदोषात्+तत्+क्रतु+च।

**प्रतीक का न आलम्बन करनेवालों को ले जाता है यह। बादरायण के मत से दोनों प्रकार में दोष नहीं; क्योंकि मुक्त जीव का अपना संकल्प है।**

किसी के आश्रय को न माननेवाले को भी वह ले जाता है। ऐसा बादरायण ऋषि का मत है। कोई अमानव है अथवा नहीं है? दोनों प्रकार के मानने में दोष नहीं। कारण यह कि मुक्त जीवात्मा का संकल्प ही उसे ले जाता है।

ब्रह्मसूत्र (४-३-७) में शब्द आया है—**'अस्य गत्युपपत्तेः।'**

अर्थात् उसकी गति सिद्ध होती है। तो यह गति कौन कराता है? इस विषय में विवाद उठ खड़ा हुआ है। जैमिनी ऋषि का मत है कि गति कराने वाले का कुछ भी तात्पर्य (आवश्यकता) नहीं।

बादरायण का कहना है कि चाहे तो किसी का आलम्बन मानो, चाहे न मानो; किसी प्रकार का दोष नहीं आता। कारण यह कि मुक्त जीव का संकल्प जो है, वह उसे ले जाता है।

वास्तव में यह विवाद सूत्रों में नहीं है। इनमें यह नहीं लिखा कि कोई अमानव ले जानेवाला है अथवा नहीं? यह विवाद छा० उपनिषद् (१०-५-२) से उत्पन्न हो गया है।

सूत्र (४-३-७) मे तो केवल 'गत्युपपत्तेः' लिखा है। ऐसा प्रतीत होता है कि सूत्रकार के काल में भी ऐसे लोग थे जो किसी को ले जानेवाला मानते होंगे। कुछ भी हो, बादरायण के मत से यह स्पष्ट हो जाता है कि कोई ले जाने वाला मानो अथवा न मानो; कारण यह कि मुक्त आत्मा का संकल्प ही उसे

ले जाता है।

अमानव को शब्द पढ़कर स्वामी शंकराचार्य कार्य ब्रह्म और परम ब्रह्म का विवाद ले बैठे हैं।

---

## विशेषं च दर्शयति ॥१६॥

विशेषं+च+दर्शयति।

**च=और। विशेषं=विशेष (वर्णन) को। दर्शयति=(शास्त्र में) दिखाता है।**

मुक्त जीवों के ब्रह्मलोक में जाने की पूर्ण प्रक्रिया विशेष रूप में उपनिषद् ग्रन्थों में वर्णन की गई है। यहां (ब्रह्मसूत्र में) भी इसका वर्णन संक्षेप में दिया गया है। यह, इसमें जानेवालों की विशेषता के कारण ही है ऐसा माना है।

# चतुर्थ पाद

## सम्पद्याविर्भावः स्वेन शब्दात् ॥१॥

सम्पद्य+आविर्भावः+स्वेन+शब्दात् ।

**सम्पद्य=(मोक्ष को) प्राप्त होकर। आविर्भावः=प्रकट होना। स्वेन=अपने निर्मल स्वरूप में। शब्दात्=शास्त्र के कथन से।**

श्रुति में जो स्व शब्द आया है, उससे यह सिद्ध होता है कि जीवात्मा जब मुक्ति प्राप्त कर लेता है तो यह अपने उस स्वरूप में हो जाता है जिसमें वह शरीर के बन्धन में आने से पहले था।

सम्पद्य से अभिप्राय है सम्यक् प्रकार से (मोक्ष को) प्राप्त होकर।

जीवात्मा का (स्व) स्वाभाविक स्वरूप क्या है ? यह प्रश्न उपस्थित होता है। क्या वह परमात्मा ही हो जाता है ? अथवा क्या वह उस अवस्था में भी परमात्मा के अतिरिक्त किसी प्रकार का स्वरूप रखता है ? इस विषय में ही अगले सूत्र लिखे हैं।

---

## मुक्तः प्रतिज्ञानात् ॥२॥

मुक्तः+प्रतिज्ञानात् ।

**मुक्तः=मुक्त हुआ (जीवात्मा)। प्रतिज्ञानात्=प्रति ज्ञान से। अर्थात् शास्त्र में ज्ञापन से।**

प्रतिज्ञान के अर्थ शंकर की परिपाटी वालों ने किया है—प्रतिज्ञा किये जाने से। इसके विषय में स्वामी शंकराचार्य लिखते हैं :

कथं पुनरवगम्यते मुक्तोऽयमिदानीं भवतीति ? प्रतिज्ञानादित्याह। तथा हि—'···एतं त्वेव ते भूयोऽनुव्याख्यास्यामि'।

(छा० ८-९-३, ८-१०-४, तथा ८-११-३)

अर्थात्—यह पुनः कैसे जाना जाता है कि यह मुक्त होता है ? प्रतिज्ञा से। ऐसा कहते हैं। क्योंकि कहा है।

(छा० ८-९-३, ८-१०-४, तथा ८-११-३)

शंकर मत से शास्त्र में यह कहा गया है कि वह शुद्ध सर्वबन्ध से विनिर्मुक्त हो जाता है।

श्री उदयवीर जी ने भी प्रतिज्ञानात् के अर्थ किये हैं प्रतिज्ञा वाक्य से यह ज्ञात होता है। आप छान्दोग्य (८-७-१) का प्रमाण देते हैं। श्री ब्रह्ममुनि जी प्रतिज्ञानात् के अर्थ करते हैं ज्ञापन से। आप भी छान्दोग्य (८-१२-१) का प्रमाण देते हैं।

इस प्रकार सूत्रार्थ सबने प्रायः एक समान ही किये हैं कि मुक्त आत्मा का स्वरूप वह है जो ज्ञापन किया गया है। अर्थात् वर्णन किया गया है। हम यहाँ एक उद्धरण देते हैं जिससे पता चलेगा कि शास्त्र में कैसा ज्ञापन किया गया है।

छान्दोग्य (८-७-१) में आत्मा के स्वरूप का इस प्रकार वर्णन मिलता है—

**य आत्मापहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः सोऽन्वेष्टव्य स विजिज्ञासितव्यः स सर्वा ँश्च लोकानाप्नोति सर्वा ँश्च कामान्यस्तमात्मानमनुविद्य विजानातीति ह प्रजापतिरुवाच।**

(छान्दो० ८-७-१)

अर्थात्—जो आत्मा पापशून्य, जरारहित, मृत्युरहित, मृत्युहीन, शोक-क्षुधा रहित, पिपासा रहित है, सत्यकाम, सत्यसंकल्प है; उसे जानना चाहिये। उसे विशेष रूप से जानने की इच्छा करनी चाहिये। उस आत्मा को शास्त्र और गुरु के आदेशानुसार खोजकर जान लेना चाहिये। वह सम्पूर्ण लोक और समस्त कामनाओं को प्राप्त कर लेता है। ऐसा प्रजापति कहते हैं।

---

## आत्मा प्रकरणात् ॥३॥

आत्मा | प्रकरणात्।

**आत्मा है प्रकरण से।**

अर्थात् आत्मा के प्रकरण में जो स्वरूप इसका वर्णन किया गया है वह [illegible] मोक्ष अवस्था में भी रहता है। आत्मा के स्वरूप में ऐसा वर्णन किया

गया है कि वह चेतन है, वह स्वतन्त्र है और वह आनन्द का इच्छुक है ।

---

## अविभागेन दृष्टत्वात् ॥४॥

अविभागेन+दृष्टत्वात् ।

**अविभागेन** -बिना विभाग के । **दृष्टत्वात्**=देखे जाने से ।

मोक्ष प्राप्त जीव पृथक् दिखायी नहीं देते । किससे पृथक् दिखायी नहीं देते ? परमात्मा से; जिसमें लीन होते हैं । ये ऐसे परमात्मा में लीन हो जाते हैं जैसे कि नदियाँ समुद्र में मिल जाती हैं ।

यही भाव मुण्डक उपनिषद् (३-२-८) में प्रकट किया गया है; परन्तु इससे यह सिद्ध नहीं होता कि मुक्त जीवात्मा परमात्मा हो जाते हैं । देखने में वे पृथक् नहीं दिखायी देते ।

वास्तव में वे क्या होते हैं, यह इस सूत्र में नहीं बताय गया । उपनिषद् (मुण्डक० ३-२-८) में भी यह नहीं बताया । उपनिषद् वाक्य इस प्रकार है :

**यथा नद्यः स्यन्दमानाः समुद्रेऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय ।**
**तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥**

(मुण्डक० ३-२-८)

अर्थ है—जैसे नदियाँ बहती हुई समुद्र में अस्त हो जाती हैं और नाम-रूप त्याग देती हैं, वैसे ही विद्वान् (मुक्त) जीव नाम रूप इत्यादि से छूटकर दिव्य पुरुष (परमात्मा) को प्राप्त हो जाता है ।

इस अवस्था में भी उसका पृथक् अस्तित्व बना रहता है। यह निम्न उपनिषद् से पता चलता है ।

**...ते तेषु ब्रह्मलोकेषु: पराः परावतो वसन्ति, तेषां न पुनरावृत्तिः ।**

(बृ० ६-२-१५)

वे ब्रह्म लोकों में उत्कृष्ट स्थितियों में निवास करते हैं। वहाँ से वे नहीं लौटते । इससे यह स्पष्ट होता है कि वे मुक्त जीव उत्कृष्ट स्थिति में रहते हैं और वहाँ से वे लौटते नहीं । नाम रूप तो शरीर के साथ है। शरीर छूट जाने से नाम रूप नहीं रहता, परन्तु अस्तित्व तो रहता है ।

इसी बात का संकेत अगले सूत्र में मिलता है ।

---

## ब्राह्मेण जैमिनिरुपन्यासादिभ्यः ॥५॥

ब्राह्मेण+जैमिनी:+उपन्यासादिभ्यः ।

**ब्राह्मेण=ब्रह्म के सम्बन्ध में आने से। जैमिनिः=यह जैमिनि का मत है। उपन्यासादिभ्यः=समीप स्थित होने से।**

जैमिनी ऋषि का यह मत है कि मुक्त जीव की स्थिति परमात्मा के समीप होने से वह अविभाग दिखायी देता है और रूप नाम से रहित दिखायी देता है।

पूर्व के सूत्रों में यह लिखा है कि मुक्त जीव देखने मे परमात्मा से विभक्त दिखायी नहीं देता। यह इस सूत्र में बताया है कि उनकी स्थिति परमात्मा के समीप होने से है। इसका अभिप्राय है कि वह है तो परमात्मा से पृथक् ही, परन्तु समीप होने से एक ही दिखायी देता है।

---

## चितितन्मात्रेण तदात्मकत्वादित्यौडुलोमिः ॥६॥

चितितन्मात्रेण+तत्+आत्मकत्वात्+इति+औडुलोमिः।

**इति=यह। औडुलोमिः=औडुलोमि ऋषि का मत है। चितितन्मात्रेण=चेतन होने मात्र से। तदात्मकत्वात्=वह अपने स्वरूप का होने से है।**

मुक्त जीव चेतन होने से अपने स्वरूप में स्थित होता है। ऐसा औडुलोमि ऋषि का मत है।

यह सूत्र भी यही प्रकट करता है कि मुक्त जीव परमात्मा नहीं हो जाता, वरन् अपने ही स्वरूप से चेतन होता है।

---

## एवमप्युपन्यासात् पूर्वभावादविरोधं बादरायणः ॥७॥

एवम्+अपि+उपन्यासात्+पूर्वभावात्+अविरोधम्+बादरायणः।

**इस पर भी। परमात्मा के समीप की स्थिति होने से। पहले कथन का विरोधी नहीं। ऐसा बादरायण ऋषि का मत है।**

सूत्र संख्या ४-४-४ में यह लिखा है कि देखने से मुक्त जीव परमात्मा से विभक्त नहीं है। इस कथन का सूत्र ४-४-५, ६ से विरोध नहीं। यह बादरायण ऋषि ने कहा है।

हमने तो ऊपर लिखा है कि मुक्त जीव देखने पर परमात्मा से ऐसे मिल गया प्रतीत होता है जैसे कि अनेक नदियाँ समुद्र में मिलकर अपना नाम और

रूप खो देती है। परन्तु जैमिनि ऋषि के अनुसार यह दिखायी देना परमात्मा के समीप होने से है और औडुलोमि ऋषि के अनुसार यह आत्मा के चेतन होने के कारण है। दिखायी तो ऐसे देता है, परन्तु वे एक नहीं हो जाते।

इस सूत्र (४-४-७) में यह लिखा है कि इन (४-४-५, ६) का इनसे पूर्व (४-४-४) से विरोध नहीं। यह बादरायण ऋषि का मत है। अर्थात् बादरायण ऋषि भी यह मानते हैं कि देखने में ही एकमयता है। वास्तव में नहीं।

---

## संकल्पादेव तु तत्श्रुतेः ॥८॥

संकल्पात्+एव+तु+तत्श्रुतेः।

**तत्श्रुतेः=यह श्रुति में कहा है। संकल्पात्=संकल्प से। एव=ही। तु=तो।**

संकल्प शब्द का अर्थ है तीव्र निश्चय। अतः यह कहा है कि मुक्तावस्था में जो आनन्दादि की उपलब्धि होती है, यह निश्चय मात्र का ही फल है। इसके लिये मुक्त जीव को प्रयत्न करना नहीं पड़ता। विचार करने से ही प्राप्त हो जाता है।

मर्त्य लोक में तो किसी भी उपलब्धि के लिये प्रयत्न करना पड़ता है। उसके लिये साधन जुटाने पड़ते हैं, परन्तु ब्रह्म लोक में मुक्त जीव को अनायास ही आनन्द प्राप्त होता है। जिस कामना का वह संकल्प करता है, वह उसे प्राप्त होती है।

इस आनन्द में क्या-क्या सम्मिलित है ? इसका एक विवरण बृहदारण्यक उपनिषद् (४-३-३३) में लिखा है—

**स यो मनुष्याणाँ राद्धः समृद्धो भवत्यन्येषामधिपतिः सर्वैर्मानुष्यकैर्भोगैः संपन्नतमः, स मनुष्याणां परम आनन्दः।**

इस मन्त्र का अर्थ इस प्रकार है—

वह मनुष्य जो मनुष्यों में (राद्धः) पूर्णांग, समृद्ध (अन्येषामधिपतिः) दूसरों का स्वामी, (सर्वैर्मानुष्यकैर्भोगैः सम्पन्नतमः) सब मानवी भोगों से सब प्रकार से सम्पन्न होता ह। (स मनुष्याणां परम आनन्दः) वह मनुष्यों का परम आनन्द है।

इसके उपरान्त इसी मन्त्र में लिखा है कि ऐसे आनन्द का सौ गुणा जितलोक पितरों का आनन्द है। पितरों के आनन्द से सौ गुणा अधिक आनन्द

गन्धर्व लोक का है। इसी प्रकार गन्धर्वों के आनन्द से सौ गुणा अधिक कर्म देवों का आनन्द है। कर्म देवों के आनन्द से सौ गुणा अधिक आजान देवों का आनन्द है। यही आनन्द वेद-वेत्ताओं, निष्पाप, निष्काम भाव से कर्म करने वालों और श्रोत्रियों का है। आजान देवों के सौ गुणा आनन्द के समान प्रजापति लोक का आनन्द है, प्रजापति लोक के आनन्द के समान अधिक वेद वेत्ता इत्यादि निष्काम करने वाले का आनन्द है। प्रजापति लोक के आनन्द से सौ गुणा अधिक आनन्द ब्रह्म लोक में है। इसमें ध्यान देने योग्य बात यह है कि आजान देवों के, प्रजापति लोक के, श्रोत्रियों के तथा वेद वेत्ताओं के आनन्द को निष्काम भाव से माना है।

और लिखा है (अथैष एव परम आनन्द एष ब्रह्मलोकः) यही परम आनन्द है। यही ब्रह्मलोक है।

अभिप्राय यह है कि ब्रह्मलोक सम्बन्धी आनन्द उसी श्रेणी का आनन्द है जो इस (मर्त्य लोक) में प्राप्त होता है। हां, इससे करोड़ों गुणा अधिक होता है और यह आनन्द मुक्त जीव को संकल्प (विचार करने) मात्र से ही प्राप्त हो जाता है।

---

## अत एव चानन्याधिपतिः ॥९॥

अत+एव+च+अनन्याधिपतिः।

**और इसलिये ही वह अनन्याधिपति हो जाता है।**

अनन्याधिपति का अर्थ है कि उसका कोई दूसरा अधिपति नहीं होता। मोक्षावस्था में सब बन्धनों से मुक्त जीव किसी के अधीन नहीं होता।

---

## अभावं बादरिराह ह्येवम् ॥१०॥

अभावं+बादरिः+आह+हि+एवम्।

**बादरि ऋषि का कहना है कि क्योंकि (इन्द्रियों का) अभाव है।**

पूर्व (ब्रह्मसूत्र ४-४-८) में कहा है कि संकल्प मात्र से आनन्द अनुभव करता है। यहां (ब्र० सू० ४-४-१० में) कहा है कि क्योंकि अभाव है। अभिप्राय यह कि इन्द्रियों का अभाव है और आनन्द की प्राप्ति है। अतः आनन्द तो वैसा ही है जैसा कि मानवी आनन्द है। इसकी व्याख्या सूत्र ४-४-८

के भाष्य में कर आये हैं। परन्तु इसका भोग इन्द्रियों द्वारा नहीं होता। कारण यह कि इन्द्रियों का अभाव है।

शरीर में इन्द्रियों के द्वारा प्राप्त आनन्द भी अन्त में जीवात्मा को ही अनुभव होता है। अतः जहाँ तक जीवात्मा के अनुभव का प्रश्न है, इसमें शरीर रखने अथवा न रखने में अन्तर नहीं पड़ता। यदि कुछ अन्तर है तो वह आनन्द की मात्रा में अन्तर है। मोक्षावस्था में मानवी आनन्द ही कई करोड़ गुणा बढ़ जाता है।

---

## भावं जैमिनिर्विकल्पामननात् ॥११॥

भावं+जैमिनिः+विकल्पामननात्।

**जैमिनी ऋषि का मत है कि (शरीर) होता है। विकल्प का मनन से।**

जैमिनि ऋषि का कहना है कि मोक्ष प्राप्त जीवात्मा भी शरीर रखता है। विकल्प का उल्लेख किस प्रकार है ? सूत्र ग्रन्थ में किसी प्रकार का जैमिनि के किसी लेख की ओर संकेत नहीं, जिससे पता चले कि किस प्रकार के विकल्प से अभिप्राय है।

स्वामी शंकराचार्य, श्री उदयवीर शास्त्री और श्री ब्रह्म मुनि भी यह विकल्प बताने के लिये छान्दोग्य उपनिषद् (७-२६-२) का उदाहरण देते हैं। अतः इस विकल्प के विषय में उक्त आचार्यों की बात समझने के लिये इस उपनिषद् वाक्य को देखना होगा।

यह इस प्रकार है—

**तदेष श्लोको न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दुःखताँ सर्वँ ह पश्यः पश्यति सर्वमाप्नोति सर्वश इति। स एकधा भवति त्रिधा भवति पञ्चधा सप्तधा नवधा चैव पुनश्चैकादशः स्मृतः शतं च दश चैकश्च सहस्राणि च विँशति-राहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्ष-स्तस्मै मृदितकषायाय तमसस्पारं दर्शयति भगवान्सनत्कुमारस्तँ स्कन्द इत्याचक्षते तँ स्कन्द इत्याचक्षते॥**

(छान्दो० ७-२६-२)

अर्थात्—इस विषय में यह श्लोक है कि विद्वान् न तो मृत्यु को देखता है, न रोग को और न दुःखत्व को। वह विद्वान् सबको देखता है। अतः सबको प्राप्त हो जाता है। वह एक होता है; फिर वही तीन, पाँच, सात और नौ रूप हो जाता है और फिर यही ग्यारह कहा गया है तथा वही सौ, दश और एक

सहस्र और बीस भी होता है। आहार शुद्धि होने पर अन्तःकरण की शुद्धि होती है। अन्तःकरण की शुद्धि होने पर सम्पूर्ण ग्रन्थियों से मुक्ति होती है। जिसकी वासनायें क्षीण हो गयी थीं, उस (नारद) को भगवान् सनत्कुमार ने अज्ञान के अन्धकार का पार दिखाया। उसको स्कन्द ऐसा कहते हैं।

यह कथन उस आशय को प्रकट नहीं करता जिसको सिद्ध करने के लिये इसे उपस्थित किया गया है। सूत्र में लिखा है कि जैमिनी मानता है कि यह है, अर्थात् मुक्त आत्मा के लिये इन्द्रियों का अभाव नहीं। उक्त मन्त्र में ऐसी कोई बात दिखायी नहीं देती।

इस मन्त्र में जो कुछ लिखा है, वह शुद्ध है अथवा अशुद्ध है; हम कुछ नहीं कह रहे। हमारा कुछ कहने का अधिकार भी नहीं है। मोक्षावस्था का न तो हमें अनुभव है और न ही ज्ञान। इस कारण उपनिषद् वाक्य के विषय में कुछ न कहते हुए हम केवल यह कहते हैं कि इस सूत्र से ऐसा संकेत तक भी नहीं मिलता कि मुक्त आत्मा का शरीर होता है अथवा नहीं।

भाष्यकारों ने यदि किसी उपनिषद् का प्रमाण देना ही था तो उनको इस मन्त्र से पहला मन्त्र देना चाहिए था। वह विकल्प रूप में शरीर का प्रमाण उपस्थित करता है। वह मन्त्र इस प्रकार है—

**तस्य ह वा एतस्यैवं पश्यत एवं मन्वानस्यैवं विजानत आत्मतः प्राण आत्मत आशात्मतः स्मर आत्मत आकाश आत्मतस्तेज आत्मत आप आत्मत आविर्भावतिरोभावावात्मतोऽन्नमात्मतो बलमात्मतो विज्ञानमात्मतो ध्यानमात्मतश्चित्तमात्मतः संकल्प आत्मतो मन आत्मतो वागात्मतो नामात्मतो मन्त्रा आत्मतः कर्माण्यात्मत एवेदँ सर्वमिति ॥**

(छान्दो ७-२६-१)

अर्थात्—निश्चय रूप से इस प्रकार से देखनेवाले, इस प्रकार मनन करनेवाले के और इस प्रकार जानने वाले इस विद्वान् के लिये आत्मा से प्राण, आत्मा से आशा, आत्मा से स्मृति, आत्मा से आकाश, आत्मा से तेज, आत्मा से आपः (जल), आत्मा से आविर्भाव और तिरोभाव, आत्मा से अन्न, आत्मा से बल, आत्मा से विज्ञान, आत्मा से ध्यान, आत्मा से चित्त, आत्मा से संकल्प, आत्मा से मन, आत्मा से वाक्, आत्मा से नाम, आत्मा से मन्त्र, आत्मा से कर्म और आत्मा से यह सब हो जाता है।

हमारा मत है कि इस सूत्र (४-४-११) का भावार्थ इस उपनिषद् में अधिक स्पष्टता से वर्णन किया गया है।

जैमिनी ऋषि का कहना है कि उसकी इन्द्रियाँ अथवा इन्द्रियों के विषय होते हैं। इन्द्रियों के विकल्प से। इससे पूर्व के सूत्र (४-४-१०) में कहा है कि मुक्त जीवात्मा की इन्द्रियाँ नहीं होतीं। सूत्रकार कहता है कि जैमिनी के मत से होती

हैं, परन्तु विकल्प से। अर्थात् इन्द्रियों का स्थानापन्न (substitute) होता है। वह आत्मा स्वयं है।

ऐसा प्रतीत होता है कि भाष्यकारों ने सूत्रार्थ को समझे बिना उपनिषद् का उदाहरण दे दिया है। यदि कुछ भी विचार किया होता तो उचित उदाहरण छान्दोग्य ७-२६-१ था।

---

## द्वादशाहवदुभयविधं बादरायणोऽतः ॥१२॥

द्वादशाहवत्+उभयविधं+बादरायणः+अतः।

**द्वादशाह यज्ञ की भाँति दोनों ढंग से (यह माना जा सकता है) ऐसा बादरायण का मत है।**

बादरि ऋषि और जैमिनी ऋषि ने दो विभिन्न बातें कही हैं। एक कहता है कि मुक्त जीवात्मा की इन्द्रियाँ नहीं होतीं। दूसरा कहता है कि विकल्प रूप इन्द्रियाँ होती हैं। बादरायण ने कह दिया कि दोनों ठीक हैं। जैसे द्वादशाह यज्ञ बारह दिन का भी ठीक है और दो दिन का भी ठीक है।

वास्तव में जैमिनी ने बादरि के कथन को स्पष्ट ही किया है। इन्द्रियाँ तो नहीं होतीं, परन्तु जीवात्मा आनन्द भोगता है। इस कारण इन्द्रियाँ न रहीं, पर इन्द्रियों का विकल्प तो है। वह आत्मा स्वयं में रखता है।

---

## तन्वभावे सन्ध्यवदुपपत्तेः ॥१३॥

तन्वभावे (तनु+अभावे)+सन्ध्यवत्+उपपत्तेः।

**शरीर के अभाव में सन्ध्यवत् (संयोग स्थान की भाँति)। उपपत्तेः= सिद्ध है।**

अभिप्राय यह है कि इन्द्रियों और जीवात्मा का संयोग तो शरीर होने पर भी होता है। इस संयोग से ही आत्मा सुख, दुःख इत्यादि भोग भोगता है। अतः सूत्रकार का कहना है कि इस अवस्था में भी आकांक्ष्य (जिसकी आकांक्षा की गयी है) भोग की अवस्था रहती है। इस कारण इन्द्रियों के वे संधि स्थान आत्मा पर रहते हैं और उनको इन्द्रियाँ कहो अथवा न कहो; वे हैं और दोनों रूप ठीक कहते हैं। अन्य भाष्यकारों ने सन्ध्य के अर्थ स्वप्नावस्था कहा है, परन्तु हमारा मत है कि यहाँ संधि स्थान का अभिप्राय है वह स्थान, जहाँ

इन्द्रियों का संयोग आत्मा से होता है। यह अगले सूत्र में स्पष्ट किया है।

---

## भावे जाग्रद्वत् ॥१४॥

भावे+जाग्रद्+वत्।

**जाग्रत अवस्था की भाँति ही यह (आनन्द का भोग) होता है।**

इस अध्याय के चतुर्थ पाद के सूत्र एक दूसरे से सम्बन्धित चले-आते हैं। अतः इनके अर्थ भी परस्पर सम्बन्धित हैं। अतः हम इन सूत्रों में प्रमाण की इतनी आवश्यकता नहीं समझते जितना कि सूत्रार्थों का ऊपर के सूत्रार्थों से सम्बन्ध को। सूत्रों का परस्पर सम्बन्ध होने से युक्ति का प्रवाह ही चलता है।

इस पर भी अन्य भाष्यकारों ने इनके आधार में उपनिषद् में लिखे वाक्य उद्धृत किये हैं। इसी कारण इन सूत्रों की पूर्ण शृंखला में हमने भी उनका कहीं-कहीं उल्लेख किया है।

यहाँ एक बात और समझ लेनी चाहिये कि सूत्र ४-४-१३ में शब्द सन्ध्यवत् आया है और इस सूत्र में जाग्रतवत् आया है। भाष्यकार इसका अर्थ करते हैं कि स्वप्नावस्था और जागने की अवस्था। वास्तव में सन्ध्य का अभिप्राय सोये हुए स्वप्नावस्था में सुख लेने से नहीं है। यह है संधि अवस्था अथवा स्थान। आत्मा का जहाँ इन्द्रियों से संयोग होता है। जाग्रत के अर्थ हैं कि जब आत्मा कार्य जगत् में विचरता होता है, अर्थात् सशरीर होता है। उस समय भी इन्द्रियों का आत्मा से सम्बन्ध होता है।

अभिप्राय यह है कि जैसे आत्मा सशरीर होने की अवस्था में आनन्द भोगता है, वैसे ही वह मोक्षावस्था में भी भोगता है। इन्द्रियों के अभाव का प्रभाव नहीं होता। उनका जीवात्मा से सन्ध्य स्थान तो जीवात्मा में रहता ही है।

---

## प्रदीपवदावेशस्तथा हि दर्शयति ॥१५॥

प्रदीपवत्+आवेशः+तथा+हि+दर्शयति।

**प्रदीपवत्=जल रहे दीपक के समान। तथा=वैसे ही। आवेशः=चारों ओर प्रकाश देने वाला है। क्योंकि ऐसा दिखलाता है।**

प्रकाश तो दीपक का दूर-दूर तक जाता है, परन्तु दीपक स्वयमेव वहाँ तक नहीं जाता। इसी प्रकार मुक्त जीवात्मा अपने आस-पास के सबको जो उसके समीप आते हैं, प्रकाशित करता है अर्थात् उनको ज्ञानवान् करता है। यह ज्ञान से प्रदीप्त होता है और ज्ञान का प्रकाश करता है।

सूत्रकार का यह कहना है कि वह दीपक की भाँति ज्ञान को (आवेशः) चारों ओर फैलाता है।

---

## स्वाप्ययसम्पत्त्योरन्यतरापेक्षमाविष्कृतं हि ॥१६॥

स्वाप्ययसम्पत्त्योः + अन्यतर + आपेक्षम् + आविष्कृतं + हि।

**स्वाप्ययसम्पत्त्यो** = सुषुप्ति और सम्पत्ति में से। **अन्यतर आपेक्षम्** = किसी दूसरे की अपेक्षा से। **आविष्कृतं** = (ऐसा शास्त्र में) प्रकट किया गया है। **हि** = क्योंकि।

अभिप्राय है—क्योंकि सुषुप्ति अवस्था में आत्मा की अवस्था और सम्पत्ति की अवस्था का वर्णन किया है और यह भिन्न-भिन्न है।

सम्पत्ति का अभिप्राय है मोक्षावस्था और सुषुप्ति अवस्था वह है जब कि आत्मा प्रलय काल में होता है।

सुषुप्ति उस अवस्था को भी कहते हैं जब प्राणी निद्रावस्था में होता है। परन्तु यहाँ इस अवस्था का उल्लेख नहीं है। कारण यह कि निद्रा के काल में तो शरीर साथ होता है और जीवात्मा उससे बँधा होता है। केवल दो अवस्थायें हैं जिनमें जीवात्मा अबद्ध होता है। प्रलय काल में और मुक्तावस्था में। दोनों अवस्थाओं में जीवात्मा शरीर रहित होता है।

ये दोनों अवस्थायें एक-दूसरे से भिन्न होती हैं और इनके विषय में भिन्न-भिन्न प्रकार से लिखा है।

सूत्रकार का कहना है कि विभिन्न लेख इस कारण हैं कि इन दो अवस्थाओं में भेद है।

प्रलय काल में भी जीवात्मा स्थूल एवं सूक्ष्म शरीर से रहित हो जाता है, परन्तु अज्ञानयुक्त होने से वह अवस्था मोक्षावस्था से भिन्न होती है और उस समय किसी दूसरे की अपेक्षा नहीं होती।

इसके विपरीत बृहदारण्यक (४-५-१५) में मोक्षावस्था का वर्णन है। वहाँ लिखा है कि आत्मा सर्वज्ञ के सम्पर्क में आ जाने से ऐसा हो जाता है। कि फिर उसको कुछ अन्य जानने की आवश्यकता नहीं रहती है।

## जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वाच्च ॥१७॥

जगत्+व्यापारवर्ज+प्रकरणात्+असन्निहितत्वात्+च।

**और जगत् व्यापार (जगत् रचना प्रलयादि) को छोड़कर (अन्य सब उपलब्धियाँ मुक्त आत्मा को प्राप्त हो जाती हैं)। प्रकरण में असंनिहित होने से।**

अर्थात्—जहाँ जगत् रचना का प्रकरण है वहाँ मुक्त आत्माओं के सहयोग की बात नहीं लिखी।

अन्य उपलब्धियाँ जीवात्मा को, मुक्ति प्राप्त करने पर होती हैं, अर्थात् जीवात्मा जगत् रचना और प्रलय नहीं कर सकता।

---

## प्रत्यक्षोपदेशादिति चेन्नाधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः ॥१८॥

प्रत्यक्ष+उपदेशात्+इति+चेत्+न+आधिकारिकमण्डलस्थोक्तेः।

**प्रत्यक्ष उपदेश से (यही प्रकट होता है कि) मुक्त जीव की सामर्थ्य की सीमा है।**

यदि यह कहो कि सीमा नहीं तो नहीं। (क्योंकि) अधिकार वाले मण्डल में रहने की स्थिति के कहने से।

इस सूत्र का अभिप्राय यह है कि जहाँ मुक्त आत्माओं के अधिकार वर्णन किये हैं, यहाँ कुछ बात बतायी है, जिनसे उनके अधिकार की सीमा का ज्ञान होता है।

मुक्त जीवात्माओं की सामर्थ्य असीम नहीं। छान्दोग्य ७-२५-२ में लिखा है—**'स स्वराड् भवति।'** वह अपना राजा हो जाता है। इसमें सीमा लगा दी गयी है। सीमा है अपने शब्द की।

इसी उपनिषद् वाक्य में लिखा है कि—**'आत्मक्रीड आत्ममिथुन आत्मानन्दः।'** अर्थात् अपने से खेलता है, अपने से मिथुन करता है और अपने से आनन्द को प्राप्त करता है। यहाँ भी आत्म शब्द से सीमा बाँधी गयी है।

---

## विकारावर्ति च तथा हि स्थितिमाह ॥१९॥

विकारावर्ति+च+तथा+हि+स्थितिम्+आह।

**विकारावर्ति**=चारों ओर से विकार में वर्तने वाला। **च**=और। **तथा**=वैसा। **हि**=क्योंकि। **स्थितिम्**=अवस्था को। **आह**=कहा गया है।

इसका अभिप्राय यह है कि मुक्त जीवात्मा का ऐश्वर्य विकार में रहता है, अर्थात् उसमें विकार होता रहता है। विकार का अभिप्राय है परिवर्तन। क्योंकि ऐसी ही स्थिति को शास्त्र कहता है।

विकार का अर्थ है परिवर्तन होना। सूत्रकार ने लिखा है कि मुक्त आत्मा का ऐश्वर्य अर्थात् उसकी उपलब्धियाँ परिवर्तनशील हैं।

इससे यह संकेत मिलता है कि वे ह्रासमय भी हैं, अर्थात् समय पाकर उपलब्धियाँ समाप्त भी हो सकती हैं। अतः वह ब्रह्मलोक से वापस भी हो सकता है।

प्रायः आचार्यों ने यह लिखा है कि उसका पुनः लौटना नहीं होता। इसके साथ कुछ आचार्यों का यह मत है कि जगत् रचना काल तक ही ऐसा कथन है। जहाँ लौटकर आना है, वह (जगत्) ही जब नहीं रह जाता तो न लौटने की शर्त भी समाप्त हो जाती है।

महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती ने भी लिखा है कि न लौटने की बात इसी कारण लिखी है कि ब्रह्मलोक में रहने का काल बहुत लम्बा होता है। इस सूत्र में स्वामी दयानन्द के कथन का समर्थन मिलता है।

यहाँ यह लिख देना भी ठीक होगा कि विकारावर्ति के भिन्न प्रकार से भी अर्थ किये गये हैं। स्वामी शंकराचार्य इसका अर्थ करते हैं—

**विकारावर्त्यपि च नित्यमुक्तं पारमेश्वरं रूपं, न केवलं विकारमात्रगोचरं सवितृमण्डलाद्यधिष्ठानम्। तथा ह्यस्य द्विरूपां स्थितिमाहाम्नायः।**

विकार में रहनेवाला भी परमेश्वर का नित्य रूप कहा गया है। केवल विकार मात्र विषय के सवितृ मण्डल आदि अधिष्ठानक रूप नहीं हैं। क्योंकि इसके दो रूपवाली स्थिति शास्त्र में कही है।

इसका भावार्थ यह है कि विकारावर्ति स्थिति परमेश्वर की है। परन्तु वह तो विकाररहित है।

अतः यह सूत्र मुक्तात्मा की स्थिति के विषय में नहीं है। ऐसा स्वामी शंकराचार्य का मत है। यह बात अशुद्ध है। यहाँ मुक्तात्मा की ही बात चल रही है। परमात्मा के गुणों का वर्णन नहीं हो रहा।

परन्तु श्री उदयवीर शास्त्री ने विकारावर्ति के अर्थ किये हैं कि विकार में सब ओर से वर्तनेवाला। चारों ओर मुक्त आत्मा की उपलब्धियाँ हैं अर्थात् ऐश्वर्य है। उसी में ह्रास की बात कही है। हमारा भी यही मत है।

---

## दर्शयतश्चैवं प्रत्यक्षानुमाने ॥२०॥

दर्शयतः+च+एवं+प्रत्यक्षानुमाने ।

**साथ ही प्रत्यक्ष और अनुमान यही बतलाते हैं।**

क्या बतलाते हैं ? यह कि मुक्तात्माओं का ऐश्वर्य विकारयुक्त है। विकारयुक्त स्थिति में ह्रास भी होता है। यह बात प्रत्यक्ष और अनुमान से भी सिद्ध होती है।

प्रत्यक्ष तो इस प्रकार कि हम यह देखते हैं कि सब पदार्थों का, सब स्थितियों एवं सब परिस्थितियों का, जो आरम्भ होती हैं, अन्त भी होता है। यदि ब्रह्मलोक में प्रवेश है तो उसका छोड़ना भी होगा।

यही बात अनुमान से भी सिद्ध होती है। यदि मुक्त-जीवात्मा पुनः जन्म मरण में नहीं आते तो शरीरधारी जीवात्माओं की संख्या में न्यूनता आयेगी। किसी समय में यह संख्या शून्य भी हो सकती है। तब जगत् की रचनादि की आवश्यकता नहीं रह जायेगी।

परन्तु युक्ति और प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि जो स्थिति आरम्भ होती है वह समाप्त भी होगी।

जो लोग जीव को परमात्मा का ही अंश मानते हैं वे यह सिद्ध नहीं कर सकते कि परमात्मा का वह अंश माया के जाल में फंस क्यों गया ? वह तो ज्ञानस्वरूप होना चाहिये। यदि किसी कारण से, उसे अज्ञान में फंस बन्धन में आया मानें तो, वह कारण पुनः उपस्थित होने पर पुनः जीवात्मा इस जगत् में लौट आयेगा।

---

## भोगमात्रसाम्यलिङ्गाच्च ॥२१॥

भोगमात्र+साम्य+लिङ्गात्+च ।

**और भोग मात्र की समानता का संकेत होने से; अर्थात् इस जगत् में मर्त्यलोक और मुक्तावस्था में भोगों की समानता होने से।**

भोग के साथ मात्र शब्द इस कारण लगाया है कि समानता भोग की ही है। भोग के साधनों में समानता नहीं। अर्थात् इन्द्रियादि करण वहाँ नहीं होते। करणों के बिना भोग विकलावस्था से होते हैं।

इस कारण लिखा है कि भोग-मात्र की समानता है।

इससे भी इस बात का समर्थन होता है कि मुक्तावस्था भी समाप्त होनेवाली है। जो स्थिति प्राप्त होती है वह छिन भी जाती है।

---

## अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः शब्दात् ॥२२॥

अनावृत्तिः+शब्दात्+अनावृत्तिः शब्दात्।

**लौटना नहीं होता ऐसा कहने से है। ऐसा कहने से है।**

यहाँ शब्दात् के अर्थ लिये गये हैं शास्त्र में कहे जाने से। इसमें हमारा मतभेद है। कारण यह कि पूर्व के सूत्र यह नहीं कहते कि मुक्त आत्मा लौटते नहीं। वहाँ तो यह लिखा है कि उनका ऐश्वर्य विकारयुक्त है। (ब्र० सू० ४-४-१६, २० और २१)।

इस कारण यहाँ इस सूत्र (४-४-२२) में 'शब्दात्' के अर्थ शास्त्र वचन से नहीं हो सकता। अतः हमारा यह कहना है कि केवल कहने से न लौटने की बात है। यह मुक्ति की महिमा को बढ़ाकर कहने के लिए है। इसका अर्थ यही है कि सर्ग काल में मुक्त आत्मायें लौटकर नहीं आतीं। पीछे आती हैं।

बृहदोपनिषद् इस प्रकार है—

**ते तेषु ब्रह्मलोकेषुः पराः परावतो वसन्ति, तेषां न पुनरावृत्तिः।**

(बृ० उ० ६-२-१५)

इस वाक्य पर भाष्य करते हुए स्वामी शंकराचार्य जी लिखते हैं—

**तस्मादस्मात् कल्पादूर्ध्वमावृत्तिर्गम्यते॥**

इस और उस वाक्य से यह अर्थ निकलते हैं कि कल्प के उपरान्त पुनरावृत्ति हो सकती है।

मुक्तावस्था समाप्त होनेवाली है। 'अनावृत्तिः' इस कारण लिखी है कि यह बहुत लम्बे काल तक रहती है। अनावृत्तिः कहने मात्र के लिए है।

# उपसंहार

## १

## ब्रह्मसूत्र अथवा वेदान्त दर्शन

इस ग्रन्थ का नाम सामान्यतया वेदान्त दर्शन कहा जाता है। दर्शन इस कारण कि यह ग्रन्थ कुछ एक सत्य सिद्धान्तों का निरूपण करता है। इसी कारण इसको मीमांसा का नाम भी दिया गया है। यह उत्तर-मीमांसा है। मीमांसा का अर्थ है किसी समस्या का निरूपण करना।

मोनियर विलियम अपने शब्द कोश में मीमांसा शब्द का अर्थ इस प्रकार करता है—

मीमांसा—Profound thought or reflection or consideration, investigation, examination or discussion.

अतः गम्भीर विषयों पर विचार और चिन्तन के ग्रन्थ को मीमांसा ग्रन्थ कहते हैं। इसमें विचार-अन्वेषण और चिन्तन किया जाता है।

अतः यह ग्रन्थ वेदान्त का दर्शन कराता है। साथ ही यह भी कहा जाता है कि यह ब्रह्म का दर्शन कराता है।

इस विचार के अनुरूप ही वेदान्त शब्द और ब्रह्म शब्द के अर्थों को समझना आवश्यक हो गया है। तदनन्तर यह देखना होगा कि ग्रन्थ का पदार्थ किसका दर्शन कराता है।

वेदान्त वेद का अन्त है। वेद का अर्थ ज्ञान भी है और इसका अभिप्राय उन चार ग्रन्थों से भी है जो भारतीय परम्परा के अनुसार परमात्मा द्वारा मनुष्य को दिये गये हैं। इन चार ग्रन्थों के नाम हैं—ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद।

वेदों के अन्त का अर्थ होगा कि वेदों में जो कुछ कहा गया है, उसका अन्तिम अर्थ। इसे हम इस प्रकार भी कह सकते है कि वेदों का गूढ़तम अभिप्राय।

इस कारण यदि इस ग्रन्थ का नाम वेदान्त दर्शन स्वीकार करते हैं तो यह समझना होगा कि वेदों का गूढ़तम अभिप्राय इस ग्रन्थ में कहा गया है।

और यदि वेद का अर्थ ज्ञान मात्र लिया जाये तो वेदान्त का अर्थ बन

जायेगा, गूढ़तम ज्ञान का ग्रन्थ।

इन दोनों अर्थों से इस ग्रन्थ का नाम हम वेदान्त सूत्र अथवा वेदान्त दर्शन नहीं कह सकते। कारण यह कि अन्य पाँच दर्शन शास्त्र भी तो अपने-अपने विषय का गूढ़तम दर्शन कराते हैं। एक दर्शन शास्त्र पूर्व-मीमांसा है। इसमें कर्म के विधि-विधान अर्थात् जीवन-यापन के विषय में चिन्तन, अन्वेषण और विवेचना की गयी है। कर्म विधि और कर्मफल का वर्णन ही इस ग्रन्थ में है। कर्म पहले होता है और ज्ञान पीछे। इसी कारण इस ग्रन्थ का नाम पूर्व-मीमांसा कहा गया है। कर्म ज्ञान में समाप्त होता है। (भ० गी० ४-३३)। अतएव न्याय दर्शन, योग दर्शन, सांख्य दर्शन, वैशेषिक दर्शन और वेदान्त दर्शन (ब्रह्म-सूत्र), सबके सब, उत्तर-मीमांसा कहे जाने चाहियें। ये सब ग्रन्थ अपने-अपने विषय का गूढ़तम दर्शन कराते हैं। ये सब ज्ञान के ग्रन्थ हैं, अतः ये उत्तर मीमांसा हैं।

इस सबका अभिप्राय यह है कि वेदान्त अथवा उत्तर-मीमांसा लाक्षणिक नाम हैं और ये किसी भी दर्शन शास्त्र को दिये जा सकते हैं।

'ब्रह्मसूत्र' नाम के विषय में विचार करने पर ब्रह्म के अर्थ जानने आवश्यक हैं। सामान्य भाषा में ब्रह्म परमात्मा को कहते हैं, परन्तु वैदिक भाषा में ब्रह्म के अर्थ बड़ा, वेद वाणी तथा ब्रह्माण्ड इत्यादि भी हैं। परमात्मा को भी ब्रह्म इसी कारण कहते हैं, क्योंकि यह एक सबसे बड़ा तत्त्व है। वेद वाणी को भी ब्रह्म इसी कारण कहा जाता है, क्योंकि इससे बड़ी अर्थात् श्रेष्ठ वाणी अन्य नहीं है।

इसी प्रकार श्वेताश्वतर उपनिषद् के उस अध्याय को भी, जिसमें ब्रह्म की विवेचना की गयी है, ब्रह्मोपनिषद् कहते हैं, अर्थात् उसमें ब्रह्म के रहस्य को लिखा गया है। ब्रह्म की व्याख्या इस उपनिषद् में इस प्रकार है—

एक ज्ञानवान और सामर्थ्यवान तत्त्व है। दूसरा ज्ञानरहित और सामर्थ्य-रहित तत्त्व है। दोनों अजन्मा अर्थात् अनादि हैं। एक तीसरा अनादि तत्त्व है जो ज्ञानरहित तत्त्व के लिये भोग की सामग्री प्रस्तुत करता है। ये तीनों तत्त्व ब्रह्म कहे जाते हैं। (श्वे० १-९)

इस प्रकार ब्रह्म इन तीन मूल-भूत तत्त्वों को भी कहते हैं। ये तत्त्व हैं— परमात्मा जो ज्ञानवान और सामर्थ्यवान है, जीवात्मा जो ज्ञानरहित और सामर्थ्यरहित है और तीसरा अनादि तत्त्व है प्रकृति अथवा प्रधान जो जीवात्मा के लिए भोग सामग्री उपस्थित करता है।

अब देखना यह है कि क्या इस विवेच्य ग्रन्थ में ब्रह्म का वर्णन है अथवा क्या इसमें ज्ञान की पराकाष्ठा (अन्त) है?

यदि ब्रह्म का वर्णन है तो किस ब्रह्म का है? एक का, दो का अथवा

तीनों ब्रह्म (जैसा श्वेताश्वतर उपनिषद् में वर्णन है) का वर्णन है ?

हमने यह बात अपने ग्रन्थ के मुख्य भाष्य में लिखी है कि इस ग्रन्थ में परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति तीनों के विषय में लिखा है।

वहां परमात्मा के विषय में कहा है कि जिससे सृष्टि की रचना, पालन और प्रलय होती है तथा जो शास्त्र का उद्‌गम स्थान है, अर्थात् जिससे मनुष्य को ज्ञान मिला है, जिससे संसार के पदार्थों में समन्वय होता है और जो ईक्षण कर सकता है, वह परमात्मा है।

इसी प्रकार जीवात्मा के विषय में कहा है—जगत् प्रसिद्ध है; इसमें कहे गये गुणों की उपस्थिति से इसमें परमात्मा का होना सिद्ध है; जगत् के कुछ गुण ऐसे हैं जो शरीरधारी से भिन्न प्रतीत होते है; जगत् में कर्म हो रहा है; कर्म करने वाला है; कर्ता और कर्म का समन्वय होना चाहिये।

(ब्र० सू० १-२-१,२,३,४)

आगे कहा है कि प्राणी के शरीर में परमात्मा के गुण होने से परमात्मा वहां देखा जाता है। यह वही परमात्मा है जो व्योम में उपस्थित है। शरीर में रहता हुआ परमात्मा भोग प्राप्त नहीं करता। भोग प्राप्त करने वाला कोई दूसरा है। परमात्मा चर और अचर को खा जाता है अर्थात् जगत् के सब पदार्थ नाशवान् हैं। परमात्मा नाशवान् नहीं है। (ब्र० सू० १-२-७,८,९)

आगे कहा है और प्रकरण से जानो, अर्थात् प्राणी के शरीर में कुछ गुण हैं जो परमात्मा के नहीं हैं। वे गुण जीवात्मा के हैं। प्रकरण से जाने जाते हैं। अतः प्राणी की गुहा में दो आत्म तत्त्व हैं। प्रकरण से यही पता चलता है। यह अन्तर विशेषणों से पता चलता है। (ब्र० सू० १-२-१०,११,१२)

इसी प्रकार मूल प्रकृति के विषय में भी कहा है—वह सूक्ष्म है; वह किसी के अधीन कार्य करती है; वह जानने के योग्य है, परन्तु ज्ञानवान् नहीं; यह तीन (सत्त्व, रजस् और तमस्) का ही वर्णन है और महत् की भाँति है।

(ब्र० सू० १-४-२,३,४,५,६)

आगे कहा है कि यह महत् चमस् की भाँति हो जाता है; तदनन्तर प्रकाशमान् हो जाता है; ऐसा देखा जाता है। (यह हिरण्यगर्भ के विषय में लिखा है।) (ब्र० सू० १-४-७,८)

इस प्रकार प्रकृति का वर्णन है।

अतः इन तीनों प्रकार के ब्रह्म का वर्णन इस ग्रन्थ में है। इस कारण हमारा मत यह है कि इस विवेच्य ग्रन्थ का नाम ब्रह्मसूत्र है और यह नाम उचित है।

इसे उत्तर-मीमांसा भी कहा जा सकता है। कारण यह कि यह कर्म से उत्पन्न ज्ञान का ग्रन्थ है तथा इसमें मूल तत्त्वों का वर्णन है।

वैसे तो ग्रन्थ के गुणों के अनुसार उसके कई नाम हो सकते है, परन्तु इसका सार्थक नाम 'ब्रह्मसूत्र' ही है।

अद्वैतवादी तथा शंकरपंथी इस ग्रन्थ को वेदान्त दर्शन इस विचार से कहते हैं; क्योंकि यह ग्रन्थ, उनके विचार से, उपनिषद् ग्रन्थों पर आधारित है और उपनिषद् ग्रन्थ ज्ञान के गूढ़तम रहस्य को वर्णन करते हैं। इस कारण यह वेदान्त दर्शन है।

यह बात अशुद्ध है। प्रथम तो ब्रह्मसूत्रों का सम्बन्ध उपनिषदों से नहीं है। इस विषय में इस प्रकरण में आगे चलकर विस्तार से लिखेंगे। दूसरे, उपनिषद् ग्रन्थ ज्ञान के न तो गूढ़तम रहस्य को बताते हैं और न ही वे ज्ञान के मूल ग्रंथ हैं।

अतएव अद्वैतवादियों का ब्रह्मसूत्रों को इस कारण से वेदान्त दर्शन कहना उपयुक्त नहीं है।

: २ :

## ब्रह्मसूत्रों का लेखक और उसका काल

ब्रह्मसूत्रों के प्रवक्ता व्यास मुनि माने जाते हैं। परन्तु इन व्यास मुनि को महाभारत के लेखक महर्षि व्यास से सम्बन्ध करने के लिए इनका नाम बादरायण भी कहा जाता है। बादरि ऋषि पराशर ऋषि का नाम कहा जाता है और बादरि के पुत्र व्यास को इसका रचयिता माना जाता है।

शंकराचार्य तथा कुछ अन्य भाष्यकार इस ग्रन्थ के रचने वाले को व्यास अर्थात् पराशर-नन्दन बादरायण मानते हैं। हमें इसमें सन्देह है। इस धारणा की, ग्रन्थ में अथवा ग्रन्थ के बाहर, कहीं पुष्टि नहीं मिलती।

ब्रह्मसूत्रों में बादरायण को तृतीय वचन के रूप में लिखा गया है। सूत्रकार अपने मत को तो सब सूत्रों में लिख रहा है, अतः जब वह बादरायण के नाम पर कुछ लिखता है तो अवश्य बादरायण उसके अपने से कोई पृथक् विद्वान् व्यक्ति है। पाँच सौ पचपन सूत्रों में से केवल बीस-पच्चीस सूत्रों में बादरायण से कहा लिखने से सिद्ध होता है कि बादरायण ग्रन्थ का लेखक नहीं है।

ऐसा मत (अर्थात् लेखक बादरायण व्यास से भिन्न व्यक्ति है) केवल हमारा ही नहीं, वरन् रामानुजाचार्य, माधवाचार्य वल्लभाचार्य तथा बलदेवादि का भी है।

इसके साथ ही ये व्यास वे नहीं जो महाभारत के प्रवक्ता हैं। महाभारत में ब्रह्मसूत्रों का उल्लेख मिलता है और वहाँ इस बात का संकेत नहीं कि इन सूत्रों का प्रवक्ता महाभारत का लेखक ही है। साथ ही महाभारत में जहाँ

पुरुष एक अथवा अनेक का उल्लेख आया है, वहाँ यह इस बात का संकेत नहीं है कि महाभारत के लेखक व्यास ही ब्रह्मसूत्रों के प्रवक्ता हैं। वहाँ इस प्रकार लिखा है—

**नमस्कृत्वा च गुरवे व्यासाय विदितात्मने ।**
**तपोयुक्ताय दान्ताय वन्द्याय परमर्षये ।।**

(महा भा० १२-३५०-४)

यहाँ इतना स्मरण रखना चाहिये कि यहाँ परमात्मा, जीवात्मा के विषय में लिखा गया है और यह बताते हुए कि परमात्मा जीवात्मा में क्या भेद है, वैशम्पायन अपने गुरु व्यास जी को स्मरण करते हैं। यह इस बात का संकेत नहीं कि उनके गुरु ब्रह्मसूत्रों के कहने वाले हैं।

पूर्ण महाभारत में न तो कहीं 'बादरायण' का शब्द है और न ही ब्रह्मसूत्रों के लिखने वाले व्यास का उल्लेख है। यद्यपि यह भी नहीं कहा जा सकता कि ब्रह्मसूत्रों के लेखक महाभारत के लेखक नहीं, कोई अन्य हैं।

अतएव हमारा मत है कि बादरायण व्यास नहीं हैं। व्यास ब्रह्मसूत्रों के लिखनेवाले हैं और बादरायण कोई व्यास से पहले काल के अथवा समकाल के ऋषि थे। यह बात कि ब्रह्मसूत्र के लिखनेवाला ही महाभारत का लेखक है, निश्चय से नहीं कहा जा सकता।

जहाँ तक इन सूत्रों के लिखने का काल है, इसमें सन्देह नहीं कि ये महाभारत के लिखे जाने से पूर्व के काल के हैं। गीता में इनके विषय में इस प्रकार उल्लेख है—

**ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक् ।**
**ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः ।।**

(भ० गी० १३-४)

महाभारत और गीता के लिखने का काल हमारे विचार से वि० पू० ३०४३ वर्ष अर्थात् आज से लगभग ५००० वर्ष पूर्व है। अतः ब्रह्मसूत्रों के लिखे जाने का काल इससे भी पुराना है।

शंकर इत्यादि भाष्यकारों ने तो यह लिख दिया है कि सूत्रों में बौद्धमत के विषय में संकेत है। हमारा विचार है कि शंकर की यह कल्पना मात्र है। सूत्रों में ऐसा कोई संकेत नहीं है।

हमारा निश्चित मत है कि जल महाप्लावन के उपरान्त त्रेता युग में ब्राह्मण ग्रन्थ, दर्शन शास्त्र और कुछ प्राचीन उपनिषद् लिखे गये। वेदों का

---

महाभारत और गीता के काल के विषय में लेखक की पुस्तक श्रीमद्-भगवद्गीता 'एक अध्ययन' पढ़ें।

सतयुग के आरम्भ काल में आविर्भाव हुआ था। जल-प्लावन में बहुत कुछ साहित्य विनष्ट हो गया था। वर्तमान ब्राह्मण ग्रन्थ और दर्शन शास्त्र उसी काल के ग्रन्थ हैं। अधिक से अधिक इनको द्वापर युग का कहा जा सकता है।

शंकराचार्य इत्यादि इसमें बौद्ध सिद्धान्तों के संकेत होने से यह प्रकट कर रहे प्रतीत होते हैं कि ब्रह्म सूत्र आज से दो-ढाई सहस्र वर्ष पूर्व लिखे गये हैं; परन्तु हम ऊपर बता चुके हैं कि ऐसा कोई संकेत कहीं नहीं मिलता। यह श्री शंकराचार्य की कोरी कल्पना मात्र है

: ३ :

## दर्शनशास्त्र परस्पर विरोधी नहीं

यह मत कि सांख्य और न्याय तथा वैशेषिक दर्शन शास्त्र ब्रह्म सूत्रों के मत का विरोध करते हैं, मात्र मिथ्या कथन है। यह किसी उद्देश्य विशेष से कहा गया है और श्री शंकराचार्य का इसमें सबसे अधिक हाथ है।

श्री शंकराचार्य ने ब्रह्मसूत्रों के अपने 'शारीरक भाष्य' में अनेक स्थानों पर कपिल के सांख्य, कणाद के वैशेषिक और पातञ्जलि के योग दर्शन पर टिप्पणियाँ लिखते हुए यह प्रकट करने का यत्न किया है कि ये शास्त्र व्यास मुनि के ब्रह्मसूत्रों के विपरीत हैं। उदाहरण के रूप में आप प्रथम अध्याय, प्रथम पाद के पाँचवें सूत्र के आरम्भ में 'ईक्षत्यधिकरणम्' में इस प्रकार लिखते हैं—

**सांख्यादयस्तु परिनिष्ठितं वस्तु प्रमाणान्तरगम्यमेवेति मन्यमानाः प्रधानादीनि कारणान्तराण्यनुमिमानास्तत्परतैयैव वेदान्तावाक्यानि योजयन्ति। सर्वेष्वेव वेदान्तवाक्येषु सृष्टिविषयेष्वनुमानेनैव कार्येण कारणं लिलक्षयिषितम्। प्रधानपुरुषसंयोगा नित्यानुमेया इति सांख्या मन्यन्ते।**

अर्थात्—सांख्य वाले ऐसा मानते हैं कि वस्तु की सिद्धि अन्य प्रमाण से ही होती है। प्रधानादि कारणों का अनुमान करके तत्परत्व (प्रधानपरत्व) से ही वेदान्त वाक्यों की योजना करते हैं। सृष्टि विषय के सम्पूर्ण वेदान्त वाक्यों की योजना करते हैं। सृष्टि विषय के सम्पूर्ण वेदान्त वाक्यों में अनुमान द्वारा ही कार्य से कारण के लक्षण बताने की चेष्टा की गयी है और सांख्य वाले ऐसा मानते हैं कि प्रधान, पुरुष और उनका संयोग नित्य अनुमेय है (अर्थात् सिद्ध है)।

इसमें यह प्रकट किया गया है कि सांख्य की व्याख्या करने वाले प्रधान (प्रकृति) को सृष्टि का कारण मानते हैं और कहते हैं कि उसके पुरुष (आत्म तत्त्व) के संयोग से सृष्टि (प्राणी जगत्) की रचना हुई है। इस बात को सांख्य वाले

अनुमान प्रमाण से सिद्ध करने की चेष्टा करते हैं।

स्वामी जी का मत है कि ब्रह्मसूत्र ऐसा नहीं मानते।

आगे चलकर इसी प्रकरण में स्वामी शंकराचार्य लिखते हैं—

**काणादास्त्वेतेभ्य एव वाक्येभ्य ईश्वर निमित्तकारणमनुमिमते, अणूंश्च समवायिकारणम्।**

अर्थात्—कणाद के अनुयायी तो उन्हीं वाक्यों से ऐसा अनुमान करते हैं कि ईश्वर सृष्टि का निमित्त कारण है और अणु समवायि कारण है।

इसका अभिप्राय है कि कणाद के अनुयायी यह मानते हैं कि सृष्टि का निमित्त कारण ईश्वर है और प्रकृति के अणु उसके समवायि कारण (उपादान कारण) हैं।

समवायि कारण का अर्थ है कि साथ दूसरा कारण। इससे यह बात स्वामी जी ने स्वयं सिद्ध कर दी है कि सांख्य और कणाद दोनों सहमत हैं कि ईश्वर और प्रकृति के संयोग से सृष्टि की रचना हुई है। साँख्य के आत्म तत्त्व का अभिप्राय ईश्वर और जीवात्मा दोनों से है।

इसी प्रकरण में आगे श्री शंकर लिखते हैं—

**तत्र पदवाक्यप्रमाणज्ञेनाचार्येण वेदांतवाक्यानां ब्रह्मावगतिपरत्वदर्शनाय वाक्याभासयुक्त्याभासविप्रतिपत्तयः पूर्वपक्षीकृत्य निराक्रियन्ते। तत्र सांख्यः प्रधानं त्रिगुणमचेतनं जगतः कारणमिति मन्यमाना आहुः—यानि वेदांतवाक्यानि सर्वज्ञस्य सर्वशक्तेर्ब्रह्मणो जगत्कारणत्वं प्रदर्शयन्तीत्यवोचंस्तानि प्रधानकारणपक्षेऽपि योजयितुं शक्यन्ते। सर्वशक्तित्वं तावत्प्रधानस्यापि स्वविकारविषयमुपपद्यते। एवं सर्वज्ञत्वमप्युपपद्यते।**

अर्थात्—वाक्य और प्रमाण के ज्ञाता आचार्य (व्यास मुनि) वेदान्त वाक्यों द्वारा वाक्याभास और युक्त्याभास पर आधारित पूर्व पक्ष का निराकरण करते हैं। जो वेदान्त वाक्य सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान ब्रह्म में कारणता को दिखलाते हैं, वे प्रधान कारण पक्ष में ही लगाये जा सकते हैं। सर्व कार्य की अपेक्षा प्रधान में भी सर्व शक्तित्व उपपन्न है।

शंकराचार्य के मत से सांख्य और कणाद वाले प्रधान को जहाँ जगत् का उपादान कारण मानते हैं, वहाँ उसे सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान भी मानते हैं।

जहाँ तक प्रधान के उपादान कारण मानने की बात है, इसमें स्वामी शंकराचार्य से मतभेद है। परन्तु व्यास मुनि ने ब्रह्मसूत्रों के लिखने वाले से मतभेद का कोई प्रमाण नहीं लिखा।

हमारा यह दृढ़ मत है कि ब्रह्मसूत्रों के लिखने वाले व्यास मुनि प्रधान (प्रकृति) को जगत् का उपादान कारण मानते थे। इसका प्रमाण है। ब्रह्मसूत्रों का पूर्ण दूसरा अध्याय यही कहता है।

इस अध्याय के आरम्भ में लिखा है कि यदि किसी स्मृति में किसी पदार्थका अनवकाश (अनुपस्थिति) हो तो यह दोष नहीं। (२-१-१)। इसके आगे लिखा है कि—

दूसरों की उपलब्धि न होने से (दोष नहीं)।

दूसरों से अभिप्राय परमात्मा के अतिरिक्त है। परमात्मा से अतिरिक्त जीवात्मा और प्रकृति की ओर संकेत है।

आगे लिखा है कि इस (जगत्) की इतरों से विलक्षणता न होने से जगत् वैसा ही है। (ब्र० सू० २-१-४)

जगत् में परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति के गुणों से विलक्षणता नहीं। इस कारण इसमें तीनों हैं।

जगत् में जड़त्व दिखायी देता है एवं इसका एक कारण जड़ तत्त्व भी है।

जड़ के लक्षण ब्रह्म सूत्र में किये हैं।

**व्यतिरेकानवस्थितेश्चानपेक्षत्वात्॥** (ब्र० सू० २-२-४)

अर्थात्—उलट (गति) की अनअवस्थिति में बिना अपेक्षात्व होने के। अभिप्राय यह कि प्रकृति जिस अवस्था में होती है वैसी ही रहती है जब तक किसी दूसरे (चेतन) का प्रभाव न हो।

ऐसा जड़त्व ब्रह्मसूत्र प्रणेता के विचार में जगत् मे है और इस कारण इसका एक कारण जड़ है। वह प्रकृति है।

स्वामी शंकराचार्य के अपने कथन से भी सांख्य और कणाद जगत् का एक (उपादान) कारण प्रकृति मानते हैं। हमने ऊपर बताया है कि ब्रह्मसूत्र के मत में भी जगत् का एक कारण प्रकृति है।

पूर्व-मीमांसा, न्याय और योग दर्शनों में जगत रचना का विषय नहीं है। इस कारण उनमें प्रकृति के विषय में संकेत मात्र है; परन्तु सांख्य, वैशेषिक और ब्रह्मसूत्र (उत्तर मीमांसा) में तो स्पष्ट वर्णन है कि जगत् में तीन मूल पदार्थ हैं।

स्वामी शंकराचार्य लिखते हैं कि सांख्य में प्रधान की सर्वज्ञता और सर्वशक्तिमानता कही गई है। यह बात स्वामी जी का भ्रम है। प्रकृति को सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान् तो वैशेषिक तथा सांख्य वाले नहीं मानते।

ऐसा प्रतीत होता है कि स्वामी शंकराचार्य ने इतना बड़ा भ्रम फैला गया है कि इस समय भारत में दर्शनों पर लिखने वाले प्रायः विद्वान् बिना विचार किये वही बात लिखते हैं जो शंकर लिख गये हैं। वे स्वयं परिश्रम करना नहीं चाहते।

कोई भी दर्शन शास्त्रों को पढ़ता नहीं और सब के सब स्वामी जी का

अन्धानुकरण करते चले जाते हैं। सबके लिए यही उत्तर है जो ऊपर शंकर जी के लिए लिखा है।

: ४ :

## षट् दर्शन परस्पर विरोधी नहीं

षट् वैदिक दर्शन शास्त्रों में विरोध प्रकट करनेवालों में सबसे प्रसिद्ध स्वामी शंकराचार्य हैं। आप ब्रह्म सूत्र के अपने 'शारीरक भाष्य' में दूसरे अध्याय के प्रथम पाद के सूत्र संख्या ११ के भाष्य कहते हैं :

**अथ कस्यचित्प्रसिद्धमाहात्म्यस्य कपिलस्य चान्यस्य वा संमतस्तर्कः प्रतिष्ठित इत्याश्रीयेत, एवमप्यप्रतिष्ठितत्वमेव, प्रसिद्धमाहात्म्यानुमतानामपि तीर्थकराणां कपिलकणभुक्प्रभृतीनां परस्परविप्रतिपत्तिदर्शनात्।**

अर्थात्—किसी प्रसिद्ध महात्म्य वाले, कपिल अथवा किसी अन्य के सफल तर्क प्रतिष्ठित हों वे भी पूर्वोक्त दोष से अप्रतिष्ठित ही हैं। कारण कि जिनका महात्म्य प्रसिद्ध समझा गया है, ऐसे शास्त्र-प्रणेता कपिल, कणादादि में भी परस्पर विरोध देखने में आता है।

इस सूत्र में तर्क और अप्रतिष्ठित तर्क का प्रकरण है। स्वामी शंकराचार्य सब प्रकार के तर्क करने को अप्रतिष्ठित मानते हैं। इस प्रसंग में आपने उक्त बात लिखी है। आपका मत है कि तर्क करनेवाले कपिल और कणाद भी परस्पर विरोधी हैं।

स्वामी शंकर ने अपने उक्त कथन का कोई प्रमाण नहीं दिया। उन्होंने यह नहीं लिखा कि कहाँ पर दोनों के कथन में सिद्धान्तात्मक भेद दिखाई दिया है।

बिना प्रमाण, किन्हीं दो ऋषि तुल्य विद्वानों को परस्पर विरोधी कहना गाली देने के समान है।

स्वामी शंकराचार्य एक अन्य स्थान पर (ब्र० सू० २-२-१८ के भाष्य में) लिखते हैं—

**वैशेषिकराद्धान्तो दुर्युक्तियोगाद्वेदविरोधाच्छिष्टापरिग्रहाच्च नापेक्षितव्य इत्युक्तम्। सोऽर्धवैनाशिक इति वैनाशिकत्वसाम्यात्सर्ववैनाशिकराद्धान्तो नतरामपेक्षितव्य इतीदमिदानीमुपपादयामः। स च बहुप्रकारः प्रतिपत्तिभेदाद्विनेयभेदाद्वा। तत्रैते त्रयो वादिनो भवन्तिकेचित्सर्वास्तित्ववादिनः, केचिद्विज्ञानास्तित्वमात्रवादिनः, अन्ये पुनः सर्वशून्यत्ववादिन इति।**

अर्थात्—यह कहा गया है कि कुतर्क के योग, वेद विरुद्ध और शिष्ट पुरुषों से अस्वीकृत होने से वैशेषिक सिद्धान्त अपेक्षा करने योग नहीं हैं। वह अर्ध-वैनाशिक (मनुष्य के उद्देश्य को आधी हानि करनेवाले) है। इस कारण

वैनाशिकत्व सादृश्य (समानता) से सर्व वैनाशिक सिद्धान्त अत्यन्त अपेक्षा करने योग्य नहीं हैं। इससे हम यह परिणाम निकालते हैं कि प्रतिपत्ती के भेद से अथवा शिष्यों के भेद से बहुत प्रकार का है। इसमें तीन वादी (मत) हैं। (एक) सर्वास्तित्ववादी, (दूसरा) कुछ विज्ञापनास्तित्व-वादी और (तीसरा) पूर्ण शून्यवादी।

इसका अभिप्राय यह है कि वैशेषिक दर्शन के कुतर्कों से शून्यवादी, सर्वास्तित्ववादी और विज्ञानास्तित्ववादी उत्पन्न हो गये हैं।

इस कथन का भी कोई प्रमाण नहीं दिया। यह नहीं बताया कि वैशेषिक दर्शन के किस तर्क से कौनसा वाद बना है? वैसे वैशेषिक दर्शन तो मूल प्रकृति से सब कुछ बना मानता है और मूल प्रकृति को अनादि मानता है।

वैशेषिक दर्शन में लिखा है—

**सदकारणवन्नित्यम् ॥** (वैशे० द० ४-१-१)

और—

**तस्य कार्यलिङ्गम् ॥** (वैशे० द० ४-१-२)

इनका अर्थ है—

सत्+अकारणवत्+नित्यम्। अर्थात् सत् (मूल प्रकृति) अकारण पदार्थों की भाँति नित्य है।

और तस्य+कार्य+लिङ्गम्। उसका कार्यजगत् लिंग है। अभिप्राय यह है कि कार्य जगत से मूल प्रकृति का ज्ञान होता है।

भला इससे शून्यवाद अथवा सर्वास्तित्ववाद कैसे निकल सकता है? यदि किसी ने कुतर्क कर इसमें से कुछ-कुछ ऐसा अर्थ निकाला है जो उक्त अर्थ से मिलता नहीं तो कुतर्क करने वाले का दोष है, न कि वैशेषिक सिद्धान्त का।

वैशेषिक दर्शन के प्रणेता कणाद ऋषि परमात्मा और उसके ज्ञान वेद को मानते हैं। वे लिखते हैं—

**तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् ॥** (वैशे० द० १-१-३)

इसका अर्थ है—

तत्+वचनात्+आम्नायस्य+प्रामाण्यम्।

तत् (परमात्मा का) वचन होने से वेद प्रमाण है।

एक अन्य स्थान पर कणाद मुनि कहते हैं—

**तस्मादागमिकम् ॥** (वैशे० द० २-१-१७)

प्रकरण है वायु (परमात्मा) की नियन्त्रण शक्ति का और दर्शनाचार्य कहते हैं—तस्मात्+आगमिकम्। इससे (प्रमाण से) वेद से भी है।

यह स्वामी शंकराचार्य जी की अज्ञानता का सूचक है कि वे कणाद मुनि के वैशेषिक दर्शन को अर्ध विनाशकारी मानते हैं।

एक अन्य प्रमाण है—

**आर्षं सिद्धदर्शनं च धर्मेभ्यः ॥** (वैशे० द०६-२-१३)

अर्थात्—आर्षम्+सिद्धदर्शनम्+च+धर्मेभ्यः ।

ऋषियों के उपदेश वेद से सिद्ध होने से धर्म हैं ।

इन सब प्रमाणों से सिद्ध होता है कि कणाद मुनि वेद, परमात्मा और ऋषियों पर आस्था रखनेवाले प्रतीत होते हैं । साथ ही कणाद शून्यवादी नहीं थे । वे लिखते हैं कि अनादि मूल प्रकृति से यह कार्य जगत् बना है ।

इस प्रकार के कथनों से शंकर द्वारा कल्पित वाद उत्पन्न नहीं हो सकते, न शून्यवाद, न ही सर्वास्तित्ववाद । विज्ञानास्तित्ववाद के लिए भी कोई स्थान नहीं । अतः वैशेषिक दर्शन के प्रकृति मानने से न तो वैनाशिक स्थिति उत्पन्न होने की सम्भावना है और न ही अर्धवैनाशिक परिस्थिति ।

तर्क तो सब स्थान पर चलता है । कोई पूछे कि यदि वह बौद्ध और जैनमतावलम्बियों को यह समझाना चाहें कि वेद परमात्मा द्वारा दिया ज्ञान है तो भला कैसे समझायेंगे ? उनको यह कह देना कि श्रुति में ऐसा लिखा है, उन्हें कैसे माननीय होगा ?

हमारा विचार है कि इस कार्य को सम्पन्न करने के लिए ही दर्शन शास्त्रों की रचना की गई है । इन छः दर्शन शास्त्रों में वेद के भिन्न-भिन्न अंगों के विषय में युक्ति द्वारा समझाने का यत्न किया गया है ।

स्वामी शंकराचार्य ने दर्शन शास्त्र के प्रयोजन को समझा ही नहीं । क्यों के छयों दर्शन शास्त्र परमात्मा के अस्तित्व पर विश्वास रखते हैं; जीवात्माओं को परमात्मा से पृथक् मानते हैं । कार्य जगत का मूल उपादान कारण प्रकृति को मानते हैं । परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति तीनों मूल पदार्थ अजन्मा, अनादि, अव्यय, अव्यक्त और अक्षर हैं । ऐसी स्थापना दर्शन शास्त्रों की है ।

यहां इतना स्मरण रखना चाहिए कि प्रत्येक दर्शन शास्त्र का अपना अपना विषय है । दूसरे के विषय का किसी भी दर्शन शास्त्र में खण्डन नहीं है । ऐसा कहा जा सकता है कि किसी एक दर्शन में दूसरे के विषय का एक सीमा तक अनवकाश है, परन्तु अनवकाश का अर्थ विरोध अथवा खण्डन नहीं कहा जा सकता ।

देखिए, ब्रह्म सूत्र १-३-१० इस प्रकार है—

**अक्षरमम्बरान्त धृतेः ॥**

अर्थ है कि परमात्मा आकाश के अन्त तक धारण करनेवाला है । सांख्य और वैशेषिक दर्शनों में परमात्मा के अस्तित्व को तो स्वीकार किया है, परन्तु परमात्मा के उक्त स्वरूप का वर्णन नहीं किया ।

वैशेषिक दर्शन में परमात्मा के अस्तित्व को स्वीकार करने के विषय

में हम प्रमाण ऊपर (वै० द०१-१-३ का) दे चुके हैं। सांख्य का प्रमाण भी है। सूत्र इस प्रकार है :—

ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा ।। (सां०३-५७)

अर्थात्—इस प्रकार ईश्वर का अस्तित्व सिद्ध होता है।

और भी है—

स हि सर्ववित् सर्वकर्ता ।। (सां०३-५६)

अर्थात—परमात्मा सब कुछ जानने वाला और सबका करने वाला है। अभिप्राय यह है कि वह सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान् है।

वैशेषिक दर्शन का मुख्य विषय सृष्टि रचना का है और यह सृष्टि रचना का सूत्र पंच महाभूतों के बनने से आरम्भ करता है। पंच महाभूतों के निर्माण से पहले क्या था? इसका वर्णन नहीं है। सृष्टि रचना में निर्माण का क्रम इस प्रकार है—

मूल प्रकृति (प्रधान)—महत्—अहंकार—[ पंच महाभूत / पंचतन्मात्रा ]—जगत्

जगत्—[ प्राणी जगत् / निर्जीव जगत्

इस क्रम में मूल प्रकृति से चलकर अहंकार और तन्मात्रा तक तो अविशेष कहे जाते हैं। इनका वर्णन व्याख्या सहित सांख्य में है। पंच महाभूतो से आगे के पदार्थ विशेष कहलाते हैं और इनका वर्णन वैशेषिक दर्शन में व्याख्या से है।

ब्रह्मसूत्रों का मुख्य विषय ब्रह्म का निरूपण है। ब्रह्म का अर्थ समझने के लिए ब्रह्मसूत्र १-१-२ पर हमारा भाष्य देखें। ब्रह्म तीन अक्षर पदार्थों का नाम है। ये हैं परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति। इन तीनों की व्याख्या भली-भाँति की गई है। वैसे इस दर्शन शास्त्र में विशेषों का भी संक्षेप में वर्णन आया है और साथ ही प्राणी का निर्माण, उसके कर्म करने में सामर्थ्य (प्राण) का भी वर्णन विस्तार से किया गया है। इस शास्त्र में यह भी बताया गया है कि जीवात्मा की इस लोक में कितनी गतियाँ हैं और उन गतियों का फल क्या है? परमानन्द की गति क्या है और उसे कैसे प्राप्त किया जा सकता है?

न्याय दर्शन तो मुख्य रूप में सोलह पदार्थों की व्याख्या में लिखा गया है। पदार्थों से अभिप्राय पाँच भौतिक वस्तुओं से नहीं। न्याय दर्शन के पदार्थ तो वे पद हैं जिनका प्रयोग दर्शन शास्त्रों में प्रायः होता है। उदाहरणार्थ, सोलह पदार्थ हैं—प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, तर्क, निर्णय वाद, जल्प, हेत्वाभास, छल, जाति, निग्रह, स्थान और निश्रेयस्।

इनके अतिरिक्त न्याय दर्शन में प्राणी के शरीर का तथा मन, बुद्धि, ज्ञान, स्मृति, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, स्मरण, प्रवृति, मोह, दोष, प्रत्याभाव इत्यादि पदार्थों का भी व्याख्यान है।

योग दर्शन में योगाभ्यास का अभिप्राय है उसके करने का विधि-विधान और उसके फल का वर्णन।

पूर्व मीमांसा शास्त्र है इसके प्रथम सूत्र से ही इस ग्रन्थ के प्रयोजन का ज्ञान होता है। सूत्र है—

**अथातो धर्मजिज्ञासा ॥** (पू० मी० १-१-१)

अभिप्राय यह कि मनुष्य के लिए धर्म (इस लोक में करणीय कर्म) की व्याख्या की है। करणीय कर्म का विधि-विधान ही इस दर्शन शास्त्र में वर्णित है। धर्म क्यों करें और इसके करने का फल क्या है? सब इस शास्त्र में वर्णित है।

इस प्रकार षट् दर्शन शास्त्र अपने-अपने विषय पर लिखते हुए, भी परमात्मा, जीवात्मा, प्रकृति और इनसे जगत की उत्पत्ति इनका साँझा क्षेत्र है। और उस साँझे क्षेत्र में ये सब एक मत हैं।

'षट् दर्शन शास्त्र परस्पर विरोधी हैं' यह भ्रम है और इस भ्रम के फैलाने में स्वामी शंकराचार्य का सर्वाधिक हाथ है।

: ५ :

## ब्रह्मसूत्र और उपनिषद्-ग्रंथ

प्रायः यह विचार किया जाता है कि ब्रह्म सूत्र उपनिषद् के विषय को स्पष्ट करने के लिए लिखे गए हैं। इस विषय में डाक्टर राधाकृष्णन लिखते हैं :

1. The Uttar Memansa of Badrayana describes the philosophies—theological views of the Upnishadas. Togather the two form a systematic investigation of the contents of the whole Veda.

(S. Radakrishnan in The Indian Philosophy, Part II p. 430)

जर्मन लेखक ड्यूसन लिखता है—

2. The work of Badarayana stands to the Upnishadas in the same relation as the Christian dogmatics is to the New Testament; it investigates their teachings about God, the world, the soul in its conditions of wanderings and of deliverance; removes apparant contradictions in the doctrines, binds them systematically togather, and is especially concerned to defend them against the attacks of opponents.

श्री राधा कृष्णन यह लिखते हैं—

बादरायण की उत्तर-मीमांसा उपनिषदों के धार्मिक तथा मीमांसक मत का वर्णन करती है। दोनों इकट्ठे पूर्ण वैदिक सिद्धान्त में खोज करते हैं।

जर्मन लेखक ड्यूसन लिखता है—

बादरायण के लेखों का उपनिषदों से वही सम्बन्ध है जो ईसाई सिद्धान्त अन्वेषकों का यीशु की नयी 'पुस्तक' से है। ये (ब्रह्मसूत्र) खोज कर रहे हैं उन (उपनिषदों) को शिक्षा में, परमात्मा, जगत् के विषय में और जीवात्मा के भटकने तथा मुक्ति पाने के विषय में। ये सिद्धान्तों में विरोधाभास को दूर करने और उनको क्रम बद्ध करने के लिये और विरोधियों के प्रहारों से उन (सिद्धान्तों) की रक्षा करने के लिये लिखे गये हैं।

वास्तव में ये और ब्रह्म सूत्रों के प्रायः भाष्यकार जो शंकर की परिपाटी का अनुकरण करते हैं, इन सूत्रों का यही उद्देश्य मानते हैं कि ये उपनिषदों के भावों को स्पष्ट करने के लिये ही लिखे गये हैं। यह विचार स्वामी शंकराचार्य के मस्तिष्क की उपज ही प्रतीत होता है। शंकर से पूर्व का कोई भाष्य मिलता नहीं। कहीं-कहीं उन भाष्यों के कुछ उद्धरण विविध ग्रन्थों में मिलते हैं, परन्तु उनसे यह पता नहीं चलता कि वे भी इन सूत्रों के आधार उपनिषद् वाक्य मानते हैं।

स्वामी शंकराचार्य सूत्रों का उपनिषदों से सम्बन्ध का वर्णन इस प्रकार करते हैं—

**वेदान्तवाक्यकुसुमग्रथनार्थत्वात्सूत्राणाम् ।**

(ब्र० सू० शंकर भाष्य १-१-२)

अर्थात्—सूत्र वेदान्त वाक्य रूपी कुसुमों को गूंथने के लिये हैं। एक अन्य स्थान पर शंकर इस प्रकार लिखते हैं—

**अर्थान्तरप्रसिद्धानां च केषांचिच्छब्दानां ब्रह्मविषयत्वहेतुप्रतिपादनेन कानिचिद्वाक्यानि स्पष्टब्रह्मलिङ्गानि संदिह्यमानानि ब्रह्मपरतया निर्णीतानि। पुनरप्यन्यानि वाक्यान्यस्पष्टब्रह्मलिङ्गानि सदिह्यन्ते—किं परं ब्रह्म प्रतिपादयन्त्याहोस्विदर्थान्तरं किंचिदिति। तन्निर्णयाय द्वितीयतृतीयौ पादावारभ्येते।**

(ब्र० सू० शंकर भाष्य १-२ का प्राक्कथन)

अर्थात्—अर्थों में प्रसिद्ध कुछ शब्दों का ब्रह्म विषय के हेतु प्रतिपादन के द्वारा एवं कुछ ऐसे वाक्य हैं जिनसे ब्रह्म का संकेत तो स्पष्ट है, परन्तु आपाततः सन्देह होता है कि वे ब्रह्म के विषय में हैं अथवा नहीं। उनका ब्रह्म के विषय में होना निर्णय किया गया है। अब पुनः जिन अन्य वाक्यों में ब्रह्म का संकेत स्पष्ट नहीं, उन वाक्यों के विषय मे सन्देह होता है कि क्या वे भी ब्रह्म के विषय का प्रतिपादन करते हैं अथवा किसी दूसरे अर्थ का। उसके निर्णय के लिये

इस द्वितीय और तृतीय पाद का कथन है।

इसका अभिप्राय है कि ब्रह्म विषयक उपनिषद् वाक्य तीन श्रेणियों में विभक्त किये जा सकते हैं। (१) कुछ वाक्य हैं जो स्पष्ट रूप में ब्रह्म के विषय में है। (२) दूसरे वे वाक्य हैं जिन्हें ब्रह्म के विषय में कहा तो गया है, परन्तु स्पष्ट नहीं कि वे ब्रह्म के विषय में हैं अथवा नहीं। (३) वे वाक्य जो ब्रह्म शब्द से कहे नहीं गये, परन्तु सन्देह होता है कि वे ब्रह्म के विषय में ही हैं।

इन सबका निर्णय करने के लिये ब्रह्म सूत्र के प्रथम अध्याय का द्वितीय और तृतीय पाद कहा गया है।

वैसे तो पूर्ण भाष्य में ही स्वामी शंकराचार्य ने यह प्रयत्न किया है कि प्रत्येक सूत्र का किसी न किसी उपनिषद् वाक्य से सम्बन्ध प्रकट कर दिया जाये।

उदाहरणार्थ आप ब्रह्मसूत्र १-१-२ का भाष्य करते हुए लिखते हैं—

**जन्मोत्पत्तिरादिरस्येति तद्गुणसंविज्ञानो बहुव्रीहिः। जन्मस्थिति भिङ्गं समासार्थः। जन्मनश्चादित्वं श्रुतिनिर्देशापेक्षं वस्तुवृत्तापेक्षं च।**

**श्रुतिनिर्देशस्तावत् 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' (तैत्ति० ३-१) इत्यस्मिन्वाक्ये जन्मस्थितिप्रलयानां क्रमदर्शनात्।**

अर्थात्—जन्म उत्पत्ति है आदि में जिनके जन्मादि, यह तद् गुण से विज्ञान बहुव्रीहि समास है। उत्पत्ति, स्थिति और नाश यह समास का अर्थ है। श्रुति निर्देश से तथा वस्तु स्थिति की अपेक्षा जन्मादि है। श्रुति निर्देश है 'यतो वा इमानि' (तैत्ति० ३-१) इस वाक्य से उत्पत्ति, स्थिति और नाश का क्रम दिखायी देता है।

शंकर मत के अनुसार सृष्टि का जन्म, स्थिति और प्रलय माननी चाहिये, क्योंकि उपनिषद् में ऐसा लिखा है। यह नहीं कि जगत् की रचना, स्थिति और प्रलय स्वयमेव इसके रचना इत्यादि करने वाले को सिद्ध करता है

एक अन्य उदाहरण लीजिये। शंकर ब्र० सू० १-२-८ का भाष्य करते हुए लिखते हैं—

**व्योमवत्सर्वगतस्य ब्रह्मणः सर्वप्राणिहृदयसंबन्धात्, चिद्रूपतया च शारीरादविशिष्टत्वात्, सुखदुःखादिसंभोगोऽप्यविशिष्टः प्रसज्येत। एकत्वाच्च। नहि परस्मादात्मनोऽन्यः कश्चिदात्मा संसारी विद्यते, 'नान्योऽतोऽस्ति विज्ञाता' (बृ० ३-७-२३) इत्यादिश्रुतिभ्यः।**

अर्थात्—आकाश के समान सर्वव्यापक ब्रह्म का सब प्राणियों के हृदय के साथ सम्बन्ध होने तथा चैतन्य रूप होने के कारण ब्रह्म और जीव में भेद नहीं है। इससे जीव के समान ब्रह्म में भी सुख-दुःखादि संयोग प्रयुक्त होगा और एकत्व होने से इस पर आत्मा से अतिरिक्त कोई संसारी आत्मा नहीं है। श्रुति (उपनिषद्) में भी कहा है। (बृ० उ० ३-७-२-३)

इसी प्रकार किसी भी सूत्र पर शंकर भाष्य को पढ़ें तो देखेंगे कि स्वामी जी ने उस सूत्र के कथन को उपनिषद् से प्रामाणित करने का यत्न किया है। शंकर की इस शैली को श्री रामानुजाचार्य ने भी अपनाया है। यद्यपि उनके निष्कर्ष शंकर से भिन्न हैं, तथापि रामानुजाचार्य ने भी सूत्रों के कथन को सत्य सिद्ध करने के लिये उपनिषद् वाक्यों का समर्थन उपस्थित किया है।

हमारा विचार है कि दर्शन शास्त्रों पर भाष्य की यह शैली अशुद्ध है। ब्रह्मसूत्रों का दूसरा नाम उत्तर मीमांसा है और मीमांसा शब्द का अर्थ मोनियर विलियम के शब्द कोश के अनुसार हम उपसंहार के आरम्भ में लिख आये है।

इन अर्थों से यही प्रतीत होता है कि ब्रह्मसूत्र ब्रह्म विषय पर गम्भीर विचार करने के लिये लिखे गये थे। ब्रह्मसूत्र जगत्, परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति के विषय पर तथा मनुष्य के कर्मों पर विचार करने के लिये लिखा ग्रन्थ है। इसे उपनिषदों का संशोधन अथवा स्पष्टीकरण करने के लिये कहना ठीक नहीं है।

हमारे कथन का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि अनेक स्थलों पर शंकर तथा उनकी शैली का अनुकरणा करने वाले भाष्यकारों ने सूत्रों के समर्थन में ऐसे उपनिषद् वाक्य दिये हैं जिनसे समर्थन होता ही नहीं, वरन् उद्धरणों में सूत्र से अन्य बात कही गयी है।

उदाहरण के रूप में शंकर ब्रह्मसूत्र १-१-४ का भाष्य इस प्रकार करते हैं—

**तुशब्दः पूर्वपक्षव्यावृत्त्यर्थः। तत् ब्रह्म सर्वज्ञं सर्वशक्ति जगदुत्पत्ति-स्थितिलयकारणं वेदान्तशास्त्रादेवावगम्यते। कथम् ? समन्वयात्। सर्वेषु हि वेदान्तेषु वाक्यानि तात्पर्येणैतस्यार्थस्य प्रतिपादकत्वेन समनुगतानि। 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्।' 'एकमेवाद्वितीयम्' (छान्दो॰ ६-२-१) 'आत्मा वा इद-मेक एवाग्र आसीत्' (ऐत॰ २-१-१)**

उसका अर्थ है—'तु' शब्द पूर्व पक्ष के निराकरण करने के लिये है। सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् तथा जगत् की उत्पत्ति, स्थिति तथा लय का कारण भूत, वह ब्रह्म वेदान्त वाक्यों से अवगत् होता है। कैसे ? समन्वय से। क्योंकि 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्' एकमेवाद्वितीयम्' (छा॰ ६-२-१) आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत् (ऐत॰ २-१-१-१)

अब स्वामी जी के इस कथन का निरीक्षण करें तो पता चलेगा कि उपनिषद् के अनुकूल करने के लिये उन्होंने सूत्रार्थ किस प्रकार विकृत किये हैं।

आप लिखते हैं कि 'तु' शब्द पूर्व पक्ष का निराकरण करने के लिये है। हमारा प्रश्न है कि इस सूत्र से पूर्व पक्ष कहाँ है ? कोई पूर्व पक्ष नहीं है। यह सूत्र है १-१-४ और सूत्र १-१-३ है 'शास्त्रयोनित्वात्।' इसका अर्थ स्वामी जी कहते हैं कि परमात्मा ऋग्वेदादि वेदों का स्रष्टा होने से सर्वज्ञ है।

'तु' शब्द का अर्थ है इस कारण। पूर्व पक्ष का निराकरण नहीं'।

हमारा यह मत है कि 'तु' शब्द का प्रयोग किसी पूर्व पक्ष के निराकरण के लिये नहीं है। कारण यह कि पूर्व पक्ष है ही नहीं। स्वामी जी ने सूत्रार्थ को विकृत करने के लिये और उपनिषद् के अनुकूल करने के लिये यह गड़बड़ की है।

अब आगे का वक्तव्य देखिये। शंकर लिखते हैं—'सर्वज्ञ', शक्तिमान तथा जगत् उत्पत्ति, स्थिति, लय का कारण भूत, वह ब्रह्म वेदान्त वाक्यों में अवगत होता है। कैसे ? समन्वय से। क्योंकि—

आगे उपनिषद् का प्रमाण दिया है।

अर्थात् परमात्मा का सर्वशक्तिमान, सर्वज्ञ और जगत् की उत्पत्ति, स्थिति, लय का कारण भूत, ब्रह्म का वेदान्त वाक्यों में वर्णन है।

अब प्रमाण देखिये। एक प्रमाण है छान्दोग्य (६-२-१) का।

**सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्। तद्धैक आहुरसदेवेदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयं तस्मादसतः सज्जायत॥**

(छान्दो० ६-२-१)

इसका अर्थ है—सौम्य! आरम्भ में यह एक मात्र अद्वितीय सत् ही था। उसी के विषय में कुछ एक ऐसा कहते हैं कि आरम्भ में यह एक मात्र अद्वितीय असत् ही था। असत् से सत् की उत्पत्ति होती है।

अपने कहा है कि सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, तथा जगत् का कारण मूल ब्रह्म वेदान्त वाक्यों से अवगत होता है।

परन्तु यहाँ तो कहा है कि कुछ लोग कहते हैं आरम्भ में असत् ही था और असत् से सत् की उत्पत्ति होती है।

यह वाक्य स्वामी जी के कथन का समर्थन नहीं करता। करना भी नहीं चाहिये। कारण यह कि यह (छान्दो० ६-२-१) तो पूर्व पक्ष है। साथ ही जगत् का कारण भूत यहाँ परमात्मा नहीं लिखा। उसे सत् लिखा है। सत् तीन हैं। सत् अनादि, अजन्मा और अक्षर को कहते हैं। और वैसी प्रकृति भी है। यहां प्रकृति से ही अभिप्राय है।

इस उपनिषद् में सत् से अर्थ प्रकृति का ही है। परमात्मा से नहीं है। इसी कारण परमात्मा शब्द नहीं लिखा। ऐसा प्रतीत होता है कि इस सूत्र का अर्थ किसी उपनिषद् वाक्य से जोड़ने के लिये इस (छान्दो० ६-२-१) को ढूँढा गया है और जहाँ उपनिषद् के अर्थ में विकृति की गयी है वहाँ सूत्रार्थ भी बिगाड़ लिये गये हैं।

यह ठीक है कि उपनिषदों में अनेक स्थलों पर परमात्मा को इस जगत् का रचनेवाला कहा है, परन्तु यह सूत्र जगत्-रचना के विषय में नहीं

कहा गया। यह जगत् में समन्वय से हो रहे कार्य के विषय में कहा गया है। उपनिषदों के परमात्मा को रचने के विषय में कहे गये वाक्यों को इस सूत्रार्थों में लाने के लिये सूत्रार्थ बिगड़ गये हैं।

जहाँ तक परमात्मा के जगत् रचना की बात थी, वह तो १-१-२ में कह दी गयी थी। पुनः इसको यहाँ कहने की आवश्यकता नहीं थी।

श्री शंकर जी कहते है कि सूत्र १-१-२ में तो युक्ति दी गयी थी। क्योंकि युक्ति से बात कहना स्वामी जी को पसन्द नहीं। इस कारण १-१-४ में दी गयी युक्ति का सम्बन्ध श्रुति से जोड़ने के लिये इस सूत्र १-१-४ के अर्थ विकृत कर दिये हैं।

जो कुछ शंकर ने यहाँ लिखा है उसे यहाँ लिखने की आवश्यकता नहीं थी; क्योंकि सूत्र १-१-१२ में यह कहा गया है कि जो कुछ सूत्र १-१-२ से लेकर १-१-१० तक कहा गया है वह सब के साथ ('श्रुतत्वाच्च' १-१-११) श्रुति में भी कहा गया है।

अतः हमारा मत है कि उपनिषदों से सूत्र जोड़ने से अर्थों को विकृत करना पड़ा है। ब्रह्मसूत्रों का उपनिषद् वाक्यों से अनिवार्य सम्बन्ध हो, ऐसी बात नहीं। इस अनिवार्य सम्बन्ध जोड़ने से दोनों (ब्रह्म सूत्रों के एवं उपनिषद् वाक्यों के) अर्थों को तोड़ना-मरोड़ना पड़ रहा है।

एक अन्य उदाहरण लें। ब्रह्मसूत्र ३-२-१ के भाष्य में श्री स्वामी शंकर की शैली का अनुकरण करने वाले एक भाष्यकार श्री उदयवीर शास्त्री लिखते हैं—

**'सन्ध्ये सृष्टिराह हि ॥**

'(सन्ध्ये) स्वप्न में। (सृष्टि) सृष्टि रचना। (आह) कही जाती है। (हि) निश्चय से। स्वप्न में निश्चय से सृष्टि अर्थात् रचना का कथन शास्त्र द्वारा किया जाता है।'

'सूत्र में 'सन्ध्ये' पद का अर्थ स्वप्न है अर्थात् यह जाग्रत और सुषुप्ति की संधि में होता है। बृहदारण्यक उपनिषद् (४-३-९) में कहा है 'सन्ध्यं तृतीय स्वप्न स्थानं—।'

हमारा यह कहना है कि सूत्र में सन्ध्य स्थान से स्वप्नावस्था तो ठीक अर्थ है, परन्तु उपनिषद् का उद्धरण अशुद्ध है।

उपनिषद् में 'सन्ध्यं तृतीय स्वप्नावस्थानं' में उस स्वप्न स्थान का उल्लेख नहीं जो सोये हुए में स्वप्नावस्था का होता है। यह बात उपनिषद् के पूर्वोक्त उद्धरण में पूर्व के वाक्य को पढ़ने से स्पष्ट हो जाती है। उपनिषद् वाक्य इस प्रकार है—

**तस्य वा एतस्य पुरुषस्य द्वे एव स्थाने भवत इदं च परलोकस्थानं च संध्यं तृतीयं स्वप्नस्थानं···** (४-३-९)

उस अथवा इस पुरुष के दो ही स्थान हैं—यह लोक और परलोक सम्बन्धी स्थान। और इनके बीच तीसरा स्वप्न स्थान है।

उपनिषद् पाठ से स्पष्ट है कि इस लोक और परलोक में संधि स्थान वह नहीं जो जाग्रत और सुषुप्ति (स्वप्न) में संधि स्थान है। लोक और परलोक में संधि स्थान वह काल है जब मनुष्य मर जाता है, परन्तु अभी परलोक प्राप्त नहीं होता।

इसी उपनिषद् वाक्य में आगे चल कर लिखा है—

**···तस्मिन्न संध्ये स्थाने तिष्ठन्नेते उभे स्थाने पश्यतीदं च परलोकस्थानं च।**

उस सन्ध्य स्थान में स्थित रहकर इस (लोक) और परलोक स्थान दोनों को देखता है।

अतः हमारा यह सुनिश्चित मत है कि इस सूत्र में सन्ध्य स्थान तो सोयी-जागी अवस्थाओं का मध्य स्थान (स्वप्न लेने की अवस्था) है। परन्तु उपनिषद् में सन्ध्य स्थान दूसरा है। वहां उस बदल रही स्थिति का वर्णन है जब प्राणी मरकर परलोक को गति कर रहा होता है। वहाँ पर रहते हुए जीवात्मा दोनों लोकों को देखता है। इस लोक को भी और परलोक को भी।

प्रश्न है कि भाष्यकार श्री उदयवीर शास्त्री को इस अनुपयुक्त उद्धरण देने की आवश्यकता क्यों अनुभव हुई ? यह केवल इस कारण है कि शंकर की शैली पर भाष्य करने वाले भाष्यकारों को सूत्रार्थ करने पर तब तक शान्ति प्राप्त नहीं होती, जब तक वे किसी उपनिषद् का मिलता-जुलता उदाहरण न दे दें।

इस प्रक्रिया से सूत्रार्थों में विकृति आती है।

खेद से कहना पड़ता है कि इस सूत्र के भाष्य में श्री ब्रह्ममुनि, तथा श्री रामा नुजाचार्य ने भी इस मिथ्या उद्धरण को दिया है।

हमारे भाष्य को पढ़ने से अनेक ऐसे उदाहरण मिलेंगे, जब सूत्रार्थ कुछ और है और उद्धृत उपनिषद् का उद्धरण भिन्न अर्थ वाला है और भाष्यकारों ने सूत्रार्थों को अथवा उपनिषद् के अर्थों को विकृत किया है।

ब्रह्म सूत्र उपनिषद् वाक्यों का न तो समर्थन करने के लिए, न उनका स्पष्टीकरण करने के लिए और न ही उनमें संशोधन करने के लिए लिखे गये थे। सूत्र स्वतन्त्र रूप से वैदिक सिद्धान्तों को युक्ति-युक्त ढंग से वर्णन करने के लिए लिखे प्रतीत होते हैं।

युक्ति करना न तो पाप है और न ही अमान्य। केवल शर्त यह है कि युक्ति करने वाले की बुद्धि निर्मल और तीक्ष्ण होनी चाहिए।

ऐसा किस प्रकार हो सकता है ? इसके लिए ब्रह्म सूत्र १-१-१ में 'अथ' शब्द की व्याख्या पढ़ने से बात स्पष्ट हो जाएगा।

: ६ :

## ब्रह्मसूत्र तथा अद्वैतवाद

स्वामी शंकराचार्य जी का मत है कि ब्रह्म सूत्र अद्वैतवाद का समर्थन करते हैं। अद्वैत का अर्थ है न दूसरा अर्थात् एक ही तत्त्व जगत का मूल कारण है। दो, तीन इत्यादि नहीं हैं। स्वामी शंकराचार्य का मत है कि ब्रह्म सूत्रों में एकत्व अर्थात् अद्वैतवाद प्रकट किया गया है। आप अपने शारीरक भाष्य के उपोद्घात में लिखते हैं—

**तमेतविद्याख्यमात्मनात्मनोरितरेतराध्यासं पुरस्कृत्य सर्वे प्रमाणप्रमेय व्यवहारा लौकिका वैदिकाश्चय प्रवृत्ता—**

और आगे चलकर कहा है—

**अस्यानर्थहेतोः प्रहाणाय, आत्मकत्वविद्याप्रतिपत्तये सर्वे वेदान्ता आरम्यते। यथा चायमर्थः सर्वेषां वेदान्तानां तथा वयमस्यां शारीरिक मीमांसायां प्रदर्शयिष्यामः।**

अर्थात्—ऊपर कहे अविद्या नाम वाली आत्मा और अनात्मा (जड़ पदार्थ) के परस्पर अभ्यास को आगे रखकर सब लौकिक और वैदिक प्रमाता, प्रमाण, प्रमेय व्यवहार प्रवृत्त हुए है।

इस अनर्थ के हेतु-भूत अध्यास की समूल निवृति के लिए यह लिखा गया है। इस अनर्थ (उपोद्घात में यह वर्णन किया है कि वेदादि शास्त्रों में जीवात्मा को परमात्मा से भिन्न माना गया है। इसे ही स्वामी जी अनर्थ कह रहे हैं) हेतु की समूल निवृति के लिए आत्म एकत्व ज्ञान की प्राप्ति के लिए सब वेदान्तों का आरम्भ होता है। जिस प्रकार सब वेदान्तों (आत्मकत्व) का प्रयोजन है उसी प्रकार शारीरिक मीमांसा में दिखायेंगे।

इसी प्राक्कथन में स्वामी जी लिख चुके हैं—

अर्थात् अल्पज्ञ जीवात्मा और प्रकृति तथा परमात्मा को अध्यास से (भ्रम से) भिन्न-भिन्न मान कर वेदादि शास्त्र प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय व्यवहार में लग गये हैं।

इस वेदादि शास्त्रों के व्यवहार को अनर्थ कह कर इसकी निवृति के लिए शंकर जी ने यह शारीरक भाष्य किया है।

परन्तु शारीरिक सूत्र ग्रन्थ (ब्रह्मसूत्रों) में स्वामी जी की बात सिद्ध नहीं होगी। इस असिद्ध बात को सिद्ध करने के लिए उन्होंने उपनिषदों और ब्रह्मसूत्रों के अर्थों को विकृत किया है।

ब्रह्म सूत्रों में एक भी सूत्र इस अर्थ का बोधक नहीं कि परमात्मा ही जीवात्मा की अल्पज्ञता में दिखाई देने लगता है।

हम यह पूर्व में (उपसंहार कण्डिका-१) में लिख चुके हैं कि ब्रह्म सूत्रों में परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति का पृथक्-पृथक् वर्णन है। वहाँ हमने यह भी बताया है कि जगत में तथा प्राणी के शरीर में परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति तीनों के लक्षण मिलते हैं। इस कारण हमारा निष्कर्ष यह है ब्रह्म सूत्र तीनों के अस्तित्व को पृथक्-पृथक् मानता है। यह कहीं नहीं लिखा और यहाँ तक कि किसी सूत्र में इस बात का संकेत मात्र भी नहीं कि परमात्मा ही जीवात्मा अथवा अनात्मवान प्रकृति दिखाई देने लगता है। इसके विपरीत ऐसे प्रमाण मिलते हैं कि जीवात्मा और प्रकृति का अस्तित्व परमात्मा से पृथक् है।

देखिए एक सूत्र है—

**गुहां प्रविष्टावात्मानौ हि तद्दर्शनात् ॥** (ब्र० सू० १-२-११)

गुहां में दो आत्माओं को प्रविष्ट हुए देखने से। क्या सिद्ध होता है? उनकी एकता सिद्ध होती है अथवा भिन्नता? यदि ऐक्य सिद्ध करना था तो दो का उल्लेख करने की आवश्यकता क्या थी? दो प्रविष्ट हुए देखे जाने से, जो कुछ भी हुआ हो प्रविष्ट तो दो हुए हैं।

इसकी पूर्ति के लिए अगले सूत्र में कहा है—

**विशेषणाच्च ॥** (ब्र० सू० १-२-१२)

**अर्थात्**—और विशेषणों से।

अभिप्राय यह कि देखे जाने से और उन दो आत्माओं के विषयों से। आगे और भी स्पष्ट कर दिया है।

**अन्तर उपपत्तेः ॥** (ब्र० सू० १-२-१३)

(अन्तर) दूसरा पन सिद्ध होता है।

अतः यह स्पष्ट है कि शंकर जी ने अपनी जहाँ वेदों से अनभिज्ञता प्रकट की है वहाँ ब्रह्मसूत्र के अर्थ भी नहीं समझे। इन तीन सूत्रों में परमात्मा और जीवात्मा मे अन्तर को स्पष्ट शब्दों में उद्घोषित किया है।

इसी प्रकार प्रकृति और चेतन तत्त्वों (परमात्मा और जीवात्मा) में अन्तर को स्पष्ट कर दिया है। इसके लिए ब्रह्मसूत्र (१-४-१,२,३,४,५,६,७ और ८) पर भाष्य पढ़िए। वहाँ हमने स्पष्ट किया है कि सूत्रकार परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति में स्पष्ट भेद करता है।

इसी प्रकार १-४-१,२,३,४,५ और ६ में प्रकृति को परमात्मा से भिन्न अस्तित्व वाली माना है। इन सूत्रों पर हमारा भाष्य पढ़िए।

इससे हमारा निश्चित मत है कि ब्रह्मसूत्रों का प्रवक्ता जगत् का मूल कारण तीन अक्षर और अजा मानता है।

परन्तु प्रश्न उपस्थित होता है कि क्या उपनिषद में ब्रह्म एक माना है ? क्या जगत् का मूल कारण एक ही तत्त्व है ? हमारा मत है कि इस विषय पर सब उपनिषद एक मत नहीं हैं। कुछ एक स्थानों पर तो स्पष्ट रूप में परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति को पृथक-पृथक माना है और कहीं पर ऐसे शब्दों में वर्णन किया है कि उससे यह अर्थ निकल सकते हैं कि एक ही ब्रह्म है। दूसरा कोई नहीं।

उदाहरण के रूप में बृहद्० २-४-१४ में लिखा है कि जब द्वैतपन होता है तब एक-दूसरे को सूंघता है। एक दूसरे को देखता है, एक दूसरे को सुनता है इत्यादि।

और जब एक हो जाता है तो कौन किसको सूंघे और कौन किसको देखे और कौन किसको सुने ? कहा है।

यहाँ इस उपनिषद में यह लिखा है कि जब एक हो जाता है अर्थात जीवात्मा और परमात्मा एक हो जाते हैं। इसका अर्थ है कि वे कभी-एक नहीं भी रहते।

परन्तु एक अन्य उपनिषद् में तो स्पष्ट लिखा है—

**स योऽयमात्मेदममृतमिदं ब्रह्मेद ँ सर्वम् ॥** (बृ० २-५-२)

अर्थात्—वह जो यह आत्मा है, यह अमृत, यह ब्रह्म है, यह सर्व है। इसमें जीवात्मा और परमात्मा को एक ही बताने का यत्न किया है। परन्तु अन्य उपनिषदों में इसके विपरीत भी लिखा है। मुण्डकोपनिषद् में और श्वेताश्वतरोपनिषद् में यह मन्त्र आया है—

**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥**

(मुण्ड० ३-१-१ तथा श्वे० ४-६)

इसका अर्थ है कि प्रकृति रूपी वृक्ष पर दो सुन्दर पंखों (गति) वाले पक्षी बैठे हैं। एक इसके फल खाता है और दूसरा नहीं खाता। वह केवल निरीक्षण करता है।

श्वेताश्वतरोपनिषद् में यह भी लिखा है—

**अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः सृजमानां सरूपाः।**
**अजो ह्येको जुषमाणोऽनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोऽन्यः ॥**

(श्वे० ४-५)

इसमें प्रकृति जिससे जगत् के अनेकानेक पदार्थ बने हैं, प्रकृति अजा (अनादि) कही है। इसी प्रकार जगत् के भोग करने वाले (जीवात्मा) को भी अजर, अनादि कहा है और परमात्मा को भी अनादि कहा है।

जहाँ तक अद्वैतवाद का सम्बन्ध है, उपनिषदों में मतैक्य नहीं। परन्तु

ब्रह्मसूत्र का मत इस विषय में स्पष्ट है।

ब्रह्मसूत्रों में यह तो माना है कि जीवात्मा सुकृतों और ज्ञान से मोक्ष प्राप्त करता है, परन्तु यह भी लिखा है कि मोक्षावस्था में भी जीवात्मा और परमात्मा में भेद रहता है। वहाँ लिखा है—

**जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसंनिहितत्वाच्च ॥**

(ब्र० सू० ४-४-१७)

अर्थात् जगत् रचनादि व्यापार को छोड़कर (अन्य सब उपलब्धियाँ मुक्तात्मा को प्राप्त हो जाती हैं)। प्रकरण से यह उसका कार्य नहीं, अन्य (परमात्मा) का है।

ब्रह्मसूत्रों में यह भी लिखा है—

**विकारावर्ति च तथा हि स्थितिमाह ॥** (ब्र० सू० ४-४-१६)

अर्थात्—(जीवात्मा का मोक्षावस्था का ऐश्वर्य) विकार से युक्त है। इससे स्थिति का वर्णन कहा गया है।

विकाररहित अवस्था केवल परमात्मा की ही है। इस कारण जीवात्मा (मोक्षावस्था में भी) परमात्मा से भिन्न है।

अतः ब्रह्मसूत्र त्रैतवाद (परमात्मा, जीवात्मा और प्रकृति—तीन अनादि और अक्षर तत्त्वों को जगत् का मूल कारण) मानता है। उपनिषदों में मतभेद है। ब्रह्मसूत्रों का मत वेद का मत है। शंकर जी ने वेद को अमान्य किया है और उपनिषदों के संदिग्ध मत को स्वीकार किया है।

इसी कारण कुछ आचार्य शंकर को प्रच्छन्न बौद्ध मानते हैं। वेद मन्त्र (ऋ० १-१६४-२०) तो ऊपर लिख आये हैं। एक अन्य स्थान पर भी वेद में यह कहा है—

**अस्य वामस्य पलितस्य होतुस्तस्य भ्राता मध्यमो अस्त्यश्नः ।**
**तृतीयो भ्राता घृतपृष्ठो अस्यात्रापश्यं विश्पतिं सप्तपुत्रम् ॥**

(ऋ० १-१६४-१)

इसमें कहा है कि प्राणी जगत् में सुन्दर प्रकृति का स्वरूप शरीर है जो बूढ़ा होनेवाला अर्थात् क्षर है और उसमें दो भ्राता हैं। एक भोग करनेवाला है और दूसरा सबका पालन करनेवाला है।

: ७ :

## स्वामी शंकराचार्य

गुरु परम्परा से युक्त श्री स्वामी शंकराचार्य अद्वैतवाद के महान् पोषक हुए हैं। उनके दादा गुरु गौड़पादाचार्य ने इस अद्वैतमत के समर्थन में २१५

कारिकायें लिखी हैं। उन्होंने उनमें अपना मत बिना किसी वेदादि शास्त्र के प्रमाण के लिखे हैं। किसी उपनिषद् का भी प्रमाण नहीं दिया, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि शंकराचार्य उस कहावत को चरितार्थ कर रहे हैं जिसमें कहा है गुरु जिनके टप्पने चेले जायें शड़प।' जो बात गुरुओं ने नहीं की, वह शिष्य निस्संकोच भाव से करते रहे हैं।

अद्वैतवाद की श्री स्वामी जी ने शास्त्र के प्रमाणों से सिद्ध करने का यत्न किया है। ऐसा करने के लिये इनको वेदों की, सांख्य वैशेषिक और न्याय दर्शन की निन्दा करनी पड़ी है। अनुमान-प्रमाण को अमान्य करना पड़ा है और ब्रह्मसूत्रों को उपनिषदों का पिछलग्गू बनाना पड़ा है। माया नाम की भ्रान्त विचार की सृष्टि करनी पड़ी है।

हमारे विचार में ये सब अनर्थकारी व्यवहार थे। परमात्मा से दी गयी वाक् शक्ति का उन्होंने दुरुपयोग किया है। दुरुपयोग हम इस कारण कहते हैं कि अपनी वाक् शक्ति का प्रयोग एक असिद्ध मत को सिद्ध करने में किया है।

अपने श्रेष्ठ भाषा के बल पर भी वह अपनी बात को सिद्ध नहीं कर सके। वेदान्त दर्शन को वेदों से असम्बद्ध कर उपनिषदों का पिछलग्गू नहीं बना सके। प्रायः उपनिषद् के उद्धरण असंगत दिये हैं। यह हमने अपने भाष्य में यत्र-तत्र प्रकट किये हैं।

हम उपनिषदों को अमान्य ग्रन्थ नहीं मानते, परन्तु जहाँ-जहाँ उपनिषद् प्रवक्ताओं ने मनोद्गारों के आधीन कुछ वेद विरुद्ध कहा है, हमने वेदों को अधिक युक्ति-युक्त पाया है।

हम यह जानते हैं कि इस समय अद्वैतवाद की हिन्दू समाज मे बहुत महिमा है। इस पर भी हमने जैसा ब्रह्मसूत्रों को समझा है, पाठकों के सम्मुख रख दिया है। हम समझते हैं कि ब्रह्मसूत्र वेदों में कहे सत्य सिद्धान्तों को युक्ति से सिद्ध करने के लिये कहे गये हैं और वे सत्य सिद्धान्त जीवात्मा को परमात्मा नहीं मानते। कभी सुकृत और ज्ञान से जीवात्मा बन्धनों से मुक्त हो भी जाता है तो भी वह परमात्मा समान शक्ति सम्पन्न नहीं हो सकता।

इस ब्रह्मसूत्रों के भाष्य में किसी भी कारण से यदि कुछ अशुद्ध लिखा गया हो और कोई विद्वान उसको संशोधन के भाव से सुझाव देंगे तो हम अपनी उनके प्रति कृतज्ञता ही अनुभव करेंगे···

# सूत्राणामनुक्रमणिका


| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| **अ** | | |
| अङ्गावबद्धास्तु | (३-३-५५) | १४० |
| अङ्गेषु यथाश्रयभावः | (३-३-६१) | १४४ |
| अग्निहोत्रादि तु | (४-१-१६) | २१७ |
| अग्न्यादितिश्रोतः | (३-१-४) | २४ |
| अचलत्वं चापेक्ष्य | (४-१-९) | २११ |
| अत एव च सर्वाण्यनु | (४-२-२) | २२० |
| अतएव चाग्नीन्धनादि | (३-४-२५) | १८२ |
| अत एव चानन्याधिपतिः | (४-४-९) | २५७ |
| अत एव चोपमा सूर्यकादिवत् | (३-२-१८) | ७४ |
| अतश्चायनेऽपि दक्षिणे | (४-२-२०) | २३६ |
| अतिदेशाच्च | (३-३-४६) | १३६ |
| अतिवाहिकाः | (४-३-४) | २४० |
| अतिस्त्वतरज्यायो | (३-४-३९) | १९१ |
| अतोऽनन्तेन तथा हि | (३-२-२६) | ७८ |
| अतोऽन्यापि हि | (४-१-१७) | २१७ |
| अतः प्रबोधोऽस्मात् | (३-२-८) | ६३ |
| अधिकोपदेशात्तु | (३-४-८) | १५६ |
| अध्ययनमात्रवतः | (३-४-१२) | १६३ |
| अनभिभवं च दर्शयति | (३-४-३५) | १८८ |
| अनारब्धकार्ये एव | (४-१-१५) | २१६ |
| अनाविष्कुर्वन् | (३-४-५०) | १९७ |
| अनावृत्तिः शब्दादनावृत्तिः | (४-४-२२) | २६६ |
| अनियमः सर्वासामविरोधः | (३-३-३१) | १२३ |
| अनिष्टादिकारिणामपि | (३-१-१२) | ३४ |
| अनुबन्धादिभ्यः प्रज्ञान्तर | (३-३-५०) | १३७ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| अनुष्ठेयं बादरायणः | (३-४-१९) | १७८ |
| अनेन सर्वगतत्वम् | (३-२-३७) | ९३ |
| अन्तर उपपत्तेः | (१-२-१३) | २८७ |
| अन्तरा चापि तु | (३-४-३६) | १८९ |
| अन्तरा भूतग्रामवत् | (३-३-३५) | १२८ |
| अन्यथात्वं शब्दादिति | (३-३-६) | १०४ |
| अन्यथाभेदान् | (३-३-३६) | १२८ |
| अन्याधिष्ठितेषु | (३-१-२४) | ४३ |
| अन्वयादिति चेत् | (३-३-१७) | ११३ |
| अपि च स्मर्यते | (३-४-३०, ३-४-३७) | १८५, १८९ |
| अपि च सप्त | (३-१-१५) | ३६ |
| अपि च संराधने | (३-२-२४) | ७६ |
| अपि चैवमेको | (३-२-१३) | ६९ |
| अप्रतीकालम्बन् | (४-३-१५) | २५० |
| अबाधाच्च | (३-४-२९) | १८५ |
| अभावं बादरिराह | (४-४-१०) | २५७ |
| अम्बुवदग्रहणात्तु | (३-२-१९) | ७४ |
| अरूपवदेव हि | (३-२-१४) | ७० |
| अर्चिरादिना तत्प्रथितेः | (४-३-१) | २३७ |
| अविभागेन दृष्टत्वात् | (४-४-४) | २५४ |
| अविभागो वचनात् | (४-२-१६) | २३३ |
| अशुद्धमिति चेत् | (३-१-२५) | ४८ |
| अश्रुतत्वादिति चेत् | (३-१-६) | २९ |
| असार्वत्रिकी | (३-४-१०) | १६१ |
| अस्यैव चोपपत्ते | (४-२-११) | २२७ |
| अक्षरधियां त्ववरोधः | (३-३-३३) | १२६ |


## आ


| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| आचारदर्शनात् | (३-४-३) | १५३ |
| आत्मगृहीतिरितरवत् | (३-३-१६) | १११ |
| आत्म शब्दाच्च | (३-३-१५) | ११० |
| आत्मा प्रकरणात् | (४-४-३) | २५३ |
| आत्मेति तूपगच्छन्ति | (४-१-३) | २०७ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| आदरादलोप. | (३-३-४०) | १३३ |
| आदित्यादिमतयश्च | (४-१-६) | २०९ |
| आध्यानाय प्रयोजना | (३-३-१४) | १०९ |
| आनन्दादय: प्रधानस्य | (३-३-११) | १०८ |
| आनर्थक्यामिति चेत् | (३-१-१०) | ३३ |
| आप्रायणात्तत्रापि | (४-१-१२) | ३१३ |
| आर्त्विज्यमित्योडुलोमि: | (३-४-४५) | १९४ |
| आवृत्तिरसकृत् | (४-१-१) | २०३ |
| आसीनः सम्भावत् | (४-१-७) | २१० |
| आह च तन्मात्रम् | (३-२-१६) | ७१ |
| **इ** | | |
| इतरस्याप्येवमसं श्लेष: | (४-१-१४) | २१४ |
| इतरे त्वर्थसामान्यात् | (३-३-१३) | १०९ |
| इयदामननात् | (३-३-३४) | १२७ |
| **उ** | | |
| उपपत्तेश्च | (३-२-३५) | ९२ |
| उपपन्नस्तल्लक्षणा | (३-३-३०) | १२२ |
| उपपूर्वमपि त्वेके | (३-४-४२) | १९३ |
| उपमर्दं च | (३-४-१६) | १७१ |
| उपसंहारोऽर्थभेदात् | (३-३-५) | १०४ |
| उपस्थितेऽतस्तद्वचनात् | (३-३-४१) | १३३ |
| उभयव्यपदेशात् | (३-२-२७) | ७९ |
| उभयव्यामोहात् | (४-३-५) | २४१ |
| **ऊ** | | |
| ऊर्ध्वरेतस्सुच शब्दे हि | (३-४-१७) | १७२ |
| **ए** | | |
| एक आत्मन: शरीरे | (३-३-५३) | १३९ |
| एवं मुक्तिफलानियम: | (३-४-५२) | १९८ |
| एवमप्युपन्यासात् | (४-४-७) | २५५ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| **ऐ** | | |
| ऐहिकमप्यप्रस्तुतप्रतिबन्धे | (३-४-५१) | १९७ |
| **क** | | |
| कामकारेण चैके | (३-४-१५) | १७० |
| कामादीतरत्र तत्र | (३-३-३९) | १३२ |
| काम्यास्तु यथाकामं | (३-३-६०) | १४३ |
| कार्याख्यानादपूर्वम् | (३-३-१८) | ११३ |
| कार्यात्यये तदध्यक्षेण | (४-३-१०) | २४७ |
| कार्यं बादरिरस्य | (४-३-७) | २४३ |
| कृतात्ययेऽनुशयवान् | (३-१-८) | ३० |
| कृत्यात्येऽनुशयवान् | (३-१-८) | ४६ |
| कृत्स्नभावात्तु गृहिणा | (३-४-४८) | १९६ |
| **ग** | | |
| गतेरवर्थत्वमुभयथा | (३-३-२९) | १२१ |
| गुणसाधारण्यश्रुतेश्च | (३-३-६४) | १४५ |
| गुहां प्रविष्टावात्मानौ | (१-२-११) | २८७ |
| **च** | | |
| चरणादिति चेत् | (३-१-९) | ३२ |
| चितितन्मात्रेण तत् | (४-४-६) | २५५ |
| **छ** | | |
| छन्दत उभयाविरोधात् | (३-३-२८) | १२० |
| **ज** | | |
| जगद् व्यापारवर्जं | (४-४-१७) | २८९ |
| जगद्व्यपारवर्जं | (४-४-१७) | २६३ |
| **त** | | |
| तच्छ्रुतेः | (३-४-४) | १५४ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| तडितोऽधि वरुणः | (४-३-३) | २३९ |
| तथा चैकवाक्यतोपबन्धात् | (३-४-२४) | १८२ |
| तथान्यप्रतिषेधात् | (३-२-३६) | ९३ |
| तदधिगम उत्तरपूर्वाघयो | (४-१-१३) | २१४ |
| तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति | (३-१-१) | १९ |
| तदभावो नाडीषु | (३-२-७) | ५९ |
| तदव्यक्तमाह हि | (३-२-२३) | ७६ |
| तदाऽऽपीतेः संसारव्यपदेशात् | (४-२-८) | २२६ |
| तदोकोऽग्रज्वलनम् | (४-२-१७) | २३३ |
| तद्भूतस्य तु नातद्भावो | (३-४-४०) | १९१ |
| तद्वतो विधानात् | (३-४-६) | १५५ |
| तन्निर्धारणानियमः | (३-३-४२) | १३४ |
| तन्मनः प्राण उत्तरात् | (४-२-३) | २२१ |
| तन्वभावे सन्ध्यवत् | (४-४-१३) | २६० |
| तत्रापि च तद्व्यापारात् | (३-१-१६) | ३६ |
| तानि परे तथा हि आह | (४-२-१५) | २३२ |
| तुल्यं तु दर्शनम् | (३-४-९) | १५९ |
| तृतीयशब्दावरोधः | (३-१-२१) | ४१ |

द

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| दर्शनाच्च | (३-२-२१) | ७५ |
| दर्शनाच्च | (३-१-२०) | ४० |
| दर्शनाच्च | (३-३-६६) | १४७ |
| दर्शनाच्च | (४-३-१३) | २४८ |
| दर्शनाच्च | (३-३-४८) | १३७ |
| दर्शयतश्चैवं प्रत्यक्षानुमाने | (४-४-२०) | २६५ |
| दर्शयति च | (३-३-४) | १०४ |
| दर्शयति च | (३-३-२२) | ११५ |
| दर्शयति चाथो अपि | (३-२-१७) | ७२ |
| द्वादशाहवदुभयविधं | (४-४-१२) | २६० |
| देहयोगाद्वा सो | (३-२-६) | ५९ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| **ध** | | |
| धर्मं जैमिनिरत एव | (३-२-४०) | ९५ |
| ध्यानाच्च | (४-१-८) | २११ |
| **न** | | |
| न च कार्ये प्रतिपत्त्यभिसन्धिः | (४-३-१४) | २४९ |
| न चाधिकारिकमपि | (३-४-४१) | १९२ |
| न तृतीये तथोपलब्धेः | (३-१-१८) | ३७ |
| न प्रतीके न हि सः | (४-१-४) | २०७ |
| न वा तत्सहभावाश्रुतेः | (३-३-४५) | १४६ |
| न भेदादिति चेत् | (३-२-१२) | ६८ |
| न वा प्रकरणभेदात् | (३-३-७) | १०६ |
| न वा विशेषात् | (३-३-२१) | ११५ |
| न सामान्यादप्युपलब्धेः | (२-३-५१) | १३८ |
| न स्थानतोऽपि परस्य | (३-२-११) | ६७ |
| न स्थानतोऽपि परस्यो | (३-२-११) | ८१ |
| नातिचिरेण विशेषात् | (३-१-२३) | ४३ |
| नाना शब्दादिभेदात् | (३-३-५८) | १४२ |
| नाविशेषात् | (३-४-१३) | १६६ |
| नियमाच्च | (३-४-७) | १५५ |
| निर्मातारं चैके | (३-२-२) | ५५ |
| निशि नेति चेत् | (४-२-१९) | २३५ |
| नैकस्मिन्दर्शयतो हि | (४-२-६) | २२३ |
| नोपमर्देनातः | (४-२-१०) | २२७ |
| **प** | | |
| परमतः सेतून्मानस | (३-२-३१) | ९० |
| पराभिध्यानात्तु | (३-२-५) | ५८ |
| परामर्शं जैमिनिरचोदना | (३-४-१८) | १७५ |
| परेण च शब्दस्य ताद्विध्यं | (३-३-५२) | १३९ |
| परं जैमिनिर्मुख्यत्वात् | (४-३-१२) | २४८ |
| पारिप्लवार्था इति चेत् | (३-४-२३) | १८० |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| पुरुषविद्यायामिव | (३-३-२४) | ११७ |
| पुरुषार्थो तः शब्दात् | (३-४-१) | १४८ |
| पूर्वम् तु बादारयणो | (३-२-४१) | ९५ |
| पूर्ववद्वा | (३-२-२९) | ८३ |
| पूर्वविकल्पः प्रकरणात् | (३-३-४५) | १३५ |
| प्रकाशवच्चावैयर्थ्यात् | (३-२-१५) | ७१ |
| प्रकाशादिवच्चावैशेष्यं | (३-२-२५) | ७८ |
| प्रकाशाश्रयवद्वा | (३-२-२८) | ८२ |
| प्रकृतैतावत्त्वं हि | (३-२-२२) | ७५ |
| प्रतिषेधाच्च | (२-३-३०) | ८३ |
| प्रतिषेधादिति चेत् | (४-२-१२) | २२८ |
| प्रत्यक्षोपदेशादिति | (४-४-१८) | २६३ |
| प्रथमे श्रवणादिति | (३-१-५) | २५ |
| प्रदानवदेव तदुक्तम् | (३-३-४३) | १३४ |
| प्रदीपवदावेशस्तथा | (४-४-१५) | २६१ |
| प्राणगतेश्च | (३-१-३) | २२ |
| प्रियशिरस्त्वादि | (३-३-१२) | १०८ |
| **फ** | | |
| फलमत उपपत्तेः | (३-२-३८) | ९४ |
| **ब** | | |
| बहिस्तूभयथापि | (३-४-४३) | १९३ |
| बुद्ध्यर्थः पादवत् | (३-२-३३) | ९१ |
| ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात् | (४-१-५) | २०८ |
| ब्राह्मेण जैमिनिः | (४-४-५) | २५४ |
| **भ** | | |
| भाक्तं वाऽनात्मवित् | (३-१-७) | ३० |
| भावशब्दाच्च | (३-४-२२) | १८० |
| भावं जैमिनिर्विकल्प | (४-४-११) | २५८ |
| भावे जाग्रद्वत् | (४-४-१४) | २६१ |
| भूतेषु तच्छ्रुतेः | (४-२-५) | २२२ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| भूम्नः क्रतुवत् | (३-३-५७) | १४२ |
| भेदान्नेति चेत् | (३-३-२) | ९९ |
| भोगमात्रसाम्यलिङ्गाच्च | (४-४-२१) | २६५ |
| भोगेन त्वितरे क्षपयित्वा | (४-१-१९) | २१८ |

म

| | | |
|---|---|---|
| मन्त्रादिवद्वाऽविरोधः | (३-३-५६) | १४१ |
| मायामात्रं तु कार्त्स्न्येन | (३-२-३) | ५६ |
| मुक्तः प्रतिज्ञानात् | (४-४-२) | २५२ |
| मुग्धेऽर्द्धसम्पत्तिः | (३-२-१०) | ६६ |
| मौनवदितरेषाम् | (३-४-४९) | १९६ |

य

| | | |
|---|---|---|
| यदेव विद्ययेति हि | (४-२-१८) | २१८ |
| यत्रैकाग्रता तत्र | (४-१-११) | २१३ |
| यावदधिकारम् | (३-३-३२) | १२४ |
| योगिनः प्रति च | (४-२-२१) | २३६ |
| योनेः शरीरम् | (३-१-२७) | ४९ |

र

| | | |
|---|---|---|
| रश्म्यनुसारी | (४-२-१८) | २३४ |
| रेतः सिग्योगोऽथ | (३-१-२६) | ४९ |

ल

| | | |
|---|---|---|
| लिङ्गभूयस्त्वात्तद्धि | (३-३-४४) | १३५ |
| लिङ्गाच्च | (४-१-२) | २०६ |

व

| | | |
|---|---|---|
| वाङ्मनसि दर्शनात् | (४-२-१) | २२० |
| वायुमब्दात् | (४-३-२) | २३७ |
| विकल्पोऽविशिष्ट | (३-३-५९) | १४३ |
| विकारावर्त्ति च तथा | (४-४-१९) | २८९ |
| विकारावर्ति च | (४-४-१९) | २६३ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| विधिर्वा धारणवत् | (३-४-२०) | १७९ |
| वेधाद्यर्थभेदात् | (३-३-२५) | ११९ |
| विद्याकर्मणोरिति तु | (३-१-१७) | ३७ |
| वैद्युतेनैव ततस्तच्छ्रुतेः | (४-३-६) | २४२ |
| विद्यैव तु निर्धारणात् | (३-३-४७) | १३६ |
| विभागः शतवत् | (३-४-११) | १६२ |
| विशेषणाच्च | (१-२-१२) | २८७ |
| विशेषानुग्रहश्च | (३-४-३८) | १९० |
| विशेषितत्वाच्च | (४-३-८) | ३४६ |
| विशेषं च दर्शयति | (४-३-१६) | २५१ |
| विहितत्वाच्चाश्रम | (३-४-३२) | १८६ |
| वृद्धिह्रासभाक्त्वम् | (३-२-२०) | ७४ |
| व्यतिरेकस्तद्भावा | (३-३-५४) | १३९ |
| व्यतिहारो विशिंषन्ति | (३-३-३७) | १२९ |
| व्याप्तेश्च समञ्जसम् | (३-३-९) | १०७ |
| **श** | | |
| शमदमादि उपेतः स्यात् | (३-४-२७) | १८३ |
| शब्दश्चातोऽकामकारे | (३-४-३१) | १८५ |
| शिष्टेश्च | (३-३-६२) | १४५ |
| शेषत्वात्पुरुषार्थवादः | (३-४-२) | १५१ |
| श्रुतेश्च | (३-४-४६) | १९५ |
| श्रुतत्वाच्च | (३-२-३९) | ९४ |
| श्रुत्यादिबलीयस्त्वात् | (३-३-४९) | १३७ |
| **स** | | |
| स एव तु कर्मानुस्मृति | (३-२-९) | ६६ |
| सन्ध्ये सृष्टिराह हि | (३-२-१) | ५१ |
| सप्त गतेर्विशेषितत्वाच्च | (२-४-५) | २३ |
| समन्वारम्भणात् | (३-४-५) | १५४ |
| समान एवं चाभेदात् | (३-३-१९) | ११४ |
| समाना चासृत्युपक्रमात् | (४-२-७) | २२५ |
| समाहारात् | (३-३-६३) | १४५ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| सम्पद्याविर्भावः स्वेन | (४-४-१) | २५८ |
| सम्बन्धादेवमन्यत्रापि | (३-३-२०) | ११५ |
| सर्वथापि त एवोभय | (३-४-३४) | १८८ |
| सर्वान्नानुमतिः | (३-४-२८) | १८४ |
| सर्वापेक्षा च यज्ञादिः | (३-४-२६) | १८३ |
| सर्ववेदान्तप्रत्ययं | (३-३-१) | ९३ |
| सर्वाभेदादन्यत्रेमे | (३-३-१०) | १०३ |
| सहकारित्वेन च | (३-४-३३) | १८६ |
| सहकार्यन्तरविधिः | (३-४-४७) | १९५ |
| साभाव्यापत्तिरुपपत्तेः | (३-१-२२) | ४२ |
| सामान्यात्तु | (३-२-३२) | ६० |
| सामीप्यात्तु | (४-३-९) | २४६ |
| साम्पराये तर्तव्याभावात् | (३-३-२७) | ११९ |
| सुकृतदुष्कृते एवेति | (३-१-११) | ३४ |
| सूचकश्च हि श्रुतेः | (३-२-४) | ५६ |
| सूक्ष्मं प्रमाणतश्च | (४-२-९) | २२६ |
| सैव हि सत्यादयः | (३-३-३८) | १२९ |
| सोऽध्यक्षे तदुपगम | (४-२-४) | २२२ |
| संकल्पादेव तु | (४-४-८) | २५६ |
| संभृतिद्युव्याप्त्यपि | (३-३-२३) | ११६ |
| संयमने त्वनुभूयेतरे | (३-१-१३) | ३५ |
| संज्ञातश्चेत्तदुक्तम् | (३-३-८) | १०६ |
| स्तुतयेऽनुमतिर्वा | (३-४-१४) | १६७ |
| स्तुतिमात्रमुपादानात् | (३-४-२१) | १७९ |
| स्थानविशेषात्प्रकाशादिवत् | (३-२-३४) | ६१ |
| स्पष्टो हि एकेषाम् | (४-२-१३) | २३० |
| स्मरन्ति च | (३-१-१४) | ३५ |
| स्मरन्ति च | (४-१-१०) | २१२ |
| स्मर्यते च | (४-२-१४) | २३१ |
| स्मर्यतेऽपि च लोके | (३-१-१९) | ४० |
| स्मृतेश्च | (४-३-११) | २४७ |
| स्वाप्ययसम्पत्त्योः | (४-४-१६) | २६२ |

| सूत्र | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|
| स्वामिनः फलश्रुतेः | (३-४-४४) | १९४ |
| स्वाध्यायस्य तथात्वेन | (३-३-३) | १०३ |

ह

| | | |
|---|---|---|
| हानौ तूपायनशब्दशेषत्वात् | (३-३-२६) | ११८ |

त्र

| | | |
|---|---|---|
| त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात् | (३-१-२) | २१ |

# प्रमाणामनुक्रमणिका


| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
| --- | --- | --- |
| **अ** | | |
| अग्नेर्वयं प्रथमस्यामृतानां | (ऋ० १-२४-२) | १२७ |
| अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां | (श्वे०-४-५) | २८८ |
| अजो नित्यः शाश्वतोऽयं | (कठो० १-२-१८) | १५८ |
| अथ य इमे ग्राम | (छा० ५-१०-३) | ४६ |
| अथ यदा सुषुप्तो भवति | (बृ० २-१-१९) | ६१ |
| अथवा बहुनैतेन किं | (भ० गी० १०-४२) | २०६ |
| अथवा योगिनामेव कुले | (भ० गी० ४-४२) | १९० |
| अथातो धर्मजिज्ञासा | (पू० मी० १-१-१) | २७९ |
| अनन्यचेताः सततं | (भ० गी० ८-१४) | १६८ |
| अन्तवत्तु फलं तेषां | (भ० गी० ७-२३) | २०८ |
| अभ्रं भूत्वा मेघो भवति | (छां० ५-१०-६) | ४६ |
| अशब्दमस्पर्शम् | (कठो० ३-१५) | ७० |
| असौवाद लोको | (छां० ५-४-१) | २८ |
| अस्य भूमिः प्रमान्तः | (अथर्व १०-७-३२) | ६८ |
| अस्य वामस्य पलितस्य | (ऋ० १६४-१) | २८९ |
| अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं | (ऋ० १०-१२५-२) | ९४ |
| अहमात्मा गुडाकेश० | (गी० १०-२०) | २०९ |
| अक्षरमम्बरान्त धृतेः | (ब्र० सू० १-३-१०) | २७७ |
| **आ** | | |
| आत्मानं रथिनं विद्धि | (कठो० १-३-३) | ११२ |
| आदित्यानामहं विष्णुः | (भ० गी० २-२१) | २०९ |
| आब्रह्मभुवनाल्लोकाः | (भ० गी० ८-१६) | १६८ |
| आर्षं सिद्धदर्शनं च | (वैशे० ९-२-१३) | २७७ |

| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| **इ** | | |
| इदं वै तन्मधु दध्यङ्ङा० | (बृ० २-५-१६) | ८६ |
| इयं पृथिवी सर्वेषां भूतानां | (बृ० २-५-१) | ८६ |
| **ई** | | |
| ईदृशेश्वरसिद्धिः सिद्धा | (सां० ३-५७) | २७८ |
| **उ** | | |
| उप ह्वये सदुधां धेनुमेतां | (ऋ० १-१६४-२६) | १४६ |
| **ए** | | |
| एको देवः सर्वभूतेषु | (श्वेता० ६-११) | ६४ |
| एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति | (मुण्ड० १-२-७) | १२५ |
| एतावानस्य महिमाऽतो | (ऋ० १०-६०-३) | ११७ |
| एतावानस्य महिमाऽतो | (ऋ० १०-६०-३) | ६३ |
| एष सर्वेषु भूतेषु | (कठो० १-३-१२) | ११० |
| एष सर्वेषु भूतेषु | (कठो० १-३-१२) | १११ |
| एष ह देवः प्रदिशोऽनु | (श्वेता० २-१६) | १०१ |
| एह्येहीति तमाहुतयः | (मुण्ड० १-२-६) | १२५ |
| **ओ** | | |
| ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म | (भ० गी ८-१३) | २१३ |
| ओमित्येतदक्षरमिदं | (माण्डू० १) | १०१ |
| ओमित्येदक्षरमुद्गीथ | (छा० १-१-१) | २१३ |
| ओमित्येदक्षरम् | (छा० १-१-१) | १६५ |
| **ऋ** | | |
| ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञा | (यो १-४८) | ७७ |
| ऋषिभिर्बहुधा गीतं | (भ० गी० १३-४) | २७१ |
| **क** | | |
| कस्य नूनं कतमस्य | (ऋ० १-२४-१) | १२७ |
| कर्मण्यकर्म यः | (भ० गी० ४-१८) | ३४ |

| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| कुर्वन्नेवेह कर्माणि | (यजु० ४०-२) | १५८ |
| कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषे | (यजु० ४०-२) | १५४ |
| **च** | | |
| च यदेव विद्यया करोति | (छा० १-१-१०) | १५४ |
| **ज** | | |
| जन्मादिपत्तिरादिः | (तैत्ति० ३-१) | २८१ |
| जप्येनैव तु संसिध्येद् | (मनु० २-८७) | १८९ |
| जुष्टं यदा पश्यत् | (श्वेता० ४-७) | १०६ |
| **त** | | |
| तदेजति तन्नैजति | (ईशा० ५) | २४५ |
| तदेतद्ब्रह्मापूर्वम् | (बृ० २-५-१) | ८९ |
| तदेव सक्तः सह कर्मणैति | (बृ० ४-४-६) | २२९ |
| तदेवार्थमात्रनिर्भासं | (यो० ३-३) | २०५ |
| तदेष श्लोको न पश्यो० | (छा० ७-२६-२) | २५८ |
| तदेष श्लोकः। यदा कर्मसु | (छा० ५-२-८) | ५७ |
| तद्धैतद्ब्रह्मा प्रजापतय | (छा० ८-१५-१) | १६६ |
| तद्य इत्थं विदुः | (छा० ५-१०-१) | १७३ |
| तद्य इत्थं विदुः | (छा० ५-१०-१) | २३७ |
| तद्वचनादाम्नायस्य | (वैशे० १-१-३) | २७६ |
| तद्वा अस्यैतदतिच्छन्दा | (बृ० ४-३-२१) | ६२ |
| तपः श्रद्धयेह्यु: | (मुण्ड० १-२-११) | १७३ |
| तपः स्वध्यायेश्वर | (यो० २-१) | १०४ |
| तमोऽयं समाश्रित्य | (मनु० १-५५) | २३१ |
| तस्मादज्ञानसंभूतं | (भ० गी० ४-४२) | १८१ |
| तस्मादागमिकम् | (वैशे० २-१-१७) | २७६ |
| तस्माद्य इह मनुष्याणां | (छा० ७-६-१) | २१२ |
| तस्मिन्नेतस्मिनग्नौ | (छा० ५-४-२) | २९ |
| तस्मिन्यावत्संपात | (छा० ५-१०-५) | ४६ |
| तस्य कार्यलिङ्गम् | (वैशे० ४-१-२) | २७६ |
| तस्य क्व मूलं स्यादन्येत्रात् | (छा० ६-८-६) | २३२ |
| तस्य वा एतस्य | (बृ० ४-३-९) | २८४-२८५ |

| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| तस्य वा एतस्य पुरुषस्य | (बृ० ४-३-६) | ५३ |
| तस्य ह वा एतस्यैवं | (छा० ७-२६-१) | २५६ |
| तस्य हैतस्य हृदयस्य | (बृ० ४-४-२) | २३ |
| तत्र प्रत्ययैकतानता | (यो० ३-२) | २०५ |
| ता वा अस्यैता हिता | (बृ० ४-३-२०) | ६१ |
| तेजो ह वा उदानः | (प्रश्न० ३-६) | २२१ |
| ते तेषु ब्रह्मलोकेषुः | (बृ० ६-२-१५) | २५४ |
| ते तेषु ब्रह्मलोकेषु | (बृ० ६-२-१५) | २६६ |
| तेन प्रद्योतेनैष आत्मा | (बृ० ४-४-२) | २३० |
| ते य एवमेतद्विदुर्ये० | (बृ० ६-२-१५) | २४२ |
| त्यक्त्वा कर्मफल सङ्गं | (भ० गी० ४-२०) | १५४ |
| **द** | | |
| देशबन्धश्चित्तस्य धारणा | (यो० ३-१) | २०४ |
| द्वा सुपर्णा सयुजा | (मुण्ड० ३-१-१) | २८८ |
| द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया | (श्वेता० ४-६) | १०२ |
| दिव्यो ह्यमूर्त्तः | (मुण्डक० २-१-२) | ७० |
| **न** | | |
| न कर्मणामनारम्भात् | (भ० गी० ३-४) | १८१ |
| नमस्कृत्वा च | (महा भा० १२-३५०-४) | २७१ |
| न मां कर्माणि लिम्पन्ति | (भ० गी० ४-१४) | २१५ |
| न साम्परायः प्रतिभाति | (कठो० १-२-६) | २६ |
| न स्याननियमः | (सां० ६-३१) | २११ |
| नात्यश्नतस्तु योगः | (भ० गी० ६-१६) | १७६ |
| निर्विचारवैशारद्ये | (यो० १-४७) | ७७ |
| निश्चयं शृणु मे | (भ० गी० १८-४) | १६० |
| नेति होवाच याज्ञवल्क्यः | (बृ० ३-२-११) | २२६ |
| **प** | | |
| पुरुषार्थशून्यानां | (यो० ४-३४) | २४६ |
| प्रयाणकाले मनसाचलेन | (भ० गी० ८-१०) | २१४ |
| प्रशान्तात्मा विगतभीः | (भ० गी० ६-१४) | २१२ |

| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| प्राप्य पुण्यकृतां लोकान् | (भ० गी० ६-४१) | १६० |
| **ब** | | |
| ब्रह्मज्येष्ठा संभृता | (अथर्व० १९-२२-२१) | ११७ |
| ब्राह्मणोऽस्य मुखम् | (यजु० ३१-११) | ७० |
| **भ** | | |
| भव्यश्च धर्मो जिज्ञास्यो | (शं० भा० १-१-१). | २०५ |
| **म** | | |
| मनसैवेदमाप्तव्यं | (कठो० ४-११) | ७० |
| ममैवांशो जीवलोके | (भ० गी० १५-७) | २३१ |
| महतः परमव्यक्तम् | (कठो० १-३-११) | ११२ |
| मामुपेत्य पुनर्जन्म | (भ० गी० ८-१५) | १६८ |
| मासेभ्यः संवत्सरं | (छा० ५-१०-२) | २३७ |
| **य** | | |
| य आत्मापहतपाप्मा | (छा० ८-७-१) | २५३ |
| य एष सुप्तेषु जागर्ति | (कठो० ५-८) | ५५ |
| यच्छेद्वाङ् मनसी | (कठो० १-३-१३) | ११२ |
| यतो वाचो निवर्तन्ते | (तैत्तिरीय—ब्रह्म० ९) | २४७ |
| यथा नद्यः स्यन्दमानाः | (मुण्ड० ३-२-८) | २५४ |
| यथाविधानं गुरोः | (छा० ८-१५-१) | १९६ |
| यदाणुमात्रिको भूत्वा | (मनु० १-५६) | २३१ |
| यदा पश्यः पश्यते | (मुण्ड० ३-१-३) | २१६ |
| यदा वै पुरुषोऽस्मात् | (बृ० ५-१०-१) | २३८ |
| यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं | (भ० गी० १०-४१) | २०६ |
| यदृच्छया चोपपन्नं | (भ० गी० २-३२) | ११९ |
| यमनियमासन प्राणायाम | (यो० २-२९) | २१० |
| यः प्राणतो निमिषतो | (यजुः २३-३) | २०६ |
| यस्य शब्दमाहुरनु | (महा भा० शा० ३६२-३) | २३४ |
| यस्य सर्वे समारम्भाः | (भ० गी० ४-१९) | ३७ |
| यस्य सर्वे समारम्भाः | (भ० गी० ४-१९) | १५४ |

| प्रमाण | ग्रंथ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| यज्ञदानतपः कर्म | (भ० गी० १८-५) | १९० |
| युक्ताहारविहारस्य | (भ० गी० ६-१७) | १७९ |
| यं इमं च लोकं परं | (बृहद० २-७-१) | ८६ |
| यां मेधां देवगणाः | (यजु० ३२-१४) | २०७ |
| योगः कर्मसु कौशलम् | (भ० गी० २-५०) | १५४ |
| योगसंन्यस्तकर्माणं | (भ० गी० ४-४१) | १८१ |
| यो देवानां प्रभवः | (श्वे० ३-४) | ७२ |
| यो रेतसि तिष्ठन् | (बृ० ३-७-२३) | ८६ |
| यो ह वै ज्येष्ठं च | (छा० ५-१-१) | १०० |
| यो ह वै ज्येष्ठं च | (बृ० ६-१-१) | १०० |
| यो यो यां यां तनुं | (भ० गी० ७-२१) | २०८ |

**व**

| प्रमाण | ग्रंथ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| विश्वतश्चक्षुरुत | (श्वेता० ३-३) | ७२ |
| वेदानां सामवेदोऽस्मि | (भ० गी० १०-२२) | २०९ |
| व्यतिरेकानवस्थि— | (ब्र० सू० २-२-४) | २७४ |

**श**

| प्रमाण | ग्रंथ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| शतं चैका च हृदयस्य | (कठो० २-३-१६) | २३४ |
| शरीरं यदवाप्नोति | (भ० गी० १५-८) | ५० |
| शरीरं यदवाप्नोति | (भ० गी० १५-८) | २३१ |
| श्रुतानुमानप्रज्ञा | (यो० १-४९) | ७७ |

**स**

| प्रमाण | ग्रंथ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| स एनान्ब्रह्म गमयत्येव | (छा० ४-१५-५) | २४५ |
| स एवाधस्तात् | (छा० ७-२५-१) | ७३ |
| स जातो यावदायुषं | (छा० ५-९-२) | २० |
| स तया श्रद्धया | (भ० गी० ७-२२) | २०८ |
| सदकारणवन्नित्यम् | (वैशे० ४-१-१) | २७६ |
| सदेव सोम्येदमग्र | (छा० ६-२-१) | २८३ |
| स पर्यगाच्छुक्रमकाय | (यजुः० ४०-८) | ७० |
| सप्त युञ्जन्ति रथमेक | (ऋ० १-१६४-२) | १४६ |
| समाने वृक्षे पुरुषो | (श्वेता० ४-७) | १०२ |

| प्रमाण | ग्रन्थ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| समे शुचौ शर्करावह्नि | (श्वेता० २-१०) | २११ |
| समं कायशिरोग्रीवं | (भ० गी० ६-१३) | २१२ |
| स यत्रायमात्माऽबल्यं | (बृ० ४-४-१) | २३० |
| स योऽयमात्मेवम् | (बृ० २-५-२) | २०० |
| स यो मनुष्याणां राद्धः | (बृ० ४-३-३३) | २५६ |
| स वा अयमात्मा ब्रह्म | (बृ० ४-४-५) | २२४, २२५ |
| सर्वं कर्माखिलं पार्थ | (गी० ४-३३) | १३६ |
| सर्वं ह्येतद् ब्रह्मायमात्मा | (माण्डू० २) | १०५ |
| स वा एष महानज आत्मा | (बृ० ४-४-२२) | १७३-१७४ |
| सहस्रशीर्षा पुरुषः | (ऋ० १०-९०-१) | ११७ |
| स हि सर्ववित् | (मां० ३-५६) | २७८ |
| स होवाच वायुर्वै— | (बृ० ३-७-२) | ८६ |
| स होवाचाजात | (बृ० २-१-१६) | ६४ |
| सोम्य पुरुषस्य प्रयतो | (छा० ६-८-६) | २२० |
| स्तुतिस्तु नाम्ना रूपेण | (बृ० दे० १-७) | १७० |
| स्तुत्याशिषौ तु | (बृ० दे० १-८) | १७० |
| स्तुवद्भिर्वा न वद्भिर्वा | (बृ० दे० १-१०) | १०९, १७० |
| स्तुवन्तं वेद सर्वोऽयम् | (बृ० दे० १-९) | १७० |
| स्थिरसुखमासनम् | (यो० २-४६) | २१० |

ह

| | | |
|---|---|---|
| हरिः ओं अथ यदिदम् | (छा० ८-१-१) | १०१ |

क्ष

| | | |
|---|---|---|
| क्षुधार्तश्चात्तुमभ्यागात् | (मनु० १०-१०८) | १८९ |

त्र

| | | |
|---|---|---|
| त्रयो धर्मस्कन्धाः यज्ञोऽध्ययनं | (छा० २-२३-१) | १७६ |

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २३ | १८ | पूर्व का उद्धरण | उद्धृत अंश |
| २४ | २७ | Putrid | Putrify |
| २५ | १४ | उत्पन्न | उपपन्न |
| २६ | २० | बनस्पीतन्केशा: | वनस्पतीन्केशा: |
| ३० | ८ | वानात्म | वाऽन्नात्म |
| ३२ | ४ | होने | होते |
| ६२ | १ | अपहतपाप्माम् | अपहतपाप्मामय॑, |
| ७३ | २९ | प्रबोधस्यात् | प्रबोधस्मात् |
| ८५ | ३४ | यह | इस बात का |
| ९० | ८ | (परमात्मा) | (आत्मा) |
| १०० | २८ | की | ही |
| १०४ | ८ | कार्य प्रवेश | कार्य का प्रवेश |
| १०५ | १७ | का नाम | का काम |
| १०५ | २५ | तीन पद | चार पाद |
| १०७ | ८ | जिखे | लिखे |
| १४६ | १२ | चक | चक्र |
| १७० | ३ | पुत्रर्थैः | पुत्रार्थैर् |
| १८३ | २७ | यात्तथापि | स्यात्तथापि |
| १९५ | २६ | कहते हैं | करते हैं |
| १९९ | २७ | प्राग | प्राण |

ISBN : 81-88388-68-8

# श्री गुरुदत्त

**8 दिसम्बर, 1894**
**से**
**8 अप्रैल, 1989**
**शिक्षा : एम. एस सी.**

प्रथम उपन्यास "स्वाधीनता के पथ पर" से ही ख्याति की सीढ़ियों पर जो चढ़ने लगे कि फिर रुके नहीं। विज्ञान की पृष्ठभूमि पर वेद, उपनिषद् दर्शन इत्यादि शास्त्रों का अध्ययन आरम्भ किया तो उनमें ज्ञान का अथाह सागर देख उसी में रम गये।

वेद, उपनिषद् तथा दर्शन शास्त्रों की विवेचना एवं अध्ययन अत्यन्त सरल भाषा में प्रस्तुत करना गुरुदत्त की ही विशेषता है। उपन्यासों में भी शास्त्रों का निचोड़ तो मिलता ही है, रोचकता के विषय में इतना कहना ही पर्याप्त है कि उनका कोई भी उपन्यास पढ़ना आरम्भ करने पर समाप्त किये बिना छोड़ा नहीं जा सकता।

## हिन्दी साहित्य सदन

2 बी.डी. चैम्बर, 10/54, देशबन्धु गुप्ता रोड,
करोल बाग, नई दिल्ली-110005
फोन : 23553624, 23551344